बलराज—अच्छा, यह कटोरा रंगीके सामने रख दो।

विलासी—तुम खा लो, रंगी एक दिन दूध न खायेगा तो दुबला न हो जायगा।

बलराज बेगारका हाल सुनकर क्रोधसे आग हो रहा था। कटोरेको उठाकर आंगनकी ओर जोरसे फेंक दिया। वह तुलसीके चबूतरेसे टकराकर टूट गया। बिलासीने दौड़कर कटोरा उठा लिया और पछताते हुए बोली, तुम्हें आज क्या हो गया है? राम, राम, ऐसा सुन्दर कटोरा चूर कर दिया। कुछ सनक तो नहीं गये हो?

बलराज—हां, सनक ही गया हूं।

बिलासी—यह किस बातपर कटोरेको पटक दिया?

बलराज—इसलिये कि जो हमसे अधिक काम करता है उसे हमसे अधिक खाना चाहिए। हमने तुमसे बार बार कह दिया कि रसोईमें जो कुछ थोड़ा बहुत हो, वह सबके सामने आना चाहिए। अच्छा खायं तो सब खायं, बुरा खायं तो सब खायं। लेकिन तुम्हें न जानें क्यों यह बात भूल जाती है। अब याद रहेगी। रङ्गी कोई बेगारका आदमी नहीं है, घरका आदमी है। वह मुंहसे चाहे न कहे, पर मनमें अवश्य कहता होगा कि छाती फाड़कर काम मैं करूं और मोछोंपर ताव देकर खायं यह लोग। ऐसा दूध घी खानेपर लानत है।

रङ्गीने कहा—भैया, नित्त तो दूध खाता हूं, एक दिन न सही। तुम हक-नाहक इतने खफा हो गये।

इसके बाद तीनों आदमी चुपचाप खाने लगे। खा-पीकर बलराज और रङ्गी ऊखकी रखवाली करने मण्डियाकी तरफ चले। वहां बलराजने चरस निकाली और दोनोंने खूब दम लगाये। जब दोनों ऊखके छिलकेके बिछावनपर कम्बल ओढ़कर लेटे तो रङ्गी बोला, "काहे भैया, आज तुमसे लसकरके चपरासियोंसे कुछ कहा-सुनी हो गयी थी क्या?

बलराज—हां, हरतुज हो गयी। दादाने मने न किया होता तो दोनोंको मारता।

रङ्गी—तभी दोनों तुम्हें बुरा-भला कहते चले जाते थे। मैं उधरसे क्यारीमें पानी खोलकर आता था। मुझे देखकर दोनों चुप हो गये। मैंने इतना सुना, 'अगर यह लौंडा कल सड़कपर गाड़ियां पकड़नेमें कुछ तकरार करे तो बस चोरीका इलजाम लगाकर गिरफ्तार कर लो। एक पचास बेंत पड़ जायं तो इसकी शेखी उतर जाय।'

बलराज—अच्छा, यह सब यहांतक मेरे पीछे पड़े हुए हैं! तुमने अच्छा किया मुझे चेता दिया। मैं कल सवेरे ही डिप्टी साहेबके पास जाऊंगा।

रङ्गी—क्या करने जाओगे भैया? सुनते हैं अच्छा आदमी नहीं है। बड़ी कड़ी सजा देता है। किसीको छोड़ना तो जानता ही नहीं। तुम्हें क्या करना है? जिसकी गाड़ियां पकड़ी जायंगी, वह आप निबट लेगा।

बलराज—वाह, लोगोंमें इतना ही बूता होता तो किसीकी गाड़ियां पकड़ी ही क्यों जातीं? सीधेका मुंह कुत्ता चाटता है। यह चपरासी तो आदमी ही हैं।

रङ्गी—तो तुम काहेको दूसरोंके बीचमें पड़ते हो। तुम्हारे दादा आज बहुत उदास थे और अम्मा रोती रहीं।

बलराज—क्या जाने क्यों रङ्गी, जबसे दुनियाका थोड़ा-बहुत हाल जानने लगा हूं, मुझसे अन्याय नहीं देखा जाता। जब किसी जबरेको किसी गरीबका गला दबाते देखता हूं तो मेरे बदनमें आगसी लग जाती है। यही जी चाहता है कि चाहे अपनी जान रहे या जाय, इस जबरेका सिर नीचा कर दूं। सिरपर एक भूतसा सवार हो जाता है। जानता हूं कि अकेला चना भाड़ नहीं फोड़ सकता, पर मन काबूसे बाहर हो जाता है।

इसी तरहकी बातें करते दोनों सो गये। प्रातःकाल बलराज

घर गया, कसरत की, दूध पिया और अपना ढीला कुर्ता पहने, पगड़ी बांध डिप्टी साहेबके पड़ावकी ओर चला। मनोहर अबतक उससे रूठे बैठे थे। अब जब्त न कर सके। पूछा, कहां जाते हो?

बलराज—जाता हूं डिप्टी साहेबके पास।

मनोहर—क्यों सिरपर भूत सवार है? अपना काम क्यों नहीं देखते?

बलराज—देखूंगा कि पढ़े-लिखे लोगोंका मिजाज कैसा होता है।

मनोहर—धक्के खाओगे, और कुछ नहीं।

बलराज—धक्के तो चपरासियोंके खाते हैं, इसकी क्या चिन्ता। कुत्ते की जात तो पहचानी जायगी।

मनोहरने उसकी ओर निराशापूर्ण स्नेहकी दृष्टिसे देखा और कन्धेपर कुदाल रखकर हारकी ओर चल दिया। बलराजको मालूम हो गया कि अब यह मुझे छोड़ा हुआ सांड़ समझ रहे हैं; पर वह अपनी धुनमें मस्त था। मनोहरका यह विचार कि इस समय समझानेका उतना असर न होगा जितना विरक्ति-भावका, निष्फल हो गया। वह ज्योंही घरसे बाहर निकला बलराजने भी लट्ठ कंधेपर रक्खा और कैम्पकी ओर चला। किसी हाकिमके सम्मुख जानेका उसको यह पहला ही अवसर था। मनमें अनेक विचार आते थे। मालूम नहीं मिलें या न मिलें, कहीं मेरी बातें सुनकर बिगड़ न जायं, मुझे देखते ही सामनेसे निकलवा न दें। चपरासियोंने मेरी शिकायत अवश्य की होगी। क्रोधमें भरे बैठे होंगे। बाबू ज्ञानशंकरसे इनकी दोस्ती भी तो है। उन्होंने भी हमलोगोंकी ओरसे उनके कान खूब भरे होंगे। मेरी सूरत देखते ही जल जायंगे। उंह, जो कुछ हो, एक नया अनुभव तो हो जायगा। यही पढ़े लिखे लोग तो हैं जो सभाओंमें और लाटसाहबके दरबारमें हमलोगोंकी भलाईकी रट लगाया करते हैं, हमारे नेता बनते हैं। देखूंगा कि यह लोग अपनी बातोंके कितने धनी हैं।

बलराज कैम्पमें पहुंचा तो देखा कि जगह जगह लकड़ीके अलाव जल रहे हैं, कहीं पानी गर्म हो रहा है, कहीं चाय बन रही है। एक ओर बूचड़ बकरेका मांस काट रहा रहा है, दूसरी ओर बिसेसर साह बैठे जिन्स तौल रहे हैं। चारों ओर घड़े और हांडियां टूटी पड़ी थीं। एक वृक्षकी छांहमें कितने ही आदमी सिकुड़े बैठे थे, जिनके मुकद्दमोंकी आज पेशी होनेवाली थी। बलराज पेड़ोंकी आड़में होता हुआ ज्वालासिंहके खेमेके पास जा पहुंचा। उसे यह धड़क लगा हुआ था, कि कहीं उन दोनों चपरासियोंकी निगाह मुझपर न पड़ जाय। वह खड़ा सोचने लगा कि डिप्टी साहेबके सामने कैसे जाऊं। उसपर इस समय एक रोब छाया हुआ था। खेमेके सामने जाते हुए पैर कांपते थे। अचानक उसे गौसखां और सुक्खू चौधरी एक पेड़के नीचे आग तापते हुए दिखायी पड़े। अब वह खेमेके पीछे खड़ा न रह सका। उनके सामने धक्के खाना या डांट सुनना मर जानेसे भी बुरा था। वह जी कड़ा करके खेमेके सामने चला गया और ज्वालासिंहको सलाम करके चुपचाप खड़ा हो गया।

बाबू ज्वालासिंह एक न्यायशील और दयालु मनुष्य थे, किन्तु इन दो-तीन महीनोंके दौरेमें उन्हें अनुभव हो गया था कि बिना कड़ाईके मैं सफलताके साथ अपने कर्त्तव्यका पालन नहीं कर सकता। सौजन्य और शालीनता निजके कामोंमें चाहे कितनी ही सराहनीय हों लेकिन शासन-कार्य्यमें यह सद्गुण अवगुण बन जाते हैं। लोग उनसे अनुचित लाभ उठाने लगते हैं, उन्हें अपनी स्वार्थ-सिद्धिका साधन बना लेते हैं। अतएव न्याय और शीलमें परस्पर विरोध हो जाता है। रसद और बेगारके विषयमें भी अधीनस्थ कर्मचारियोंकी चापलूसियां उनकी न्यायनीतिपर विजय पा गयी थीं, और वह अज्ञातभावसे स्वेच्छाचारी अधिकारियोंके वर्त्तमान सांचेमें ढल गये थे। उन्हें अपने विवेकपर पहलेहीसे गर्व था, अब इसने आत्मश्लाघाका रूप धारण कर लिया था।

वह जो कुछ कहते या करते थे उसके विरुद्ध एक शब्द भी न सुनना चाहते थे। इससे उनकी रायपर कोई असर न पड़ता था। वह निस्पृह मनुष्य थे और न्यायमार्गसे एक जौ भर भी न टलते थे। उन्हें स्वाभाविक रूपसे यह विचार होता था कि किसीको मुझसे शिकायत न होनी चाहिये। अपने औचित्य-पालनका विश्वास और अपनी गौरवशील प्रकृति उन्हें प्रार्थियोंके प्रति अनुदार बना देती थी। बलराजको सामने देखकर बोले, कौन है? यहां क्यों खड़ा है?

बलराजने झुककर सलाम किया। उसकी उद्दण्डता लुप्त हो गयी थी। डरता हुआ बोला, हजूरसे कुछ बोलना चाहता हूं। तावेदारका घर इसी लखनपुरमें है।

ज्वालासिंह—क्या कहता है?

बलराज—कुछ नहीं, इतना ही पूछना चाहता हूं कि सरकारको आज कितनी गाड़ियोंकी जरूरत होगी?

ज्वाला—क्या तुम गाड़ियोंके चौधरी हो?

बलराज—जी नहीं, चपरासी लोग सड़कपर जाकर मुसाफिरोंकी गाड़ियां रोकते हैं और उन्हें दिक करते हैं। मैं चाहता हूं कि सरकारको जितनी गाड़ियां दरकार हों उतनी आसपासके गांवोंसे खोज लाऊं। उनका सरकारसे जो किराया मिलता हो वह दे दिया जाय तो मुसाफिरोंको रोकना न पड़े।

ज्वालासिंहने अपना सामान लादनेके लिये ऊंट रख लिये थे, किन्तु यह जानते थे, कि मातहतों और चपरासियोंको अपना असबाब लादनेके लिये गाड़ियोंकी जरूरत होती है। उन्हें इसका खर्च सरकारसे नहीं मिलता। अतएव वह लोग गाड़ियां न रोकें, तो उनका काम ही न चले। यह व्यवहार चाहे प्रजाको कष्ट पहुंचावे, पर क्षम्य है। उनके विचारमें यह कोई ऐसी ज्यादती न थी। संभव था कि यही प्रस्ताव किसी सम्मानित पुरुषने किया होता, तो वह उसपर विचार करते, लेकिन एक अक्खड़, गँवार

मूर्ख देहातीको उनसे यह शिकायत करनेका साहस हो, यह उन्हें न्यायका पाठ पढ़ानेका दावा करे, यह उनके आत्माभिमानके लिये असह्य था। चिढ़कर बोले, जाकर सरिश्तेदारसे पूछो।

बलराज—हजूर ही उन्हें बुलाकर पूछ लें, मुझे वह न बतावेंगे।

ज्वालासिंह—मुझे इस दर्दसरकी फुर्सत नहीं है।

बलराजके तोवरपर बल पड़ गये। शिक्षित समुदायकी नीतिपरायणता और सज्जनतापर उसको जो श्रद्धा थी, वह क्षणमात्रमें भंग हो गयी। इन सद्भावोंकी जगह उसे अधिकार और स्वेच्छाका अहंकार अकड़ता हुआ दीख पड़ा। अहंकारके सामने सिर झुकाना उसने न सीखा था। उसने निश्चय किया कि जो मनुष्य इतना अभिमानी हो, और मुझे इतना नीच समझे वह आदरके योग्य नहीं है। इनमें और गौसखां या मामूली चपरासीमें अन्तर ही क्या रहा? ज्ञान और विवेककी ज्योति कहां गयी? निश्शंक होकर बोला—सरकार इसे सिरदर्द समझते हैं और यहां हम लोगोंकी जानपर बनी हुई है। हजूर यहां धर्मके आसनपर बैठे हैं, और चपरासी लोग परजाको लूटते फिरते हैं। मुझे आपसे यह विनती करनेका हौसला हुआ, वो इसलिये कि मैं समझता था, आप दीनोंकी रक्षा करेंगे। अब मालूम हो गया कि हम अभागोंका सहायक परमात्माके सिवा और कोई नहीं।

यह कहकर वह बिना सलाम किये ही वहांसे चल दिया। उसे एक नशा-सा हो गया था। बातें अवज्ञापूर्ण थीं, पर उनमें स्वाभिमान और सदिच्छा कूट-कूटकर भरी हुई थी। ज्वालासिंहमें अभीतक सहृदयताका सम्पूर्णतः पतन न हुआ था, क्रोधकी जगह उनके मनमें सद्भावनाका विकास हुआ। अबतक इनके यहां स्वार्थी और खुशामदी आदमियोंहीका जमघट रहता था। ऐसे एक भी स्पष्टवादी मनुष्यसे उनका सम्पर्क न हुआ था। जिस प्रकार मीठे पदार्थ खानेसे ऊबकर हमारा मन कड़वी वस्तु-

ओंकी ओर लपकता है, उसी भांति ज्वालासिंहको यह कड़वी बातें प्रिय लगीं। इन्होंने उनके हृदय-नेत्रोंके सामनेसे पदाभिमान-का परदा हटा दिया। जीमें तो आया कि इस युवकको बुला-कर उससे खूब बातें करूं, किन्तु अपनी स्थितिका विचार करके रुक गये। वह बहुत देरतक बैठे हुए इन बातोंपर विचार करते रहे। अन्तिम शब्दोंने उनकी आत्माको एक ठोंका दिया था, और वह जागृत हो गयी थी। मनमें अपने कर्त्तव्यका निश्चय कर लेनेके बाद उन्होंने अहलमद साहेबको बुलाया। सैयद ईजाद हुसेनने बलराजको जाते देख लिया था। कलका सारा वृत्तान्त उन्हें मालूम ही था। ताड़ गये कि यह लौंडा डिप्टी साहेबके पास फरियाद लेकर आया होगा। पहले तो शङ्का हुई कहीं डिप्टी साहेब इसकी बातोंमें न आ गये हों। लेकिन जब उसकी बातोंसे ज्ञात हुआ कि डिप्टी साहेबने उल्टे और फटकार सुनायी तो धैर्य्य हुआ। बलराजको डांटने लगे। वह अपने अफसरोंके इशारेके गुलाम थे और उन्हींके इच्छानुसार अपने कर्त्तव्यका निर्णय किया करते थे।

बलराज इस समय ऐसा हताश हो रहा था कि पहले थोड़ी देरतक वह चुपचाप खड़ा ईजादहुसेनकी कठोर बातें सुनता रहा। अन्तमें गम्भीर भावसे बोला, आप क्या चाहते हैं कि हम लोगोंपर अन्याय भी हो और हम फरियाद भी न करें?

ईजादहुसेन—फरियादका मजा तो चख लिया। अब चालान होता है तो देखें कहां जाते हो। सरकारी आदमियोंसे मजाहिम होना कोई खालाजीका घर नहीं है। डिप्टी साहेबको तुम लोगों-की सरकशीका रत्ती-रत्ती हाल मालूम है। बाबू ज्ञानशङ्करने सारा कच्चा चिट्ठा उनसे बयान कर दिया है। वह तो मौकेकी तलाशमें थे। आज शामतक सारा गांव बंधा जाता है। गौसखां-को सीधा पा लिया है, इसीसे शेर हो गये हो। अब सारी कसर निकली जाती है। इतने बेत पड़ेंगे कि धज्जियां उड़ जायंगी।

बलराज—ऐसा कोई अंधेर है कि हाकिम लोग बेकसूर किसीको सजा कर दें।

ईजादहुसेन—हां हां, ऐसा ही अंधेर है। सरकारी आदमियों-को हमेशा बेगार मिली है और हमेशा मिलेगी। तुम गाड़ियां न दोगे तो वह क्या अपने सिरपर असबाब लादेंगे। हमें जिन-जिन चीजोंकी जरूरत होगी तुम्हींसे ली जायगी। हंसकर दो या रोकर दो। समझ गये·········!

इतनेमें एक चपरासीने आकर कहा, चलिये, आपको सरकार याद करते हैं। ईजादहुसेन पान खाये हुए थे। तुरन्त कुल्ली की, पगड़ी बांधी और ज्वालासिंहके सामने जाकर सलाम किया।

ज्वालासिंहने कहा, मीर साहब, चपरासियोंको ताकीद कर दीजिये कि अबसे कैम्पके लिये बेगार गाड़ियां न पकड़ा करें। आप लोग अपना सामान मेरे ऊंटोंपर रख लिया कीजिये। इससे आप लोगोंको चाहे थोड़ीसी तकलीफ हो, लेकिन यह मुनासिब नहीं मालूम होता कि अपनी आसाइशके लिये दूसरोंपर जब्र किया जाय।

ईजादहुसेन—हुजूर बहुत बजा फरमाते हैं। आजसे गाड़ियां पकड़नेकी सख्त मुमानियत कर दी जायगी। बेशक यह सरासर जुल्म है।

ज्वालासिंह—चपरासियोंसे कह दीजिये कि मेरे इजलासके खेमेमें रातको सो रहा करें। बेगारमें पुआल लेनेकी जरूरत नहीं, गरीब किसान यही पुआल काट-काटकर जानवरोंको खिलाते हैं इसलिये उन्हें इसका देना बहुत नागवार गुजरता है।

ईजादहुसेन—हुजूरका फर्माना बजा है। हुक्कामको ऐसा ही गरीबपरवर होना चाहिये। लोग जमींदारोंकी सख्तियोंसे योंही परेशान रहते हैं, उसपर हुक्कामकी बेगार तो और भी सितम हो जाती है।

ज्वालासिंहके हृदयमें ज्ञानशंकरके ताने अभीतक खटक रहे

थे। यदि थोड़ेसे कष्टसे उनपर छींटे उड़ानेकी सामग्री हाथ आ जाय तो क्या पूछना! ज्वालासिंह इस द्वेषके आवेगको न रोक सके। एक बार गांवमें जाकर उसकी दशा आंखोंसे देखनेका निश्चय किया।

८ बज चुके थे, किन्तु अभीतक चारों ओर कुहरा छाया हुआ था। लखनपुरके किसान आज छुट्टीसी मना रहे थे। जगह-जगह अलावके पास बैठे हुए लोग कलकी घटनाकी आलोचना कर रहे थे। बलराजकी धृष्टतापर टिप्पणियां हो रही थीं। इतनेमें ज्वालासिंह चपरासियों और कर्मचारियोंके साथ गांवमें आ पहुंचे। गौसखां और उनके दोनों चपरासी भी पीछे पीछे चले आते थे। उन्हें देखते ही स्त्रियां अपने अधमजे बर्तन छोड़-छोड़-कर घरोंमें घुसीं। बालक-वृद्ध भी इधर-उधर दुबक गये। कोई द्वारपरका कूड़ा उठाने लगा, कोई रास्तेमें पड़ी हुई खाक उठाने लगा। ज्वालासिंह गांवका भ्रमण करते हुए सुक्खू चौधरीके कोल्हुआड़ेमें आकर खड़े हो गये। सुक्खू चारपाई लेने दौड़े। गौसखांने एक आदमीको कुरसी लानेके लिये चौपाल दौड़ाया। लोगोंने चारों ओरसे आ-आकर ज्वालासिंहको घेर लिया। अमं-गलके भयसे सबके चेहरेपर हवाइयां उड़ रही थीं।

ज्वालासिंह—तुम्हारी खेती इस साल कैसी है?

सुक्खू चौधरीको नेतृत्वका पद प्राप्त था। ऐसे अवसरोंपर वही अग्रसर हुआ करते थे। पर वह अभीतक घरमेंसे चारपाई निकाल रहे थे जो बृहदाकार होनेके कारण द्वारोंसे निकल न सकती थी। इसलिये कादिरखांको प्रतिनिधिका आसन ग्रहण करना पड़ा। उन्होंने विनीत भावसे उत्तर दिया, हजूर अभी-तक अच्छी है, आगे अल्लाह मालिक है।

ज्वालासिंह—यहां मुझे आबपाशीके कुएं बहुत कम नजर आते हैं, क्या जमींदारकी तरफसे इसका कोई इन्तजाम नहीं है?

कादिर—हमारे जमींदार तो हजूर हम लोगोंकी बड़ी परवस्ती

करते हैं, अल्लाह उन्हें सलामत रक्खे। हम लोग आप ही आलस-के मारे कोई फिकर नहीं करते।

ज्वालासिंह—मुंशी गौसखां तुम लोगोंकी सरकशीकी बहुत शिकायत करते हैं। बाबू ज्ञानशंकर भी तुम लोगोंसे खुश नहीं हैं। यह क्या बात है? तुम लोग वक्तपर लगान नहीं देते और जब तकाजा किया जाता है तो फिसादपर आमादा हो जाते हो। तुम्हें मालूम है कि जमींदार चाहे तो तुमसे एकके दो वसूल कर सकता है।

गजाधर अहीरने दबी जबानसे कहा, तो कौन कहे कि छोड़ देते हैं।

ज्वालासिंह—क्या कहते हो? सामने आकर कहो।

कादिर—कुछ नहीं हजूर, यही कहता है कि हमारी क्या मजाल है जो अपने मालिकोंके सामने सिर उठावें। हम तो उनके तावेदार हैं, उनका दिया खाते हैं, उनकी जमीनमें बसते हैं, भला उनसे सरकशी करके अल्लाहको क्या मुंह दिखावेंगे। रही बकाया, सो हजूर जहांतक होता है सालतमामतक कौड़ी-कौड़ी चुका देते हैं। हां, जब कोई काबू नहीं चलता तो कभी थोड़ी-बहुत बाकी रह भी जाती है।

ज्वालासिंहने इसी प्रकारसे और भी कई प्रश्न किये किन्तु उनका अभीष्ट पूरा न हो सका। किसीको जबानसे गौसखां या बाबू ज्ञानशङ्करके विरुद्ध एक शब्द भी न निकला। अन्तको हार मानकर वह पड़ावको चल दिये।

९

अपनी पारिवारिक सदिच्छाका, ऐसा उत्तम प्रमाण देनेके बाद ज्ञानशङ्करको बटवारेके विषयमें अब कोई असुविधा न रही। लाला प्रभाशङ्करने उन्हींके इच्छानुसार करनेका निश्चय कर लिया। दीवानखाना उनके लिये खाली कर दिया, लखनपुर मौसल्लम उनके हिस्सेमें दे दिया, और घरकी अन्य सामग्रियां भी उन्हींकी

ख्याल नहीं किया। दूकानोंका सालभरका किराया पेशगी लेकर हड़प कर चुके हैं। यह चाल इसलिये चल रहे हैं कि मैं मुंह भी न खोल सकूं और उनका बड़प्पन भी बना रहे। अपनी गांठसे करते तो मालूम होता।

विद्या—तुम दूसरोंकी कीर्तिको कभी कभी ऐसा मिटाने लगते हो कि मुझे तुम्हारी अनुदारतापर दुःख होता है। उन्होंने अपना समझकर उपहार दिया, तुम्हें इसमें उनकी चाल सूझ गयी।

ज्ञान—मुझे भी घरमें बैठे सुखभोगकी सामग्रियां मिलतीं तो मैं तुमसे अधिक उदार बन जाता। तुम्हें क्या मालूम है कि मैं आजकल कितनी मुश्किलसे गृहस्थीका प्रबन्ध कर रहा हूं? लखनपुरसे जो थोड़ा बहुत मिला उसीमें गुजर हो रहा है। किफायतसे न चलता तो अबतक सैकड़ोंका कर्ज हो गया होता। केवल अदालतके लिये सैकड़ों रुपयेकी जरूरत है। बेदखली और एजाफेके कागज-पत्र तैयार हैं, पर मुकदमे दायर करनेके लिये हाथमें कुछ भी नहीं। उधर गांववाले भी बिगड़े हुए हैं। ज्वालासिंहने अबको दौरेमें उन्हें ऐसा सिर चढ़ा दिया कि मुझे कुछ समझते ही नहीं। मैं तो इन चिन्ताओंमें मरा जाता हूं और तुम्हें एक न एक खुराफात सूझा करती है।

विद्या—मैं तुमसे रुपये तो नहीं मांगती।

ज्ञान—मैं अपने और तुम्हारे रुपयोंमें कोई भेद नहीं समझता। हां, जब रायसाहब तुम्हारे नाम कोई जायदाद लिख देंगे तो समझने लगूंगा।

विद्या—मैं तुम्हारा एक पैसा भी नहीं जानती।

ज्ञान—माना, लेकिन वहांसे भी तुम बोकड़ नहीं लाती हो। सालमें सौ-पचास रुपये मिल जाते होंगे, इतनेहीपर तुम्हारे पैर जमीनपर नहीं पड़ते। छिछले तालकी तरह उबलने लगती हो।

विद्या—तो क्या चाहते हो कि वह तुम्हें अपना घर उठाकर दे दें?



ज्ञान—वह बेचारे आप तो अघा लें, मुझे क्या देंगे ? मैं तो ऐसे आदमीको पशुसे भी गया गुजरा समझता हूं जो आप तो लाखों उड़ावे और अपने निकटतम सम्बन्धियोंकी बात भी न पूछे। वह तो अगर मर भी जायं तो मेरी आंखोंमें आंसू न आवे।

विद्या—तुम्हारी आत्मा इतनी संकुचित है, यह मुझे आज मालूम हुआ।

ज्ञान—ईश्वरको धन्यवाद दो कि मुझसे विवाह हो गया, नहीं तो कोई बात भी न पूछता। लाला बरसोंतक दुहाई-दुहाई हांक लगाते रहे; पर कोई सेंत भी न पूछता था।

विद्यावती इस मर्माघातको न सह सकी, क्रोधके मारे उसका चेहरा तमतमा उठा। वह झमककर वहांसे चली जानेको उठी कि इतनेमें महरीने एक तारका लिफाफा लाकर ज्ञानशंकरके हाथ रख दिया। लिखा था :—

पुत्रका स्वर्गवास हो गया जल्द आओ।

—कमलानन्द

ज्ञानशङ्करने तारका कागज जमीनपर फेंक दिया और लम्बी सांस खींचकर बोले, हा! शोक! परमात्मा, यह तुमने क्या किया!

विद्या ठिठक गयी।

ज्ञानशङ्करने विद्यासे कहा, विद्या, हम लोगोंपर वज्र गिर पड़ा, हमारा·········

विद्याने कातर नेत्रोंसे देखकर कहा, मेरे घरपर तो कुशल है ?

ज्ञानशङ्कर—हाय प्रिये, किस मुंहसे कहूं कि सब कुशल है। वह घर उजड़ गया, उस घरका दीपक बुझ गया। बाबू रामानन्द अब इस संसारमें नहीं हैं। हा, ईश्वर !!

विद्याके मुंहसे सहसा एक चीख निकल गयी। विह्वल होकर भूमिपर गिर पड़ी और छाती पीट-पीटकर विलाप करने लगी। श्रद्धा दौड़ी हुई आयी। महरियां जमा हो गयीं। बड़ी बहूने रोना

सुना तो वह अपनी बहू और पुत्रियोंके साथ आ पहुँचीं। कमरेमें स्त्रियोंकी भीड़ लग गयी। मायाशङ्कर माताको रोते देखकर चिल्लाने लगा। सभी स्त्रियोंके मुखपर शोककी आभा थी और नेत्रोंसे करुणाका जल। कोई ईश्वरको कोसती थी; कोई समयकी निन्दा करती थी। अकालमृत्यु कदाचित् हमारी दृष्टिमें ईश्वरका सबसे बड़ा अन्याय है। यह विपत्ति हमारी श्रद्धा और भक्तिका नाश कर देती है, हमें ईश्वरद्रोही बना देती है। संसारमें हम नित्य घोर-से-घोर और विषम-से-विषम अन्याय देखा करते हैं। हमें उसकी सहन पड़ गयी है। लेकिन हमारी अन्याय पीड़ित आंखें भी यह दारुण दृश्य सहन नहीं कर सकतीं। अकालमृत्यु हमारे हृदयपर सबसे कठोर दैवी आघात है। यह हमारे न्याय-ज्ञानपर सबसे भयंकर बलात्कार है।

पर हा स्वार्थ-संग्राम! यह निर्दय वज्रप्रहार ज्ञानशङ्करको सुखद पुष्पवर्षाके तुल्य जान पड़ा। उन्हें क्षणिक शोक अवश्य हुआ, किन्तु तुरन्त ही हृदयमें नयी-नयी आकांक्षाएं तरंगें मारने लगीं। अबतक उनका जीवन लक्ष्यहीन था। अब उसमें एक महान् लक्ष्यका विकास हुआ। विपुल सम्पत्तिका मार्ग निश्चित हो गया। ऊसर भूमिमें हरियाली लहरें मारने लगीं। राय कमलानन्दके अब और कोई पुत्र न था। दो पुत्रियोंमें एक विधवा और निस्सन्तान थी। विद्याको ही ईश्वरने संतान दी थी और मायाशङ्कर अब रायसाहबका वारिस था। कोई आश्चर्य नहीं कि ज्ञानशङ्करको यह शोकमय व्यापार अपने सौभाग्यकी ईश्वरकृत व्यवस्था जान पड़ती थी। वह मायाशङ्करको गोदमें लेकर नीचे दीवानखानेमें चले आये और विरासतके सम्बन्धमें स्मृतिकारोंकी व्यवस्थाका अवलोकन करने लगे। वह अपनी आशाओंकी पुष्टि और शङ्काओंका समाधान करना चाहते थे। कुछ दिनों तक कानून पढ़ा था, कानूनी किताबोंका उनके पास अच्छा संग्रह था। पहले मनुस्मृति खोली, संतोष न हुआ। मिताक्षराका

विधान देखा, शङ्का और भी बढ़ी, याज्ञवल्क्यने भी विषयका कुछ संतोषप्रद स्पष्टीकरण न किया। किसी वकीलकी सम्मति आवश्यक जान पड़ी। वह इतने उतावले हो रहे थे कि तत्काल कपड़े पहनकर चलनेको तैयार हो गये। कहारसे कहा, मायाको ले जा, बाज़ारकी सैर करा ला। कमरेसे बाहर निकले ही थे कि याद आया, तारका जवाब नहीं दिया। फिर कमरेमें गये, समवेदनाका तार लिखा। इतनेमें लाला प्रभाशङ्कर और दयाशङ्कर आ पहुंचे। ज्ञानशङ्करको इस समय उनका आना ज़हर-सा लगा। प्रभाशङ्कर बोले, मैंने तो अभी सुना। सन्नाटेमें आ गया। बेचारे रायसाहबको बुढ़ापेमें यह बुरा धक्का लगा। घर ही वीरान हो गया।

ज्ञानशङ्कर—ईश्वरकी लीला विचित्र है!

प्रभाशङ्कर—अभी उम्र ही क्या थी! बिलकुल लड़का था। तुम्हारे विवाहमें देखा था, चेहरेसे तेज बरसता था। ऐसा प्रतापी लड़का मैंने नहीं देखा।

ज्ञानशंकर—इसीसे तो ईश्वरके न्याय-विधानपरसे विश्वास उठ जाता है।

दयाशङ्कर—आपकी बड़ी सालीके तो कोई लड़का नहीं है न?

ज्ञानशङ्करने विरक्त भावसे कहा, नहीं।

दयाशङ्कर—तब तो चाहे माया ही वारिस हो।

ज्ञानशंकरने उनका तिरस्कार करते हुए कहा, कैसी बातें करते हो! कहां कौन-सी बात कहां कौन-सी बात? ऐसी बातोंका यह समय नहीं है।

दयाशंकर लज्जित हो गये। ज्ञानशंकरको अब यह विलम्ब असह्य होने लगा। पैरगाड़ी उठायी और दोनो आदमियोंको बरामदेहीमें छोड़कर डाक्टर इरफ़ानअलीके बङ्गलेकी ओर चल दिये, जो नामी वकील थे।

बैरिस्टर साहेबका बङ्गला खूब सजा हुआ था। शाम हो

गयी थी, वह हवा खाने जा रहे थे। मोटर तैयार थी। लेकिन मुवक्किलोंसे जान न छूटती थी। वह इस समय अपने आफिसमें आराम-कुर्सीपर लेटे हुए सिगार पी रहे थे और अपने छोटे टेरियरको गोदमें लिये उसके सिरमें थपकियां देते जाते थे। मुवक्किल लोग दूसरे कमरेमें बैठे थे। वह बारी-बारीसे डाक्टर साहेबके पास आकर अपना वृत्तान्त कहते जाते थे। ज्ञानशङ्करको बैठे बैठे ८ बज गये। तब जाकर उनकी बारी आयी। उन्होंने आफिसमें जाकर अपना मामला सुनाना शुरू किया। क्लर्कने उनकी सब बातें नोट कर लीं। इसकी फीस ५) हुई। डाक्टर साहेबकी सम्मतिके लिये दूसरे दिन बुलाया। उसकी फीस ५००) थी। यदि उस सम्मतिपर कुछ शंकाएं हों तो उनके समाधानके लिये प्रति घण्टा २००) देने पड़ेंगे। ज्ञानशंकरको मालूम न था कि डाक्टर साहेबके समयका मूल्य इतना अधिक है। मनमें पछताये कि नाहक इस झमेलेमें फंसा। क्लार्कको फीस तो उसी दम दे दी और घरसे रुपये लानेका बहाना करके वहांसे निकल आये। लेकिन रास्तेमें सोचने लगे, इनकी राय जरूर पक्की होती होगी, तभी तो उसका इतना मूल्य है। नहीं तो इतने आदमी उन्हें घेरे क्यों रहते? कदाचित् इसीलिये कल बुलाया है, खूब छान-परताल करके तब राय देंगे। अटकलपच्चू बात कहनी होती तो अभी न कह देते। अंग्रेजी नीतिमें यही तो गुण है कि दाम चोकस लेते हैं, पर माल खरा देते हैं। सैकड़ों नजीरें देखनी पड़ेंगी, हिन्दू-शास्त्रोंका मथन करना पड़ेगा, तब जाके तत्व हाथ आयेगा। रुपयेका कोई प्रबन्ध करना चाहिये। उसका मुंह देखनेसे काम न चलेगा। एक बात निश्चित रूपसे मालूम तो हो जायगी। यह नहीं कि मैं तो धोखेमें निश्चिन्त बैठा रहूं और वहां दाल न गले, सारी आशायें नष्ट हो जायं, मगर यह व्यवसाय है उत्तम। आदमी चाहे तो सोनेकी दीवार खड़ी कर दे। मुझे शामत सवार हुई कि इसे छोड़ बैठा, नहीं तो आज क्या मेरी आमदनी दो हजार मासिकसे कम होती?

जब निरे काठके उल्लूतक हजारोंपर हाथ साफ करते हैं तो क्या मेरी ही न चलती ? इस जमींदारीका बुरा हो ! इसने मुझे कहीं का न रखा !

वह घर पहुंचे तो ६ बज चुके थे। विद्या अपने कमरेमें अकेले उदास पड़ी थी, महरियां काम-धन्धेमें लगी हुई थीं और पड़ोसिनें विदा हो गयी थीं। ज्ञानशंकरने विद्याका सिर उठाकर अपनी गोदमें रख लिया और गद्गद स्वरसे बोले, मुंह देखना भी न बदा था।

विद्याने रोते हुए कहा, उनकी सूरत एक क्षणके लिये भी आंखोंसे नहीं उतरती। ऐसा जान पड़ता है वह मेरे सामने खड़े मुस्कुरा रहे हैं।

ज्ञान—मेरा तो अब सांसारिक वस्तुओंपर भरोसा ही नहीं रहा। यही जी चाहता है कि सब कुछ छोड़छाड़के कहीं चल दूं।

विद्या—कल शामकी गाड़ीसे चलो। कुछ रुपये लेते चलने होंगे। मैं उनके षोड़शेमें कुछ दान करना चाहती हूं।

ज्ञान—हां हां, जरूर। अब उनकी आत्माको सन्तुष्ट करनेका हमारे पास यही तो एक साधन रह गया है।

विद्या—उन्हें घोड़ेकी सवारीका बहुत शौक था। मैं एक घोड़ा उनके नामपर देना चाहती हूं।

ज्ञान—बहुत अच्छी बात है। दो-ढाई सौमें घोड़ा मिल जायगा।

विद्यावतीने डरते-डरते यह प्रस्ताव किये थे। ज्ञानशंकरने उन्हें सहर्ष स्वीकार करके उसे मुग्ध कर दिया।

ज्ञानशंकर इस अपव्ययको इस समय काटना अनुचित समझते थे। यह अवसर ही ऐसा था। अब वह विद्याका निरादर तथा अवहेला न कर सकते थे।

# १०

राय कमलानन्द बहादुर लखनऊके एक बड़े रईस और ताल्लुकेदार थे। वार्षिक आय एक लाखके लगभग थी। अमीनाबादमें उनका विशाल भवन था। शहरमें उनकी और भी कई कोठियां थीं, पर वह अधिकांश नैनीताल या मसूरीमें रहा करते थे। यद्यपि उनकी पत्नीका देहान्त उनकी युवावस्थामें हो गया, पर उन्होंने दूसरा विवाह न किया था। मित्रों और हितसाधकोंने बहुत घेरा, पर वह पुनर्विवाहके बंधनमें न पड़े। विवाहका उद्देश्य सन्तान है और जब ईश्वरने उन्हें एक पुत्र और दो पुत्रियां प्रदान कर दीं तो फिर विवाह करनेकी क्या जरूरत? उन्होंने अपनी बड़ी लड़की गायत्रीका विवाह गोरखपुरके एक बड़े रईससे किया। उत्सवमें लाखों रुपये खर्च कर दिये। पर जब विवाहके दो ही साल पीछे गायत्री विधवा हो गयी—उसके पतिको किसी धनहीके प्राणीने लोभवश विष दे दिया—तो रायसाहबने विद्याको किसी साधारण कुटुम्बमें ब्याहनेका निश्चय किया, जहां जीवन इतना कंटकमय न हो। यही कारण था कि ज्ञानशङ्करको यह सौभाग्य प्राप्त हुआ। स्वर्गीय बाबू रामानन्द अभीतक कुंवारे ही थे। उनकी अवस्था २० वर्षसे अधिक हो गयी थी, पर रायसाहब उनका विवाह करनेके कभी उत्सुक न हुए। वह उनके मानसिक तथा शारीरिक विकासमें कोई कृत्रिम बाधा न डालना चाहते थे। पर शोक! रामानन्द घुड़दौड़में सम्मिलित होनेके लिये पूना गये हुए थे। वहां घोड़ेपरसे गिर पड़े, मर्मस्थानोंपर कड़ी चोट आ गयी। लखनऊ पहुंचनेके दो ही दिन बाद उनका प्राणान्त हो गया। रायसाहबकी सारी सदुकल्पनायें विनष्ट हो गयीं, आशाओंका दीपक बुझ गया।

किन्तु रायसाहब उन प्राणियोंमें न थे, जो शोक-सन्तापके ग्रास बन जाते हैं। इसे विराग कहिये, चाहे प्रेमशिथिलता, या

चित्तकी स्थिरता। दो ही चार दिनमें उनका पुत्रशोक जीवनकी अविश्रान्त कर्मधारामें विलीन हो गया।

रायसाहेब बड़े रसिक पुरुष थे। घुड़दौड़ और शिकार, सरोद और सितारसे उन्हें समान प्रेम था। साहित्य और राजनीतिके भी ज्ञाता थे। अवस्था ६० वर्षके लगभग थी, पर इन विषयोंमें उनका उत्साह लेशमात्र भी क्षीण न हुआ था। अस्तबलमें दस बारह चुने हुए घोड़े थे, विविध प्रकारकी कई बग्गियां, दो मोटरकार, दो हाथी। दरजनों कुत्ते पाल रखे थे। इनके अतिरिक्त बाज, शिकरे, जुर आदि शिकारी चिड़ियोंकी एक हवाई सेना भी थी। उनके दीवानखानेमें अस्त्र-शस्त्रोंकी श्रृंखला देखकर जान पड़ता था मानों शस्त्रालय है। घुड़दौड़में वह अच्छे-अच्छे शहसवारोंसे पाला मारते थे। शिकारमें उनके निशाने अचूक पड़ते थे। पोलोके मैदानमें उनकी चपलता और हाथोंकी सफाई देखकर आश्चर्य होता था। दिव्य कलाओंमें भी वह इससे कम प्रवीण न थे। शामको जब वह सितार लेकर बैठते तो उनकी सिद्धिपर अच्छे-अच्छे उस्ताद भी चकित हो जाते थे। उनके स्वरमें अलौकिक माधुर्य था, संगीतके सूक्ष्म तत्वोंके वेत्ता थे। उनके ध्रुपदकी अलाप सुनकर बड़े-बड़े कलावन्त भी सिर धुनने लगते थे। काव्य-कलामें भी उनकी कुशलता और मार्मिकता कवियोंको लज्जित कर देती थी, उनकी रचनाएं अच्छे-अच्छे कवियोंसे टक्कर खाती थीं। संस्कृत, फारसी, हिन्दी, उर्दू, अंग्रेजी, सभी भाषाओंके पण्डित थे। स्मरण-शक्ति विलक्षण थी। कविजनोंके सहस्रों शेर, दोहे, कवित्त, पद्य कण्ठस्थ थे, और बातचीतमें वह उनका बड़ी सुरुचिसे उपयोग करते थे। इसीलिये उनकी बातें सुननेमें लोगोंको आनन्द मिलता था। इधर १०, १२ वर्षोंसे राजनीतिमें भी प्रविष्ट हो गये थे। कौंसिल-भवनमें उनका स्थान प्रथम श्रेणीमें था। उनकी राय सदैव निर्भीक होती थी। वह अवसर या समयके भक्त न थे। राष्ट्र या शासनके दास

न बनकर सर्वदा अपनी विचार-शक्तिसे काम लेते थे। इसी कारण कौंसिलमें उनकी बड़ी शान थी। यद्यपि वह बहुत कम बोलते थे और राजनीति-भवनके बाहर उनकी आवाज कभी न सुनायी देती थी, किन्तु जब बोलते थे तो अच्छे ही बोलते थे। उनके शब्द चाहे बहुत ललित न हों, पर विचारपूर्ण होते थे। ज्ञानशङ्करको उनके बुद्धि-चमत्कार और ज्ञान-विस्तारपर अचंभा होता था। यदि आंखों देखी बात न होती तो किसी एक व्यक्तिमें इतने गुणोंकी चर्चा सुनकर उन्हें कभी विश्वास न होता। इस सत्संगसे उनकी आंखें खुल गयीं। उन्हें अपनी योग्यता और चतुरतापर बड़ा गर्व था। इन सिद्धियोंने उसे चूर-चूर कर दिया। पहले दो सप्ताहतक तो उनपर श्रद्धाका एक नशा-सा छाया रहा। रायसाहेब जो कुछ करते, जो कुछ कहते, वह सब उन्हें प्रामाणिक जान पड़ता था। पग-पगपर, बात-बातमें, उन्हें अपनी त्रुटियां दिखायी देतीं और लज्जित होना पड़ता। यहांतक कि साहित्य और दर्शनमें भी जो उनके मुख्य विषय थे, रायसाहेबके विचारोंपर मनन करनेके लिये उन्हें बहुत कुछ सामग्री मिल जाती थी। सबसे बड़े कुतूहलकी बात तो यह थी कि ऐसे दारुण शोकके बोझके नीचे रायसाहेब क्योंकर सीधे खड़े रह सकते थे। उनके विलास-उपवनपर इस दुस्सह झोंकेका जरा भी असर न दिखायी देता था।

किन्तु शनैः शनैः ज्ञानशङ्करको रायसाहेबकी इस बहुज्ञतासे अश्रद्धा होने लगी। आठोंपहर अपनी हीनताका अनुभव करना असह्य था। उनके विचारमें अब रायसाहेबका इन आमोद विषयोंमें लिप्त रहना शोभा नहीं देता था। यावज्जीवन विलासितामें लीन रहनेके बाद अब उन्हें विरक्त हो जाना चाहिये था। इस आमोदलिप्साकी भी कोई सीमा है? इसे सजीविता नहीं कह सकते, यह निश्चलता नहीं, इसे धैर्य्य कहना ही उपयुक्त है। धैर्य्य कभी सजीविता और वासनाका रूप नहीं धारण

करता। वह हृदयपर विरक्ति, उदासीनता और मलिनताका रङ्ग फेर देता है। वह केवल हृदयदाह है, जिससे आँसूतक सूख जाता है। वह शोककी अन्तिम अवस्था है। कोई योगी, सिद्ध महात्मा भी जवान बेटेका दाग दिलपर रखते हुए इतना अविचलित नहीं रह सकता। यह नग्न इन्द्रियोपासना है। अहंकारने आत्माका दमन कर दिया है, ममत्वने हृदयके कोमल भावोंका सर्वनाश कर दिया है। ज्ञानशङ्करको अब रायसाहबकी एक एक बातमें क्षुद्र-विलासिताकी झलक दिखायी देती। वह उनके प्रत्येक व्यवहार-को तीव्र समालोचनाकी दृष्टिसे देखते।

परन्तु एक महीना गुजर जानेपर भी ज्ञानशङ्करने कभी बनारस जानेकी इच्छा नहीं प्रकट की। यद्यपि विद्यावतीका उनके साथ जानेपर राजी न होना उनके यहाँ पड़े रहनेका अच्छा बहाना था, पर वास्तवमें इसका एक दूसरा ही कारण था, जिसे अन्तः-करणमें भी व्यक्त करनेका उन्हें साहस न होता था। गायत्रीके कोमल भाव और मृदुल रसमय बातोंका उनके चित्तपर आकर्षण होने लगा था। उसका विकसित-लावण्यमय सौन्दर्य अज्ञात रूप-से उनके हृदयको खींचता जाता था, और वह पतंगकी भाँति, परिणामसे बेखबर, इस दीपककी ओर बढ़ते चले आते थे। उन्हें गायत्री प्रेमाकांक्षा और प्रेमानुरोधकी मूर्त्ति दिखायी देती थी, और यह भ्रम उनकी लालसाको और भी उत्तेजित करता रहता था। घरमें किसी बड़ी बूढ़ी स्त्रीके न होनेके कारण उनका आदर सत्कार गायत्री ही करती थी और ऐसे स्नेह और अनुरागके साथ कि ज्ञानशङ्करको इसमें किसी प्रेमादेशका रसमय आनन्द मिलता था। सुखद कल्पनाएं मनोहर रूप धारण करके उनकी दृष्टिके सामने नृत्य करने लगती थीं। उन्हें अपना जीवन कभी इतना सुखमय न मालूम हुआ था। हृदय-सागरमें कभी ऐसी प्रबल तरङ्गें न उठी थीं। उनका मन केवल प्रेमवासनाओंका आनन्द न उठता था। वह गायत्रीकी अतुल सम्पत्तिका भी सुख

भोग करता था। उनकी भावी उन्नतिका भवन निर्माण हो चुका था, यदि वह इस उद्यानसे सुसज्जित हो जाय, तो उसकी शोभा कितनी अपूर्व होगी! उसका दृश्य कितना विस्तृत कितना मनोहर!

ज्ञानशङ्करकी दृष्टिमें आत्मसंयमका महत्व बहुत कम था। उनका विचार था कि संयम और नियम मानव-चरित्रके स्वाभाविक विकासके बाधक हैं। वही पौधा सघन वृक्ष हो सकता है जो समीर और लू, वर्षा और पालेमें समान रूपसे खड़ा रहे। उसकी वृद्धिके लिये अग्निमय प्रचण्ड वायु उतनी ही आवश्यक है, जितनी शीतल मन्द समीर, शुष्कता उतनी ही प्राणपोषक है जितनी आर्द्रता। चरित्रोन्नतिके लिये भी विविध प्रकारकी परिस्थितियां अनिवार्य्य हैं। दरिद्रताको काला नाग क्यों समझें? चरित्र-संगठनके लिये यह सम्पत्तिसे कहीं महत्वपूर्ण है। यह मनुष्यमें दृढ़ता और संकल्प, दया और सहानुभूतिके भाव उदय करती है। प्रत्येक अनुभव चरित्रके किसी न किसी अङ्गकी पुष्टि करता है। यह प्राकृतिक नियम है। इसमें कृत्रिम बाधाओंके डालनेसे चरित्र विषम हो जाता है। यहांतक कि क्रोध और ईर्षा, असत्य और कपटमें भी बहुमूल्य शिक्षाके अंकुर छिपे रहते हैं। जबतक सितारका प्रत्येक तार चोट न खाय, सुरीली ध्वनि नहीं निकल सकती। मनोवृत्तियोंको रोकना ईश्वरीय नियमोंमें हस्तक्षेप करना है। इच्छाओंका दमन करना आत्महत्याके समान है। इससे चरित्र संकुचित हो जाता है। बन्धनोंके दिन अब नहीं रहे। यह अबाध, उदार, विराट उन्नतिका समय है। त्याग और बहिष्कार उस समयके लिये उपयुक्त था; जब लोग संसारको असार, स्वप्नवत् समझते थे। यह सांसारिक उन्नतिका काल है। धर्माधर्मका विचार संकीर्णताका द्योतक है। सांसारिक उन्नति हमारा अभिष्ट है। प्रत्येक साधन जो अभीष्ट सिद्धिमें हमारा सहायक हो ग्राह्य है। इन विचारोंने ज्ञानशंकरको विवेकशून्य बना दिया था। हां, वर्त्तमान अवस्थाका यह

प्रभाव था कि वह निन्दा और उपहाससे डरते थे, हालांकि यह भी उनके विचारमें मानसिक दुर्बलता थी।

गायत्री उन स्त्रियोंमें न थी, जिनके लिये पुरुषोंका हृदय एक खुला हुआ पृष्ठ होता है। उसका पति एक दुराचारी मनुष्य था, पर गायत्रीका कभी उसपर सन्देह नहीं हुआ, उसके मनोभावोंकी तहतक कभी नहीं पहुंची और यद्यपि उसे मरे हुए तीन साल बीत चुके थे पर वह अभीतक आध्यात्मिक श्रद्धासे उसकी स्मृतिको आराधना किया करती थी। उसका निष्कपट हृदय वासनायुक्त प्रेमके रहस्योंसे अनभिज्ञ था। किन्तु इसके साथ ही सगर्वता उसके स्वभावका प्रधान अङ्ग थी। वह अपनेको उससे कहीं ज्यादा विवेकशील और मर्मज्ञ समझती थी, जितनी वह वास्तवमें थी। उसके मनोवेग और विचार जलके नीचे बैठनेवाले रोड़े नहीं, स्थलपर तैरनेवाले बुलबुले थे। ज्ञानशंकर एक रूपवान, सौम्य, मृदुमुख मनुष्य थे। गायत्री सरलभावसे इन गुणोंपर मुग्ध थी। वह उनसे मुस्कुरा कर कहती, तुम्हारी बातोंमें जादू है, तुम्हारी बातोंसे कभी मन तृप्त नहीं होता। वह ज्ञानशंकरके सम्मुख विद्यासे कहती, ऐसा पति पाकर भी तू अपने भाग्यको नहीं सराहती? यद्यपि ज्ञानशंकर उससे दो चार ही मास छोटे थे, पर उसकी छोटी बहनके पति थे, इसलिए वह उन्हें छोटे भाईके तुल्य समझती थी। वह उनके लिये अच्छे-अच्छे भोज्य पदार्थ आप बनाती, दिनमें कई बार जलपान करनेके लिये घरमें बुलाती। उसे धार्मिक और वैज्ञानिक विषयोंसे विशेष रुचि थी। ज्ञानशंकरसे इसी विषयकी बातें करने और सुननेमें उसे हार्दिक आनन्द प्राप्त होता था। वह सालीके नातेसे प्रथानुसार उनसे दिल्लगी भी करती, उनपर भावमय चोटें करती और हंसती थी। मुंह लटकाकर उदास बैठना उसकी आदत न थी। वह हंसमुख, विनयशीला, सरल-हृदया, विनोदप्रिय रमणी थी, जिसके हृदयमें लीला और क्रीड़ाके लिए कहीं जगह न थी।

किन्तु उसका यह सरल सीधा व्यवहार ज्ञानशंकरकी मलिन दृष्टिमें परिवर्तित हो जाता था, उज्ज्वलतामें वैचित्र्य और समतामें विषमता दीख पड़ती थी। उन्हें गायत्री संकेत द्वारा कहती हुई मालूम होती, "आओ, इस उजड़े हुए हृदयको आबाद करो, आओ, इस अन्धकारमय कुटीरको आलोकित करो।" इस प्रेमोपहारका अनादर करना उनके लिए असाध्य था। परन्तु स्वयं उनके हृदयने गायत्रीको यह निमंत्रण नहीं दिया, कभी अपना प्रेम उसपर अर्पण नहीं किया। उन्हें बहुधा क्लबमें देर हो जाती, ताशकी बाज़ी अधूरी न छोड़ सकते थे, कभी सैर-सपाटेमें विलम्ब हो जाता, किन्तु वह स्वयं विकल न होते, यही सोचते कि गायत्री विकल हो रही होगी। अग्नि गायत्रीके हृदयमें जलती थी, उन्हें केवल उसमें हाथ सेंकना था। उन्हें इस प्रयासमें वही उल्लास होता था, जो किसी शिकारीको शिकारमें, किसी खिलाड़ीको बाज़ीकी जीतमें होता है। यह प्रेम न था, वशीकरणकी इच्छा थी। इस इच्छा और प्रेममें बड़ा भेद है, इच्छा अपनी ओर खींचती है, प्रेम स्वयं खिंच जाता है। इच्छामें ममत्व है, प्रेममें आत्मसमर्पण। ज्ञानशंकरके हृदयस्थलमें यही वशीकरण चेष्टा किलोल कर रही थी।

गायत्री भोली सही, अज्ञान सही, पर शनैः शनैः उसे ज्ञानशंकरसे लगाव होता जाता था। यदि कोई भूलकर भी विष खा ले तो उसका असर कुछ क्या कम होगा? ज्ञानशंकरको बाहरसे आनेमें देर होती, तो उसे बेचैनी होने लगती, किसी काममें जी न लगता, वह अटारीपर चढ़कर उनकी बाट जोहती। वह पहले विद्यावतीके सामने हंस-हंसकर उनसे बातें करती थी, कभी अकेले उनसे भेंट हो जाती, तो उसे कोई बात ही न सूझती थी। अब वह अवस्था न थी। उसकी बातें अब एकान्तकी खोजमें रहतीं। विद्याकी उपस्थिति उन दोनोंको मौन बना देती थी, अब वह केवल वैज्ञानिक तथा धार्मिक चर्चाओंपर आबद्ध न होते।

बहुधा स्त्री-पुरुषके पारस्परिक संबन्धकी मीमांसा किया करते और कभी कभी ऐसे मार्मिक प्रसङ्गोंका सामना करना पड़ता कि गायत्री लज्जासे सिर झुका लेती।

एक दिन संध्या समय गायत्री बगीचेमें एक आराम-कुरसी-पर लेटी हुई एक पत्र पढ़ रही थी, जो अभी डाकसे आया था। यद्यपि लूका चलना बन्द हो गया था, पर गरमीके मारे बुरा हाल था, प्रत्येक वस्तुसे ज्वाला-सी निकल रही थी। वह पत्रको उठाती थी और फिर गरमीसे विकल होकर रख देती थी। अन्तमें उसने एक परिचारिकाको पंखा झलनेके लिये बुलाया और अब पत्रको पढ़ने लगी। उसके मुख्तार-आमने लिखा था, सरकार यहां जल्द आवें। यहां कई ऐसे मामले आ पड़े हैं जो आपकी अनुमति-के बिना तै नहीं हो सकते। हरिहरपुरके इलाकेमें बिलकुल वर्षा नहीं हुई, यह आपको ज्ञात ही है। अब वहांके असामियोंसे लगान वसूल करना अत्यन्त कठिन हो रहा है। वह सोलहों आना छूटकी प्रार्थना करते हैं। मैंने जिलाधीशसे इस विषयमें अनुरोध किया, पर उसका कुछ फल न हुआ। वह अवश्य छूट कर देंगे। यदि आप आकर स्वयं जिलाधीशसे मिलें तो शायद सफलता हो। यदि श्रीमान रायसाहेब यहां पधारनेका कष्ट उठावें, तो निश्चय ही उनका प्रभाव कठिनको सुलभ कर दे। असामियोंके इस आन्दोलनसे अधिकारियोंमें हलचल मची हुई है। शंका है, कि छूट न हुई तो उत्पात होने लगेगा। इसलिये आपका जिलाधीशसे साक्षात् करना परमावश्यक है।

गायत्री सोचने लगी, यह जमींदारी क्या है, जीका जञ्जाल है। महीने आध महीनेके लिये भी कहीं चली जाऊं तो हाय हत्या होने लगती है। असामियोंमें यह धुन न जाने कैसे समा गयी, कि जहां देखो वहीं उपद्रव करनेपर तत्पर दिखायी देते हैं। सर-कारको इनपर कड़ा हाथ रखना चाहिए। जरा भी शह मिली और यह काबूसे बाहर हुए। अगर इस इलाकेमें असामियोंकी

छूट हो गयी तो मेरा २०, २५ हज़ारका नुकसान हो जायगा। इसी तरह और इलाकोंमें भी उपद्रवके डरसे छूट हो जाय, तो मैं तो कहींकी न रहूं। कुछ वसूल न होगा तो मेरा खर्च कैसे चलेगा? माना कि मुझे उस इलाकेकी मालगुजारी न देनी पड़ेगी पर और भी तो कितने ही रुपये पृथक्-पृथक् नामोंसे देने पड़ते हैं। वह तो देने ही पड़ेंगे। वह किसके घरसे आवेंगे? छूट भी हो जाय, मगर लूंगी असामियोंहीसे।

पर मेरा जी वहां कैसे लगेगा! यह बातें वहां कहां सुननेको मिलेंगी, अकेले पड़े पड़े जी उकताया करेगा। जबतक ज्ञानशङ्कर यहां रहेंगे तबतक तो मैं गोरखपुर जाती नहीं। हां, जब वह चले जायंगे तो मजबूरी है। नुकसान हो न होगा? बलासे, जीवनके दिन आनन्दसे तो कट रहे हैं, धर्म और ज्ञानकी चर्चा तो सुननेमें आती है। कल बाबूसाहब मुझसे चिढ़ गये होंगे, लेकिन मेरा मन तो अब भी स्वीकार नहीं करता कि विवाह केवल एक शारीरिक सम्बन्ध और सामाजिक व्यवस्था है। वह स्वयं कहते हैं कि मानव-शरीरका कई सालोंमें सम्पूर्णतः रूपान्तर हो जाता है। शायद ८ वर्ष कहते थे। यदि विवाह केवल दैहिक सम्बन्ध हो तो इस नियमित समयके बाद उसका अस्तित्व हो नहीं रहता। इसका तो यह आशय है कि ८ वर्षोंके बाद पति और पत्नी इस धर्म-बन्धनसे मुक्त हो जाते हैं; एकका दूसरेपर कोई अधिकार नहीं रहता। आज फिर यही प्रश्न उठाऊंगी। लो, यह आप ही आ गये। कहिये बाबूजी, कहीं जानेको तैयार हैं क्या?

ज्ञान—आज यहां थियेट्रिकल कम्पनीका तमाशा होनेवाला है आपसे पूछने आया हूं कि आपके लिए भी जगह रिजर्व करता आऊँ। आज बड़ी भीड़ होगी।

गायत्री—विद्यासे पूछा, वह जायगी?

ज्ञान—वह तो कहती है कि मायाको साथ लेकर जानेमें तकलीफ होगी। मैंने भी आग्रह नहीं किया।

गायत्री—तो अकेले तो मुझे भी कुछ आनन्द न आयेगा।

ज्ञान—आप न जायेंगी तो मैं भी न जाऊंगा।

गायत्री—तब तो मैं कदापि न जाऊंगी। आपकी बातोंमें मुझे थियेटरसे अधिक आनन्द मिलता है। आइये, बैठिये। कलकी बात अधूरी रह गयी थी। आप कहते थे, स्त्रियोंमें आकर्षणशक्ति पुरुषोंसे अधिक होती है; पर आपने इसका कोई कारण न बताया था।

ज्ञान—इसका कारण तो स्पष्ट ही है। स्त्रियोंका जीवनक्षेत्र परिमित होता है और पुरुषोंका विस्तृत। इसीलिए स्त्रियोंकी सारी शक्तियां केन्द्रस्थ हो जाती हैं और पुरुषोंकी विच्छिन्न।

गायत्री—लेकिन ऐसा होता तो पुरुषोंको स्त्रियोंके अधीन रहना चाहिए था। वह उनपर शासन क्योंकर करते?

ज्ञान—तो क्या आप समझती हैं कि मर्द स्त्रियोंपर शासन करते हैं? ऐसी बात नहीं है। वास्तवमें मर्द ही स्त्रियोंके अधीन होते हैं। स्त्रियां उनके जीवनकी विधाता होती हैं। देहपर उनका शासन चाहे न हो, पर हृदयपर उन्हींका साम्राज्य होता है।

गायत्री—तो फिर मर्द इतने निष्ठुर क्यों हो जाते हैं?

ज्ञान—मर्दोंपर निष्ठुरताका दोष लगाना न्याय-विरुद्ध है। वह उस समयतक सिर नहीं उठा सकते जबतक या तो स्त्री स्वयं उन्हें मुक्त न कर दे, अथवा किसी दूसरी स्त्रीकी प्रबल विद्युत-शक्ति उनपर प्रभाव न डाले।

गायत्री—(हंसकर) आपने तो सारा दोष स्त्रियोंके ही सिर रख दिया।

ज्ञानशङ्करने भावुकतासे उत्तर दिया, अन्याय तो वह करती हैं, फ़रियाद कौन सुनेगा?

इतनेमें विद्यावती मायाशङ्करको गोदमें लिये आकर खड़ी हो गयीं। माया चार वर्षका हो चुका था, पर अभीतक कोई और बच्चा न होनेके कारण वह शैशवावस्थाके आनन्द भोगता था।

गायत्रीने पूछा, क्यों विद्या, आज थियेटर देखने चलती हो ?

विद्या—कोई अनुरोध करेगा तो चली चलूंगी, नहीं तो मेरा जी नहीं चाहता।

ज्ञान—तुम्हारी इच्छा हो तो चलो, मैं अनुरोध नहीं करता।

विद्या—तो फिर मैं भी नहीं जाती।

गायत्री—मैं अनुरोध करती हूं, तुझे चलना पड़ेगा। बाबूजी, आप जगहें रिजर्व करा लीजिए।

नौ बजे रातको तीनों एक फिटनपर बैठकर थियेटरको चले। माया भी साथ था। फिटन कुछ दूर चली तो वह पानी पानी चिल्लाने लगा। ज्ञानशङ्करने विद्यासे कहा, लड़केको लेकर चलो थीं तो पानीकी एक सुराही क्यों न रख ली ?

विद्या—क्या जानती थी कि घरसे निकलते ही इसे पानीकी चाट लग जायगी ?

ज्ञान—पानदान रखना तो न भूल गयीं।

विद्या—इसीसे तो मैं कहती थी कि मैं न चलूंगी।

गायत्री—थियेटरके हातेमें बर्फ पानी सब कुछ मिल जायगा।

माया यह सुनकर और भी अधीर हो गया। रो-रोकर दुनिया सिरपर उठा ली। ज्ञानशङ्करने उसे बढ़ावा दिया। और भी गला फाड़-फाड कर बिलबिलाने लगा।

ज्ञान—जब अभीसे यह हाल है तो दो बजे राततक न जाने क्या होगा !

गायत्री—कौन जागता रहेगा ? जाते-ही-जाते तो सो जायगा।

ज्ञान—गोदमें आरामसे तो सो सकेगा नहीं, रह-रहकर चौंकेगा और रोयेगा। सारी सभा घबरा जायगी। लोग कहेंगे, यह पुछल्ला अच्छा साथ लेते आये।

विद्या—कोचवानसे कह क्यों नहीं देते कि गाड़ी लौटा दे, मैं न जाऊंगी।

ज्ञान—यह सब बातें पहले ही सोच लेनी चाहिये थीं न? गाड़ी यहांसे लौटेगी तो आते-आते दस बज जायंगे। आधा तमाशा ही गायब हो जायगा। वहां पहुंच जायं तो जी चाहे मजेसे तमाशा देखना, मायाको इसी गाड़ीमें पड़े रहने देना, या उचित समझना तो लौट आना।

गायत्री—वहांतक जाकर तो लौटना अच्छा नहीं लगता।

ज्ञान—मैंने तो सब कुछ इन्हींकी इच्छापर छोड़ दिया।

गायत्री—क्या वहां कोई आरामकुरसी न मिल जायगी?

विद्या—यह सब झंझट करनेकी जरूरत ही क्या है? मैं लौट जाऊंगी। मैं तमाशा देखनेके लिये ऐसी उत्सुक न थी, तुम्हारी खातिरसे चली आयी थी।

थियेटरका पण्डाल आ गया। खूब जमाव था। ज्ञानशंकर उतर पड़े। गायत्रीने विद्यासे उतरनेको कहा, पर वह बहुत आग्रह करनेपर भी न उठी। कोचवानको पानी लानेको भेजा। इतनेमें प्रेमशंकर लपके हुए आये और बोले, भाभी, जल्दी कीजिये, तैयारी हो गई, तमाशा आरम्भ होनेवाला है। जबतक यह माया-को पानी पिलाती है, आप चलकर बैठ जाइये, नहीं तो शायद जगह ही न मिले।

यह कहकर वह गायत्रीको लिए हुए पण्डालमें घुस गये। अपना कोठा मरदाने और जनाने भागोंके बीचमें केवल एक चिकके इच्छानुसार। चिकके बाहर ज्ञानशङ्कर बैठे और चिकके सहयोगका भी स्त्रीको बैठाया। यही दोनों जगहें उन्होंने रिजर्व राजी हो जाना, विद्याके थीं।

बग्गीमें बैठना इसके प्रत्यक्ष उतरकर ज्ञानशङ्करके साथ चली देनेके ही लिये वह इतनी जल्द लौपह उसे निश्चय था। लेकिन पर लौटनेसे काममें विघ्न पड़नेका भय न दिखाई दी और अन्त-आगा-पीछा करना उनके विचारमें यह कार्य उसे बड़ा क्षोभ सिद्धिकी घातक है। उन्होंने किताबोंमें पढ़ा थी। अपने मनमें

मुझे ओछी, निठुर समझ रही होगी। मुझे भी उसीके साथ लौट जाना चाहिये था। उसके साथ तमाशा देखनेमें बहुत हर्ज नहीं था। लोग यही अनुमान करते कि मैं उसकी खातिरसे आयी हूं। किन्तु उसके लौट जानेपर मेरा यहां रहना सर्वथा अनुचित है। घरकी लौंडिया और महरियांतक हँसेंगी और उनका हँसना यथार्थ है। दादाजी न जाने मनमें क्या सोचेंगे। मेरे लिये अब तीर्थयात्रा, गंगास्नान, पूजापाठ, दान और व्रत है। यह विहार और विलास सोहागिनीके लिये हैं। मुझे अवश्य लौटना चाहिये। लेकिन बाबूजीसे इतना जल्द लौटनेको कहूंगी तो वह मुझपर अवश्य झुंझलायेंगे, पछतायेंगे, कि नाहक इसके साथ आया। बुरी फँसी। कुछ देर यहां बैठे बिना छुटकारा न मिलेगा।

यह निश्चय करके वह बैठी। लेकिन जब अपने आगे पीछे दृष्टि पड़ी, तो उसे वहां एक पलभर भी बैठना दुस्तर जा[न] पड़ा। समस्त जनाना भाग वेश्याओंसे भरा हुआ था। एक[से] एक सुन्दर, एकसे एक रंगीन, चारों ओरसे खस और मेंहदी [की] लपटें आ रही थीं। उनका आभरण और शृंगार, उनका [ठाट-] बाट, उनके हाव-भाव, उनका मृदु-मुस्क्यान, सब गायत्र[ीको] घृणोत्पादक प्रतीत होते थे। उसे अपने रूप-लावण्यपर भी घ[मंड] था, पर इस सौन्दर्य्य-सरोवरमें वह एक जल-क[ण] विलीन हो गयी थी। अपनी तुच्छताका ज्ञान उसे [...] व्यस्त करने लगा। यह कुटिलाएं कितनी [...] हैं। इनको शिकायत नहीं, कि इन्होंने [...] नारकीय पथपर पग रखा। यह अ[...] वस्था जो न कराये थोड़ा है [...] अठिलाती किस बिरतेपर [...] बजादियां हैं। इन्हें [...] इनके रोम रोमसे [...]

यह ऐसी प्रसन्न हैं मानों संसारमें इनसे सुखी और कोई है ही नहीं। पाप एक करुणाजनक वस्तु है, मानवीय विवशताका द्योतक है। उसे देखकर दया आती है। लेकिन पापके साथ निर्लज्जता और मदान्धता एक पैशाचिक लीला है, दया और धर्मकी सीमासे बाहर।

गायत्री अब पलभर भी न ठहर सकी। ज्ञानशङ्करसे बोली, मैं बाहर जाती हूं, यहां नहीं बैठा जाता, मुझे घर पहुंचा दीजिये।

उसे संशय था, कि ज्ञानशङ्कर वहां ठहरनेके लिये आग्रह करेंगे। चलेंगे भी तो क्रुद्ध होकर। पर यह बात न थी। ज्ञानशङ्कर सहर्ष उठ खड़े हुए। बाहर आकर एक बग्गी किराये की और घर चले।

गायत्रीने इतना जल्द थियेटरसे लौट आनेके लिये क्षमा मांगी। फिर वेश्याओंकी बेशरमीकी चर्चा की, पर ज्ञानशङ्करने कुछ उत्तर न दिया। उन्होंने आज मनमें एक विषम कल्पना की थी और इस समय उसे कार्यरूपमें लानेके लिए अपनी सम्पूर्ण शक्तियोंको इस प्रकार एकाग्र कर रहे थे मानों किसी नदीमें कूद रहे हों। उनका हृदयाकाश मनोविकारकी काली घटाओंसे आच्छादित हो रहा था, जो इधर महीनोंसे जमा हो रही थीं। उनका मौन वायुमंडलकी प्रचण्डताका सूचक था। वह ऐसे ही अवसरकी ताकमें थे। अपना कार्य्यक्रम निश्चित कर लिया था। अबतक सारी बातें उनके इच्छानुसार पूरी होती जाती थीं। लक्षणोंसे उन्हें गायत्रीके सहयोगका भी निश्चय होता जाता था। उसका थियेटर देखनेपर राजी हो जाना, विद्याके साथ घर न लौटना, उनके साथ अकेले बग्गीमें बैठना इसके प्रत्यक्ष प्रमाण थे। कदाचित् उन्हें अवसर देनेके ही लिये वह इतनी जल्द लौटी थी; क्योंकि सबकी फिरनेपर लौटनेसे काममें विघ्न पड़नेका भय था। ऐसी अनुकूल दशामें आगा-पीछा करना उनके विचारमें वह कापुरुषता थी, जो अभीष्टसिद्धिकी घातक है। उन्होंने किताबोंमें पढ़ा था कि पुरुषोचित

उद्दण्डता वशीकरणका सिद्धमन्त्र है। तत्क्षण उनकी विकृत चेष्टा प्रज्वलित हो गयी, आंखोंसे ज्वाला निकलने लगी, रक्त खौलने लगा, सांस वेगसे चलने लगी। उन्होंने अपने घुटनेसे गायत्रीकी जांघमें एक ठोंका दिया। गायत्रीने तुरत पैर समेट लिये, उसे कुचेष्टाकी लेशमात्र भी शङ्का न हुई। किन्तु एक क्षणके बाद ज्ञानशंकरने अपने जलते हुए हाथसे उसकी कलाई पकड़कर जोरसे दबा दी। गायत्रीने चौंककर हाथ खींच लिया, मानों किसी विष-धरने काट खाया हो, और भयभीत नेत्रोंसे ज्ञानशंकरको देखा। सड़कपर बिजलीकी लालटेनें जल रही थीं। उनके प्रकाशमें ज्ञान-शंकरके चेहरेपर एक संतप्त उग्रता, एक प्रदीप्त दुस्साहस दिखायी दिया। उसका चित्त अस्थिर हो गया, आंखोंमें अन्धेरा छा गया। सारी देह पसीनेसे तर हो गयी। उसने कातर नेत्रोंसे बाहरकी ओर झांका। समझ न पड़ा कि कहां हूं, कब घर पहुंचूंगी। निर्बल क्रोधकी एक लहर नसोंमें दौड़ गयी और आंखोंसे बह निकली। उसे फिर ज्ञानशंकरकी ओर ताकनेका साहस न हुआ। उनसे कुछ कह न सकी। उसका क्रोध भी शांत हो गया। वह संज्ञाशून्य हो गयी, सारे मनोवेग शिथिल पड़ गये। केवल आत्म-वेदनाका ज्ञान आरेके समान हृदयको चीर रहा था। उसकी वह वस्तु लुट गयी जो उसे प्राणोंसे भी अधिक प्रिय थी, जो उसके मानकी रक्षक, उसके आत्मगौरवकी पोषक, उसके धैर्य्यका आधार और उसके जीवनका अवलम्ब थी। उसका जी डूबा जाता था। सहसा उसे याद आयी कि अब मैं किसीको मुंह दिखानेके योग्य नहीं रही। अबतक उसका ध्यान अपने अपमानके इस बाह्य रूप-रूपकी ओर नहीं गया था। अब उसे ज्ञात हुआ कि यह केवल मेरा आत्मिक पतन ही नहीं है, इसने केवल मेरी आत्माको ही कलुषित नहीं किया, वरन् मेरी बाह्य प्रतिष्ठाका भी सर्वनाश कर दिया इस अवगतिने उसके डूबते हुए हृदयको थाम लिया। गोली खाकर दम तोड़ता हुआ पक्षी भी छुरीको देखकर तड़प जाता है।

गायत्री जरा सम्भल गयी, उसने ज्ञानशंकरकी ओर सजल आंखों-से देखा। कहना चाहती थी; जो कुछ तुमने किया उसका बदला तुम्हें परमात्मा देंगे। लेकिन यदि सौजन्यका अल्पांश भी रह गया है तो मेरी लाज रखना, सतीत्वका नाश तो हो ही गया, पर लोकसम्मानकी रक्षा करना......किन्तु शब्द न निकले, अश्रु-प्रवाहमें विलीन हो गये।

ज्ञानशंकरको भी मालूम हो गया कि मैंने धोखा खाया। मेरी उद्विग्नताने सारा काम चौपट कर दिया। अभीतक उन्हें अपनी अधोगतिपर लज्जा न आयी थी। पर गायत्रीकी सिसकियां सुनीं तो हृदयपर चोटसी लगी। अन्तरात्मा जागृत हो गयी। शर्मसे गर्दन झुक गयी। कुवासना लुप्त हो गयी। अपने पापकी अधमता, घोरताका ज्ञान हुआ। ग्लानि और अनुतापके भी शब्द मुंहतक आये, पर व्यक्त न हो सके। गायत्रीकी ओर देखनेका भी हौसला न पड़ा। अपनी मलिनता और दुष्टता अपनी ही दृष्टिमें घृणित मालूम होने लगी। हा! मैं कैसा दुरात्मा हूं। मेरे विवेक, ज्ञान और सद्विचारने आत्महिंसाके सामने सिर झुका दिया। मेरी उच्चशिक्षा और उच्चादर्शका यही परिणाम होना था! अपने नैतिक पतनके ज्ञानने आत्मवेदनाका सञ्चार कर दिया। उनकी आंखोंसे आंसूकी धारा प्रवाहित हो गयी।

दोनों प्राणी खिड़कियोंसे सिर निकाले रोते रहे, यहांतक कि गाड़ी घरपर पहुंच गयी।

## ११

आंधीका पहला वेग जब शांत हो जाता है तो वायुके प्रचंड झोंके, बिजलीकी चमक और कड़क भी बन्द हो जाती है और मूसलधार वर्षा होने लगती है। गायत्रीके चित्तकी अशान्ति भी द्रवीभूत हो गयी थी। हृदयमें रुधिरकी जगह आंसुओंका सञ्चार हो रहा था।

आधी रात बीत गयी, पर उसके आंसू न थमे। उसका

आत्मगौरव आज नष्ट हो गया। पतिवियोगके बाद उसकी सुहृढ़ स्मृति ही गायत्रीके जीवन-सुखकी मूल थी। वही साधु कल्पना उसकी उपास्य थी। वह इस हृदयकोषको, जहां यह अमूल्य रत्न सञ्चित था, कुटिल आकांक्षाओंकी दृष्टिसे बचाती रहती थी। इसमें सन्देह नहीं कि वह वस्त्राभूषणोंसे प्रेम रखती थी, उत्तम भोजन करती थी, और सदैव प्रसन्नचित्त रहती थी, किन्तु इसका कारण उसकी विलासप्रियता नहीं, वरन् अपने सतीत्वका अभिमान था। उसे संयम और आचारका स्वांग भरनेसे घृणा थी। वह थियेटर भी देखती थी, आनन्दोत्सवोंमें भी शरीक होती थी। आभरण, सुरुचि और मनोरञ्जनकी सामग्रियोंका त्याग करनेकी वह आवश्यकता न समझती थी; क्योंकि उसे अपनी चित्तस्थितिपर विश्वास था। वह एकाग्र होकर अपने इलाक़ेका प्रबन्ध करती थी।

जब उसके आंसू थमे, तो वह इस दुर्घटनाके कारण और उत्पत्तिपर विचार करने लगी, और शनैः शनैः उसे विदित होने लगा कि इस विषयमें मैं सर्वथा निरपराध नहीं हूं। ज्ञानशंकर कदापि यह दुस्साहस न कर सकते, यदि उन्हें मेरी दुर्बलतापर विश्वास न होता। उन्हें यह विश्वास क्योंकर हुआ? मैं इन दिनों उनसे बहुत स्नेह करने लगी थी। यह अनुचित था। कदाचित् इसी सम्पर्कने उनके मनमें यह भ्रम अंकुरित किया। तब उसे वह बातें याद आतीं जो उन सङ्गतोंमें हुआ करती थीं। उनका झुकाव उन्हीं विषयोंकी ओर होता था, जिन्हें एकान्त और सद्भावकी जरूरत है! उस समय वह बातें सर्वथा दोषरहित जान पड़ती थीं। पर अब उनके विचारसे ही गायत्रीको लज्जा आती थी। उसे अब ज्ञान हुआ कि मैं अज्ञान दशामें धीरे-धीरे ढालकी ओर चली जाती थी, और अगर यह गहरी खाई सहसा सामने न आ पड़ती, तो मुझे अपने पतनका अनुभव ही न होता। उसे आज मालूम हुआ कि मेरा पतिप्रेम-बन्धन जर्जर हो गया,

नहीं तो मैं इन वार्ताओंके आकर्षणसे सुरक्षित रहती। वह अधीर होकर उठी, और अपने पतिके चित्रके सम्मुख जाकर खडी हो गयी। इस चित्रको वह सदैव अपने कमरेमें लटकाये रहती थी। उसने ग्लानिमय नेत्रोंसे चित्रको देखा, और तब कांपते हुए हाथोंसे उतारकर उसे छातीसे लगाये देरतक खड़ी रोती रही। इस आत्मिक आलिङ्गनसे उसे एक विचित्र संतोष प्राप्त हुआ। ऐसा मालूम हुआ मानो कोई तड़पते हुए हृदयपर मरहम रख रहा है और कितने कोमल हाथोंसे। वह इस चित्रको अलग न कर सकी, उसे छातीसे लगाये हुए बिछावनपर लेट गयी। उसका हृदय इस समय पतिप्रेमसे आलोकित हो रहा था। वह एक समाधिकी अवस्थामें थी। उसे ऐसा प्रतीत होता था कि यद्यपि पतिदेव यहां अदृश्य हैं, पर उनकी आत्मा अवश्य यहां भ्रमण कर रही है। शनैः शनैः उसकी कल्पनाएं सचित्र हो गयीं। वह भूल गयी कि मेरे स्वामीको मरे तीन वर्ष व्यतीत हो गये। वह अकुलाकर उठ बैठी। उसे ऐसा जान पड़ा कि उनके वक्षसे रक्त स्रावित हो रहा है और वह कह रहे हैं, "यह तुम्हारी कुटिलताका घाव है। तुम्हारी पवित्रता और सत्यता मेरे लिये रक्षाल थी। वह ढाल आज टूट गयी और बेवफाईकी कटार हृदयमें घुस गयी। मुझे तुम्हारे सतीत्वपर अभिमान था। वह अभिमान आज चूर-चूर हो गया। शोक! मेरी हत्या उन्हीं हाथोंसे हुई जो कभी मेरे गलेमें पड़े थे। आज तुमसे नाता टूटता है, भूल जाओ कि मैं कभी तुम्हारा पति था।" गायत्री स्वप्न-दशामें उसी कल्पित व्यक्तिके सम्मुख हाथ फैलाये हुए विनय कर रही थी। शङ्कासे उसके हाथ-पांव फूल गये और वह चीख मारकर भूमिपर गिर पड़ी।

वह कई मिनटतक बेसुध पड़ी रही। जब होश आया तो देखा कि चिया लौंडियां महरियां सब जमा हैं और डाक्टरको बुलानेके लिये आदमी दौड़ाया जा रहा है।

उसे आंखें खोलते देखकर विद्या झपटकर उसके गलेसे लिपट गयी और बोली, बहन, तुम्हें क्या हो गया था? और तो कभी ऐसा न होता था!

गायत्री—कुछ नहीं, एक बुरा स्वप्न देख रही थी। लाओ, थोड़ा-सा पानी पीऊंगी, गला सूख रहा है।

विद्या—थियेटरमें कोई भयावना दृश्य देखा होगा।

गायत्री—नहीं, मैं भी तुम्हारे आनेके थोड़ी ही देर पीछे चली आयी थी। जी न लगा। अभी थोड़ी ही रात गयी है क्या? बाबूजी ध्रुपद अलाप रहे हैं।

विद्या—बारह तो कबके बज चुके, पर उन्हें किसीके मरने-जीनेकी क्या चिन्ता! उन्हें तो अपने राग-रङ्गसे मतलब है। महरीने जाकर तुम्हारा हाल कहा, तो एक आदमीको डाक्टरके यहां दौड़ा दिया और फिर गाने लगे।

गायत्री—यह तो उनकी पुरानी आदत है, कोई नई बात थोड़ी ही है। रमन बाबूका यहां बुरा हाल हो रहा था, और वह डिनरमें गये हुए थे। जब दूसरे दिन मैंने बातों-बातों इसकी चर्चा की तो बोले, मैं वचन दे चुका था और जाना मेरा कर्त्तव्य था। मैं अपने व्यक्तिगत विषयोंको सार्वजनिक जीवनसे बिलकुल पृथक् रखना चाहता हूं।

विद्या—उस साल जब अकाल पड़ा और प्लेग भी फैला तब हम लोग इलाकेपर गये। तुम गोरखपुर थीं। उन दिनों बाबूजी-की निर्दयता देखकर मेरे रोएं खड़े हो जाते थे। असामियोंसे रुपये वसूल न होते और हमारे यहां नित्य नाच-रङ्ग होता रहता था। बाबूजीको उड़ानेके लिये रुपये न मिलते तो वह चिढ़कर असामियोंपर गुस्सा उतारते। सौ-सौ मनुष्योंको एक पांतिमें खड़ा करके हण्टरसे मारने लगते। बेचारे तड़प तड़प कर रह जाते; पर उन्हें तनिक भी दया न आती थी। इसी मार-पीटने उन्हें निर्दय बना दिया है। जीवन-मरण तो परमात्माके हाथ

है," लेकिन मैं इतना अवश्य कहूंगी कि भैयाकी अकाल मृत्यु इन्हीं दोनोंको हायका फल है।

गायत्री—तुम बाबूजीपर अन्याय करती हो। उनका कोई कसूर नहीं। आखिर रुपये कैसे वसूल होते? निर्दयता अच्छी बात नहीं, किन्तु जब इसके बिना काम ही न चले तो क्या किया जाय? तुम्हारे जीजा कैसे सज्जन थे, द्वारपरसे किसी भिक्षुकको निराश न लौटने देते। सत्काय्यों में हजारों रुपये खर्च कर डालते थे। कोई ऐसा दिन न जाता कि सौ-पचास साधुओंको भोजन न कराते हों। हजारों रुपये तो चन्दोंमें दे डालते थे। लेकिन उन्हें भी असामियोंपर सख्ती करनी पड़ती थी। मैंने स्वयं उन्हें असामियोंको मुश्कें कसके पिटवाते देखा है। जब कोई और उपाय न सूझता तो उनके घरोंमें आग लगवा देते थे और अब मुझे भी वही करना पड़ता है। उस समय मैं समझती थी, कि यह व्यर्थ इतना जुल्म करते हैं। उन्हें समझाया करती थी, पर जब अपने माथे पड़ गयी तो अनुभव हुआ कि यह नीच बिना मार खाये रुपये नहीं देते। घरमे रुपये रखे रहते हैं; पर जबतक दो-चार लात घूंसे न खा लें, या गालियां न सुन लें, देनेका नाम नहीं लेते। यह उनकी आदत है।

विद्या—मैं यह न मानूंगी। किसीको मार खानेकी आदत नहीं हुआ करती।

गायत्री—लेकिन किसीको मारनेकी भी आदत नहीं होती। यह सम्बन्ध ही ऐसा है कि एक ओर तो प्रजामें भय, अविश्वास और आत्महीनताके भावोंको पुष्ट करता है और दूसरी ओर जमींदारोंको अभिमानी, निर्दय और निरङ्कुश बना देता है।

विद्याने इसका कुछ जवाब न दिया। दोनों बहनें एक ही पलङ्गपर लेटीं। गायत्रीके मनमें कई बार इच्छा हुई कि आजकी घटनाको विद्यासे बयान कर दूं। उसके हृदयपर एक बोझसा रखा हुआ था। इसे वह हल्का करना चाहती थी। ज्ञानशङ्करको

विद्याकी दृष्टिमें गिराना भी अभीष्ट था। यद्यपि उसका स्वयं अपमान होता था, लेकिन ज्ञानशङ्करको लज्जित और निन्दित करनेके लिये वह इतना मूल्य देनेपर तैयार थी; किन्तु बात मुंह-तक आकर लौट गयी। थोड़ी देरतक दोनों चुपचाप पड़ी रहीं। विद्याकी आंखें तो नींदसे झपकी जाती थीं और गायत्रीको कोई बात न सूझती थी। अकस्मात् उसे एक विचार सूझ पड़ा। उसने विद्याको हिलाकर कहा, क्या सोने लगी? मेरा जी चाहता है कि कल-परसोंतक यहांसे चली जाऊं।

विद्याने कहा, इतना जल्द! भला जबतक मैं रहूं तबतक तो रहो।

गायत्री—नहीं, अब यहां जी नहीं लगता। वहांका काम-काज भी तो देखना है।

विद्या—लेकिन अभीतक तो तुमने बाबूजीसे इसकी चर्चा भी नहीं की।

गायत्री—उनसे क्या कहना है? जाऊं चाहे रहूं, दोनों एक ही है।

विद्या—तो फिर मैं भी न रहूंगी, तुम्हारे साथ ही चली जाऊंगी।

गायत्री—तुम कहां जाओगी? अब यही तुम्हारा घर है, तुम्हीं यहांकी रानी हो। ज्ञानबाबूसे कहो, इलाकेका प्रबन्ध करें। दोनों प्राणी यहीं सुखपूर्वक रहो।

विद्या—समझा तो मैंने भी यही था, लेकिन विधाताकी इच्छा कुछ और ही जान पड़ती है। कई दिनसे बारबार देख रही हूं कि पण्डित परमानन्द नित्य आते हैं। चिन्ताराम भी आते जाते रहते हैं। यह लोग कोई न कोई षड्यन्त्र रच रहे हैं। तुम्हारे चले जानेसे इन्हें और भी अवसर मिल जायगा।

गायत्री—तो क्या बाबूजीको फिर विवाह करनेकी सूझी है क्या?

विद्या—मुझे तो ऐसा ही मालूम होता है।

गायत्री—अगर यह विचार उनके मनमें आया है तो वह किसीके रोके न रुकेंगे। मेरा लिहाज वह करते हैं, पर इस विषयमें वह शायद ही मेरी राय लें। उन्हें मालूम है कि मैं उन्हें क्या राय दूंगी।

विद्या—तुम रहती तो उन्हें कुछ-न-कुछ सङ्कोच अवश्य होता।

गायत्री—मुझे इसकी आशा नहीं। वहां रहूंगी तो कम-से-कम वहांकी देखरेख तो करती रहूंगी। तीन महीने आये हो गये, लोगोंने न जाने क्या क्या उपद्रव खड़े किये होंगे। एक दर्जन नातेदार द्वारपर डटे पड़े रहते हैं। एक महाशय नातेमें मेरे मामू होते हैं, वह सुबहसे शामतक मछलियोंका शिकार किया करते हैं। दूसरे महाशय मेरी फूफीके सुपुत्र हैं, वह मेरे ससुरके समयसे ही वहां रहते हैं। उनका काम मुहल्लेभरकी स्त्रियोंको घूरना और उनसे दिल्लगी करना है। एक तीसरे महाशय मेरी ननदके छोटे देवर हैं। वह रिशवतके बाजारके दलाल हैं। इस कामसे जो समय बचता है वह भङ्ग पीने पिलानेमें लगाते हैं। इन लोगोंमें बड़ा भारी गुण यह है कि सन्तोषी हैं। आनन्दसे भोजन-वस्त्र मिलता जाय इसके सिवा उन्हें कोई चिन्ता नहीं। हां, जमींदारीका घमण्ड सबको है, सभी असामियोंपर रोब जमाना चाहते हैं, उनका गला दबानेके लिये सब तत्पर रहते हैं। बेचारे किसानोंको जो अपने परिश्रमको रोटियां खाते हैं, इन निठल्लोंका अत्याचार केवल इसलिये सहना पड़ता है कि वह मेरे दूरके नातेदार हैं। मुफ्तखोरीने उन्हें इतना आत्मशून्य बना दिया है कि चाहे जितनी रुखाईसे पेश आओ टलनेका नाम न लेंगे। अधिक नहीं तो दस परिवार ऐसे होंगे जो मेरी मृत्युका स्वप्न देखनेमें जीवनके दिन काट रहे हैं। उनका बस चले तो मुझे विष दे दें। किसीके यहांसे कोई सौगात आये, मैं उसे हाथतक नहीं लगाती। उनका काम बस

यही है कि बैठे-बैठे उत्पात किया करें, मेरे काममें विघ्न डाला करें। कोई असामियोंको फोड़ता है, कोई मेरे नौकरोंको तोड़ता है, कोई मुझे बदनाम करनेपर तुला हुआ है। तुम्हें सुनकर हंसी आयेगी, कई महाशय तो विरासतकी आशामें डेवढ़े-दूने सूदपर ऋण लेकर पेट पालते हैं, कुछ नहीं बन पड़ता तो उपावास करते है, किन्तु विरासतका अभिमान जीविकाको कोई आयोजना नहीं करने देता। इन लोगोंने मेरी अनुपस्थितिमें न जाने क्या-क्या गुल खिलाये होंगे। अभी मुझे जाने दो। बाबूजी भी जल्द ही पहाड़पर चले जायेंगे। यदि ऐसी ही कोई जरूरत आ पड़े तो मुझे पत्र लिखना, चली आऊंगी।

दो दिन गायत्रीने किसी प्रकार काटे। ज्ञानशंकरसे फिर बात-चीतकी नौबत नहीं आयी। तीसरे दिन वह विदा हुई। रायसाहब स्टेशनतक उसे पहुंचाने आये। ज्ञानशङ्कर भी साथ थे। गायत्री गाड़ीमें बैठी। रायसाहब खिड़कीपर झुके हुए आम और खर्बूजे, लीचियां और अंगूर ले लेकर गाड़ीमें भरते जाते थे। गायत्री बार-बार कहती थी कि इतने फल क्या होंगे, कौन-सी बड़ी यात्रा है, किन्तु रायसाहब एक न सुनते थे। यह भी रियासतकी एक आन थी। ज्ञानशङ्कर एक बेञ्चपर उदास बैठे हुए थे। गायत्रीको उनपर दया आ गयी। वियोगके समय हम सहृदय हो जाते हैं। चलते-चलाते हम किसीपर अपना ऋण चाहे छोड़ जायं, किन्तु ऋण लेकर जाना नहीं चाहते। जब गाड़ीने सीटी दी, तो ज्ञानशङ्कर चौंककर बेञ्चपरसे उठे और गायत्रीके सम्मुख आकर उसे लज्जित और प्रार्थी नेत्रोंसे देखा, उनमें आंसू भरे हुए थे। पश्चात्तापकी सजीव मूर्ति थी। गायत्री भी खिड़कीपर आयी, कुछ कहना चाहती थी, पर गाड़ी चलने लगी।

ज्ञानशङ्करकी विनयमूर्ति रास्तेभर उसकी आंखोंके सामने फिरती रही।

१२

गायत्रीके जानेके बाद ज्ञानशङ्करको भी वहां रहना दूभर हो गया। सौभाग्य उन्हें हवाके घोड़ेपर बैठाये ऋद्धि और सिद्धिके स्वर्गमें लिये जाता था, किन्तु एक ही ठोकरमें वह चमकते हुए नक्षत्र अदृश्य हो गये ; वह प्राणपोषक शीतल वायु, वह विस्तृत नभमण्डल और सुखद कामनाएं लुप्त हो गयीं ; और वह निराश और विडम्बित फिर उसी अन्धकारमें पड़े हुए थे। उन्हें लक्षणोंसे विदित होता जाता था कि रायसाहब विवाह करनेपर तुले हुए हैं और उनका दुर्बल क्रोध दिनोंदिन अदम्य होता जाता था। वह रायसाहबकी इन्द्रिय-लिप्सापर उनकी क्षुद्रतापर झल्ला-झल्ला कर रह जाते थे। कभी-कभी अपनेको समझाते कि मुझे बुरा मानने-का कोई अधिकार नहीं, रायसाहब अपनी जायदादके मालिक हैं, उन्हें विवाह करनेकी पूर्ण स्वतन्त्रता है, वह अभी हृष्ट-पुष्ट हैं, उम्र भी ज्यादा नहीं। उन्हें ऐसी क्या पड़ी है कि मेरे लिये इतना त्याग करें। मेरे लिये यह कितनी लज्जाकी बात है कि अपने स्वार्थके लिये उनका बुरा चेतूं, उनके कुलके अन्त होनेकी अमङ्गल-कामना करूं। यह मेरी घोर नीचता है। लेकिन विचारोंको इस उद्देश्यसे हटानेका प्रयत्न एक प्रतिक्रियाका रूप धारण कर लेता था, जो अपने बहावमें धैर्य और सन्तोषके बांधको तोड़ डालता था। तब उनका हृदय उस शुभ मुहूर्त्तके लिये विकल हो जाता था जब यह अतुल सम्पत्ति अपने हाथोंमें आ जायगी, जब वह यहां मेहमानके अस्थायी रूपसे नहीं, स्वामीके स्थायी रूपसे निवास करेंगे। वह नित्य इसी कल्पित सुखको भोगनेमें मग्न रहते थे। प्रायः रात रातभर जागते रह जाते और आनन्दके स्वप्न देखा करते। उन्नति और सुधारके कितने ही प्रस्ताव उनके मस्तिष्क-में चक्कर लगाया करते। सैर करनेमें उनको अब कुछ आनन्द न मिलता, अधिकतर अपने कमरेमें ही पड़े रहते। यहांतक कि आशा और भयकी अवस्था उनके लिये असह्य हो गयी। इस दुविधामें

पड़े जेठका महीना भी बीत गया और आषाढ़ आ पहुंचा।

रायसाहबको अबकी पुत्रशोकके कारण पहाड़पर जानेमें विलम्ब हो गया था। पहला छींटा पड़ते ही उन्होंने सफ़रकी तैयारी शुरू कर दी। ज्ञानशंकरसे अब जब्त न हो सका। सोचा, कौन जाने यह नैनीतालमें ही किसी नये विचारोंकी लेडीसे विवाह कर लें। यहां कानोंकान किसीको ख़बर भी न हो। अतएव उन्होंने इस शंकाका अन्त करनेका निश्चय कर लिया।

संध्या हो गयी थी। वह मनको दृढ़ किये हुए रायसाहबके कमरेमें गये, किन्तु देखा तो वहां एक और महाशय विद्यमान थे। यह किसी कम्पनीका प्रतिनिधि था और रायसाहबसे उसके हिस्से लेनेका अनुरोध कर रहा था। किन्तु रायसाहबकी बातोंसे ज्ञात होता था कि वह हिस्से लेनेको तैयार नहीं है। अन्तमें एजेण्टने पूछा, आखिर आपको इतनी शंका क्यों है? क्या आपका विचार है कि कम्पनीकी जड़ मजबूत नहीं है?

रायसाहब—जिस काममें सेठ जगतराम और मिस्टर मनचूरजी शरीक हों उसके विषयमें यह सन्देह नहीं हो सकता।

एजेण्ट—तो क्या आप समझते हैं कि कम्पनीका संचालन उत्तम रीतिपर न होगा?

रायसाहब—कदापि नहीं, मुझे उसकी सफलताके विषयमें लेशमात्र भी संदेह नहीं है।

एजेण्ट—तो फिर आपको उसका सहकारी बननेमें क्या आपत्ति है? मैं आपकी सेवामें कम-से-कम ५०० हिस्सोंकी आशा लेकर आया था। जब आप-जैसे विचारशील सज्जन व्यापारिक उद्योगसे यों पृथक् रहेंगे तो इस अभागे देशकी उन्नति सदैव एक मनोहर स्वप्न ही रहेगी।

रायसाहब—मैं ऐसी व्यापारिक संस्थाओंको देशोद्धारकी कुंजी नहीं समझता।

एजेण्ट—(आश्चर्य्यसे) क्यों?

राय—इसलिये कि सेठ जगतराम और मिस्टर मनचूरजीका विभव देशका विभव नहीं है। आपकी यह कम्पनी धनवानोंको और भी धनवान बनायेगी, जनताको इससे बहुत लाभ पहुंचनेकी संभावना नहीं। निस्सन्देह आप कई हजार कुलियोंको काममें लगा देंगे, पर यह मजूरे अधिकांश किसान ही होंगे और मैं किसानोंको कुली बनानेका कट्टर विरोधी हूं। मैं नहीं चाहता कि वह लोभके वश अपने बाल-बच्चोंको छोड़कर कम्पनीकी छावनियोंमें जाकर रहें और अपना आचरण भ्रष्ट करें। अपने गांवमें उनकी एक विशेष स्थिति होती है। उसमें आत्मप्रतिष्ठाका भाव जागृत रहता है। बिरादरीका भय उन्हें कुमार्गसे बचाता है। कम्पनीकी शरणमें जाकर वह अपने घरके स्वामी नहीं, दूसरेके गुलाम हो जाते हैं, और बिरादरीके बन्धनोंसे मुक्त होकर नाना प्रकारकी बुराइयां करने लगते हैं। कम-से-कम मैं अपने किसानोंको इस परीक्षामें नहीं डालना चाहता।

एजेण्ट—क्षमा कीजियेगा, आपने एक ही पक्षका चित्र खींचा है। कृपा करके दूसरे पक्षका भी अवलोकन कीजिये। हम कुलियोंको जैसे वस्त्र, जैसा भोजन, जैसे घर देते हैं, वैसे गांवमें रहकर उन्हें कभी नसीब नहीं हो सकते। हम उनकी दवा-दर्पनका, उनकी संतानोंकी शिक्षाका, उन्हें बुढ़ापेमें सहारा देनेका उचित प्रबन्ध करते हैं। यहांतक कि हम उनके मनोरंजन और व्यायामकी भी व्यवस्था कर देते हैं। वह चाहें तो टेनिस और फुटबाल खेल सकते हैं, चाहें तो पार्कोंमें सैर कर सकते हैं। सप्ताहमें एक दिन गाने बजानेके लिये समयसे कुछ पहले ही छुट्टी दे दी जाती है। जहांतक मैं समझता हूं कि हमारी बाकोंमें रहनेके बाद कोई कुली फिर खेती करनेकी परवा न करेगा।

रायसाहब—न, मैं इसे कदापि स्वीकार नहीं कर सकता। किसान कुली बनकर कभी अपने भाग्यविधाताको धन्यवाद नहीं दे सकता, उसी प्रकार जैसे कोई आदमी व्यापारका 'स्वतंत्र

सुख भोगनेके बाद नौकरीकी पराधीनताको पसन्द नहीं कर सकता। संभव है कि अपनी दीनता उसे कुली बने रहनेपर मजबूर करे, पर मुझे विश्वास है कि वह इस दासतासे मुक्त होनेका अवसर पातेही तुरन्त अपने घरकी राह लेगा और फिर उसी टूटे-फूटे झोपड़ेमें अपने बाल-बच्चोंके साथ रहकर संतोषके साथ कालक्षेप करेगा। आपको इसमें कुछ सन्देह हो तो आप कृषक-कुलियोंसे एकान्तमें पूछकर अपना समाधान कर सकते हैं। मैं अपने अनुभवके आधारपर यह बात कहता हूं। आप लोग इस विषयमें युरोपवालोंका अनुकरण करके हमारे जातीय जीवनके सद्गुणोंका सर्वनाश कर रहे हैं। युरोपमें In::ustrialism की जो उन्नति हुई उसके विशेष कारण थे। वहांके किसानोंकी दशा उस समय गुलामोंसे भी गयी गुजरी थी, वह जमींदारके बन्दी होते थे। इस कठिन कारावासके देखते हुए धनपतियोंकी कैद गनीमत थी। हमारे किसानोंकी आर्थिक दशा चाहे कितनी ही बुरी क्यों न हो, पर वह किसीके गुलाम नहीं हैं। अगर कोई उनपर अत्याचार करे तो वह अदालतोंमें उससे मुक्त हो सकते हैं। नीतिकी दृष्टिमें किसान और जमींदार दोनों बराबर हैं।

एजेण्ट—मैं श्रीमानसे विवाद करनेका सामर्थ्य तो नहीं रखता, पर मैं स्वयं छोटा-मोटा किसान हूं और मुझे किसानोंकी दशाका यथार्थ ज्ञान है। आप युरोपके किसानोंको गुलाम कहते हैं, लेकिन यहांके किसानोंकी दशा उससे अच्छी नहीं है। नैतिक बन्धनोंके होते हुए भी जमींदार लोग कृषकोंपर नाना प्रकारके अत्याचार करते हैं और यदि कृषकोंको जीविकाका और कोई द्वार हो तो वह इन आपत्तियोंको भी कभी न झेल सकें।

रायसाहब—जब नैतिक व्यवस्थाएं विद्यमान हैं तो विदित है कि उनका उपयोग करनेके लिये किसानोंको केवल उचित शिक्षाकी जरूरत है। और शिक्षाका प्रचार दिनोंदिन बढ़ रहा है। मैं

मानता हूं कि जमींदारके हाथों किसानोंकी बड़ी दुर्दशा होती है, मैं स्वयं इस विषयमें सर्वथा निर्दोष नहीं हूं, बेगार लेता हूं, डांड़बांध भी लेता हूं, बेदखली या इजाफेका कोई अवसर हाथसे नहीं जाने देता, असामियोंपर अपना रोब जमानेके लिये अधिकारियोंकी खुशामद भी करता हूं, साम दाम दण्ड भेद सभी से काम लेता हूं, पर इसका कारण क्या है? वही पुरानी प्रथा, किसानोंकी मूर्खता और नैतिक अज्ञान। शिक्षाका यथेष्ट प्रचार होते ही जमींदारोंके हाथोंसे यह सब मौके निकल जायंगे। मनुष्य स्वार्थी जीव है और यह असंभव है कि जबतक उसे धींगाधींगीके मौके मिलते रहें, वह उनसे लाभ न उठाये। आपका यह कथन सत्य है कि किसानोंको यह विडम्बनाएं इसलिये सहनी पड़ती हैं कि उनके लिये जीविकाके और सभी द्वार बन्द हैं। निश्चय उनके लिये जीवननिर्वाहके अन्य साधनोंका अवतरण होना चाहिये, नहीं तो उनका पारस्परिक द्वेष और संघर्ष उन्हें हमेशा जमींदारोंका गुलाम बनाये रखेगा, चाहे कानून उनकी कितनी ही रक्षा और सहायता क्यों न करे। किन्तु यह साधन ऐसे होने चाहिए, जो उनके आचार और व्यवहारको भ्रष्ट न करें, उन्हें घरसे निर्वासित करके दुर्व्यसनोंके जालमें न फंसाएं, उनके आत्माभिमानका सर्वनाश न करें। और यह उसी दशामें हो सकता है जब घरेलू शिल्पका प्रचार किया जाय और वह अपने गांवमें कुल और बिरादरीकी तीव्र दृष्टिके सम्मुख अपना-अपना काम करते रहें।

एजेण्ट—आपका अभिप्राय Cottage industry से है। समाचारपत्रोंमें कहीं-कहीं इसकी चर्चा भी हो रही है, किन्तु इसका सबसे बड़ा पक्षपाती भी यह दावा नहीं कर सकता कि इसके द्वारा आप विदेशी वस्तुओंका सफलताके साथ अवरोध कर सकते हैं।

रायसाहब—इसके लिये हमें विदेशी वस्तुओंपर कर लगाना

पड़ेगा। युरोपवाले दूसरे देशोंमें कच्चा माल ले जाते हैं, जहाज़ किराया देते हैं, उन्हें मजूरोंको कड़ी मजूरी देनी पड़ती है, उसपर हिस्सेदारोंको नफा भी खूब चाहिये। हमारा घरेलू शिल्प इन समस्त बाधाओंसे मुक्त रहेगा और कोई कारण नहीं कि उचित सङ्गठनके साथ वह विदेशीय व्यापारपर विजय न पा सके। वास्तव में हमने कभी इस प्रश्नपर ध्यान ही नहीं दिया। पूंजीवाले लोग इस समस्यापर विचार करते हुए डरते हैं। वह जानते हैं कि घरेलू शिल्प हमारे प्रभुत्वका अन्त कर देगा, इसीलिये वह इसका विरोध करते रहते हैं।

ज्ञानशङ्करने इस वादमें भाग न लिया। रायसाहबकी युक्तियां अर्थशास्त्रके सिद्धान्तोंके प्रतिकुल थीं, पर इस समय उन्हें उनका खण्डन करनेका अवकाश न था। जब एजेण्ट साहबने अपनी दाल गलते न देखी तो विदा हो गये। रायसाहब ज्ञानशङ्करको उत्सुक देखकर समझ गये कि यह कुछ कहना चाहते हैं, पर सङ्कोचवश चुप हैं। बोले, आप कुछ कहना चाहते हैं, तो कहिये, मुझे फुर्सत है।

ज्ञानशङ्करकी ज़बान न खुल सकी। उन्हें अब ज्ञात हो रहा था कि मैं जो कथन करने आया हूं वह सर्वथा असङ्गत है, सज्जनताके बिलकुल विरुद्ध। रायसाहबको कितना दुःख होगा और वह मुझे मनमें कितना लोभी और क्षुद्र समझेंगे। बोले, कुछ नहीं, मैं केवल यह पूछने आया था कि आप नैनीताल जानेका कबतक विचार करते हैं?

रायसाहब—आप मुझसे उड़ रहे हैं; आपकी आंखें कह रही हैं कि आपके मनमें कोई और बात है, साफ़ कहिये। मैं आपसमें बिलकुल सचाई चाहता हूं।

ज्ञानशङ्कर बड़े असमञ्जसमें पड़े। अन्तमें सकुचाते हुए बोले, यही तो मेरी भी इच्छा है, पर वह बात ऐसी नहीं है कि आपसे कहते हुए लज्जा आती है।

रायसाहब—मैं समझ गया। आपके कहनेकी जरूरत नहीं। मैं आपको विश्वास दिलाता हूँ कि जिन गप्पोंको सुनकर आपको यह शङ्का हुई है वह बिलकुल निस्सार है। मैं स्वच्छन्दवादी अवश्य हूँ, पर अपने मुँहदेखे हितैषियोंकी अवज्ञा करना मेरे सामर्थ्यसे बाहर है। पर जैसा आपसे कह चुका हूँ यह किम्वदन्तियां सर्वथा असार हैं। यह तो आप जानते हैं कि मैं पिण्ड पानीका कायल नहीं और न यही समझता हूँ कि मेरी सन्तानके बिना संसार सूना हो जायगा। रहा इन्द्रिय सुखभोग, उसके लिये मेरे पास इतने साधन हैं कि मैं पैरोंमें लोहेकी बेड़ियां डाले बिनाही उसका आनन्द उठा सकता हूँ। और फिर मैं कभी कामवासनाका गुलाम नहीं रहा, नहीं तो इस अवस्थामें आप मुझे इतना हृष्टपुष्ट न देखते। मुझे लोग कितना ही विलासी समझते हों, पर वास्तवमें मैंने युवावस्थासे ही संयमका पालन किया है। मैं समझता हूँ कि इन बातोंसे आपकी शङ्का निवृत्त हो गयी होगी। लेकिन बुरा न मानियेगा, उड़ती खबरोंको सुनकर इतना व्यग्र हो जाना मेरी दृष्टिमें आपका सम्मान नहीं बढ़ाता। मान लीजिए मैंने विवाह करनेका निश्चय ही कर लिया हो तो यह आवश्यक नहीं कि उससे सन्तान भी हो और हो भी तो पुत्र ही, और पुत्र भी हो तो जीवित रहे। फिर मायाशङ्कर अभी सर्वथा बालक है। विधाताने उसके भाग्यमें क्या लिख दिया है, इसे हम या आप नहीं जानते। यह भी मान लीजिए कि वह वयस्क होकर मेरा उत्तराधिकारी भी हो जाय तो यह आवश्यक नहीं कि वह इतना कर्त्तव्यपरायण और सच्चरित्र हो जितना आप चाहते हैं। यदि वह समझदार होता और उसके मनमें यह शङ्काएँ पैदा होतीं तो मैं इन्हें क्षम्य समझता, लेकिन आप जैसे बुद्धिमान मनुष्यका एक निर्मूल और कल्पित सम्भावनाके पीछे मेरे ऊपर दाना-पानी हराम कर लेना बड़े खेदकी बात है।

इस उत्तरके पहले ही ज्ञानशङ्करको सन्तोष हुआ था।

अन्तिम भागको सुनकर निराशा हुई। समझ गये कि यह चर्चा इन्हें अच्छी नहीं लगती और यद्यपि युक्तियोंसे यह मुझे शान्त करना चाहते हैं, पर वास्तवमें इन्होंने विवाह करनेका निश्चय कर लिया है। इतना ही नहीं, इन्हें यहां मेरा रहना भी अखर रहा है। मुझे यह अपना आश्रित न समझते तो मुझे कदापि इस तरह आड़े हाथों न लेते। उनका गौरवशील हृदय प्रत्युत्तर देनेके लिये विकल हो उठा, पर उन्होंने जप्त किया। इस कड़वी दवाको पान कर लेना ही उचित समझा। मनमें कहा, आप मेरे साथ दोरङ्गी चाल चल रहे हैं। मैं साबित कर दूंगा कि कम-से-कम इस व्यवहारमें मैं आपसे हेठा नहीं हूं।

उन्होंने कुछ जवाब न दिया। रायसाहबको भी इन बातोंके कहनेका खेद हुआ। ज्ञानशङ्करका मन रखनेके लिये इधर-उधरकी बातें करने लगे, नैनीतालका भी ज़िक्र आ गया। उन्हें अपने साथ चलनेको कहा। ज्ञानशङ्कर राजी हो गये। इसमें दो लाभ थे। एक तो वह रायसाहबको नजरबन्द कर सकेंगे, दूसरे वह उच्चाधिकारियोंपर अपनी योग्यताका सिक्का बिठा सकेंगे। सम्भव है, रायसाहबकी सिफारिश उन्हें किसी ऊँचे पदपर पहुंचा दे। यात्राकी तैयारियां करने लगे।

## १२

यद्यपि गांववालोंने गौसखांपर ज़रा भी आंच न आने दी थी, लेकिन ज्वालासिंहका उनके बर्तावके विषयमें पूछताछ करना उनके शान्तिहरणके लिये काफी था। चपरासी, नाज़िर, मुंशी सभी चकित हो रहे थे कि इस अक्खड़ लौंडेने डिप्टी साहबपर न जाने क्या जादू कर दिया कि उनकी कायापलट हो गयी। ईंधन, पुआल, हांड़ी बर्तन, दूध दही, मांस मछली, साग भाजी सभी चीजें बेगारमें लेनेको मना करते हैं। तब तो हमारा गुजर हो चुका। ऐसा भत्ता ही कौन बहुत मिलता है। यह लौंडा एक ही पाजी निकला। एक तो हमें फटकारें सुनायीं, उसपर यह और

रहा जमा गया। चलकर डिप्टीसाहबसे सब माजरा कह देना चाहिये। आज यह दुर्दशा हुई है, दूसरे गांवोंमें इससे भी बुरा हाल होगा। हम लोग पानीको तरस जायंगे। अतएव ज्योंही ज्वालासिंह लौटकर आये सब-के-सब उनके सामने जाकर खड़े हो गये। ईजादहुसेनको फिर उनका मुखपात्र बनाना पड़ा।

ज्वालासिंहने रुष्ट भावसे उन्हें देखकर पूछा, कहिए आप लोग कैसे चले? कुछ कहना चाहते हैं? मीरसाहब आपने इन लोगोंको मेरा हुक्म सुना दिया है न?

ईजादहुसेन—जी हां, यही हुक्म सुनकर तो यह लोग घबराये हुए आपकी खिदमतमें हाजिर हुए हैं। कल इस गांवमें एक सख्त वारदात हो गयी। गांवके लोग चपरासियोंसे लड़नेपर आमादा हो गये। यह लोग जान बचाकर चले न आये होते तो फौजदारी हो जाती। इन लोगोंने इसको इत्तला करके हुजूरके आराममें खलल डालना मुनासिब नहीं समझा, लेकिन आजकी मुमानियत सुनकर इनके होश उड़ गये हैं। पहले ही बेगार आसानीसे न मिलती थी, अब जो लोग इस हुक्मको खबर पायेंगे तो और भी शेर हो जायेंगे। कल जो हंगामा हुआ उसका बानी मबानी वही नौजवान था, जो सुबह हुजूरकी खिदमतमें हाजिर हुआ था। उसकी कुछ तम्बीह होनी निहायत जरूरी है।

ज्वालासिंह—उसकी बातोंसे मालूम होता था कि चपरासियोंने ही उसके साथ सख्ती की थी।

एक चपरासी—यह तो कहेहीगा, लेकिन हुजूर, खुदा गवाह है, हम लोग भाग न आये होते तो जानकी खैर न थी। ऐसी जिल्लत आजतक कभी न हुई थी। हम लोग चार-चार पैसेके मुलाजिम हैं, पर हाकिमोंके इकबालसे बड़े-बड़ोंकी कोई हकीकत नहीं समझते।

गौसखां—हुजूर, वह लौंडा इन्तहा दर्जेका शरीर है। उसके मारे हम लोगोंका गांवमें रहना दुशवार हो गया है, रोज एक-न-एक तूफान खड़ा किये रहता है।

दूसरा चपरासी—हुजूर हो लोगोंकी गुलामीमें उम्र कटी, लेकिन कभी ऐसी दुर्गति न हुई थी।

ईजादहुसेन—हुजूरकी रिआयापरवरीमें कोई शक नहीं। हुक्कामको रहमदिल होना ही चाहिये, लेकिन हक तो यह है कि बेगार बन्द हो जाय तो इन टकेके आदमियोंका किसी तरह गुजर ही न हो।

ज्वालासिंह—नहीं, मैं इन्हें तकलीफ नहीं देना चाहता। मेरा मंशा सिर्फ यह है कि रिआयापर बेजा सख्ती न हो। मैंने इन लोगोंको जो हुक्म दिया है उसमें इनकी जरूरतोंका काफी लिहाज रखा है। मैं यह मुनासिब नहीं समझता कि सदरमें यह लोग जिन चीजोंके बगैर गुजर कर सकते हैं उनकी देहातमें आकर क्यों जरूरत पड़ती है।

चपरासी—हुजूर, हम लोगोंको जैसे चाहे रखें, आपके गुलाम हैं, पर इसमें हुजूरकी बेरोबी होती है।

गौसखां—जी हां, यह देहाती लोग उसे हाकिम ही नहीं समझते जो इनके साथ नरमीसे पेश आये। हुजूरको हिन्दुस्तानी समझकर ही यह लोग ऐसी दिलेरी करते हैं। अङ्गरेज हुक्काम आते हैं तो कोई चूं भी नहीं करता। अभी दो हफ्ते होते हैं पादरी साहब तशरीफ लाये थे और हफ्ते भर रहे, लेकिन सारा गांव हाथ बांधे खड़ा रहता था।

ईजादहुसेन—आप बिलकुल दुरुस्त फरमाते हैं, हिन्दुस्तानी हुक्कामको यह लोग हाकिम ही नहीं समझते, जबतक वह इनके साथ सख्ती न करें।

ज्वालासिंहने अपनी मर्यादा बढ़ानेके ही लिये अंगरेजी रहन-सहन ग्रहण किया था। वह अपनेको किसी अंगरेजसे कम न समझते थे। अंगरेजोंसे मिलने जाते तो टोपी हाथमें ले लेते। जूते उतारनेके अपमानसे बच जाते। रेलगाड़ीमें अंगरेजोंके ही साथ बैठते थे। लोग अपनी बोलचालमें उन्हें साहब ही कहा

करते थे। हिन्दुस्तानी समझना उन्हें गाली देना था। गौसखां और ईजादहुसेनकी बातें निशानेपर बैठ गयीं। अकड़कर बोले, अच्छा, यह बात है तो मैं भी दिखा देता हूं कि मैं किसी अंगरेज-से कम नहीं हूं। यह लोग भी क्या समझेंगे कि किसी हिन्दुस्तानी हाकिमसे काम पड़ा था। अबतक तो मैं यही समझता था कि सारी खता हमीं लोगोंकी है। अब मालूम हुआ कि यह देहातियोंकी शरारत है। अहलमद साहब, आप हलकेके सबइन्सपेक्टरको रूबकार लिखिये कि वह फौरन इस मामलेकी तहकीकात करके अपनी रिपोर्ट पेश करें।

चपरासी—ज्यादा नहीं तो हुजूर, इन लोगोंसे मुचलका तो जरूर ही ले लिया जाय।

गौसखां—इस लौंडेकी गोशमाली जरूरी है।

ज्वालासिंह—जबतक रिपोर्ट न आ जाय मैं कुछ नहीं करना चाहता।

परिणाम यह हुआ कि सन्ध्या समय बाबू दयाशङ्कर जो फिर बहाल होकर इसी हलकेमें नियुक्त हुए थे लखनपुर आ पहुंचे। कई कान्सटेबल भी साथ थे। इन लोगोंने चौपालमें आसन जमाये। गांवके सब आदमी जमा किये गये। मगर बलराजका पता न था। वह और रंगी दोनों नीलगायोंको भगाने गये थे। दारोगाजीने बिगड़कर मनोहरसे कहा, तेरा बेटा कहां है। सारे फिसादकी जड़ तो वही है, तूने कहीं भगा तो नहीं दिया। उसे जल्द हाजिर कर, नहीं तो मैं वारण्ट जारी कर दूंगा।

मनोहरने अभी उत्तर न दिया था कि किसीने कहा, वह बलराज आ गया। सबकी आंखें उसकी ओर उठ गयीं। दो कान्सटेबलोंने लपककर उसे पकड़ लिया और दूसरे दो कान्सटेबलोंने उसकी मुश्कें कसनी चाहीं। बलराजने दीन भावसे मनोहरकी ओर देखा। उसकी आंखोंमें भयङ्कर संकल्प तिलमिला रहा था।

वह कह रही थीं कि यह अपमान मुझसे नहीं सहा जा

सकता। मैं अब जानपर खेलता हूं। आप क्या कहते हैं? मनोहरने बेटेकी यह दशा देखी तो रक्त खौल उठा। बावलासा हो गया। कुछ न सूझा कि मैं क्या कर रहा हूं। बाजकी तरह टूटकर बलराजके पास पहुंचा और दोनों कान्सटेबलोंको धक्का देकर बोला, छोड़ दो, नहीं तो अच्छा न होगा।

इतना कहते-कहते उसकी जबान बन्द हो गयी और आंखोंसे आंसू निकल पड़े। सुक्खू चौधरी मनमें फूले न समाते थे। उन्हें वह दिन निकट दिखाई दे रहा था, जब मनोहरके दसों बीघे खेतपर उनके हल चलेंगे। दुखरन भगत कांप रहे थे कि मालूम नहीं क्या आफत आयेगी। डपटसिंह सोच रहे थे कि भगवान करे मारपीट हो जाय तो इन लोगोंको खूब कुन्दी की जाय और बिसेसर साह थरथर कांप रहे थे, केवल कादिरखांको मनोहरसे सच्ची सहानुभूति थी। मनोहरकी उद्दण्डतासे उसके हृदयपर एक चोटसी लगी। सोचा मारपीट हो गयी तो फिर कुछ बनाये न बनेगी। तुरंत जाकर दयाशंकरके कानमें कहा, हुजूर हमारे मालिक हैं। हम लोग आपहीको रिआया हैं। सिपाहियोंको मने कर दें, नहीं तो खून हो जायगा। आप जो हुक्म देंगे उसके लिये मैं हाजिर हूं। दयाशंकर उन आदमियोंमें न थे जो खोकर भी कुछ नहीं सीखते। उन्हें अपने अभियोगने एक बड़ी उपकारी शिक्षा दी थी। पहले वह यथासंभव रिश्वत अकेले ही हजम कर लिया करते थे। इससे थानेके अन्य अधिकारी उनसे द्वेष किया करते थे। अब उन्होंने बांटकर खाना सीखा था। इससे सारा थाना उनपर जान देता था। इसके अतिरिक्त अब वह पहलेकी भांति अश्लील शब्दोंका व्यवहार न करते थे। उन्हें अब अनुभव हो रहा था कि सज्जनता केवल नैतिक महत्वकी वस्तु नहीं है, उसका आर्थिक महत्व भी कम नहीं है, सारांश यह कि अब उनके स्वभावमें अनर्गलताकी जगह गम्भीरताका समावेश हो गया था। वह इस झमेलेमें सारे गांवको समेटकर अपना स्वार्थ सिद्ध करना

चाहते थे। कान्सटेबलोंका अत्याचार इस उद्देश्यमें बाधक हो सकता था। अतएव उन्होंने सिपाहियोंको शान्त किया और बयान लिखने लगे। पहले चपरासियोंके बयान हुए। उन्होंने अपना सारा क्रोध बलराजपर उतारा। गौसखां और उनके दोनों शहनोंने भी इसीसे मिलता-जुलता बयान दिया। केवल बिन्दा महाराजका बयान कुछ कमजोर था। अब गांववालोंके इजहार-की बारी आयी। पहले तो इन लोगोंने समझा था कि सारे गांवपर आफत आनेवाली है, लेकिन विपक्षियोंके बयानसे विदित हुआ कि सब उद्योग बलराजको फंसानेके लिये किया जा रहा है। बलराजपर उसकी सहृदयताके कारण समस्त गांव जान देता था। पारस्परिक स्नेह और सहृदयता भी ग्राम्य जीवनका एक शुभ लक्षण है। इस अवसरपर केवल सच्ची बात कहनेहीसे बलराजकी जान बचती थी, अपनी ओरसे कुछ घटाने या बढ़ाने-की जरूरत न थी। अतएव लोगोंने साहससे काम लिया और सारी घटना सच-सच कह सुनायी। केवल बलराजके कठोर शब्दोंपर परदा डाल दिया। विपक्षियोंने उन्हें फोड़नेमें कोई बात उठा नहीं रखी, पर कादिरखांकी दृढ़ताने किसीको विच-लित न होने दिया।

८ बजते-बजते तहक़ीकात समाप्त हो गयी। बलराजको हिरा-सतमें लेनेके लिये प्रमाण न मिले। गौसखां दांत पीसकर रह गये। दारोगाजी चौपालसे उठकर अन्दरके कमरेमें जा बैठे। गांवके लोग एक-एक करके सरकने लगे। डपटसिंहने अकड़कर कहा, गांवमें फूट न हो तो कोई कुछ नहीं कर सकता। दारोगा-जी कैसी जिरह करते थे कि कोई फूट जाय।

दुखरन—भगवान चाहेंगे तो अब कुछ न होगा। मेल बड़ी चीज है।

मनोहर—भाई, तुम लोगोंने मेरी आबरू रख ली, नहीं तो कुशल नहीं थी।

डपटसिंह—लस्करवालोंने समझा था जैसे दूसरे गांववालों-को दवा लेते हैं वैसे ही इन लोगोंको भी दवा लेंगे।

दुखरन—इस गांवपर महावीर स्वामीका साया है, इसे कोई क्या खाके दबायेगा ?

मनोहर—कादिर भैया, जब दोनों कान्सटेबलोंने बालूका हाथ पकड़ा तो मेरे बदनमें जैसे आग लग गयी। अगर वह छोड़ न दें तो चाहे जानसे जाता पर एककी तो जान ही लेकर छोड़ता।

डपट-अचरज तो यह है कि बलराजसे इतना जब्त कैसे हुआ।

बलराज—मेरी तो जैसे सिट्टी पिट्टी भूल गयी थी। मालूम होता था हाथोंमें दम ही नहीं है। हां, जब वह सब दादासे हाथा-पाई करने लगे तब मुझसे जब्त न हो सका।

दुखरन—चलो, भगवानकी दयासे सब अच्छा ही हुआ। अब कोई चिन्ता नहीं है।

यह बातें करते हुए लोग अपने-अपने घर गये। मनोहर अभी भोजन करके चिलम ही पी रहा था कि बिन्दा महाराज आकर बैठ गये। यह बड़ा सहृदय मनुष्य था। था तो जमींदारका नौकर पर उसकी सहानुभूति सदैव असामियोंके साथ रहती थी। मनो-हर उसे देखते ही खाटपरसे उठ बैठा, बिलासी घरमेंसे निकल आयी और बलराज, जो ऊखकी गंडेरियां काट रहा था, हाथमें गड़ासा लिये आकर खड़ा हो गया। आजकल ऊख पेली जाती थी। पहर रात रहे कोल्हू खड़े हो जाते थे।

मनोहरने पूछा, कहो महाराज कैसे चले ? चौपालमें क्या हो रहा है ?

बिन्दा—तुम्हारा गला रेतनेकी तैयारियां हो रही हैं। दारोगा-जीने गांवके मुखिया लोगोंको बुलाया और सबसे अपना-अपना बयान बदलनेके लिये कह रहे हैं। धमका रहे हैं कि बयान न बदलोगे तो सबसे मुचलका ले लेंगे। उसपर सौ रुपयेकी थैली अलग मांगते हैं। डरके मारे सबकी नानी मर रही है। बयान

बदलनेपर तैयार हैं। मैंने सोचा चलकर तुम्हें खबर तो दे दूं। जमींदारके चाकर हैं तो क्या, पर हैं तो हम और तुम एक।

मनोहरके पांव तलेसे मिट्टी निकल गयी। विलासी सन्नाटेमें आ गयी, बलराजके भी होश उड़ गये। गरीबोंने समझा था बला टल गयी। अपने काम धन्धेमें लगे हुए थे। इस समाचारने आंधीके झोंकेकी तरह आकर नौकाको डांवाडोल कर दिया। किसीके मुंहसे आवाज न निकली।

बिन्दाने फिर कहा, सबोंने कैसा अच्छा बयान दिया था। मैंने समझा था यह अपनी बातपर अड़ेंगे, पर सब कायर निकले, एक ही धमकीमें पानी हो गये।

मनोहर—मेरे ऊपर कोई गरह दशा आयी हुई है और क्या? इस लौंडेके पीछे देखें क्या क्या दुर्गति होती है।

बिन्दा—रात तो बहुत हो गयी है, पर बन पड़े तो लोगोंके पास जाओ। अरज बिनती करो। कौन जाने मान ही जायँ।

बलराजने तनकर कहा, न! किसी भकुयेके पास जानेका काम नहीं। यही न होगा मेरी सजा हो जायगी। ऐसे कायरोंसे भगवान बचावें। मुचलकेके नामसे जिनके प्राण सूख जाते हैं उनका कोई भरोसा नहीं। यहां मर्द हैं, सजासे नहीं डरते, कोई चोरी नहीं की है, डाका नहीं मारा है, सच्ची बातके पीछे सजा नहीं, गला कट जाय तब भी डरनेवाले नहीं हैं।

मनोहर—अरे बाबा, चुप भी रह, आया है बड़ा मर्द बनके। जब तेरी उमिर थी तो हम भी आकासपर दिया जलाते थे, पर अब वह कलेजा कहांसे लायें।

बिन्दा—इन लड़कोंकी बातें ऐसी ही होती हैं। यह क्या जाने, मां बापके दिलपर क्या गुजरती है। जाओ, कहो सुनो, धिक्कारो, आंखें चार होनेपर कुछ-न-कुछ मुरौवत आ ही जाती है।

विलासी—हां, अपनी चाली कर लो। आगे जो भागमें बदा है वह तो होगा ही।

नौ बज चुके थे। प्रकृति कुहिर-सागरमें डूबी हुई थी। घरोंके द्वार बन्द हो चुके थे। अलाव भी ठंढे हो गये थे। केवल सुक्खू चौधरीके कोल्हाड़ेमें गुड़ पक रहा था। कई आदमी भट्ठे के सामने आग ताप रहे थे। गांवकी गरीब स्त्रियां अपने-अपने घड़े लिये गर्म रसकी प्रतीक्षा कर रही थीं। इतनेमें मनोहर आकर सुक्खूके पास बैठ गया। चौधरी अभी चौपालसे लौटे थे और अपने मेलियोंसे दारोगाजीकी सज्जनताकी प्रशंसा कर रहे थे। मनोहरको देखते ही बात बदल दी और बोले, आओ मनोहर, बैठो, मैं तो आपही तुम्हारे पास आनेवाला था। कड़ाहकी चासनी देखने लगा। इन लोगोंको चासनीकी परख नहीं है। कल एक पूरा ताव बिगड़ गया। दारोगाजी तो बहुत मुंह फैला रहे हैं। कहते हैं सबसे मुचलका लेंगे। उस-पर सौकी थैली अलग मांगते हैं। हाकिमोंके बीचमें बोलना जान जोखिम है। जरासी सुईका पहाड़ हो गया। मुचलका-का नाम सुनते ही सब लोग थरथरा रहे हैं, अपने-अपने बयान बदलनेपर तैयार हैं।

मनोहर—तब तो बलूके फंसनेमें कोई कसर ही नहीं रही।

सुक्खू—हां, बयान बदल जायंगे तो उसका बचना मुश्किल है। इसी मारे मैंने अपना बयान न दिया था। खांसाहब बहुत दम-भरोसा देते रहे, पर मैंने कहा, मैं न इधर हूं, न उधर हूं। न आपसे बिगाड़ करूंगा, न गांवसे बुरा बनूंगा। इस-पर बुरा मान गये। सारा गांव समझता है कि मैं खांसाहबसे मिला हुआ हूं, पर कोई बता दे कि उनसे मिलकर गांवकी क्या बुराई की। हां, उनके पास उठता-बैठता हूं। इतनेसे ही जब मेरा बहुत-सा काम निकलता है तब व्यवहार क्यों तोड़ूं? मेल-से जो काम निकलता है वह बिगाड़ करनेसे नहीं निकलता। हमारा सिर जमींदारके पैरों तले रहता है। ऐसे देवताको राजी रखनेहीमें अपनी भलाई है।

मनोहर—तो अब मेरे लिये कौनसी राह निकालते हो?

सुक्खू—मैं क्या कहूं, गांवका हाल तो जानते ही हो। तुम्हारी खातिर मोचलका देनेपर कौन राजी होगा? कोई न मानेगा, बस, या तो भगवानका भरोसा है या अपनी गांठका।

मनोहरने सुक्खूसे ज्यादा बातचीत नहीं की। समझ गया कि यह मुझे मुंड़वाना चाहते हैं। कुछ दारोगाको देंगे, कुछ गौसखांके साथ मिलकर आप खा जायंगे। इन दिनों उसका हाथ बिलकुल खाली था। नयी गोईं लेनी पड़ीं, सब रुपये हाथसे निकल गये। खांसाहबने सिकमी खेत निकाल लिये थे। इसलिये रब्बीकी आशा भी कम थी। केवल ऊखका भरोसा था, लेकिन बिसेशर साहके रुपये चुकाने थे और लगान भी बेबाक करना था। गुड़में इससे अधिक और कुछ न हो सकता था। दूसरा ऐसा कोई महाजन न था जिससे रुपये उधार मिल सकते। वह यहांसे उठकर डपटसिंहके घरकी ओर चला, पर अभीतक कुछ निश्चय न कर सका था कि उनसे क्या कहूंगा। वह भटके हुए पथिककी भांति एक पगडण्डीपर चला जा रहा था, बिलकुल बेखबर कि यह रास्ता मुझे कहां लिये जाता है, केवल इसलिये कि एक जगह खड़े रहनेसे चलते रहना अधिक सन्तोषप्रद था। क्या हानि है यदि लोग मुचलका देनेपर राजी हो जायं, यह विधान इतना दूरस्थ था कि वहांतक उसका विचार भी न पहुंच सकता था।

डपटसिंहके दालानमें एक मिट्टीके तेलकी कुप्पी जल रही थी। भूमिपर पुआल बिछी हुई थी और कई आदमी और लड़के एक मोटे टाटका टुकड़ा ओढ़े सिमटे पड़े थे। एक-एक कोनेमें एक-एक कुतिया बैठी हुई पिल्लोंको दूध पिला रही थी, दूसरेमें एक गाय खड़ी जुगाली कर रही थी। डपटसिंह अभी सोये न थे। सोच रहे थे कि सुक्खूके कोल्हाड़ेसे गर्म रस आ जाय तो पीकर सोयें। उनके छोटे भाई झपटसिंह कुप्पीके सामने

रामायण लिये आंखें गड़ा-गड़ाकर पढ़नेका उद्योग कर रहे थे। मनोहरको देखकर बोले, आओ महतो, तुम तो बड़े झमेलेमें पड़ गये।

मनोहर—अब तो तुम्हीं लोग बचाओ तो बच सकते हैं।

डपट—तुम्हें बचानेके लिये हमने कौनसी बात उठा रखी? ऐसा बयान दिया कि बलराजपर कोई दाग ही न आ सकता था, पर भाई अब मुचलका तो नहीं दे सकते। आज मुचलका दे दें, कलको गौसखां झूठों कोई सवाल दे दें तो सजा हो जाय।

मनोहर—नहीं भैया, मुचलका देनेको मैं आप ही न कहूंगा। डपटसिंह मनोहरके सदिच्छुक थे। पर इस समय उसे प्रकट न कर सकते थे। बोले, परमात्मा वैरीको भी कपूत सन्तान न दे। बलराजने कल झूठ-मूठ बतबढ़ाव न किया होता तो आज तुम्हें क्यों इस तरह लोगोंकी चिरौरी करनी पड़ती।

हठात् कादिरखांकी आवाज यह कहते हुए सुनाई दी, बड़ा न्याय करते हो ठाकुर। बलराजने झूठ-मूठ बतबढ़ाव किया था तो उसी घड़ी डांट क्यों न दिया? तब तो तुम भी बैठे मुस्कुराते रहे और आंखोंसे इशअलुक देते रहे। आज जब बात बिगड़ गयी है तो कहते हो, झूठ-मूठ बतबढ़ाव किया था। पहले तुम्हींने अपनी लकड़ीका रोना रोया था, मैंने अपनी रामकहानी कही थी। यही सब सुन सुनकर बलराज भरा बैठा था। ज्योंही मौका मिला खुल पड़ा। हमने और तुमने रो-रोकर बेगार दी, पर डरके मारे मुंह न खोल सके। वह हिम्मतका जवान है, उससे बरदास न हुई। जब वह हम सभी लोगोंके खातिर आगे बढ़ा तो यह कहांका न्याय है कि मुचलकेके डरसे आगमें झोंक दें?

डपटसिंहने विस्मित होकर कहा, तो क्या तुम्हारी सलाह है कि मुचलका दे दिया जाय?

कादिर—नहीं, मेरी यह सलाह नहीं है। मेरी सलाह है कि हम लोग अपने-अपने बयानपर डटे रहें। अभी कौन जानता है

कि मुचलका देना ही पड़ेगा। लेकिन अगर ऐसा हो तो हमें पीठ न फेरनी चाहिए। भला सोचो, कितना बड़ा अन्धेर है कि हम लोग मुचलकेके डरसे अपने बयान बदल दें और अपने ही लड़केको कुएंमें ढकेल दें।

मनोहरने कादिरमियांको अग्निपूर्ण नेत्रोंसे देखा। उसे ऐसा जान पड़ा मानों यह कोई देवता है। कादिरकी सम्मति जो साधारण न्यायपर स्थित थी उसे अलौकिक प्रतीत हुई। डपटसिंहको भी यह सलाह सयुक्तिक ज्ञात हुई। मुचलकेकी शंका कुछ कम हुई। मनमें अपनी स्वार्थपरतापर लज्जित हुए, तिसपर भी मनसे यह विचार न निकल सका कि प्रस्तुत विषयका सारा भार बलराजके सिर है। बोले, कादिर भाई, यह तो तुम नाहक कहते हो कि मैंने बलराजको इस्तालुक दिया। मैंने बलराजसे कब कहा कि तुम लसकरवालोंसे तूल कलाम करना। यह राड़ तो उसने आप ही बढ़ाया। उसका सुभाव ही ऐसा कड़ा ठहरा। आजको सिपाहियोंसे उलझा है, कलको किसीपर हाथ ही चला दे तो हमलोग कहांतक उसकी हिमायत करते फिरेंगे।

कादिर—तो मैं तुमसे कब कहता हूं कि उसकी हिमायत करो। वह बुरी राह चलेगा तो आप ठोकर खायगा। मेरा कहना यही है कि हम लोग अपनी आंखोंकी देखी और कानोंकी सुनी बातोंमें किसीके भयसे उलट-फेर न करें। सचाईपर रहें। अपनी जान बचानेके लिये फरेब न करें। मुचलकेकी तो बात ही क्या, हमारा धरम है कि अगर सच कहनेके लिये जेहल भी जाना पड़े तो सचसे मुंह न मोड़ें।

डपटसिंहको अब निकलनेका कोई रास्ता न रहा, किन्तु फिर भी इस निश्चयके व्यावहारिक रूपमें भागनेका कोई सम्भावित मार्ग निकल आनेकी आशा बनी हुई थी। बोले, अच्छा मान लो, हम और तुम अपने बयानपर अड़े, लेकिन बिसेशर और दुखरनको क्या करोगे, वह किसी विध न मानेंगे।

कादिर—इनको भी खींचे लाता हूं। मानेंगे कैसे नहीं? अगर अल्लाहका डर है तो कभी निकल ही नहीं सकते।

यह कहकर कादिरखां चले गये और थोड़ी देरमें दोनों आदमियोंको साथ लिये हुए आ पहुंचे। बिसेशर साहने आते ही डपटसिंहकी ओर प्रश्नसूचक दृष्टिसे देखा, मानो पूछना चाहते थे कि तुम्हारी क्या सलाह है, और दुखरन भगत, जो दोनों जून मंदिरमें पूजा करने जाया करते थे और जिन्हें रामचर्चासे कभी तृप्ति न होती थी, इस तरह सिर झुकाकर बैठ गये, मानों उनपर वज्रपात हो गया है, या कादिरखां उन्हें किसी गहरी खोहमें गिरा रहे हैं।

इन्हें यहां बैठाकर कादिरखांने अपनी पगड़ीसे थोड़ीसी तमाखू निकाली, अलावसे आग रख लाये और दो तीन दम लगाकर चिलमको डपटसिंहकी ओर बढ़ाते हुए बोले, कहो भगत, कल दारोगाजीके पास चलकर क्या करना होगा?

दुखरन—जो तुम लोग करोगे वही मैं भी करूंगा। हां, मुचलका न देना पड़े। कादिरने फिर उसी युक्तिसे काम लिया, जो डपटसिंहको समाधान करनेमें सफल हुई थी। सीधे सादे किसान वितण्डावादी नहीं होते। वास्तवमें इन लोगोंके ध्यानमें यह बात ही न आयी थी कि बयानका बदलना प्रत्यक्ष जाल है। कादिरखांने इस विषयका निदर्शन किया तो उन लोगोंकी सरल सत्यभक्ति जागृत हो गयी। दुखरन शीघ्र ही उनसे सहमत हो गये। लेकिन बिसेशरपर उनके भाषणका कुछ असर न हुआ। साहजीके यहां शक्कर और अनाजका कारबार होता था। डेवढ़ी सवाई चलती थी, लेन-देन करते थे, दो हलकी खेती होती थी; गांजा, भङ्ग, चरस आदिका ठोका भी ले लिया था। पर उनका मेषभाव उन्हें कराधिकारियोंके पञ्जेसे बचाता रहता था। बोले, भाई तुम लोगोंका साथ देनेमें मैं कहींका न रहूंगा, चार पैसेका लेन-देन है। नरमी, गरमी, डांट-डपट किये बिना काम नहीं चल सकता।

रुपये लेते समय तो लोग सगे बन जाते हैं, पर देनेकी बारी आती है तो कोई सीधे मुंह बात नहीं करता। यह रोजगार ही ऐसा है कि अपने घरका जमा देकर दूसरोंसे वैर मोल लेना पड़ता है। आज मुचलका हो जाय, कलको कोई मामला खड़ा हो जाय, तो गांवमें सफाईके गवाहतक न मिलेंगे। और फिर संसारमें रहकर अधर्मसे कहांतक बचेंगे? यह तो कपटलोक है। अपने मतलबके लिये दगा, फरेब, जाल सभी कुछ करना पड़ता है। आज धरमका विचार करने लगूं तो कल ही सौ रुपये सालका टिकस बंध जाय, असामियोंसे कौड़ी न वसूल हो और सारा कारबार मिट्टीमें मिल जाय। इस जमानेमें जो रोजगार रह गया है इसी बेईमानीका रोजगार है। क्या हम हुए, क्या तुम हुए—सबका एक ही हाल है, सभी सनकी गांठोंमें मिट्टी और लकड़ी भरते हैं, तेलहन और अनाजमें मिट्टी और कङ्कर मिलाते हैं। क्या यह बेईमानी नहीं है? बेउचित बात कहता हूं तो मेरे मुंहपर थप्पर मारो। तुम लोगोंको जैसा गौं पड़े वैसा करो, पर मैं मुचलका देनेपर किसी तरह राजी नहीं हो सकता।

स्वार्थनीतिका जादू निर्बल आत्माओंपर खूब चलता है। दुखरन और डपटसिंहको यह बातें अतिशय न्यायसङ्गत जान पड़ीं। यही विचार उनके हृदयमें भी थे, पर किसी कारणसे व्यक्त न हो सके थे। दोनोंने एक-दूसरेको मार्मिक दृष्टिसे देखा। डपटसिंह बोले, भाई, बात तो सच्ची कहते हो, संसारमें रहकर सीधी राहपर कोई नहीं चल सकता। अधर्मसे बचना चाहे तो किसी जङ्गल-पहाड़में जाकर बैठे। यहां निवाह नहीं।

कादिरखां समझ गये कि साहुजीपर धर्म और न्यायका कुछ बस न चलेगा। यह उस वक्ततक काबूमें न आयेंगे जबतक इन्हें यह न सूझेगा कि बयान बदलनेमें कौन-कौनसी बाधाएं उपस्थित हो सकती हैं। बोले, साहुजी तुम जो बात कहते हो बेलाग कहते हो। संसारमें रहकर अधर्मसे कहांतक कोई

बचेगा ? रात-दिन तो छल-कपट करते रहते हैं। जहां इतने पापोंका दण्ड भोगना है, एक पाप और सही। लेकिन यहां धर्मका ही विचार नहीं है न ? डर तो यह है कि बयान बदलकर हम लोग और किसी सकटमें न फंस जायं। पुलिसवाले किसी-के नहीं होते। हम लोगोंका पहला बयान दारोगाजीके पास रखा हुआ है। उसपर हमारे दसखत और अंगूठेके निसान हैं। दूसरा बयान लेकर वह हम लोगोंको जालसाजीमें गिरफ्तार कर लें तो सोचो क्या हो। सात बरससे कमकी सजा न होगी। न भैया, इससे तो मुचलका ही अच्छा। आंखसे देखकर मक्खी क्यों निकले'!

बिसेसर साहकी आंखें खुलीं। और लोग भी चकराये। कादिरखाकी यह युक्ति काम कर गयी। लोग समझ गये कि हम लोग बुरे फंस गये हैं और किसी तरह निकल नहीं सकते। बिसेसरका मुंह ऐसा लटक गया मानों रुपयेकी थैली गिर गयी हो। बोले, दारोगाजी ऐसे आदमी तो नहीं जान पड़ते। कितना ही है तो हमारे मालिक हैं, कुछ-न-कुछ मुलाहिजा तो करेंगे ही, लेकिन किसीके मनका हाल परमात्मा ही जान सकता है। कौन जाने, उनके मनमें कपट समा जाय। तब तो हमारा सत्यानास ही हो जाय। तो यही सलाह पक्की कर लो न कि न बयान बदलेंगे, न दारोगाजीके पास जायेंगे। अब तो जालमें फंस गये हैं। फड़फड़ानेसे फन्दे और भी बन्द हो जायेंगे। चुपचाप रामआसरे बैठे रहना ही अच्छा है।

इस प्रकार आपसमें सलाह करके लोग अपने-अपने घर गये। कादिरखांकी व्यवहारपटुताने विजय पायी।

बाबू दयाशंकर नियमानुसार ८ बजे सोकर उठे और रातकी खुमारी उतारनेके बाद इन लोगोंकी राह देखने लगे। जब ९ बजेतक किसीकी सूरत न दिखाई दी तो गौसखांसे बोले, कहिये खांसाहब, यह सब न आयेंगे क्या ? देर बहुत हुई।

गौसखां—क्या जाने कल सभोंमें क्या मिस्कौट हुई। क्यों सुक्खू, रात मनोहर तुम्हारे पास आया था न?

सुक्खू—हां, आया तो था, पर कुछ मामलेकी बातचीत नहीं हुई। कादिरमियां बड़ी राततक सबके घर-घर घूमते रहे। उन्हीं-ने सभोंको मंत्र दिया होगा।

गौसखां—जरूर उसीकी शरारत है। कल पहर राततक सब लोग बयान बदलनेपर आमादा थे। मालूम होता है जब लोग यहांसे गये हैं तो उसे पट्टी पढ़ानेका मौका मिल गया। मैं जानता तो सभोंको यहीं सुलाता। यह मलऊन कभी अपनी हरकतसे बाज नहीं आता। हमेशा मांजी मारा करता है।

दया—अच्छी बात है, तो मैं अब रिपोर्ट लिख डालता हूं। मुझे गांववालोंकी तरफसे किसी किस्मकी ज्यादतीका सबूत नहीं मिलता।

गौसखां—हुजूर खुदाके लिये ऐसी रिपोर्ट न लिखें, वरना यह सब और शेर हो जायंगे। हुजूर, महज अफसर नहीं हैं। मेरे आका भी तो हैं। गुलामने बहुत दिनोंतक हुजूरका नमक खाया है। ऐसा कुछ कीजिए कि यहां मेरा रहना दुश्वार न हो जाय। मैं तो हुजूर और बाबू ज्ञानशंकरको एक ही समझता हूं। मैं यही चाहता हूं कि बलराजको कम-से-कम एक माहकी सजा हो जाय और बाकोंसे मुचलका ले लिया जाय। यह इनायत खास मुझपर होगी। मेरी धाक बंध जायगी और आइन्दासे हुक्काम-की बेगारमें जरा भी दिक्कत न होगी।

दयाशङ्कर—आपका फरमाना बजा है; पर मैं इस वक्त न आपके आकाकी हैसियतमें हूं और न मेरा काम हुक्कामके लिए बेगार पहुंचाना है। मैं तसफीस करने आया हूं और किसीके साथ रूरियायत नहीं कर सकता। यह तो आप जानते ही हैं कि मैंने मुफ्तमें कलम उठानेका सबक नहीं पढ़ा। किसीपर जब्र नहीं करता, सख्ती नहीं करता, सिर्फ कामकी मजदूरी चाहता हूं और

खुशीसे जो कोई मुझसे काम लेना चाहे मेरी उजरत पेश करे। और मुझे महज़ अपनी फिक्र तो नहीं। मेरे मातहत और भी तो कितने ही छोटी-छोटी तनखाहोंके लोग हैं। उनका गुज़र कैसे हो? गांवमें आपको धाक बँध जायगी, इससे मेरा फ़ायदा? आप असामियोंको लूटेंगे, मेरी गरज़? गांववालोंसे मेरी कोई दुश्मनी नही, बल्कि वह गरीब तो मेरे पुराने वफादार असामी हैं। मच्छर नहीं कि डङ्क मारता फिरूं। कसम खा चुका हूं कि अब एक सौसे कमकी तरफ़ निगाह न उठाऊंगा, यह रकम मुझे चाहे आप दें या काला चोर दे। मेरे सामने रकम आनी चाहिए। गुनाह बेलज़्ज़त नही कर सकता।

गौसखांने बहुत मिन्नत समाजत की, अपनी हीन दशाका रोना रोया, अपनी दुरवस्थाका पचड़ा गाया, पर दारोगाजी टससे मस न हुए। खांसाहबने लोगोंको नीचा दिखानेका निश्चय किया था, इसीमें उनका कल्याण था। दारोगाजीके पूजार्पणके सिवा अन्य कोई उपाय न था। सोचा, जब मेरी धाक जम जायगी तो ऐसे-ऐसे कई सौका वारा न्यारा कर दूंगा। कुछ रुपये अपने सन्दूकसे निकाले, कुछ सुक्खू चौधरीसे लिये और दारोगाजीकी खिदमतमें पेश किये। यह रुपये उन्होंने अपने गांवमें एक मसजिद बनवानेके लिये जमा किये थे। निकालते हुए हार्दिक वेदना हुई, पर समस्याने विवश कर दिया था। दयाशङ्करने काले-काले रुपयोंका ढेर देखा तो चेहरा खिल उठा। बोले, अब आपकी फतह है, वह रिपोर्ट लिखता हूं कि मिस्टर ज्वालासिंह भी फड़क जायें। मगर क्या आपने यह रुपये जमीनमें दफन कर रखे थे क्या?

गौसखां—अब हुजूर कुछ न पूछें। बरसोंकी कमाई है। यह पसीनेके दाग हैं।

दयाशङ्कर—( हंसकर ) आपके पसीनेके दाग तो न होंगे, हां, असामियोंके खूने-जिगरके दाग हैं।

१० बजे रिपोर्ट तैयार हो गयी, दो दिनतक सारे गांवमें कुह-

राम मचा रहा। लोग तलब हुए, फिर सबके बयान हुए। अन्तमें सबसे सौ-सौ रुपयेके मुचलके ले लिये गये। कादिरखांको घरसे बाहर निकलना मुश्किल हो गया।

शाम हो गयी थी। बाबू ज्वालासिंह शिकार खेलने गये हुए थे। फैसला कल सुनाया जानेवाला था। गौसखां ईजादहुसेनके पास आकर बैठ गये और बोले, क्या डिप्टी साहब अभी शिकार-से वापस नहीं आये?

ईजादहुसेन—कहीं बड़ी राततक लौटेंगे। हुकूमतका मजा तो दौरेमें ही मिलता है। घण्टे आध घण्टे कचहरी की, बाकी सारे दिन मटरगश्त करते रहे। रोजनामचा भरनेको लिख दिया, पर-ताल करते रहे।

गौसखां—आपको तो मालूम ही हुआ होगा, दारोगाजीने मुझे आज खूब पथा।

ईजाद—इन हिन्दुओंसे खुदा समझे। यह बलाके मुतअस्सिब होते हैं। हमारे साहब बहादुर भी बड़े मुन्सिफ बनते हैं, मगर जब कोई जगह खाली होती है तो वह हिन्दूको ही देते हैं। अर्दलीके चपरासी मजीदको आप जानते होंगे। अभी हालमें उसने जिल्द बन्दीकी दूकान खोल ली, नौकरीसे इस्तीफा दे दिया। आपने उसकी जगहपर एक गंवार अहीरको मुकर्रर कर लिया। है तो अर्दलीका चपरासी, पर उसका काम है गायें दुहना, उन्हें चारा पानी देना। दौरेके चौकीदारोंमें दो कहार रख लिये हैं। उनसे खिदमतगारीका काम लेते हैं। जब इन हथकण्डोंसे काम चले तो बेगारकी जरूरत ही क्या? हम लोगोंको अलबत्ता हुक्म मिला है कि बेगार न लिया करो।

सूर्य्य अस्त हुए, खांसाहबको याद आ गया कि नमाजका वक्त गुजरा जाता है। वजू किया और एक पेड़के नीचे नमाज पढ़ने लगे।

इतनेमें चिरौंजर साहने रावटीके द्वारपर आकर अहलमद साह-

वको अदबसे सलाम किया। स्थूल शरीर, गाढ़ेकी मिर्जई, उसपर गाढ़ेकी दोहर, सिरपर एक मैलीसी पगड़ी, नंगे पांव, मुख मलीन स्वार्थपूर्ण विनयकी मूर्त्ति बने हुए थे। एक चपरासीने डांटकर कहा, यहां कहां घुसे चले आते हो? कुछ अफसरोंका अदब लिहाज भी है?

विशेशर साह दो तीन पग पीछे हट गये और हाथ बांधकर बोले, सरकार, मेरी एक विनती है। हुक्म हो तो अरज करूं।

ईज़ाद—क्या कहते हो? तुम लोगोंके मारे तो दम मारनेकी भी फुर्सत नहीं। जब देखो, एक न एक आदमी शैतानकी तरह सिरपर सवार रहता है।

विशेशर—हुजूर, बड़ी देरसे खड़ा हूं।

ईज़ाद—अच्छा, खैर अपना मतलब कहो।

विशेशर—यही अरज है हुजूर, कि मुझसे मुचलका न लिया जाय। बड़ा गरीब हूं सरकार, मिट्टीमें मिल जाऊंगा।

अहलमद साहबके यहां ऐसे ग़रज़के बावले, आंखके अन्धे गांठके पूरे, नित्य ही आया करते थे। वह उनके कल पुरजे खूब जानते थे। पहले मुंह फेरा, फिर अपनी विवशता प्रकट की, पर भाव ऐसा शीलपूर्ण बनाये रखा कि शिकार हाथसे निकल न जाय। अन्तमें मामलेपर आये। रुपये लेते हुए ऐसा मुंह बनाया मानो दे रहे हों। साहजीको दिलासा देकर विदा किया।

चपरासीने पूछा, क्या इससे मोचलका न लिया जायगा?

ईजाद—लिया क्यों न जायगा? फैसला लिखा हुआ तैयार है। इसके लिये जैसे सौ, वैसे एक सौ बीस। मैंने उससे यह हर्गिज नहीं कहा कि तुम्हें मुचलकेसे निजात दिला दूंगा। महज इतना कह दिया, कि तुम्हारे लिये अपने इमकानभर कोशिश करूंगा। उसकी तसकीन इतनेहीसे हो गयी तो मुझे ज्यादा दर्द सरकी क्या जरूरत थी? रिश्वतको लोग नाहक बदनाम करते हैं। इस वक्त मैं इससे रुपये न ले लेता तो इसको न जाने क्या

हालत होती। मालूम नहीं, कहां कहां दौड़ता और क्या क्या करता? रुपये देकर इसके सिरका बोझ हलका हो गया और दिलपरसे बोझ उतर गया। इस वक्त आरामसे खायगा और मीठी नींद सोयेगा। कल कह दूंगा, भाई क्या करूं, बहुत हाथ पैर मारे, पर डिप्टीसाहब राजी ही न हुए। मौका देखूंगा तो एक चाल और चलूंगा। कहूंगा, डिप्टी साहबको कुछ नजर दिये बिना काम पूरा न होगा। सौ रुपये पेश करो तो तुम्हारा मुचलका रद्द करा दूं। यह चाल चल गयी तो पौ बारह हैं। इसीका नाम हम खुर्मा वहम सवाब है। मैंने कोई ज्यादती नहीं की, कोई जब्र नहीं किया। यह गुवो इमदाद है। इसीसे मैं हिन्दुओंके मसलये तनासुखका क़ायल हूं। जरूर इससे पहलेकी जिन्दगीमें इस आदमीपर मेरे कुछ रुपये आते होंगे, खुदाने उसके अदा होनेकी यह सूरत पैदा कर दी। देखते तो हो, आये दिन ऐसे शिकार फंसा करते हैं, गोया उन्हें रुपयोंसे कोई चिढ़ है। दिलमें उनकी हिमाकतपर हंसता हूं और अल्लाहका शुक्र अदा करता हूं कि ऐसे बन्दे न पैदा करता तो हम जैसोंका गुजर क्यों कर होता।

१४

रायसाहबको नैनीताल आये हुए एक महीना हो गया है। एक सुरम्य सागरके किनारे हरे-भरे वृक्षोंके कुञ्जमें उनका बङ्गला स्थित है, जिसका एक हजार रुपया मासिक किराया देना पड़ता है। कई घोड़े हैं, कई मोटरगाड़ियां, बहुतसे नौकर। यहां वह राजाओंकी भाँति शानसे रहते हैं। कभी हिमराशियोंकी सैर कभी शिकार, कभी सागरमें बजरोंकी बहार, कभी पोलो और गल्फ़, कभी सरोद और सितार, कभी पिकनिक और पार्टियां नित्य नये जलसे, नये प्रमोद होते रहते हैं। रायसाहब बड़े उमङ्गके साथ इन विनोदोंकी बहारें लूटते हैं। उनके बिना किसी महफिल, किसी जलसेका रंग नहीं जमता। वह सभी बरातोंके दूल्हे हैं। व्यवस्थापक सभाकी बैठकें नियमित समयपर हुआ करती

हैं, पर मेम्बरोंके राग-रंगको देखकर यह अनुमान करना कठिन नहीं है कि वह आमोदको अधिक महत्वका विषय समझते हैं या व्यवस्थाओंके सम्पादनको।

किन्तु ज्ञानशङ्करके हृदयकी कली यहां भी न खिली। रायसाहबने उन्हें यहांके समाजसे परिचित करा दिया, उन्हें नित्य दावतों और जलसोंमें अपने साथ ले जाते, अधिकारियोंसे उनके गुणोंकी प्रशंसा करते, यहांतक कि उन्हें लेडियोंसे भी इन्ट्रोड्यूस कराया। इससे ज्यादा वह और क्या कर सकते थे? इस भित्तिपर दीवार उठाना उनका काम था, पर उनकी दशा उस पौधेकी-सी थी जो प्रतिकूल परिस्थितिमें जाकर मालीके सुव्यवस्था करनेपर भी दिनोंदिन सूखता जाता है। ऐसा जान पड़ता था कि वह किसी गहन घाटीमें रास्ता भूल गये हैं। रत्नजटित लेडियोंके सामने वह शिष्टाचारके नियमोंके ज्ञाता होनेपर भी झेंपने लगते थे। रायसाहब उन्हें प्रायः एकान्तमें सभ्य व्यवहारके उपदेश किया करते, स्वयं नमूना बनकर उन्हें दिखाते, पुरुषोंसे क्योंकर बिना प्रयोजन ही मुस्कुराकर बातें करनी चाहिये, महिलाओंके रूप लावण्यकी क्योंकर सराहना करनी चाहिये, किन्तु अवसर पड़नेपर ज्ञानशङ्करका मतिहरण हो जाता था। उन्हें आश्चर्य होता था कि रायसाहब इस वृद्धावस्थामें भी लेडियोंके साथ कैसे घुल मिल जाते हैं, किस अन्दाजसे बातें करते हैं कि बनावटका ध्यान भी नहीं हो सकता, मानो इसी जलवायुमें उनका पालन-पोषण हुआ है।

एक दिन वह सागरके किनारे एक बेंचपर बैठे हुए थे। कई लेडियां एक बजरेपर जल-क्रीड़ा कर रही थीं। इन्हें पहचानकर उन्होंने इशारेसे बुलाया और सैर करनेको दावत दी। इस समय ज्ञानशङ्करकी मुखाकृति देखते ही बनती थी। उन्हें इन्कार करनेके शब्द न मिले। भय हुआ कि यह कहीं असभ्यता न समझी जाय। झेंपते हुए बजरेमें जा बैठे, पर सूरत बिगड़ी हुई, खेद और ग्लानि-

की सजीव मूर्ति। हृदयपर एक पहाड़का बोझ रखा हुआ था। लेडियोंने उनकी यह दशा देखी तो आड़े हाथों लिया और इतनी फबतियां उड़ाईं, इतना बनाया कि इस समय कोई ज्ञानशङ्करको देखता तो पहचान न सकता। मालूम होता था, आकृति ही बिगड़ गयी है, मानों कोई बन्दरका बच्चा नटखट लड़कोंके हाथों पड़ गया हो। आंखोंमें आंसू भरे एक कोनेमें दबके सिमटे बैठे हुए अपने दुर्भाग्यको रो रहे थे। बारे किसी तरह इस विपत्तिसे मुक्ति हुई, जानमें जान आयी। कान पकड़े कि फिर लेडियोंके निकट न जाऊंगा।

शनैः शनैः ज्ञानशङ्करको इन खेल-तमाशोंसे अरुचि होने लगी। अंगूर खट्टे हो गये। ईर्षा जो अपनी क्षुद्रताओंका स्वीकार है, हृदयका कांटा बन गयी। रात दिन इसकी टीस रहने लगी। उच्चाकांक्षायें उन्हें पर्वतके पदस्थलतक ले गयीं, लेकिन ऊपर न ले जा सकीं। वहीं हिम्मत हारकर बैठ गये और उन धुनके पूरे, साहसी पुरुषोंकी निन्दा करने लगे जो गिरते-पड़ते ऊपर चढ़ते चले जाते थे। यह क्या पागलपन है! लोग ख्वामख्वाह अङ्गरेजियतके पीछे लट्ठ लिये फिरते हैं। थोड़ीसी ख्याति और सत्ताके लिये इतना झंझट और इतने रंगरोगनपर भी असलियतका कहीं पता नहीं। सब-के-सब बहुरूपिये मालूम होते हैं। अङ्गरेज लोग इनके मुंहपर चाहे न हँसे, पर मित्रमंडलोंमें इनपर सब तालियां बजाते होंगे। और तो और, लोग लेडियोंके साथ नाचनेपर भी मरते हैं। कैसी निर्लज्जता है, कैसी बेहयाई, जातिके नामपर धब्बा लगानेवालो! रायसाहब भी विचित्र जीव हैं, इस अवस्थामें आपको भी नाचनेकी धुन है। ऐसा मालूम होता है मानों उच्छृङ्खलता सदेह होकर दूसरोंका मुंह चिढ़ा रही है। डाक्टर चन्द्रशेखर कहनेको तो दर्शनके ज्ञाता हैं, पुरुष और प्रकृति जैसे गहन विषयोंपर लच्छेदार वक्तृताएं देते हैं, लेकिन नाचने लगते हैं तो सारा पाण्डित्य धूलमें मिल जाता है। वह जो राजा साहब

हैं इन्द्रकुमारसिंह, मरकेकी भांति तोंद निकली हुई है, लेकिन आप भी अपना नृत्य-कौशल दिखानेपर उधार खाये हुए हैं। और तुर्रा यह कि सबके सब जातिके सेवक और देशके भक्त बनते हैं। जिसे देखिये भारतकी दुर्दशापर आंसू बहाता नजर आता है। यह लोग विलासमय होटलोंमें शराब और लेमनेड पीते हुए देश-की दरिद्रता और अधोगतिका रोना रोते हैं। यह भी फैशनमें दाखिल हो गया है।

इस भांति ज्ञानशङ्करकी ईर्ष्या देशानुरागके रूपमें प्रकट हुई। असफल लेखक समालोचक बन बैठा। अपनी असमर्थताने साम्य-वादी बना दिया। यह सभी रंगे हुये सियार हैं, लुटेरोंका जत्था है, किसीको खबर नहीं कि गरीबोंपर क्या बीत रही है, किसीके हृदयमें दया नहीं; कोई राजा है, कोई ताल्लुकेदार, कोई महाजन। सभी गरीबोंका खून चूसते हैं, गरीबोंके झोपड़ोंमें सेंद मारते हैं और यहां आकर देशकी अवनतिका पवड़ा गाते हैं, भला ही है कि अधिकारिवर्ग इन महानुभावोंको मुंह नहीं लगाते। कहीं वह इनकी बातोंमें आ जायं और देशका भाग्य इनके हाथोंमें दे दें तो जातिका कहीं निशान भी न रहे। यह सब दिन दहाड़े उसे लूट जायं। कोई इन भलेमानुसोंसे पूछे, आप जो यहां लाखों रुपये सैर सपाटोंमें उड़ा रहे हैं उससे जातिको क्या लाभ हो रहा है। यही धन यदि जातिपर अर्पण करते तो जाति तुम्हें धन्यवाद देती और तुम्हें पूजती, नहीं तो उसे खबर भी नहीं कि तुम कौन हो और क्या करते हो। उसके लिये तुम्हारा होना न होना दोनों बराबर है। प्रार्थीको इस बातसे संतोष नहीं होता कि तुम दूसरों से सिफारिश करके उसे कुछ दिला दोगे, उसे संतोष होगा जब तुम स्वयं अपने रासरो थोड़ासा निकालकर उसे दे दो।

ये द्रोहात्मक विचार ज्ञानशङ्करके चित्तको मथने लगे। वाणी उन्हें प्रकट करनेके लिये व्याकुल होने लगी। एक दिन वह डाक्टर चन्द्रशेखरसे उलझ पड़े। इसी प्रकार एक दिन राजा इन्द्रकुमारसे

विवाद कर बैठे और मिस्टर हरिदास बैरिस्टरसे तो एक दिन हाथापाईकी नौबत आ गयी। परिणाम यह हुआ कि लोगोंने ज्ञानशङ्करका बहिष्कार करना शुरू किया। यहांतक कि रायसाहेबके बङ्गलेपर आना भी छोड़ दिया। किन्तु जब ज्ञानशङ्करने अपने विचारोंको एक प्रसिद्ध अंग्रेजी पत्रिकामें प्रकाशित कराया तो सारे नैनीतालमें हलचल मच गयी। जिसके मस्तिष्कसे ऐसे उत्कृष्ट भाव प्रकट हो सकते थे उसे झक्की या बक्की समझना असम्भव था। शैली ऐसी सजीवन, चुटकियां ऐसी तीव्र, व्यंग्य ऐसे मीठे और उक्तियां ऐसी मार्मिक थीं कि लोगोंको उसकी चोटोंमें भी आनन्द आता था। नैनीताल समाजका एक बृहद् चित्र था। चित्रकारने प्रत्येक चित्रके मुखपर उसका व्यक्तित्व ऐसी कुशलतासे अङ्कित कर दिया था कि लोग मन-ही-मन फटकर रह जाते थे। लेखमें ऐसे कटाक्ष थे कि उसके कितने ही वाक्य लोगोंकी जबानपर चढ़ गये।

ज्ञानशङ्करको शङ्का थी कि यह लेख छपते ही समस्त नैनीताल उनके सिर हो जायगा, किन्तु यह शङ्का निस्सार सिद्ध हुई। जहां लोग उनका निरादर और अपमान करते थे, वहां अब उनका आदर और मान करने लगे। एक-एक करके लोगोंने उनके पास आकर अपनी अविनयकी क्षमा मांगी। सब-के सब एक दूसरेपर की गयी चोटोंका आनन्द उठाते थे। डाक्टर चन्द्रशेखर और राजा इन्द्रकुमारमें बड़ी घनिष्ठता थी, किन्तु राजा साहबपर दोमुंहे सांपकी फबती डाक्टर महोदयको लोट-पोट कर देती थी। राजा साहब भी डाक्टर महाशयकी ओझासे उपमापर मुग्ध हो जाते थे। उनकी घनिष्ठता इस समय आनन्दमें बाधक न होती थी। यह चोटें और चुटकियां सर्वथा निष्फल न हुईं। सैर-तमाशोंमें लोगोंका उत्साह कुछ कम हो गया। अगर अन्तःकरणसे नहीं तो केवल ज्ञानशङ्करको खुश करनेके लिए लोग उनसे सार्वजनिक प्रस्तावोंमें सम्मति लेने लगे। ज्ञानशङ्करका साहस और भी बढ़ा।

जाय। अब यह पहलेकी सी सरला नहीं है। उसमें दिनों दिन आत्मसम्मानकी मात्रा बढ़ती जाती है। इसे नाराज करनेका यह अवसर नहीं।

वह इस चिन्तामें बैठे हुए थे कि शीलमणिकी सवारी आ पहुंची। ज्ञानशंकरने निश्चय किया कि स्वयं चलकर उससे अपना समाचार कहूं। अभी तीनों महिलायें कुशल समाचार ही पूछ रही थीं कि वह कुछ झिझकते हुए ऊपर आये और कमरेके द्वारपर चिलमनके सामने खड़े होकर शीलमणिसे बोले, भाभीजी-को प्रणाम करता हूं।

विद्या उनका आशय समझ गयी। लज्जासे उसका मुख-मण्डल अरुणवर्ण हो गया। वह वहांसे उठकर ज्ञानशंकरको अव-हेलापूर्ण नेत्रोंसे देखते हुए दूसरे कमरेमें चली गयी। श्रद्धा मध्यस्थका काम करनेके लिये रह गयी।

ज्ञानशंकर बोले, भाई साहब तो परदेके भक्त नहीं हैं, और अब जब कि हमलोगोंमें इतनी घनिष्ठता हो गयी है यह हिजाब उठ जाना चाहिये। मुझे आपसे कितनी ही बातें कहनी हैं। परमात्माने आप-को शील और विनयके गुणोंसे विभूषित किया है, इसीलिए मुझे आपसे एक निजके मामलेमें जबान खोलनेका साहस हुआ है। मुझे विश्वास है कि आप उसकी अवज्ञा न करेंगी। मेरा एक इजाफा लगानका मुकदमा भाई साहबके इजलासमें दो महीनोंसे पेश है। मैं उनका इतना अदब करता हूं कि इस विषयमें उनसे कुछ कहते हुए सकोच होता है। यद्यपि वह मुझे भाई समझते हैं, लेकिन किसी कारणसे उन्हें भ्रम होता हुआ जान पड़ता है कि मेरा दावा झूठा है और मुझे भय है कि कहीं वह उसे खारिज न कर दें। इसमें सन्देह नहीं कि दावेको खारिज करनेका उन्हें बहुत दुःख होगा, लेकिन शायद उन्हें अबतक मेरी वास्तविक दशाका ज्ञान नहीं है। वह यह नहीं जानते कि इससे मेरा कितना अप-मान और कितना अनिष्ट होगा। आजकलकी जमींदारी एक बला

है। जीवनकी सामग्रियां दिनोंदिन महंगी होती जाती हैं और मेरी आमदनी आज भी वही है जो तीस वर्ष पहले थी। ऐसी अवस्थामे मेरे उद्धारका इसके सिवा और क्या उपाय है कि असामियोंपर इजाफा लगान करूं। अन्न मोतियोंके मोल बिक रहा है। कृषकोंकी आमदनी दुगुनी बल्कि तिगुनी हो गयी है। यदि मैं उनकी बढ़ी हुई आमदनीमेंसे एक हिस्सा मांगता हूं तो क्या अन्याय करता हूं? अगर मेरी जीत हुई तो सहजहीमें मेरी आमदनी एक हजार बढ़ जायगी। हार हुई तो असामियोंकी निगाहमे गिर जाऊंगा। वह शेर हो जायंगे और बात-बातपर मुझसे उलझेंगे। तब मेरे लिये इसके सिवा और कोई मार्ग न रहेगा कि जमींदारीसे इस्तीफा दे दूं और मित्रोंके सिर जा पड़ूं। (मुस्कुराकर) आपहीके द्वारपर अड्डा जमाऊंगा और चाहे आप मार-मारकर हटायें, हटनेका नाम न लूंगा।

शीलमणिने यह विवरण ध्यानपूर्वक सुना और श्रद्धासे बोली, आप बाबूजीसे कह दें, मुझे यह सुनकर बड़ा खेद हुआ। आपने पहले इसका जिक्र क्यों न किया? विद्याने भी कभी इसकी चर्चा नहीं की, नहीं तो अबतक आपकी डिगरी हो गयी होती। किन्तु आप निश्चिन्त रहें। मैं आपको विश्वास दिलाती हूं कि अपनी ओरसे आपकी सिफारिश करनेमें कोई बात उठा न रक्खूंगी।

ज्ञान—मुझे आपसे ऐसी ही आशा थी। दो-चार दिनमें भाई साहब मौका देखने जायंगे। इसलिये उनसे जल्द ही इसकी चर्चा कर दें।

शील—मैं आज जाते-ही-जाते कहूंगी, आप इतमीनान रक्खें।

## २१

प्रभातका समय था। चैतकी सुखद समीर प्रवाहित हो रही थी। बाबू ज्वालासिंह बरामदेमें आरामकुरसीपर लेटे हुए घोड़ेका इन्तजार कर रहे थे। उन्हें आज मौका देखनेके लिये लखनपूर जाना था। किन्तु इस मार्गमें एक बड़ी बाधा खड़ी हो गयी

थी। कल संध्या समय शीलमणिने उनसे ज्ञानशङ्करके मुकदमेकी बात कही थी और तभीसे वह बड़े असमंजसमें पड़े हुए थे। सामने एक जटिल समस्या थी—न्याय या प्रणय, कर्तव्य या स्त्रीकी मानरक्षा। वह सोचते थे, मुझसे बड़ी भूल हुई, कि इस मुकदमेको अपने इजलासमें रक्खा। लेकिन मैं यह क्या जानता था, कि ज्ञानशङ्कर यह कूटनीति ग्रहण करेंगे। बड़ा स्वार्थी मनुष्य है। इसी अभिप्रायसे उसने स्त्रियोंमें यह मेलजोल बढ़ाया।

शीलमणि यह चालें क्या जाने, शीलमें पड़कर वचन दे आयी। अब यदि उसकी बात नहीं रखता तो वह रो-रोकर जान ही दे देगी। उसे क्या मालूम कि इस अन्यायसे मेरी आत्माको कितना दुःख होगा। अभीतक जितनी साक्षियां सामने आयी हैं उनसे तो यही सिद्ध होता है कि ज्ञानशङ्करने असामियोंको दबाने-हीके लिये यह मुकदमा दायर किया है और कदाचित् बात भी यही है। बड़ा ही बना हुआ आदमी है। लेख तो ऐसा लिखता है मानों दीनरक्षाके भावोंमें पगा हुआ है, किन्तु पक्का मतलबी है। गायत्रीकी रियासतका मैनेजर हो जायगा तो अन्धेर मचा देगा। नहीं, मुझसे यह अन्याय न हो सकेगा, देखकर मक्खी न निगली जायगी। शीलमणि रूठेगी तो रूठे, उसे स्वयं समझना चाहिये था कि मुझे ऐसा वचन देनेका कोई अधिकार नहीं था। लेकिन मुश्किल तो यह है कि वह केवल रोकर ही मेरा पिण्ड न छोड़ेगी बात-बातपर ताने देगी। कदाचित् मैकेकी तैयारी भी करने लगे, यही तो उसकी बुरी आदत है कि या तो प्रेम और मृदुलताकी देवी बन जायगी या बिगड़ेगी तो भालोंसे छेदने लगेगी। ज्ञान-शङ्करने मुझे ऐसे सङ्कटमें डाल रक्खा है कि उससे निकलनेका कोई मार्ग ही नहीं दीखता।

ज्वालासिंह इसी हैस-बैसमें पड़े हुए थे कि अचानक ज्ञान-शङ्कर सामने पैरगाड़ीपर आते दिखायी दिये। ज्वालासिंह तुरन्त कुरसीसे उठ खड़े हुए और साईसको जोरसे पुकारा कि घोड़ा

ला। साईस घोड़ेको कसे हुए तैयार खड़ा था। यह हुक्म पाते ही घोड़ा सामने लाकर खड़ा कर दिया। ज्वालासिंह उसपर कूदकर सवार हो गये। ज्ञानशङ्करने समीप आकर कहा, कहिये भाई साहब, आज सवेरे सवेरे कहां चले?

ज्वाला—जरा लखनपूर जा रहा हूं। मौका देखना है।

ज्ञान—धूप हो जायगी।

ज्वाला—कोई परवा नहीं।

ज्ञान—मैं भी साथ चलूं?

ज्वाला—मुझे रास्ता मालूम है।

यह कहते हुए उन्होंने घोड़ेको एड़ लगायी और हवा हो गये। ज्ञानशङ्कर समझ गये कि मेरा मंत्र अपना काम कर रहा है। यह अकृपा इसीका लक्षण है। ऐसा न होता तो आज भी वही मीठी मीठी बातें होतीं। चलूं, जरा शीलमणिको और पक्का कर आऊं। यह इरादा करके वह ज्वालासिंहके कमरेमें जा बैठे। अरदलीने कहा, सरकार बाहर गये।

ज्ञान—मैं जानता हूं। मुझसे मुलाकात हो गयी, जरा घरमें मेरी इत्तला कर दो।

अरदली—सरकारका हुकुम नहीं है।

ज्ञान—मुझे पहचानते हो या नहीं?

अरदली—पहचानता क्यों नहीं हूं।

ज्ञान—तो चौखटपर जाकर कहते क्यों नहीं?

अरदली—सरकारने मना कर दिया है।

ज्ञानशङ्करको अब विश्वास हो गया कि मेरी चाल ठीक पड़ी। ज्वालासिंहने अपनेको पक्षपातरहित सिद्ध करनेके लिये ही यह षड्यन्त्र रचा है, वह सोच ही रहे थे कि शीलमणिसे क्योंकर मिलूं, कि इतनेमें महरी किसी कामसे बाहर आयी और ज्ञानशङ्करको देखते ही जाकर शीलमणिसे कहा। शीलमणिने तुरन्त उनके लिये पान भेजा और उन्हें दीवानखानेमें बैठाया। एक

क्षणके बाद वह खुद आकर परदेकी आड़में खड़ी हो गयी और महरीसे कहलाया, मैंने बाबूजीसे आपकी सिफारिश कर दी है।

ज्ञानशङ्करने धन्यवाद देते हुए कहा, मुझे अब आपहीका भरोसा है।

शीलमणि बोली—आप घबरायें नहीं, मैं उन्हे एकदम चैन न लेने दूंगी। ज्ञानशङ्करने ज्यादा ठहरना उचित न समझा। खुशी खुशी विदा हुए।

उधर बाबू ज्वालासिंहने घोड़ा दौड़ाया तो चार मीलपर रुके। उन्हें एक सिगार पीनेकी इच्छा हुई। जेबसे सिगार-केस निकाला, लेकिन देखा तो दियासलाई न थी। उन्हे सिगारसे बड़ा प्रेम था। अब क्या हो? इधर उधर निगाह दौड़ायी तो सामने कुछ दूरीपर एक बहली जाती हुई दिखायी दी। घोड़ेको बढ़ाकर बहलीके पास आ पहुंचे। देखा तो उसपर प्रेमशङ्कर बैठे हुए थे। ज्वालासिंहका उनसे परिचय था, कई बार उनकी कृषिशालाकी सैर करने गये थे, और उनके सरल, संतोषमय जीवनका आदर करते थे। पूछा, कहिये महाशय, आज इधर कहां चले?

प्रेम—जरा लखनपूर जा रहा हूं। और आप?

ज्वाला—मैं भी वहीं चलता हूं।

प्रेम—अच्छा साथ हुआ। क्या कोई मुकदमा है?

ज्वालासिंहने सिगार जला मुकदमेका वृत्तान्त कह सुनाया।

प्रेमशंकर गौरसे सुनते रहे, फिर बोले, आपने उन्हें समझाया नहीं कि गरीबोंको क्यों तंग करते हो?

ज्वाला—मैं इस विषयमें उनसे क्योंकर कुछ कहता? हां, स्त्रियोंमें जो बातें हुई उनसे मालूम होता है कि वह अपनी जरूरतोंसे मजबूर हैं। उनका खर्च नहीं चलता।

प्रेम—दो हज़ार सालकी आदमनी तीन चार प्राणियोंके लिए तो कम नहीं होती!

ज्वाला—लेकिन इसमें आधा तो आपका है।

प्रेम—जी नहीं, मेरा कुछ नहीं है। मैंने उनसे साफ़ साफ़ कह दिया है कि मैं इस जायदादमें हिस्सा नहीं लेना चाहता।

ज्वालासिंह—(आश्चर्यसे) क्या आपने उनके नाम हिब्बा कर दिया?

प्रेम—जी नहीं, लेकिन हिब्बा ही समझिये। मेरा सिद्धान्त है कि मनुष्यको अपनी मेहनतकी कमाई खानी चाहिए। यही प्राकृतिक नियम है। किसीको यह अधिकार नहीं है कि वह दूसरोंकी कमाईको अपनी जीवन-वृत्तिका आधार बनाये।

ज्वाला—तो यह कहिये कि आप जमींदारीके पेशेहीको बुरा समझते हैं।

प्रेम—हां, मैं इसका भक्त नहीं हूं। भूमि उसकी है जो उसे जोते। शासकको उसकी उपजमें भाग लेनेका अधिकार इसलिये है कि वह देशमें शांति और रक्षाकी व्यवस्था करता है, जिसके बिना खेती हो ही नहीं सकती। किसी तीसरे वर्गका समाजमें कोई स्थान नहीं है।

ज्वाला—महाशय, इन विचारोंसे तो आप देशमें क्रांति मचा देंगे। आपके सिद्धान्तके अनुसार हमारे बड़े बड़े जमींदारों, ताल्लुकेदारों और रईसोंका समाजमें कोई स्थान ही नहीं है, सबके सब डाकू हैं।

प्रेम—इसमें उनका कोई दोष नहीं, प्रथाका दोष है। इस प्रथाके कारण देशकी कितनी आत्मिक और नैतिक अवनति हो रही है, इसका अनुमान नहीं किया जा सकता। हमारे समाजका वह भाग जो बल, बुद्धि, विद्यामें सर्वोपरि है, जो हृदय और मस्तिष्कके गुणोंसे अलंकृत है; केवल इसी प्रथाके वश आलस्य, विलास और अविचारके बन्धनोंमें जकड़ा हुआ है।

ज्वालासिंह—कहीं आप इन्हीं बातोंका प्रचार करने तो लखनपूर नहीं जा रहे हैं, कि मुझे पुलिसकी सहायता मांगनी पड़े?

प्रेम—हां, शान्ति-भंग करानेका अपराध मुझपर लगाना हो तो जरूर पुलिसकी सहायता लीजिये।

ज्वालासिंह—मुझे अब आपपर कड़ी निगाह रखनी पड़ेगी। मैं भी छोटा-मोटा जमींदार हूं। आपसे डरना चाहिये। इस समय लखनपूर ही जाइयेगा या आगे जानेका इरादा है ?

प्रेम—इरादा तो यहींसे लौट आनेका है, आगे जैसी जरूरत हो। इधर आसपासके देहातोंमें एक महीनेसे प्लेगका प्रकोप हो रहा है। कुछ दवायें साथ लेता आया हूं। जरूरत होगी तो उसे बांट दूंगा, कौन जाने मेरे ही हाथों दो चार जानें बच जायं।

इसी प्रकार बातें करते हुए दोनो आदमी लखनपूर पहुंचे। गांव खाली पड़ा था। लोग बागोंमें झोपड़ियां डाले पड़े हुए थे। इस छोटीसी बस्तीमें खूब चहल पहल थी। उन दारुण दुःखोंका चिह्न कहीं न दिखायी देता था, जिनसे लोगोंके हृदय विदीर्ण हो गये थे। छप्परोंके सामने महुए सुखाये जा रहे थे। चक्कियोंकी गरज, छाजकी तड़प, ओखली और मूसलकी धमक उस जीवन-संग्रामकी सूचना दे रही थी, जो प्लेगके भीषण हत्याकाण्डकी भी परवा न करता था। लड़के आमोंपर ढेले चला रहे थे। कोई स्त्री बतन मांजती थी, कोई उपले पाथती थी, कोई पड़ोसीके घरसे आग लिये आती थी। कोई आदमी निठल्ला बैठा नजर न आता था।

प्रेमशंकर तो बस्तीमें आते ही बहलीसे उतर पड़े और एक झोपड़ेके सामने खाटपर बैठ गये। ज्वालासिंह घोड़ेसे न उतरे। खाटपर बैठना अपमानकी बात थी। ज़ोरसे बोले, कहां है मुखिया, जाकर पटवारीको बुला लाये, हम मौक़ा देखना चाहते हैं।

यह हुक्म सुनते ही कई आदमी झोपड़ोंसे मरीज़ोंको छोड़ छोड़कर निकल आये। चारों ओर भगदर सी पड़ गयी। दो तीन आदमी चौपालकी तरफ़ कुरसी लेने दौड़े, दो तीन आदमी पट-वारीकी तलाशमें भागे और गाँवके मान्यगण ज्वालासिंहको घेर-

कर खड़े हो गये। प्रेमशंकरकी ओर किसीने ध्यान भी न किया। इतनेमें कादिरखां अपनी झोपड़ीसे निकले और सुक्खूके कानमें कुछ कहा। सुक्खूने दुखरन भगतसे कानाफूसी की, तब विशेशर-साहसे सायँ सायँ बातें हुईं, मानों लोग किसी महत्वपूर्ण प्रश्न-पर विचार कर रहे हों। दस मिनटके बाद सुक्खू चौधरी एक थाल लिये हुए आये। उसमें अक्षत, दही और कुछ रुपये रखे हुए थे। गांवके पुरोहितजीने प्रेमशङ्करके माथेपर दही चावलका टीका लगाया और थाल उनके सामने रख दिया।

ज्वालासिंह कुरसीपर बैठते हुए बोले, लीजिये, आपकी तो बोहनी हो गई, घाटेमे हमही रहे। उसपर आप जमींदारीके पेशेकी निन्दा करते हैं।

प्रेमशंकरने कहा, देवीके नामसे ईंट पत्थर भी तो पुज जाते हैं।

कादिरखां—हम लोगोंके धन भाग थे कि दोनों मलिकोंके एक साथ दर्शन हो गये।

प्रेम—यहां बीमारी कुछ कम हुई या अभी वही हाल है?

कादिर—सरकार, कुछ नहीं पूछिये; कम तो न हुई और बढ़ती जाती है। कोई दिन नागा नहीं जाता कि एक-न-एक घरपर बिजली न गिरती हो। नदी यहांसे ६ कोस है। कभी कभी तो दिनमें दो दो तीन तीन बेर जाना पड़ता है। उसपर कभी आंधी, कभी पानी, कभी आग। खेतोंमें अनाज सड़ा जाता है, कैसे काटें, कहां रक्खें। बस, भोरको घरोंमें एक बेर चूल्हा जलता है। फिर दिनभर कहीं आग नहीं जलती। चिलमको तरसकर रह जाते हैं। हजूर खेते नहीं बनता, बड़ी दुर्दशा हो रही है। उसपर मालिकों-की निगाह भी टेढ़ी हो गयी है। सौ काम छोड़के कचहरी दौड़ना पड़ता है। कभी कभी तो घरमें लाश छोड़कर आना पड़ा है। क्या करें, जो सिरपर पड़ी है उसे झेलते हैं। हजूरका एक गुलाम था। अच्छा पट्ठा था। सारी गृहस्थी संभाले हुए था। तीन घड़ी

में चल बसा। मुंहसे बोलतक न निकली। सुक्खू चौधरीका तो घर ही सत्यानास हो गया। बस, अब अकेले इन्हींका दम रह गया है, बेचारे डपटसिंहका छोटा लड़का कल मरा है, आज बड़ा लड़का बीमार है। अल्लाह ही बचाये तो बचे। ज़ुबान बन्द हो गयी है। लाल लाल आंखें निकाले खाटपर पड़ा हाथ-पैर पटक रहा है। कहांतक गिनायें, खोदा रसूल, देवी देवता सभीकी मन्नतें मानते हैं, पर कोई नहीं सुनता। अबतक तो जैसे बन पड़ा मुक़दमेकी उजरदारी की। अब वह हिम्मत भी न रही। किसके लिए यह सब करें? इतनेपर भी मालिकोंको दया नहीं आती।

प्रेमशङ्कर—ज़रा मैं डपटसिंहके लड़केको देखना चाहता हूं।

क़ादिर—हां हजूर चलिये, मैं चलता हूं।

ज्वालासिंह—ज़रा सावधान रहियेगा, यह रोग संक्रामक होता है।

प्रेमशंकरने इसका कुछ उत्तर न दिया। औषधियोंका बेग उठाया और क़ादिरखांके पीछे पीछे चले। डपटसिंहके झोपड़ेपर पहुंचे तो आदमियोंकी बड़ी भीड़ लगी हुई थी। एक आमके पेड़के नीचे रोगीकी खाट पड़ी हुई थी। डपटसिंह और उनके छोटे भाई झपटसिंह सिरहाने खड़े पंखा झल रहे थे। दो स्त्रियां पांयतेकी ओर खड़ी रो रही थीं। प्रेमशङ्करको देखते ही दोनों अन्दर चली गयीं। दोनों भाइयोंने उनकी ओर दीन भावसे देखा और अलग हट गये। उन्होंने उष्णतामापक यंत्रसे देखा तो रोगीका ज्वर १०७ दरजेपर था। त्रिदोषके लक्षण प्रकट थे। समझ गये कि अब यह दमभरका और मेहमान है। अभी वह बेगसे औषधि निकाल ही रहे थे कि मरीज एक बार ज़ोरसे चीख मारकर उठा और फिर खाटपर गिर पड़ा। आंखें पथरा गयीं। स्त्रियोंमें पिट्टस पड़ गयी। डपटसिंह शोकातुर होकर मृत शरीरसे लिपट गया और रोकर बोला, बेटा, हाय बेटा!

यह कहते कहते उसकी आंखें रक्तवर्ण हो गयीं। उन्मादसा

छा गया, गीली लकड़ी पहली आंचमें रसती है, दूसरी आंचमें जलकर भस्म हो जाती है। डपटसिंह शोक-सन्तापसे विह्वल हो गया। खड़ा होकर बोला, कोई इस घरमें आग क्यों नहीं लगा देता! अब इसमें क्या रक्खा है? कैसी दिल्लगी है! बाप बैठा रहे और बेटा चल दे! इन्हीं हाथोंसे मैंने इसे गोद खिलाया था। इन्हीं हाथोंसे चिताकी गोदमें कैसे बैठा दूं! कैसा रुलाकर चल दिया, मानों हमसे कोई नाताही नहीं है। कहता था, दादा तुम बूढ़े हुए, अब बैठे बैठे राम राम करो, हम तुम्हारी परवस्ती करेंगे। मगर दोनोंके दोनों चल दिये, किसी-को मुझपर दया न आयी। लो, राम राम करता हूं। अब परवस्ती करो कि बातोंहीके धनी थे?

यह कहते-कहते वह शवके पाससे हटकर दूसरे पेड़के नीचे जा बैठे। एक क्षणके बाद फिर बोले, अब इस मायाजालको तोड़ दूंगा! बहुत दिन इसने मुझे उङ्गलियोंपर नचाया, अब मैं इसे नचाऊंगा। तुम दोनों चल दिये, बहुत अच्छा हुआ। मुझे मायाजालसे छुड़ा दिया। इस मायाके कारण कितने पाप किये, कितने झूठ बोले, कितनोंका गला दबाया, कितनोंके खेत काटे। अब सब पाप-दोषका कारण मिट गया। यह मरी हुई माया सामने पड़ी है। कौन कहता है मेरा बेटा था? नहीं, मेरा दुश्मन था, मेरे गलेका फन्दा था, मेरे पैरकी बेड़ी था। फन्दा छूट गया, बेड़ी कट गयी। लाओ, इस घरमें आग लगा दो, सब कुछ भस्म कर दो। बलराज खड़ा आंसू क्या बहाता है? कहीं आग नहीं है? लाके लगा दे।

सब लोग खड़े रो रहे थे। प्रेमशङ्कर भी करुणातुर हो गये। डपटसिंहके पास जाकर बोले, ठाकुर, धीरज धरो। संसारका यही दस्तूर है। तुम्हारी यह दशा देखकर बेचारी स्त्रियां और भाई रो रहे हैं। उन्हें समझाओ।

डपटसिंहने प्रेमशङ्करको उन्मत्त नेत्रोंसे देखा और व्यंग भाव-

से बोले, ओहो आप तो हमारे मालिक हैं। क्या जाफ़ा वसूल करने आये हैं? उसीसे लीजिये जो वहां धरतीपर पड़ा हुआ है। वह आपकी कौड़ी-कौड़ी चुका देगा। गौसखांसे कह दीजिये, उसे पकड़ ले जायं, बांधें, मारें, मैं न बोलूंगा। मेरा खेतबारीसे घर-द्वारसे इस्तीफा है।

क़ादिरखांने कहा, भैया डपट, दिल मजबूत करो। देखते हो, घर-घर यही आग लगी हुई है। मेरे सिर भी तो वही विपत्ति पड़ी है। इस तरह दिल छोटा करनेसे काम न चलेगा, उठो। कुछ कफन कपड़ेकी फ़िकिर करो, दोपहर हुआ जाता है।

डपटसिंहको होश आ गया। होशके साथ आंसू भी आये। रोकर बोला, दादा, तुम्हारासा कलेजा कहांसे लावें। किसी तरह धीरज नहीं होता। हाय, दोके दोनों चल दिये, एक भी बुढ़ापेका सहारा न रहा। सामने वह लाश देखकर ऐसा जी चाहता है, गलेपर गड़ांसा मार लूं। दादा, तुम तो जानते हो कि कितना सुशील लड़का था। अभी उस दिन मुगदरकी जोड़ीके लिये हठ कर रहा था। मैंने सैकड़ों गालियां दीं, मारने उठा। बेचारेने ज़ुबानतक न हिलायी। हा! खाने पहननेको तरसता रह गया। उसकी कोई मुराद पूरी न हुई। न भर पेट खा सका, न तन भर पहन सका। धिक्कार है मेरी जिन्दगानीपर! अब यह घर नहीं देखा जाता। झपट अपना घर द्वार समालो, मेरे भाग्यमें ठोकर खाना लिखा हुआ है। भाई लोगो! राम राम, मालिकको राम राम, सरकारको राम राम, अब यह अभागा देससे जाता है, कही सुनी माफ़ करना।

यह कहकर डपटसिंह उठकर क़दम बढ़ाता हुआ एक तरफ़ चला। जब कई आदमियोंने उसे पकड़ना चाहा तो वह भागा। लोगोंने उसका पीछा किया, पर कोई उसकी गर्दको भी न पहुंचा। जान पड़ता था, हवामें उड़ा जाता है। लोगोंके दम फूल गये, कोई यहां रहा, कोई वहां गिरा, अकेले बलराजने उसका पीछा

न छोड़ा, यहांतक कि डपटसिंह बेदम होकर जमीनपर गिर पड़े। बलराज दौड़कर उसकी छातीसे लिपट गया और तब अपने अंगोछेसे उसे हवा करने लगा। जब उसे होश आया तो हाथ पकड़े हुए घर लाया।

ज्वालासिंहकी करुणा भी जागृत हो गयी। प्रेमशङ्कर बोले, बाबू साहब, बड़ा शोकमय दृश्य है।

प्रेमशङ्कर—कुछ न पूछिये, कलेजा मुंहको आया जाता है।

कई आदमी बांस काटने लगे, लेकिन तीसरे पहरतक लाश न उठी। प्रेमशङ्करने कादिरसे पूछा—देर क्यों हो रही है?

कादिर—हजूर, क्या कहें। घरमें रुपये नहीं हैं, बेचारा झपट रुपयेके लिये इधर उधर दौड़ रहा है, लेकिन कहीं नहीं मिलते। हमारी जो दशा है सरकार वह हमीं जानते हैं। इजाफा लगानके मुकदमेने पहलेही हांड़ी तावा गिरों रखवा लिया था। इस बीमारीने रही सही कसर भी पूरी कर दी। अब किसीके घरसे कुछ नहीं रहा। प्रेमशङ्करने ठंढी सांस लेकर ज्वालासिंहसे कहा—देखी आपने इसकी हालत? घरमें कौड़ी कफनको नहीं।

ज्वालासिंह—मुझे अफसोस आता है कि इनसे पिछले साल मुचलका क्यों लिया। मैं अबतक न जानता था कि इनकी दशा इतनी हीन है।

प्रेम—मुझे खेद है कि मकानसे कुछ रुपये लेकर न चला।

ज्वाला—रुपये मेरे पास हैं, पर मुझे देते हुए संकोच होता है। शायद इन्हें बुरा लगे। आप लेकर दे दें, तो अच्छा हो।

प्रेमशङ्करने २० का नोट ले लिया और कादिरखांको चुपकेसे दे दिया। एक आदमी तुरन्त कफन लेने दौड़ा। लाश उठानेकी तैयारी होने लगी। स्त्रियोंमें फिर कोहराम मची। जबतक शव घरमें रहता है, घरवालोंको कदाचित् कुछ आशा लगी रहती है। उसका घरसे उठना पार्थिव वियोगका अन्त है। यह आशाके अन्तिम सूत्रको तोड़ देता है।

तीसरे पहर लाश उठी। सारे गांवके पुरुष साथ चले। पहले कादिरखांने कन्धा दिया।

ज्वालासिंहको सरकारी काम था, वह लौट पड़े। लेकिन प्रेमशङ्करने दो चार दिन वहां रहना निश्चय किया।

## २२

एक पखवारा बीत गया। सन्ध्या समय था। शहरोंमें बर्फ़की दूकानोंपर जमघट होने लगा था, हुक्के और सिगरेटसे लोगोंको अरुचि होती जाती थी। ज्वालासिंह लखनपूरमें मौकेकी जांच करके लौटे थे और कुरसीपर बैठे ठंढा शर्बत पी रहे थे कि शीलमणिने आकर पूछा, दोपहरको कहां रह गये थे?

ज्वाला—बाबू प्रेमशङ्करका मेहमान रहा। वह अभी देहातहीमें हैं।

शील—क्या अभीतक बीमारीका ज़ोर कम नहीं हुआ?

ज्वाला—नहीं, अब कम हो रहा है। वह पूरे पन्द्रह दिनसे देहातोंमें दौरे कर रहे हैं। एक दिन भी आरामसे नहीं बैठे। गांवकी जनता उनको पूजती है। बड़े बड़े हाकिमका भी इतना सम्मान न होगा। न जाने इस तपनमें उनसे कैसे वहां रहा जाता है। न पंखा, न टट्टी, न शर्बत, न बर्फ। बस, पेड़के नीचे एक झोपड़ेमें पड़े रहते हैं। मुझसे तो वहां एक दिन भी न रहा जाय।

शील—परोपकारी पुरुष जान पड़ते हैं। क्या हुआ, तुमने मौका देखा?

ज्वाला—हां, खूब देखा। जिस बातका सन्देह था वही सच्ची निकली। ज्ञानशङ्करका दावा बिलकुल निस्सार है। उसके मुख्तार और चपरासियोंने मुझे बहुत चकमा देना चाहा, लेकिन मैं इन लोगोंके हथकंडोंको खूब जान गया हूं। बस, हाकिमोंको धोखा देकर अपना मतलब निकाल लेते हैं। जरा इस भलमन्साहतको देखो कि असामियोंके तो जानके लाले पड़े हुए हैं और इन्हें अपने प्यालेभर खूनकी धुन सवार है। इतना भी नहीं हो

सकता कि ज़रा गांवमें जाकर गरीबोंकी तसल्ली तो करते। इन्हींका भाई है कि जमींदारीपर लात मारकर दीनोंकी निस्वार्थ सेवा कर रहा है, अपनी जान हथेलीपर लिये फिरता है, और एक यह महापुरुष हैं कि दीनोंकी हत्या करनेसे भी नहीं हिच-कते। मेरी निगाहमें तो अब इनकी आधी इज़्ज़त भी नहीं रही, खाली ढोल है।

शील—तुम जिसकी बुराई करने लगते हो उसको मिट्टी पलीद कर देते हो, मैं भी आदमी पहचानती हूं। ज्ञानशङ्कर देवता न हों, लेकिन जैसे और सब आदमी होते हैं वैसे ही वह भी हैं, ख्वामख्वाह दूसरोंसे बुरे नहीं।

ज्वाला—तुम उन्हें जो चाहो समझो, पर मैं तो उन्हें महा लोभी, क्रूर और दुरात्मा समझता हूं।

शील—तब तो तुम उनका दावा अवश्य ही खारिज कर दोगे?

ज्वाला—कदापि नहीं, मैं यह सब जानते हुए भी उन्हींको डिग्री करूंगा, चाहे अपीलसे मेरा फैसला मन्सूख हो जाय।

शील—(प्रसन्न होकर) हां, बस मैं भी यही चाहती हूं; तुम अपनीसी कर दो, जिसमें मेरी बात बनी रहे।

ज्वाला—लेकिन यह सोच लो, कि तुम अपने ऊपर कितना बड़ा बोझ ले रही हो। लखनपूरमें प्लेगका भयङ्कर प्रकोप हो रहा है। लोग तबाह हुए जाते हैं, खेत काटनेकी भी किसीको फुरसत नहीं मिलती। कोई घर ऐसा नहीं, जहांसे शोक-विलापकी आ-वाज़ न आ रही हो, घरके-घर अन्धेरे हो गये, कोई नाम लेने-वाला भी न रहा, उन गरीबोंमें अब अपील करनेका सामर्थ्य नहीं। ज्ञानशङ्कर डिगरी पाते ही जारी कर देंगे, किसीके बैल नीलाम होंगे, किसीके घर बिकेंगे किसीकी फस्ल खेतमें खड़ी-खड़ी कौड़ियोंके मोल नीलाम हो जायगी। यह दीनोंकी हाय किसपर पड़ेगी? यह खून किसकी गर्दनपर होगा? मैं बदनामीसे नहीं डरता, लेकिन अन्याय और अनर्थसे मेरे प्राण कांपते हैं।

शीलमणि यह व्याख्यान सुनकर कांप उठी। उसने इस मामलेको इतना महत्वपूर्ण न समझा था। उसका मानवत टूट गया, बोली, यदि यह हाल है तो आप वही कीजिये जो न्याय और सत्य कहे। मैं गरीबोंका श्राद्ध नहीं लेना चाहती। मैं क्या जानती थी कि जरासे दावेका यह भीषण परिणाम होगा!

ज्वालासिंहके हृदयपरसे एक बोझा-सा उतर गया। शीलमणिको अबतक वह न समझे थे। बोले, विद्यावतीके सामने कौनसा मुंह लेकर जाओगी।

शीलमणि—विद्यावती ऐसे क्षुद्र विचारोंकी स्त्री नहीं है, और अगर वह इस बातपर मुझसे रुठ भी जाय तो मुझे इसकी चिन्ता नहीं। मैत्रीके पीछे क्या गरीबोंका गला काट लिया जाय? मैं तो समझती हूं, वह ज्ञानशङ्करसे चिढ़ती है। जब कभी उन्होंने मुझसे इस दावेकी चर्चा की है वह मेरे पाससे उठकर चली गयी है। इनकी मायालिप्सा उसे एक आंख नहीं भाती। दावेके खारिज होनेकी खबर सुनकर वह मनमें प्रसन्न होगी।

ज्वाला—उसपर आपका दावा है कि गायत्रीके इलाकेका प्रबन्ध करेंगे। उसकी इनसे एक दिन भी न निभेगी। वह बड़ी दयावती है।

शीलमणि—दावा खारिज करनेपर वह अपील कर दें तो?

ज्वाला—हां, बहुत सम्भव है, अवश्य करेंगे।

शील—और वहांसे इनका दावा बहाल हो सकता है?

ज्वाला—हां, हो सकता है।

शील—तब तो वह गरीब खेतिहरोंको और भी पीस डालेंगे।

ज्वाला—हां, यह तो उनकी प्रवृत्ति ही है।

शील—तुम खेतिहरोंकी कुछ मदद नहीं कर सकते?

ज्वाला—न, यह मेरे अख्तियारसे बाहर है।

शील—किसानोंको कहींसे धनकी सहायता मिल जाय तब तो वह न हारेंगे?

ज्वाला—हार जीत तो हाकिमके निश्चयपर निर्भर है। हां, उन्हें मदद मिल जाय तो वह अपने मुकदमेकी पैरवी अच्छी तरह कर सकेंगी।

शील—तो तुम कुछ रुपये क्यों नहीं दे देते?

ज्वाला—वाह, जिस अन्यायसे भागता हूं वही करूं!

शील—प्रेमशङ्करजी बड़े दयालु हैं। उनके पास रुपये हों तो वह खेतिहरोंकी मदद करें।

ज्वाला—मेरे विचारमें वह इस न्यायके लिये अपने भाईसे बैर न करेंगे। इतनेमें बाहर कई मित्र आ गये। ग्वालियरका एक नामी जलतरंगिया आया हुआ था। क्लबमें उसका गाना होनेवाला था। लोग क्लब चल दिये।

दूसरी तारीखपर ज्ञानशङ्करका मुकदमा पेश हुआ। ज्वालासिंहने फैसला सुना दिया। उनका दावा खारिज हो गया। ज्ञानशङ्कर उस दिन स्वयं कचहरीमें मौजूद थे। यह फैसला सुना तो दांत पीस कर रह गये। क्रोधमें भरे हुए घर आये और विद्यापर जले दिलके फफोले फोड़े। आज बहुत दिनोंके बाद लाला प्रभाशङ्करके पास गये और उनसे भी इस असद् व्यवहारका रोना रो आये। एक सप्ताहतक यही क्रम चलता रहा। शहरमें ऐसा कोई परिचित आदमी न था, जिससे उन्होंने ज्वालासिंहके कपट-व्यवहारकी शिकायत न की हो। यहांतक कि रिशवतका दोषारोपण करनेमें भी सङ्कोच न किया और उन्हें शब्दाघातोंहीसे तसकीन न हुई। कलमको तलवारसे भी चोटें करनी शुरू कीं, कई दैनिक पत्रोंमें ज्वालासिंहकी खबर ली। जिस पत्रमें देखिये उसीमें उनके विरुद्ध कालमके कालम भरे रहते थे। ऐङ्ग्लो इण्डियन पत्रोंको हिन्दुस्तानियोंकी अयोग्यतापर टिप्पणी करनेका अच्छा अवसर हाथ आया। एक महीनेतक यही रौला मचा रहा। ज्वालासिंहके जीवनका कोई अंग कलङ्क और अपवादसे न बचा। एक सम्पादक महाशयने तो यहांतक लिख मारा कि उनका मकान शहरभरके

रसिकजनोंका अखाड़ा है। ज्ञानशङ्करके रचना-कौशलने उनके मनोमालिन्यके साथ मिलकर ज्वालासिंहको अत्याचार और अविचारका काला देव बना दिया। बेचारे लेखोंको पढ़ते थे और मन-ही-मन ऐंठकर रह जाते थे। अपनी सफाई देनेका अधिकार न था। कानून उनका मुंह बन्द किये हुए था। मित्रोंमें ऐसा कोई न था जो पक्षमें कलम उठाता, पत्रोंकी मिथ्यावादितापर कुढ़-कुढ़कर रह जाते थे, जो सत्यासत्यका निर्णय किये बिना अधिकारियोंपर छींटे उड़ानेमें ही अपना गौरव समझते थे। घरसे निकलना मुश्किल हो गया। शहरमें जहां देखिये यही चर्चा थी। लोग उन्हें आते-जाते देखकर खुलेबन्दों उनका उपहास करते थे। अफसरोंकी निगाह भी बदल गयी। जिलाधीशसे मिलने गये। उसने कहला भेजा, मुझे फुरसत नहीं है। कमिश्नर एक बंगाली सज्जन थे। उनके पास फरियाद करने गये। उन्होंने सारा वृत्तान्त बड़ी सहानुभूतिके साथ सुना, लेकिन चलते समय बोले, यह असंभव है कि इस हलचलका आपपर कोई असर न हो। मुझे शङ्का है कि कहीं यह प्रश्न व्यवस्थापक सभामें न उठ जाय। मैं यथाशक्ति आपपर आंच न आने दूंगा। लेकिन आपको न्यायका समर्थन करनेके लिये कुछ नुकसान उठानेपर तैयार रहना चाहिये, क्योंकि सन्मार्ग फूलोंकी सेज नहीं है।

एक दिन ज्वालासिंह इन्हीं चिन्ताओंमें मग्न बैठे हुए थे कि प्रेमशङ्कर आये। ज्वालासिंह दौड़कर उनके गले लिपट गये। आंखें सजल हो गयीं, मानों अपने किसी परम हितैषीसे भेंट हुई हो। कुशल-समाचारके बाद पूछा—देहातसे कब लौटे?

प्रेमशङ्कर—आज ही आया हूं। पूरे डेढ़ महीने लग गये। दो तीन दिनका इरादा करके घरसे चला था। हाजीगंजवाले बार-बार बुलाने न जाते तो मैं जेठभर वहां और रहता।

ज्वाला—बीमारीकी क्या हालत है?

प्रेमशङ्कर—शान्त हो गयी है। यह कहिये, समाचारपत्रोंमें क्या

हरबोंग मचा हुआ है? मैंने तो आज देखा। दुनियामें क्या हो रहा है, इसकी कुछ खबर ही न थी। यह मण्डली तो बेतरह आपके पीछे पड़ी हुई है।

ज्वाला—उनकी कृपा है और क्या कहूं।

प्रेम—मैं तो देखते ही समझ गया कि यह ज्ञानशंकरके दावेको खारिज कर देनेका फल है।

ज्वाला—मुझे बाबू ज्ञानशंकरसे कभी ऐसी आशा न थी कि मुझे अपना कर्त्तव्य-पालन करनेका यह दंड दिया जायगा। अगर वह केवल मेरी न्याय और अधिकार-सम्बन्धी बातोंपर आघात करते तब भी मुझे खेद न होता। मुझे अत्याचारी कहते, द्रोही कहते, निरंकुश सिद्ध करते—हम इन आक्षेपोंके आदी होते हैं। दुःख इस बातका है कि मेरे चरित्रको कलंकित किया गया है। मुझे अगर किसी बातका घमंड है तो वह अपने आचरणका है। मेरे कितने ही रसिक मित्र मुझे वैरागी कहकर चिढ़ाते हैं, यहां मैं कभी थियेटर देखने नहीं गया, कभी मेला तमाशा तक नहीं देखा। बाबू ज्ञानशङ्कर इस बातसे भली भांति परिचित हैं। लेकिन मुझे सारे शहरके छैलोंका नेता बनानेमें उन्हें लेशमात्र भी संकोच न हुआ। इन आक्षेपोंसे मुझे इतना दुःख हुआ है कि उसे प्रकट नहीं कर सकता। कई बार मेरी इच्छा हुई कि विष खा लूं। आपसे मेरा परिचय बहुत थोड़ा है, लेकिन मालूम नहीं, क्यों जी चाहता है कि आपके सामने हृदय निकाल कर रख दूं। मैंने कई बार जहर खानेका इरादा किया, किन्तु यह सोचकर कि कदाचित् इससे इन अक्षेपोंको पुष्टि हो जायगी, रुक गया। यह भय भी था कि शीलमणि रो रोकर प्राण न त्याग दे। सच पूछिये, तो उसीके श्रद्धामय प्रेमने अबतक मेरी प्राण-रक्षा की है। अगर वह एक क्षणके लिये भी मुझसे विमुख हो जाती तो मैं अवश्य ही आत्मघात कर लेता। ज्ञानशङ्कर मेरे स्वभावको जानते हैं। मैं और वह बरसोंतक भाइयोंकी भांति

रहे हैं उन्हें मालूम है कि मेरे हृदयमें मर्मस्थान कहां है। इसी स्थानको उन्होंने अपनी कलमसे वेधा और मेरी आत्माको सदाके लिये निर्बल बना दिया।

प्रेम—मैं तो आपको यही सलाह दूंगा कि इन पत्रोंपर मान-हानिका अभियोग चलाइये। इसके सिवा अपनेको निर्दोष सिद्ध करनेका कोई उपाय नहीं है। मुझे इसकी जरा भी परवा नहीं कि ज्ञानशङ्करपर इसका क्या असर पड़ेगा। उन्हें अपने कर्मोंका दण्ड मिलना चाहिये। मैं स्वयं सहिष्णुताका भक्त हूं, लेकिन यह असंभव है कि कोई मेरे चरित्रपर मिथ्या कलङ्क लगाये और मैं मौन धारण किये बैठा रहूं। आप वकीलोंसे सलाह लेकर अवश्य मान-हानिका मुकदमा चलाइये।

ज्वालासिंह कुछ सोचकर बोले, और भी बदनामी होगी।

प्रेम—कदापि नहीं। आपको इन मिथ्याक्षेपोंके प्रतिवाद करनेका अवसर मिलेगा, और जनताकी दृष्टिमें आपका सम्मान बढ़ जायगा। ऐसी दशामें आपका चुप रह जाना अक्षम्य ही नहीं, दूषित है। यह न समझिये कि मुझे ज्ञानशङ्करसे द्वेष या अपवादसे प्रेम है। मैं इस मामलेको केवल सिद्धान्तकी निष्पक्ष दृष्टिसे देखता हूं। मान-रक्षा हमारा धर्म है।

ज्वाला—मैं नतीजेको सोचकर कातर हो जाता हूं। बाबू ज्ञानशङ्करका फंस जाना निश्चित है। मुमकिन है जेलकी नौबत आये। वह आत्मिक कष्ट मेरे लिये इससे कहीं असह्य होगा। जिस प्राणीसे बरसोंतक भ्रातृवत् प्रेम रहा, जिससे दांत काटी रोटी थी, उससे मैं इतना कठोर नहीं हो सकता। मैं तो इस विचार मात्रहीसे कांप उठता हूं। इन आक्षेपोंसे मेरी केवल इतनी हानि होगी कि यहांसे तबदील हो जाऊंगा या अधिकसे अधिक पद च्युत हो जाऊंगा। परन्तु ज्ञानशङ्कर तबाह हो जायंगे। मैं अपने दुरावेशोंको पूरा करनेके लिये उनके परिवारका सर्वनाश नहीं कर सकता।

प्रेमशङ्करने ज्वालासिंहको श्रद्धापूर्ण नेत्रोंसे देखा। इस आत्मोत्सर्गके सामने उनका सिर झुक गया, हृदय सदनुरागसे परिपूर्ण हो गया, ज्वालासिंहके पैरोंपर गिर पड़े और सजलनेत्र होकर बोले, भाईजी, आपको परमात्माने देवस्वरूप बनाया है। मुझे अबतक न मालूम था कि आपके हृदयमें ऐसे पवित्र और निर्मल भाव छिपे हुए हैं।

ज्वालासिंह झिझककर पीछे हट गये और बोले, भैया, ईश्वरके लिये यह अन्याय न कीजिये। मैं तो अपनेको इस योग्य भी नहीं पाता कि आपके चरणारविन्द अपने माथेसे लगाऊं। आप मुझे कांटोंमें घसीट रहे हैं।

प्रेमशङ्कर—यदि आपकी इच्छा हो तो मैं उन्हीं पत्रोंमें इन आक्षेपोंका प्रतिवाद कर दूं।

ज्वालासिंह वास्तवमें प्रतिवादकी आवश्यकताको स्वीकार करते थे, किन्तु इस भयसे कि कहीं मेरी अनुमति मुझे उस उच्चपदसे गिरा न दे जो मैंने अभी प्राप्त किया है, इन्कार करना ही उचित जान पड़ा। बोले, जी नहीं, इसकी भी जरूरत नहीं।

प्रेमशङ्करके चले जानेके बाद ज्वालासिंहको खेद हुआ कि प्रतिवादका ऐसा उत्तम अवसर हाथसे निकल गया। अगर इनके नामसे प्रतिवाद निकलता तो यह सारा मिथ्याजाल मकड़ीके जालोंके सदृश कट जाता। पर अब तो जो हुआ सो हुआ। एक साधु पुरुषके हृदयमें स्थान तो मिल गया।

प्रेमशङ्कर घरतक जानेका विचार करके हाजीपूरसे चले थे, महीनोंसे घरका कुशल-समाचार न मिला था, लेकिन यहांसे उठे तो नौ बज गये थे, जेठकी लू चलने लगी थी। घरसे हाजीपूर लौट जाना दुस्तर था। इसलिये किसी दूसरे दिन आनेका इरादा करके लौट पड़े।

लेकिन ज्ञानशङ्करको चैन कहां! उन्हें ज्योंही मालूम हुआ कि भैया देहातसे लौट आये हैं वह उनसे मिलनेके लिये उत्सुक

हो गये। ज्वालासिंहको उनकी नजरोंसे भी गिराना आवश्यक था। सन्ध्या समय था। प्रेमशङ्कर अपने झोपड़ेके सामनेवाले गमलोंमें पानी दे रहे थे कि ज्ञानशङ्कर आ पहुचे और बोले, क्या मजूर कहीं चला गया है क्या ?

प्रेमशङ्कर—मैं भी तो मजूर ही हूं। घरपर सब कुशल है न ?

ज्ञान—जी हां, सब आपकी दया है। आपके यहां तो कई मजूर-हलवाहे होंगे ? क्या वह इतना भी नहीं कर सकते कि इन गमलोंको सींच दें ? आपको व्यर्थ कष्ट उठाना पड़ता है।

प्रेम—मुझे इनसे काम लेनेका कोई अधिकार नहीं है। वह मेरे निजके नौकर नहीं हैं। मैं तो केवल यहांका निरीक्षक हूं और फिर मैंने अमेरिकामें तो अपने हाथोंसे बर्तन धोये हैं, होटलोंकी मेज़ें साफ़ की हैं, सड़कोंपर झाड़ू दी है, यहां आकर मैं कोई और तो नहीं हो गया। मैंने यहां कोई खिद्मतगार नहीं रक्खा है। अपना सब काम कर लेता हूं।

ज्ञान—तब तो आपने हद्द कर दी। क्या मैं पूछ सकता हूं कि आप क्यों अपनी आत्माको इतना कष्ट देते हैं ?

प्रेम—मुझे कोई कष्ट नहीं होता। हां, इसके विरुद्ध आचरण करनेमें अलबत्ता कष्ट होगा। मेरी आदत ही ऐसी पड़ गयी है।

ज्ञान—यह तो आप मानते हैं कि आत्मिक उन्नतिको भिन्न-भिन्न कक्षायें होती हैं।

प्रेम—मैंने इस विषयमें कभी विचार नहीं किया और न अपना कोई सिद्धान्त स्थिर कर सका हूं। उस मुकदमेकी अपील अभी दायर की या नहीं ?

ज्ञान—जी हां, दायर कर दी। आपने ज्वालासिंहकी सज्जनता देखी ? यह महाशय मेरे बनाये हुए हैं, मैंने ही इन्हें रटा-रटाके किसी तरह बी० ए० कराया, अपना हर्ज करता था, पर पहले इनकी कठिनाइयोंको दूर कर देता था। इस नेकीका इन्होंने यह बदला दिया। ऐसा कृतघ्न मनुष्य मैंने नहीं देखा।

प्रेम—पत्रोंमें उनके विरुद्ध जो लेख छपे थे, वह तुम्हींने लिखे थे ?

ज्ञान—जी हां। जब वह मेरे साथ ऐसा व्यवहार करते तब मैं क्यों उनकी रिआयत करूं ?

प्रेम—तुम्हारा व्यवहार बिलकुल न्यायविरुद्ध था। उन्होंने जो कुछ किया न्याय समझ कर किया। उनका उद्देश्य तुम्हें नुकसान पहुंचाना न था। तुमने केवल उनका अनिष्ट करनेके लिये यह आक्षेप किये।

ज्ञान—जब आपसमें अदावत हो गयी तो सत्यासत्यका विवेचन कौन करता है ? धर्म-युद्धका समय अब नहीं रहा।

प्रेम—तो यह सब तुम्हारी मिथ्या कल्पना है ?

ज्ञान—जी हां, आपके सामने, लेकिन दूसरोंके सामने······

प्रेम—( बात काटकर ) वह मानहानिका दावा कर दें तो ?

ज्ञान—इसके लिये बड़ी हिम्मत चाहिये और उनमें हिम्मतका नाम नहीं। यह सब रोब-दाब दिखानेहीको है। अपीलका फैसला मेरे अनुकूल हुआ तो अभी उनकी और खबर लूंगा। जाते कहां हैं ? और कुछ न हुआ तो बदनामीके साथ तबदील तो हो ही जायंगे। अबकी तो आपने लखनपुरकी खूब सैर की। असामियोंने मेरी खूब शिकायत की होगी।

प्रेम—हां, शिकायत तो सभी कर रहे हैं।

ज्ञान—लड़ाई-दंगेका तो कोई भय नहीं है ?

प्रेम—मेरे विचारमें तो इसकी कोई सम्भावना नहीं है।

ज्ञान—अगर उन्हें मालूम हो जाय कि इस विषयमें हम लोगोंमें मतभेद है—और यह स्वाभाविक ही है, क्योंकि आप अपने मनोगत भावोंको छिपा नहीं सकते—तो वह और भी शेर हो जायंगे।

प्रेम—( हंसकर ) तो इससे हानि क्या होगी ?

ज्ञान—आपके सिद्धान्तोंके अनुसार तो कोई हानि न होगी,

पर मैं तो कहींका न रहूंगा। इस समय मेरे हितके लिये यह अत्यावश्यक है कि आप उधर आना जाना कम कर दें।

प्रेम—क्या तुम्हे सन्देह है कि मैं असामियोंको उभारकर तुमसे लड़ता हूं? मुझे तुमसे कोई दुश्मनी है? मुझे लखनपुरहीके नहीं, सारे देशके कृषकोंसे सहानुभूति है। लेकिन इसका यह आशय नहीं है कि मुझे जमींदारोंसे कोई द्वेष है। हां, अगर तुम्हारी यही इच्छा है कि मैं उधर न जाऊं तो यही सही। अब से कभी न जाऊंगा।

ज्ञानशङ्करको इतमीनान तो हुआ, पर वह इसे प्रकट न कर सके। मनमें लज्जित थे। अपने भाईकी रजोवृत्तिके सामने अपनी तमोवृत्ति बहुत ही निकृष्ट प्रतीत होती थी। वह कुछ देर-तक कपास और मक्काके खेतोंको देखते रहे, जो यहां बहुत पहले ही बो दिये गये थे। तब घर चले आये। श्रद्धाके बारेमें न प्रेम-शङ्करने कुछ पूछा और न उन्होंने कुछ कहा। श्रद्धा अब उनकी प्रेमपात्री नहीं, उपास्यदेवी थी।

दूसरे दिन १० बजे डाकियेने उन्हें एक रजिस्टर्ड लिफ़ाफ़ा दिया। उन्होंने विस्मित होकर लिफ़ाफ़ेको देखा। पता साफ लिखा हुआ था। इसे खोला तो ५००) का एक करेन्सी नोट निकला। एक पत्र भी था, जिसमें लिखा हुआ था:—

"लखनपुरवालोंकी सहायताके लिये यह रुपये आपके पास भेजे जाते हैं। इससे आप अपीलकी पैरवी करनेके लिये उन्हें दे दें। इस कष्टके लिये क्षमा कीजियेगा।"

प्रेमशङ्कर सोचने लगे, इसका भेजनेवाला कौन है। यहां मुझे कौन जानता है? कौन मेरे विचारोंसे अवगत है? किसे मुझ-पर इतना विश्वास है? इन सब प्रश्नोंका उत्तर मिलता था, 'ज्वालासिंह।' किन्तु मन इस उत्तरको स्वीकार न करता था।

अब उन्हें यह चिन्ता लगी कि यह रुपये क्योंकर भेजूं? ज्ञान-शङ्करको मालूम हो गया तो वह समझेंगे, मैंने स्वयं असामियों

सहायता दी है। उन्हें कभी विश्वास न आवेगा कि यह किसी अन्य व्यक्तिकी अमानत है। यदि असामियोंको न दूं तो महान् विश्वासघात होगा। इसी हैस बैसमें शाम हो गयी और लाला प्रभाशङ्करका शुभागमन हुआ।

## २३

ज्ञानशङ्करको अपीलके सफल होनेका पूरा विश्वास था। उन्हें मालूम था कि किसानोंमें धनाभावके कारण अब बिलकुल दम नहीं है। लेकिन जब उन्होंने देखा कि काश्तकारोंकी ओरसे भी मुकदमेकी पैरवी उत्तम रीतिसे की जा रही है, तो उन्हें अपनी सफलतामें कुछ-कुछ सन्देह होने लगा। उन्हें विस्मय होता था, कि इन सभोंके पास इतने रुपये कहांसे आ गये। गौसखां तो कहता था कि बीमारीने सभीको मटियामेट कर दिया है, कोई अपीलकी पैरवी करने भी न जायगा, एकतरफ़ा डिगरी होगी। यह कायापलट क्योंकर हुई? अवश्य इन सभोंको कहीं-न-कहींसे मदद मिली है। कोई महाजन खड़ा हो गया। शहरमें तो कोई ऐसा नहीं देख पड़ता, लखनपुरहीके आसपासका होगा। खैर, कभी तो रहस्य खुलेगा, तब बच्चूसे समझूंगा। फैसलेके दिन वह स्वयं कचहरी गये। अपील खारिज हो गयी। सबसे पहले गौसखां सामने आये। उनसे डपटकर बोले, क्यों जनाब, आप तो फरमाते थे इन सभोंके पास कौड़ी कफनको नहीं है, यह वकील क्या योंही आ गया?

गौसखांने भी गर्म होकर कहा, मैंने हजूरसे बिलकुल सही अर्ज [illegible]ा था, लेकिन मैं क्या जानता था कि मालिकोंहीमें इतना [illegible]क है। मुझे पता लगता है कि हजूरके बड़े भाई साहबने एक [illegible]ा हुआ कादिरको अपीलकी पैरवीके लिए एक हज़ार रुपये [illegible]हैं।

ज्ञानशङ्कर स्तम्भित हो गये। एक क्षणके बाद बोले—बिल[illegible] झूठ है।

गौसखां—हर्गिज नहीं। मेरे चपरासियोंने कादिरखांको अपनी जबानसे यह कहते सुना है। उससे पूछा जाय तो वह आपसे भी साफ साफ कह देगा या आप अपने भाई साहबसे खुद पूछ सकते हैं।

ज्ञानशङ्कर निरुत्तर हो गये। उसी समय पैरगाड़ी संभाली, झल्लाये हुए घर आये और श्रद्धासे तीव्रस्वरमें बोले, भाभी, तुमने देखी भैयाकी करामात? आज पता चला है कि आपने लखनपुर-वालोंको अपीलकी पैरवी करनेके लिये एक हजार रुपये दिये हैं। इसका फल यह हुआ कि मेरी अपील खारिज हो गयी, महीनोंकी दौड़-धूप और हजारों रुपयोंपर पानी फिर गया। एक हजार सालानाका नुकसान हुआ और रोब दाब बिलकुल मिट्टीमें मिल गया। मुझे उनसे ऐसी कूटनीतिकी आशंका न थी। अब तुम्हीं बताओ, उन्हें दोस्त समझूं या दुश्मन?

श्रद्धाने संशयात्मक भावसे कहा, तुम्हें किसीने बहका दिया होगा। भला उनके पास इतने रुपये कहां होंगे?

ज्ञान—नहीं, मुझे पक्की खबर मिली है। जिन लोगोंने रुपये पाये हैं वह खुद अपनी जबानसे कहते हैं।

श्रद्धा—तुमसे तो उन्होंने वादा किया था न कि लखनपूरसे मेरा कोई सम्बन्ध नहीं है, मैं वहां कभी न जाऊंगा?

ज्ञान—हां, कहा तो था और मैंने उनपर विश्वास कर लिया था, लेकिन आज विदित हुआ कि कुछ लोग ऐसे भी हैं जो सारे संसारके मित्र होते हैं, पर अपने घरके शत्रु। जरूर इसमें चा साहबका हाथ है।

श्रद्धा—पहले उनसे पूछ तो लो। मुझे विश्वास नहीं कि उनके पास इतने रुपये होंगे।

ज्ञान—उनकी कपटनीतिने मेरे सारे मनसूबोंको मिट्टीमें दिया। जब उनको मुझसे इतना वैमनस्य है तो मैं नहीं स कि मैं उन्हें अपना भाई कैसे समझूं? बिरादरीवालोंने ब कुल

तिरस्कार किया वह असङ्गत नहीं था। विदेशनिवास आत्मीयताका नाश कर देता है।

श्रद्धा—तुम्हें भ्रम हुआ है।

ज्ञान—फिर वही बच्चोंकीसी बातें करती हो। तुम क्या जानती हो कि उनके पास रुपये थे या नहीं?

श्रद्धा—तो जरा वहांतक चले ही क्यों नहीं जाते?

ज्ञान—अब नहीं जा सकता। मुझे उनकी सूरतसे घृणा हो गयी। उन्होंने असामियोंका पक्ष लिया है तो मैं भी दिखा दूंगा कि मैं क्या कुछ कर सकता हूं। जमींदारके बावन हाथ होते हैं। लखनपुरवालोंको ऐसा कुचलूंगा कि उनकी हड्डियोंका पता न लगेगा। भैयाके मनकी बात मैं जानता हूं। तुम सरल-स्वभावा हो; उनकी तहतक नहीं पहुंच सकतीं। उनका उद्देश्य इसके सिवा और कुछ नहीं है कि मुझे तंग करके और असामियोंको उभारकर मुसल्लम गांव हथिया लें और हम तुम कहींके न रहें। अब उन्हें खूब पहचान गया। रंगे हुए सियार हैं—मनमें और, मुंहमें और। और फिर जिसने अपना धर्म खो दिया, वह जो कुछ न करे वह थोड़ा है। इससे तो बेचारा ज्वालासिंह फिर भी अच्छा है। उसने जो कुछ किया, न्याय समझ कर किया, मेरा अहित न करना चाहता था। एक प्रकारसे मैंने उसके साथ बड़ा अन्याय किया, उसे देशभरमें बदनाम कर दिया। उन बातोंको याद करनेसे ही दुःख होता है।

श्रद्धा—उनकी तो यहांसे बदली हो गयी। शीलमणिकी महरी आज आयी थी। कहती थी, तीन चार दिनमें चले जायंगे। दरजा भी घटा दिया गया है।

ज्ञानशङ्करने चौंककर कहा—सच!

श्रद्धा—शीलमणि कल आनेवाली है। विद्या बड़े सङ्कोचमें पड़ी हुई है।

ज्ञान—मुझसे बड़ी भूल हुई। इसका शोक जीवन-पर्य्यन्त

रहेगा। मुझे तो अब इसका विश्वास होता जाता है कि भैयाने ही उनके कान भी भर दिये थे। जिस दिन वह मौक़ा देखने गये थे उसी दिन भैया भी लखनपुर पहुंचे। बस, इधर तो ज्वालासिंहको पट्टी पढ़ाई, उधर गांववालोंको पक्का पोढ़ा कर दिया। मैं कभी कल्पना भी न कर सकता था कि वह इतनी दूरकी कौड़ी लायेंगे, नहीं तो मैं पहलेसे ही चौकन्ना रहता।

श्रद्धाने ज्ञानशंकरको अनादरकी दृष्टिसे देखा और वहांसे उठकर चली गयी।

दूसरे दिन शीलमणि आयी और दिनभर यहां रही। चलते समय विद्या और श्रद्धासे गले मिलकर खूब रोयी।

ज्वालासिंह पांच दिन और रहे। ज्ञानशङ्कर रोज उनसे मिलनेका विचार करते, लेकिन समय आनेपर कातर हो जाते थे। भय होता कहीं उन्होंने उन आक्षेपपूर्ण लेखोंकी चर्चा छेड़ दी तो क्या जवाब दूंगा। धांधली तो कर सकता हूं। साफ मुकर जाऊं कि मैंने कोई लेख नहीं लिखा, मेरे नामसे तो कोई लेख छपा नहीं, किन्तु शङ्का होती थी कि कहीं इस प्रपञ्चसे ज्वालासिंहकी आंखोंमें और न गिर जाऊं।

पांचवें दिन ज्वालासिंह यहांसे चले। स्टेशनपर मित्रजनोंकी अच्छी संख्या थी। प्रेमशङ्कर भी मौजूद थे। ज्वालासिंह मित्रोंसे हाथ मिला मिलाकर विदा होते थे। गाड़ीके छूटनेमें एक ही दो मिनट बाकी थे, कि इतनेमें ज्ञानशङ्कर लपके हुए प्लेटफार्मपर आये और पीछेकी श्रेणीमें खड़े हो गये। आगे बढ़कर मिलनेकी हिम्मत न पड़ी। ज्वालासिंहने उन्हें देखा, गाड़ीसे उतरकर उनके पास आये और गलेसे लिपट गये। ज्ञानशङ्करकी आंखोंसे आंसू बहने लगे। ज्वालासिंह रोते थे कि चिरकालकी मैत्रीका ऐसा शोकमय अन्त हुआ, ज्ञानशङ्कर रोते थे कि हाय! मेरे ऐसे सच्चे, निश्छल, निःस्पृह और हितैषी मित्रका अमङ्गल हुआ।

गार्डने झण्डी दिखायी तो ज्ञानशङ्करने कम्पित स्वरमें कहा, भाई जान, मैं अत्यन्त लज्जित हूं।

ज्वालासिंह बोले, उन बातोंको भूल जाइये।

ज्ञान—ईश्वरने चाहा तो इसका प्रतिकार कर दूंगा।

ज्वाला—कभी-कभी पत्र लिखते रहियेगा, भूल न जाइयेगा।

लोगोंको दोनों मित्रोंके इस सद्व्यवहारपर कुतूहल हुआ। उनके विचारमें इस घावका भरना दुस्तर था। सबसे ज्यादा आश्चर्य प्रेमशंकरको हुआ, जो ज्ञानशंकरको उससे कहीं अस-ज्जन समझते थे, जितने वह वास्तवमें थे।

## २४

अपील खारिज करनेके बाद ज्ञानशङ्करने गोरखपुरकी तैयारी की। सोचा, इस तरह तो लखनपुरसे आजीवन गला न छूटेगा, एक न एक उपद्रव मचा ही रहेगा। कहीं गोरखपुरमें रङ्ग जम गया तो दो ही तीन बरसोंमें ऐसे कई लखनपूर हाथ आ जायंगे। विद्या भी स्थितिका विचार करके सहमत हो गयी। उसने सोचा, अगर दोनों भाइयोंमें योंही मनमुटाव रहा तो अवश्य ही बंटवारा हो जायगा और तब एक हजार सालानाकी आमदनीमें निर्वाह न हो सकेगा। इनसे और कोई काम तो हो सकेगा नहीं, वहांसे जो काम मिलता है, वही सही। अतएव जन्माष्टमी-से उत्सवके बाद ज्ञानशङ्कर गोरखपूर जा पहुंचे। प्रेमशंकरसे मुलाकात तक न की।

प्रभातका समय था। गायत्री पूजापर थी, कि दरवानने ज्ञानशंकरके आनेकी सूचना दी। गायत्रीने तत्क्षण तो उन्हें अन्दर न बुलाया, हां, जो पूजा नौ बजे समाप्त होती थी, वह सात ही बजे समाप्त कर दी। तब अपने कमरेमें आकर उसने एक सुन्दर साड़ी पहनी, बिखरे हुए केश संवारे और गौरवके साथ मसनदपर जा बैठी। लौंडीको इशारा किया कि ज्ञानशङ्करको बुला लावे। वह अब "रानी" थी। यह उपाधि उसे हालहीमें

हुई थी। वह ज्ञानशंकरसे यथोचित आरोहसे मिलना चाहती थी।

ज्ञानशंकर बुलावेकी प्रतीक्षा कर रहे थे। उन्हें यहांका ठाट-बाट देखकर विस्मय हो रहा था। द्वारपर दो दरबान वर्दी पहने टहल रहे थे। सामनेकी अंगनाईमें एक घण्टा लटका हुआ था। एक ओर अस्तबलमें कई बड़ी रासके घोड़े बंधे हुए थे। दूसरी ओर एक टीनके झोपड़ेमें दो हवागाड़ियां थीं। दालानमें पिंजरे लटकते थे, किसीमें मैना थी, किसीमें पहाड़ी श्यामा, किसीमें सुफेद तोता, विलायती बतखें अलग कठघरेमें पले हुए थे। भवनके सम्मुख ही एक बंगला था, फर्श मेज कुरसीसे सजा हुआ। यही दफ्तर था। यद्यपि अभी बहुत सवेरा था, पर कर्मचारी लोग अपने-अपने काममें लगे हुए थे। जिस कमरेमें वह स्वयं बैठे हुए थे वह दीवानखाना था। उसकी सजावट बड़े सलीकेके साथ की गयी थी। ऐसी बहुमूल्य कालीनें और ऐसे बड़े बड़े आईने उनकी निगाहसे न गुजरे थे।

कई दालानों और आंगनोंसे गुजरनेके बाद जब वह गायत्रीकी बैठकमें पहुंचे तब उन्हें अपने सम्मुख विलासमय सौन्दर्यकी एक अनुपम मूर्ति नजर आयी, जिसके एक-एक अंगसे गर्व और गौरव आभासित हो रहा था। यह वह पहलेकीसी प्रसन्नमुख, सरलप्रकृति, विनयपूर्ण गायत्री न थी।

ज्ञानशंकरने सिर झुकाये सलाम किया और कुरसीपर बैठ गये, लज्जाने सिर न उठाने दिया। गायत्रीने कहा, आइये महाशय, आइये, क्या विद्या छोड़ती ही न थी? और तो सब कुशल है?

ज्ञान—जी हां, सब लोग अच्छी तरह हैं। माया तो चलते समय बहुत जिद कर रहा था कि मैं भी मासीके घर चलूंगा, लेकिन अभी बुखारसे उठे हुए थोड़े ही दिन हुए हैं, इसी कारण साथ न लाया। आपको नित्य याद किया करता है।

गायत्री—मुझे भी उसकी प्यारी-प्यारी भोली सूरत याद आती है। कई बार इच्छा हुई कि चलूं, सबसे मिल आऊं, पर रियासतके झमेलोंसे फुरसत ही नहीं मिलती। यह बोझ आप संभालें तो मुझे ज़रा सांस लेनेका अवकाश मिले। आपके लेखका तो बड़ा आदर हुआ। (मुस्कुराकर) खुशामद करनी कोई आपसे सीख ले।

ज्ञान—जो कुछ था वह मेरी श्रद्धाका अल्पांश था।

गायत्रीने गुणज्ञताके भावसे मुस्कुराकर कहा—जब थोड़ा-सा पाप बदनाम करनेको पर्य्याप्त हो तो अधिक क्यों किया जाय? कार्तिकमें हिज एक्सेलेन्सी यहां आनेवाले हैं। उस अवसरपर मेरे उपाधि-प्रदानका जलसा होना निश्चय किया गया है। अभीतक तो केवल गजटमें सूचना छपी है। अब दरबारमें मैं यथोचित समारोह और सम्मानके साथ उपाधिसे विभूषित की जाऊंगी।

ज्ञान—तब तो अभीसे दरबारकी तैयारी होनी चाहिये।

गायत्री—आप बहुत अच्छे अवसरपर आये। दर्बारके मंडपमें अभीसे हाथ लगा देना चाहिये। मेहमानोंका ऐसा आदर-सत्कार किया जाय कि चारों ओर धूम मच जाय। रुपयेकी जरा चिन्ता मत कीजिये। आप ही इस अभिनयके सूत्रधार हैं, आपहीके हाथों इसका सूत्रपात होना चाहिये। एक दिन मैंने जिलाधीशसे आपका जिक्र किया था। पूछने लगे, उनके राजनीतिक विचार कैसे हैं। मैंने कहा, बहुत ही विचारशील शान्त प्रकृतिके मनुष्य हैं। यह सुनकर बहुत खुश हुए और कहा, वह आ जायं तो एक बार जल्सेके सम्बन्धमें मुझसे मिल लें।

इसके बाद गायत्रीने इलाकेकी सुव्यवस्था और अपने संकल्पोंकी चर्चा शुरू की। ज्ञानशंकरको उसके अनुभव और योग्यतापर आश्चर्य्य हो रहा था। उन्हें भय होता था कि कदाचित् मैं इन कार्य्योंका उत्तम रीतिसे सम्पादन न कर सकूं। उन्हें देहाती

यंत्रोंका बिलकुल ज्ञान न था, निर्माण-कार्य्यसे परिचित न थे, कृषिके नये आविष्कारोंसे कोरे थे, किन्तु इस समय अपनी अयोग्यता प्रकट करना नितान्त अनुचित था। वह गायत्रीकी बातोंपर ऐसी मर्मज्ञतासे सिर हिलाते थे और बीच-बीचमें ऐसी टिप्पणियां करते थे, मानों इन विषयोंमें पारंगत हैं। उन्हें अपनी बुद्धिमत्ता और चातुर्य्यपर भरोसा था। इनके बलपर वह कोई काम हाथमें लेते हुए न हिचकते थे।

ज्ञानशंकरको दो-चार दिन भी शान्तिसे बैठकर कामको समझनेका अवसर न मिला। दूसरे ही दिनसे दरबारकी तैयारियोंमें दत्तचित्त होना पड़ा। प्रातःकालसे संध्यातक सिर उठानेकी फुरसत न मिलती। बार-बार अधिकारियोंसे राय लेनी पड़ती, सजावटकी वस्तुओंको एकत्र करनेके लिये बार-बार रईसोंकी सेवामें दौड़ना पड़ता। ऐसा जान पड़ता था कि यह कोई सरकारी दर्बार है। लेकिन कर्त्तव्यशील उत्साही पुरुष थे, कामसे घबराते न थे। प्रत्येक कामको पूरी ज़िम्मेदारीसे करते थे। वह संकोच और अविश्वास जो पहले किसी मामलेमें अग्रसर न होने देता था, अब दूर होता जाता था। उनकी अध्यवसायशीलतापर लोग चकित हो जाते थे। दो महीनोंके अविश्रान्त उद्योगके बाद दर्बारका इन्तज़ाम पूरा हो गया। जिलाधीशने स्वयं आकर देखा, और ज्ञानशङ्करकी तत्परता और कार्य्यदक्षताकी खूब प्रशंसा की। गायत्रीसे मिले तो ऐसे सुयोग्य मैनेजरकी नियुक्तिपर उसे बधाई दी। अभिनन्दनपत्रकी रचनाका भार भी ज्ञानशङ्करपर ही था। साहब बहादुरने उसे पढ़ा, तो लोट-पोट हो गये और नगरके मान्य जनोंसे कहा, मैंने किसी हिन्दुस्तानीकी कलममें यह चमत्कार नहीं देखा।

अक्टूबर मासकी १५ तारीख दर्बारके लिये नियत थी। लोगोंने सारी रात जागरण किया। प्रातःकालसे सलामीकी तोपें दगने लगीं। अगर उस दिनकी कार्य्यवाहीका संक्षिप्त वर्णन किया

जाय तो एक ग्रंथ बन जाय। ऐसे अवसरोंपर उपन्यासकार अपनी कल्पनाको समाचारपत्रोंके संवाददाताओंके सुपुर्द कर देता है। लेडियोंके भूषणालंकारकी बहार, रईसोंकी सजधजकी छटा देखनी हो, दावतकी चटपटी, स्वादयुक्त सामग्रियोंका मजा चखना हो, और शिकारके तड़प-झड़पका आनन्द उठाना हो तो अखबारोंहीके पन्ने उलटिये। वहां आपको सारा विवरण अत्यंत सजीव, चित्रमय शब्दोंमें मिलेगा। प्रेसिडेण्ट रूज़वेल्ट शिकार खेलने अफ्रीका गये थे तो संवाददाताओंकी एक मंडली उनके साथ गयी थी। सम्राट् जार्ज पञ्चम जब भारतवर्ष आये थे तो संवाददाताओंकी एक पूरी सेना उनके जलूसमें थी। यह दर्बार इतना महत्त्वपूर्ण न था, तिसपर भी पत्रोंमें महीनोंतक इसकी चर्चा होती रही। हम इतना कह देना ही काफी समझते हैं कि दर्बार विधिपूर्वक समाप्त हुआ, कोई त्रुटि न रही, प्रत्येक कार्य्य निर्दिष्ट समयपर हुआ, किसी प्रकारकी अव्यवस्था न होने पायी। इस विलक्षण सफलताका सेहरा ज्ञानशङ्करके सिर था। ऐसा मालूम होता था कि सभी कठपुतलियां उन्हींके इशारेपर नाच रही हैं। गवर्नर महोदयने विदाईके समय उन्हें धन्यवाद दिया, चारों तरफ वाह वाह हो गयी।

संध्या समय था। दर्बार समाप्त हो चुका था। ज्ञानशङ्कर नगरके मान्यजनोंके साथ गवर्नरको स्टेशनतक विदा करके लौटे थे और एक कोचपर आरामसे लेटे सिगार पी रहे थे। आज उन्हें सारा दिन दौड़ते गुजरा था, जरा भी दम लेनेका अवकाश न मिला। वह कुछ अलसाये हुए थे, पर इसके साथ ही हृदयपर वह उल्लास छाया हुआ था, जो किसी आशातीत सफलताके बाद प्राप्त होता है। वह इस समय जब अपने कृत्योंका सिंहावलोकन करते थे तो उन्हें अपनी योग्यतापर स्वयं आश्चर्य होता था। अभी दो ढाई मास पहले मैं क्या था, एक मामूली आदमी, केवल दो हजार सालानाका जमींदार। शहरमें कोई मेरी बात

भी न पूछता था, छोटे-छोटे अधिकारियोंसे भी दबता था और उनकी खुशामद करता था। अब यहांके अधिकारिवर्ग मुझसे मिलनेकी अभिलाषा रखते हैं। शहरके मान्यगण अपना नेता समझते हैं। बनारसमें तो सारी उम्र बीत जाती और यह सम्मान-पद न लाभ होता। आज गायत्रीका मिजाज भी आस-मानपर होगा। मुझे जरा भी आशा न थी कि वह इस तरह बेधड़क मंचपर चली आयेगी। वह मंचपर आयी तो सारा दर्बार जगमगाने लगा था। उसके कुन्दनवर्णपर अगरई साड़ी कैसी छटा दिखा रही थी! उसके सौन्दर्य्यकी आभाने रत्नोंकी चमक-दमकको भी मात कर दिया था। विद्या इससे कहीं रूप-वती है, लेकिन उसमें यह आकर्षण कहां, यह उत्तेजक शक्ति कहां, यह लगविता कहां, यह रसिकता कहां? इसके सम्मुख आकर आंखोंपर, चित्तपर, जबानपर काबू रखना कठिन हो जाता है। मैंने चाहा था कि इसे अपनी ओर खींचूं, उससे मान करूं, किन्तु कोई शक्ति मुझे बलात् उसकी ओर खींचे लिये जाती है। अब मैं रुक नहीं सकता। कदाचित् वह मुझे अपने समीप आते देखकर पीछे हटती है, मुझसे स्वामिनी और सेवकके अतिरिक्त और कोई सम्बन्ध नहीं रखना चाहती। वह मेरी योग्यताका आदर करती है और मुझे अपनी सम्मानतृष्णाका साधनमात्र बनाना चाहती है। उसके हृदयमें अब अगर कोई अभिलाषा है तो वह सम्मान-प्रेम है। यही अब उसके जीवनका मुख्य उद्देश्य है। मैं इसीका आवाहन करके यहां पहुंचा हूं और इसीकी बदौलत एक दिनमें मैं उसके हृदयमें प्रेमका बीज भी अंकुरित कर सकूंगा।

ज्ञानशङ्कर इन्हीं विचारोंमें मग्न थे कि गायत्रीने अन्दर बुलाया और मुस्कुराकर बोली, आज सारी आयोजनाका श्रेय आपको है। मैं हृदयसे आपकी अनुगृहीत हूं। साहब बहादुरने चलते समय आपकी बड़ी प्रशंसा की। आपने मजूरोंकी मजूरी तो दिला

दी है ? मैं इस आनन्दोत्सवमें बेगार लेकर किसीको दुःखी नहीं करना चाहती।

ज्ञान—जी हां, मैंने मुख्तारसे कह दिया था।

गायत्री—मेरी ओरसे प्रत्येक मजूरको एक-एक रुपया इनाम दिला दीजिये।

ज्ञान—पांच सौ मजूरोंसे कम न होंगे।

गायत्री—कोई हर्ज नहीं, ऐसे अवसर रोज नहीं आया करते। जिस ओवरसियरने पंडाल बनवाया है, उसे १००) इनाम दे दीजिये।

ज्ञान—वह शायद स्वीकार न करे।

गायत्री—यह रिशवत नहीं, इनाम है। स्वीकार क्यों न करेगा ? फर्राशों और आतशबाजोंको भी कुछ मिलना चाहिये।

ज्ञान—तो फिर हलवाई और बावर्ची, खानसामे और खिद-मतगार क्यों छोड़े जायं ?

गायत्री—नहीं, कदापि नहीं, उन्हें २०)-२०) से कम न मिले।

ज्ञान—( हंसकर ) मेरी सारी मितव्ययिता निष्फल हो गयी।

गायत्री—वाह, उसीकी बदौलत तो मुझे हौसला हुआ है। मजूरको मजूरी कितनी ही दीजिये, खुश नहीं होता, लेकिन इनाम पाकर खुशीसे फूल उठता है। अपने नौकरोंको भी यथायोग्य कुछ न कुछ दिलवा दीजिये।

ज्ञान—जी हां, जब बाहरवाले लूट मचायें तो घरवाले क्या गीत गायें।

गायत्री—नहीं, घरवालोंको पहला हक़ है जो आठों पहरके गुलाम हैं। सब आदमियोंको यहीं बुलाइये, मैं अपने हाथसे उन्हें इनाम दूंगी। इसमें उन्हें विशेष आनन्द मिलेगा।

ज्ञान—घंटोंकी झंझट है। बारह बज जायंगे।

गायत्री—यह झंझट नहीं है। यह मेरी हार्दिक लालसा

है। अब मुझे कई बड़े बड़े अनुष्ठान करने हैं। यह मेरा जड़ाऊ कंगन है। यह विद्याके भेंट है, कल इसका पारसल भेज दीजिये और ५००) नगद।

ज्ञान—( सिर झुकाकर ) इसकी क्या जरूरत है ? न मौका है।

गायत्री—और कौन-सा मौका होगा। मेरे लड़के लड़कियां भी तो नहीं हैं कि उनके विवाहमें दिलके अर्मान निकालूंगी। यह कंगन उसे पसन्द भी था। पिछले साल इटालीसे मंगवाया था। अब आपसे भी मेरी एक प्रार्थना है। आप मुझसे छोटे हैं, आप भी अपना हक़ वसूल कीजिये और निर्दयताके साथ।

ज्ञानशङ्करने शरमाते हुए कहा—मेरे लिये आपकी कृपादृष्टि काफ़ी है। इस अवसरपर मुझे जो कीर्ति प्राप्त हुई है, वही मेरा इनाम है।

गायत्री—जी नहीं, मैं न मानूंगी। इस समय संकोच छोड़िये और सूद खानेवालोंकी भांति कठोर बन जाइये। यह आपकी कलम है, जिसने मुझे इस पदपर पहुंचाया है, नहीं तो जिलेमें मेरी जैसी कितनी ही स्त्रियां हैं, कोई उनकी बात भी नहीं पूछता। इस कलमकी यथायोग्य पूजा किये बिना मुझे तस्कीन न होगी।

ज्ञान—इसकी जरूरत तो तब होती जब मुझे उससे कम आनन्द प्राप्त होता, जितना आपको हो रहा है।

गायत्री—मैं यह तर्क-वितर्क एक भी न सुनूंगी। आप स्वयं कुछ नहीं कहते, इसलिये आपकी ओरसे मैं ही कहे देती हूं। आप अपने लिये बनारसमें अपने घरसे मिला हुआ एक सुन्दर बंगला बनवा लीजिये। चार कमरे हों और चारों तरफ बरामदे। बरामदोंपर विलायती खपरैल हो और कमरोंपर लदावकी छत। छतपर बरसातके लिये एक हवादार कमरा बनवा लीजिये। खुश हुए ?

ज्ञानशंकरने कृतज्ञतापूर्ण भावसे देखकर कहा, खुश तो नहीं हूं, अपने ऊपर ईर्षा होती है।

गायत्री—बस, दीपमालिकासे आरम्भ कर दीजिये। अब बतलाइये, मायाको क्या दूं ?

ज्ञान—मायाको अभी कुछ न चाहिये। उसका इनाम अपने पास अमानत रहने दीजिये।

गायत्री—आप तो नगद तेरह उधारवाली मसल भूले जाते हैं।

ज्ञान—अमानतपर तो कुछ न कुछ ब्याज मिलता है।

गायत्री—अच्छी बात है, पर इस समय उसके लिये कलकत्तेके किसी कारखानेसे एक छोटासा टेण्डम मंगा दीजिये, और मेरा टांघन जो तांगेमें चलता है, बनारस भेज दीजिये। छोटी लड़कीके लिये हार बनवा दीजिये, जो ५००) से कमका न हो।

ज्ञानशङ्कर यहांसे चले तो पैर धर्तीपर न पड़ते थे। बंगलेकी अभिलाषा उन्हें चिरकालसे थी। वह समझते थे, यह मेरे जीवनका मधुर स्वप्न ही रहेगी, लेकिन सौभाग्यकी एक ही दृष्टिने वह चिरसंचित अभिलाषा पूर्ण कर दी।

आरम्भ तो उत्साहवर्द्धक हुआ, देखें अन्त क्या होता है!

## २८

आयमें वृद्धि और व्ययमें कमी, यह ज्ञानशङ्करके सुप्रबन्धका फल था। यद्यपि गायत्री भी सदैव किफायतपर निगाह रखती थी, पर उसकी किफायत अशर्फियोंकी लूट और कोयलोंपर मोहरको चरितार्थ करती थी। ज्ञानशङ्करने सारी व्यवस्था ही पलट दी। कारिन्दोंकी वेपरवाईसे इलाकेमें जमीनके बड़े बड़े टुकड़े परती पड़े थे। हजारों बीघेकी सीर होती थी, पर अनाजका कहीं पता न चलता था, सबका सब सिपाही, प्यादोंकी खुराकमें उठ जाता था। पटवारीकी साजिश और कारिन्दोंकी बेईमानीसे कितनी ही उर्वरा भूमि ऊसर दिखायी जाती थी। सायरकी

लेकर परन्तु किसीने उसकी धमकीपर ध्यान न दिया। थोड़ी देर में सब जानवर घिर गये और कन्धेसे कन्धे मिलाये, कनखियोंसे ताकते, तीनों चपरासियोंके बीचमें धीरे धीरे चले। बिलासी एक संदिग्ध दशामें मूर्तिवत् खड़ी थी। जब जानवर एक बीस क़दम निकल गये तब वह उन्मत्तोंकी भांति दौड़ी और हांफते हुए बोली, मैं कहती हूं कि इन्हें छोड़ दो, नहीं तो ठीक न होगा।

फैजू—हट जा रास्तेसे, कुछ शामत तो नहीं आयी है।

बिलासी रास्तेमें खड़ी हो गयी और बोली, ले कैसे जाओगे दिल्लगी है?

गौसखां—न हटे तो इसकी मरम्मत कर दो।

बिलासी—कहे देती हूं इन जानवरोंके पीछे लोहूकी नदी बह जायगी। माथे गिर जायँगे।

फैजू—हटती है या नहीं चुड़ैल?

बिलासी—तू हट जा, दाढ़ीजार!

इतना उसके मुंहसे निकलना था कि फैजूने आगे बढ़कर बिलासीकी गर्दन पकड़ी और उसे इतने ज़ोरसे झोंका दिया कि वह दो कदमपर जा गिरी। उसकी आंखें तिलमिला गयीं, मूर्च्छा-सी आ गयी। एक क्षण वह वहीं अचेत पड़ी रही, तब उठी और लंगड़ाती हुई उन पुरुषोंसे अपनी अपमान-कथा कहने चली, जो उसके मान और मर्यादाके रक्षक थे।

मनोहर और बलराज दोनों एक दूसरे गांवमें धान काटने गये हुए थे। वह यहांसे कोसभर पड़ता था। लखनपुरमें धानके खेत न थे। इसलिए सभी लोग प्रायः उसी गांवमें धान बोते थे। बिलासी धानके मेंड़ोंपर चली जाती थी। कभी पैर इधर फिसलते, कभी उधर। वह ऐसी उद्विग्न हो रही थी कि किसी प्रकार उड़कर वहां पहुंच जाऊं। पर घुटनियोंमें चोट आ गयी थी, इसलिये विवश थी। उसके रोम रोमसे अग्निकी

ज्वाला निकल रही थी। अंग अंगसे यही ध्वनि निकलती थी—इनकी इतनी मजाल!

उसे इस समय परिणाम और फलकी लेशमात्र भी चिन्ता न थी। कौन मरेगा? किसका घर मिट्टीमें मिलेगा? यह बातें उसके ध्यानमें भी न आती थीं। संकल्प-विकल्पके बन्धनसे मुक्त हो गयी थी।

लेकिन जब वह उस गांवके समीप पहुंची और धानके लहराते हुए खेत दिखायी देने लगे तो पहली बार उसके मनमें यह प्रश्न उठा, इसका फल क्या होगा? बलराज एक ही क्रोधी है, मनोहर उससे भी एक अंगुल आगे। मेरा रोना सुनते ही दोनों भभक उठेंगे। जानपर खेल जायेंगे तब? किन्तु आहत हृदयने उत्तर दिया, क्या हानि है? लड़कोंके लिये आदमी क्यों झींकता है? पतिके लिये क्यों रोता है? इसी दिनके लिये न? इस कलमुंहे फैजूका मानमरदन तो हो जायगा। गौसखांका घमण्ड तो चूर-चूर हो जायगा।

तब भी, जब वह अपने खेतोंके डांडेपर पहुंची, मनोहर और बलराज नज़र आने लगे तब उसके पैर आप ही रुकने लगे। यहां तक कि जब वह उनके पास पहुंची तब परिणाम-चिन्ताने उसे परास्त कर दिया। वह फूट फूटकर रोने लगी। जानती थी और समझती थी कि यह आंसूकी बूंदें आगकी चिन्गारियां हैं, पर आवेशपर अपना क़ाबू न था। वह खेतके किनारे खड़ी हो गयी और मुंह ढांपकर रोने लगी।

बलराजने सशंक होकर पूछा, अम्मां, क्या है? रोती क्यों हैं? क्या हुआ? अरे यह सारा कपड़ा कैसे लोहूलुहान हो गया?

विलासीने साड़ीकी ओर देखा तो वास्तवमें रक्तके छींटे दिखायी दिये। घुटनियोंसे खून बह रहा था। उसका हृदय थर-थर कांपने लगा। इन छींटोंको छुपानेके लिये वह इस समय अपने प्राणतक दे सकती थी। हाय! मेरे सिरपर कौनसा भूत सवार

लेही गया कि यहां दौड़ी हुई आयी! मैं क्या जानती थी कि कहीं फूट फाट भी गया है। अब गजब हो गया! मुझे चाहिये था कि धीरज धरे बैठी रहती। सांझको जब यह लोग घर जाते और गांवके सब आदमी जमा होते तो सारा वृत्तान्त कह देती। जैसी सबकी सलाह होती वैसा किया जाता। इस अव्यवस्थित दशामें वह कोई शांतिप्रद उत्तर न सोच सकी।

बलराजने फिर पूछा, कुछ मुंहसे बोलती क्यों नहीं, बस रोये जाती है। क्या हुआ कुछ बोल तो?

बिलासी—( सिसकते हुए ) फैजू और गौसखां हमारी सब गायें-भैंसें कानीहौद हांक ले गये।

बलराज—क्यों? क्या उनकी सीरमें पड़ी थी?

बिलासी—नहीं, कहते थे कि चरावरमें चरानेकी मनाही हो गयी है।

बलराजने देखा, माताकी आंखें झुकी हुई हैं और मुखपर मर्माघातकी आभा झलक रही है। उसने उग्रावस्थामें स्थितिको उससे कहीं भयंकर समझ लिया जितनी वह वस्तुतः थी। कुछ और पूछनेकी हिम्मत न पड़ी। आंखें रक्तवर्ण हो गयीं। कन्धेपर लट्ठ रख लिया और मनोहरसे बोला, मैं जरा गांवतक जाता हूं।

मनोहर—क्या काम है?

बलराज—फैजू और गौसखांसे दो दो बातें करनी हैं।

मनोहर—ऐसी बातें करनेका यह मौका नहीं है। अभी जाओगे बात बढ़ेगी और कुछ हाथ भी न लगेगा। चार आदमी तुम्हींको बुरा कहेंगे। अपमानका बदला इस तरह नहीं लिया जाता।

मनोहरके इन शब्दोंमें इतना भयंकर संकल्प, इतना घातक निश्चय भरा हुआ था कि बलराज अधिक आग्रह न कर सका। उसने लाठी रख दी और मांसे कहा, अभी घर जाओ। हम लोग आयेंगे तो देखा जायगा।

मनोहर—नहीं, घर मत आओ। यहीं बैठो, सांझको सब जने साथ ही चलेंगे। यह कौन दौड़ा आ रहा है? बिन्दा महाराज हैं क्या?

बलराज—नहीं, कादिर दादा जान पड़ते हैं। हां, वही हैं। भागे चले आते हैं। मालूम होता है गांवमें मारपीट हो गयी—दादा क्या है? कैसे दौड़े आते हो, कुशल तो है?

कादिरने दम लेकर कहा, तुम्हारे ही पास तो दौड़े आते हैं। बिलासी रोती आयी है। मैं डरा, तुम लोग गुस्सेमें न जाने क्या कर बैठो। चला कि राहमें मिल जाओगे तो रोक लूंगा, पर तुम कहीं मिले ही नहीं। अब तो जो हो गया सो हो गया, आगेकी खबर करो। आजसे जमींदारने चरावर रोक दी है। यह अन्धेर देखते हो?

मनोहर—हां देखता क्यों नहीं हूं, अन्धेर-सा अन्धेर है?

कादिर—फिर अदालत जाना पड़ेगा।

मनोहर—चलो, मैं तैयार हूं।

कादिर—हां, आज आवो तो सलाह पक्की करके सवाल दे दें। अबकी हाईकोर्टतक लड़ेंगे, चाहे घर बिक जाय। बस, हल पीछे चन्दा लगा लिया जाय।

मनोहर—हां, यही अच्छा होगा।

कादिर—मैं नमाज पढ़ता था कि सुना बिलासीको चरावरमें चपरासियोंने बुरा भला कहा और वह रोती हुई इधर आयी है। समझ गया कि आज गजब हो गया। :बारे तुमने सबरसे काम लिया। अल्लाह इसका सवाब तुमको देगा। तो मैं अब जाता हूं, सबसे चन्देकी बातचीत करता हूं। जरा दिन रहते चले आना।

कादिरखां सावधान होकर चले गये। यह न समझे कि यहां मनमें कुछ और ही ठन गयी है। मनोहरके तुले हुए शब्दोंको उन्होंने मानसिक धैर्यका द्योतक समझा।

मनोहर ऐसे उद्दीप्त उत्साहसे अपने काममें दत्तचित्त था मानों

उसकी युवावस्थाका विकास हो गया है। धानके पोलोंके ढेर लगाते जाते थे, न आगे ताकता था न पीछे, न किसीसे कुछ बोलता था, न किसीकी कुछ सुनता था; न हाथ थकते थे, न कमर दुखती थी। बलराजने चिलम भरकर रख दी। तम्बाकू रक्खे रक्खे जल गया। बिलासी खांडका रस घोलकर सामने लायी। उसने उसकी ओर देखातक नहीं, कुत्ता पी गया। कुआरकी धूप थी, देहसे चिन्गारियां निकलती थीं, पसीनेकी धारें बहती थीं, किन्तु वह सिरतक न उठाता था। बलराज कभी खेतमें आता, कभी पेड़के नीचे जा बैठता, कभी चिलम पीता। एकही अग्नि दोनोंके हृदयमें प्रज्वलित थी, एक ओर सुलगती हुई, दूसरी ओर दहकती हुई; एक ओर वायुके वेगसे चंचल, दूसरी ओर निर्बलता-से निश्चल। एकही भावना दोनोंके हृदयमें थी; एकमें उच्छृंखल, दूसरेमें गम्भीर और स्थिर।

दोपहर हुई, बिलासीने आकर डरते डरते कहा, चलो, चबेना कर लो।

मनोहरने सिर झुकाये हुए जवाब दिया—चलो, आते हैं।

एक घण्टेके बाद बिलासी फिर आकर बोली, चलो, चबेना कर लो, दिन ढल गया। क्या आज ही सब खेत काट लोगे?

मनोहरने कठोर स्वरसे कहा, हां, यही विचार है। कौन जाने कल आये या न आये।

जैसे किसी भरे हुए घड़ेमें एक कंकर लग जाय और पानी बह निकले, उसी भांति बिलासीके हृदयमें एक चोट सी लगी और आंसू बहने लगे। वह रह रहकर हाथ मलती थी। हाय! न जाने इन्होंने मनमें क्या ठानी।

वह कई मिनटतक वहीं खड़ी रोती रही। परिणामकी भयावह विकराल मूर्ति उसके नेत्रोंके सामने नाच रही थी। मुंह बाले उसे निगलनेको दौड़ती थी। और शोक! इस मूर्तिको उसीने अपने ही हाथों रचा था। अन्तमें वह मनोहरके सम्मुख बैठ

गयी और उसकी ओर अत्यन्त दीन भावसे देखकर बोली, हाथ जोड़कर कहती हूं, चलकर चबेना कर लो। तुम्हारे इस तरह गुमसुम रहनेसे मेरा कलेजा दहल रहा है। तुमने क्या ठान रक्खी है, बोलते क्यों नहीं ?

मनोहर—जाकर चुपकेसे बैठो। जब मुझे भूख लगेगी खा लूंगा।

विलासी—हाय राम! तुम क्या करनेपर तुले हुए हो ?

मनोहर—करूंगा क्या! कुछ करने ही लायक होता तो आज यह बेइज्जती नहीं होती। जो कुछ तकदीरमें है वह होगा।

यह कहकर वह फिर अपने काममें व्यस्त हो गया। कोई किसीसे न बोला। बलराज टाल मटोल करता रहा और विलासी उदास बैठी कभी रोती और कभी अपनेको कोसती यहांतक कि सन्ध्या हो गयी, तीनोंने धानके गट्ठे गाड़ीपर लादे और लखनपूर चले। बलराज गाड़ी हांकता था और मनोहर पीछे-पीछे उच्च स्वरसे एक बिरहा गाता हुआ चला आता था। राहमें कल्लू अहीर मिला, बोला, मनोहर काका, आज बड़े मगन हो। मनोहर-का गाना समाप्त हुआ तो उसने भी एक बिरहा गाया। दोनों साथ साथ गांवमें पहुंचे तो एक हलचल सा मचा हुआ था। चारों ओर चरावरकी चर्चा हो रही थी। कादिरके द्वारपर एक पंचायत-सी बैठी हुई थी। लेकिन मनोहर पंचायतमें न जाकर सीधे घर गया और जाते ही जाते भोजन मांगा। बहूने रसोई तैयार कर रक्खी थी। इच्छापूर्ण भोजन करके नारियल पीने लगा। थोड़ी देरमें बलराज भी पंचायतसे लौटा। मनोहरने पूछा कहो, क्या हुआ ?

बलराज—कुछ नहीं, यही सलाह हुई है कि खां साहेबको कुछ नजर वजर देकर मना लिया जाय। अदालतसे सब लोग घबराते हैं।

मनोहर—यह तो मैं पहले ही समझ गया था। अच्छा,

जाकर चटपट खा पी लो। आज मैं भी तुम्हारे साथ रखवाली करने चलूंगा। आंख लग जाय तो जगा लेना।

एक घण्टेके बाद दोनों खेतकी ओर चलनेको तैयार हुए। मनोहरने पूछा, कुल्हाड़ा खूब चलता है न?

बलराज—हां, आज ही तो रगड़ा है।

मनोहर—तो उसे ले लो।

बलराज—मेरा तो कलेजा थर थर कांप रहा है।

मनोहर—कांपने दो। तुम्हारे साथ मैं भी तो रहूंगा। तुम दो-एक हाथ चलाके वहांसे लम्बे हो जाना और सब मैं देख लूंगा इस तरह आके सो रहना, जैसे कुछ जानते ही नहीं। कोई कितना ही पूछे, डरावे, धमकावे, मुंह मत खोलना। मैं अबे लेही जाता मुदा एक तो मुझे अच्छी तरह सूझता नहीं; कई दिनोंसे रतौंधी होती है। दूसरे, हाथोंमें अब वह बल नहीं कि एक चोटमें वारा न्यारा हो जाय।

मनोहर यह बातें ऐसी सावधानीसे कर रहा था, मानों कोई साधारण घरेलू बातचीत है। बलराज इसके प्रतिकूल शंका और भयसे आतुर हो रहा था। क्रोधके आवेशमें वह आगमें कूद सकता था, किन्तु इस पैशाचिक हत्याकाण्डसे उसके प्राण सूखे जाते थे।

खेतमें पहुंचकर दोनों मचानपर लेटे। अमावसकी रात थी। आकाशपर कुछ बादल भी हो आये थे। चारों ओर घोर अन्धकार छाया हुआ था।

मनोहर तो लेटते ही खर्राटे लेने लगा, लेकिन बलराज पड़ा-पड़ा करवटें बदलता रहा। उसका हृदय नाना प्रकारकी शङ्काओं का अविरल स्रोत बना हुआ था।

दो घड़ी बीतनेपर मनोहर जागा, बलराजसे बोला, सो गये क्या?

बलराज—नहीं, नींद नहीं आती।

मनोहर—अच्छा, तो अब रामका नाम लेकर तैयार हो जाओ, डरने या घबरानेकी कोई बात नहीं। अपने मरजादकी रक्षा करना मर्दोंका काम है। ऐसे अत्याचारोंका हम और क्या जवाब दे सकते हैं? बेइज्जत होकर जीनेसे मर जाना अच्छा है! दिलको खूब संभाल लो। अपना काम करके सीधे यहां चले आना। अन्धेरी रात है, किसीकी नजर भी नहीं पड़ सकती। थानेदार तुम्हें डरायेंगे, लेकिन खबरदार डरना मत। बस, गांवके लोगोंसे मेल रक्खोगे तो कोई तुम्हारा बाल भी बांका न कर सकेगा। दुखरन भगत अच्छा आदमी नहीं है, उससे चौकन्ने रहना। हां, कादिर भरोसेका आदमी है। उसकी बातोंका बुरा मत मानना। मैं तो फिर लौटकर घर न आऊंगा, तुम्हीं घरके मालिक बनोगे, अब यह लड़कपन छोड़ देना, कोई चार बात कहे तो गम खाना। ऐसा कोई काम न करना कि बाप दादेके नामको कलंक लगे। अपनी घरवालीको सिर मत चढ़ाना, उसे समझाते रहना कि सासके कहनेमें रहे। मैं तो देखने न आऊंगा, लेकिन इसी तरह घरमें राड़ मचता रहा तो घर मिट्टीमें मिल जायगा।

बलराजने अवरुद्ध कंठसे कहा, दादा, मेरी इतनी बात मानो, इस वखत सबुर कर जाओ, मैं कल एक एकको खोपड़ी तोड़के रख दूंगा।

मनोहर—हां, तुम्हें कोई न मारे तो तुम संसारभरको मार गिराओ। फैजू और कर्तार क्या मिट्टीके लोंदे हैं? गौसखां भी पलटनमें रह चुका है। तुम लकड़ीमें उनसे पेस न पा सकोगे। वह देखो, हिरना निकल आया। महावीरजीका नाम लेकर उठ खड़े हो। ऐसे कामोंमें आगा पीछा अच्छा नहीं होता। गांवके बाहर बाहर चलना होगा, नहीं तो कुत्ते भूंकेंगे और लोग जाग उठेंगे।

बलराज—मेरे तो हाथ-पैर कांप रहे हैं।

मनोहर—कोई परवाह नहीं, कुल्हाड़ा हाथमें लोगे तो सब

ठीक हो जायगा। तुम मेरे बेटे हो, तुम्हारा कलेजा मजबूत है। तुम्हें अभी जो डर लग रहा है, वह तापके पहलेका जाड़ा है। तुमने कुल्हाड़ा कन्धेपर रक्खा, महावीरका नाम लेकर उधर चले तो तुम्हारी आंखोंसे चिनगारियां निकलने लगेंगी। सिरपर खून सवार हो जायगा, बाजकी तरह शिकारपर झपटोगे, फिर तो मैं तुम्हें मना भी करूं तो न सुनोगे। वह देखो, सियार बोलने लगे, आधी रात हो गयी। मेरा हाथ पकड़ लो और आगे आगे चलो।

जय महावीरकी !

## २८

प्रेमशङ्करकी कृषिशाला अब नगरके रमणीय स्थानोंकी गणनामें थी। यहां ऐसी सफाई और सजावट थी कि प्रायः रसिकगण सैर करने आया करते। यद्यपि प्रेमशंकर केवल उसके प्रबन्धकर्ता थे, पर वस्तुतः असामियोंकी भक्ति और पूर्ण विश्वासने उन्हें उसका स्वामी बना दिया था। अब अपने इच्छानुसार नई नई फसलें पैदा करते, नाना प्रकारकी परीक्षायें करते, पर कोई जरा भी न बोलता, और बोलता ही क्यों, जब उनकी कोई परीक्षा असफल न होती थी। जिन खेतोंमें मुश्किलसे ५, ७ मनकी उपज होती थी वहां अब १५, २० मनका औसत पड़ता था। उसपर बागकी आमदनी अलग थी। इन्हीं चार सालोंमें कलमी आम, बेर, नारङ्गी आदिके पेड़ोंमें फल लगने शुरू हो गये थे। शाक-भाजीकी पैदावार घाटेमें थी। प्रेमशंकरमें व्यावसायिक संकीर्णता छूतक न गयी थी। जो सज्जन यहां आ जाते उन्हें फल फूलोंकी डाली अवश्य भेंट की जाती थी। प्रेमशङ्करकी देखादेखी हाजीपुरवालोंने भी अपने जीवनका कुछ ऐसा डौल डाल कर लिया था कि उनकी सारी आवश्यकतायें उसी बगीचेसे पूरी हो जाती थीं। भूमिका आठवां भाग कपासके लिये अलग कर दिया गया था। अन्य प्रान्तोंसे उत्तम बीज मंगाकर बोये गये थे। गांवके लोग स्वयं सूत कात लेते थे, और गांवहीका कोरी उसके कपड़े बुन

देता था। उसका नाम मस्ता था। पहले वह जुआ खेला करता था और कई बार चोरीमें पकड़ा गया था। लेकिन अब अपने श्रमसे गांवके भले आदमियोंमें गिना जाता था। प्रेमशंकरके उद्योगसे आसपासके गांवोंमें भी कपासकी खेती होने लगी थी और कितने ही कोरियों और जुलाहोंके उजड़े हुए घर आबाद हो गये थे। देहातोंके मुकदमेबाज जमींदार और किसान बहुधा इसी जगह ठहरा करते थे। यहां उन्हें ईंधन, शाक भाजी, नमक, तेलके लिये पैसे न खर्च करने पड़ते थे। प्रेमशंकर उनसे खूब बातें करते और उन्हें अपने बगीचेकी सैर कराते। साधु-सन्तोंका तो मानों यह अखाड़ा ही था। दो चार मूर्त्तियां नित्यही पड़ी रहती थीं। न जाने उस भूमिमें क्या बरकत थी कि इतनी आतिथ्यसेवा करनेपर भी किसी पदार्थकी कमी न थी। हाजीपूरवाले तो उन्हें देवता समझते थे और अपने भाग्यको सराहते थे कि ऐसे पुण्यात्माने हमें उबारनेके लिये यहां निवास किया। उनके सदय, उदार, सरल स्वभावने मस्ता कोरीके अतिरिक्त गांवके कई कुच-रित्र मनुष्योंका उद्धार कर दिया था। भोला अहीर, जिसके मारे खलिहानमें अनाज न बचता था, दमड़ी पासी, जिसका पेशा ही लठैती था, अब गांवके सबसे मेहनती और ईमानदार किसान थे।

प्रेमशंकर अकसर कृषकोंकी आर्थिक दुरवस्थापर विचार किया करते थे। अन्य अर्थशास्त्रवेत्ताओंकी भांति वह कृषकोंपर फजूलखर्ची, आलस्य, अशिक्षा या कृषिविधानसे अनभिज्ञताका दोष लगाकर इस प्रश्नको हल न करते थे। वह परोक्षमें कहा करते थे कि मैं कृषकोंको शायद ही कोई ऐसी बात बता सकता हूं, जिसका उन्हें ज्ञान न हो। परिश्रमी तो इनसे अधिक कोई संसारमें न होगा। मितव्ययितामें, आत्मसंयममें, गृहप्रबन्धमें वे निपुण हैं। उनकी दरिद्रताका उत्तरदायित्व उनपर नहीं, बल्कि उन परिस्थितियोंपर है, जिनके अधीन उनका जीवन व्यतीत होता है। और यह परिस्थितियां क्या हैं? आपसकी फूट, स्वार्थपराय-

पाता और एक ऐसी संस्थाका विकास जो उनके पावकी बेड़ी बनी हुई है। लेकिन जरा और विचार कीजिये तो यह तीनों टहनियां एक ही शाखासे फूटी हुई प्रतीत होंगी और यह वही संस्था है जिसका अस्तित्व कृषकोंके रक्तपर अवलंबित है। आपसमें विरोध क्यों है? दुरवस्थाओंके कारण, जिनकी इस वर्तमान शासनने सृष्टि की है। परस्पर प्रेम और विश्वास क्यों नहीं है? इसलिये कि यह शासन इन सद्भावोंको अपने लिये घातक समझता है और उन्हें पनपने नहीं देता। इस परस्पर विरोधका सबसे दुःखजनक फल क्या है? भूमिका क्रमशः अत्यंत अल्प भागोंमें विभाजित हो जाना और उसके लगानकी अपरिमित वृद्धि। प्रेमशंकर इस शासनके सुधारको तो मानव शक्तिसे परे समझते थे, लेकिन भूमिके बंटवारेका रोकना उन्हें साध्य जान पड़ता था, और यद्यपि किसी आन्दोलनमें अगुआ बनना उन्हें पसन्द न था, किन्तु इस विषयमें वह इतने उत्सुक थे कि समाचारपत्रोंमें अपने मन्तव्योंको प्रकट करनेसे न रुक सके। इससे उनका उद्देश्य केवल यह था कि कोई मुझसे अधिक अनुभवशील, कुशल और प्रतिभाशाली इस प्रश्नको अपने हाथमें ले ले।

एक दिन यह कई सहृदय मित्रोंके साथ बैठे हुए इसी विषयपर बातचीत कर रहे थे कि एक सज्जनने कहा, यदि आपका विचार है कि यह प्रथा कानूनसे बन्द की जा सकती है तो आपकी भ्रांति है। इस विषयुक्त पौधेकी जड़ें मनुष्यके हृदयमें हैं और जबतक इसे हृदयसे खोदकर न निकालियेगा, यह इसी प्रकार फूलता-फलता रहेगा।

प्रेमशङ्कर—कानूनसे कुछ न-कुछ सुधार तो हो ही सकता है। इसपर उन महाशयोंने जोर देकर कहा, कदापि नहीं, बल्कि स्वार्थ प्रत्यक्षरूपसे स्फुटित होनेका अवसर न पाकर और भी भयंकर रूप धारण कर लेगा।

इसपर एक किसान, बंटवारेकी दरख्वास्त करके कचहरीसे

लौटा था और जो आज यहीं ठहरा हुआ था, बोल उठा, कहूं कुछ न होई। हम तो आपे लोगनके पीछे-पीछे चलित है। जब आपे लोगनमें भाई भाईमां निवाह नाहीं होय सकत है तो हमार कस होई। आपका नारायन सब कुछ दिहे हैं, मुदा आपे अपने भाईसे अलग रहत हौ।

यह उच्छृङ्खल शब्द प्रेमशङ्करके हृदयमें तीरके समान चुभ गये। सिर झुका लिया। मुखश्री मलिन हो गयी। मित्रोंने कृषककी ओर तिरस्कारपूर्ण नेत्रोंसे देखा। यह एक जगत्व्यापार था। यहां व्यक्तियोंको खींचना नितान्त न्याय-विरुद्ध था; पर वह अक्खड़ देहाती सभ्यताके रहस्योंको क्या जाने, मुंहमें जो बात आयी कह डाली। एक महाशयने कहा, निरे गंवार हो, जरा भी तमीज नहीं।

दूसरे महाशय बोले, अगर इतना ही ज्ञान होता तो देहाती क्यों कहलाते? न अवसरका ध्यान, न औचित्यका विचार, जो कुछ ऊटपटांग मुंहमें आया बक डाला।

बेचारे किसानको अब मालूम हुआ कि मुंहसे कोई अनुचित बात निकल गयी। लज्जित होकर बोला, साहब मैं गंवार मनई ई सब फेरफारका जानौं। जौन कुछ भूल चूक हो गयी होय माफ की जाय।

प्रेमशङ्कर—नहीं, नहीं, तुमने कोई अनुचित बात नहीं कही। मेरे लिये इस स्पष्ट कथनकी आवश्यकता थी। तुमने अच्छी शिक्षा दे दी। कोई सन्देह नहीं कि शिक्षित जनोंमें भी विरोध और वैमनस्यका उतना ही प्रकोप है जितना अशिक्षित लोगोंमें है और मैं स्वयं इस विषयमें दोषी हूं, मुझे किसीको समझानेका अधिकार नहीं।

मित्रगण कुछ देरतक और बैठे रहे, लेकिन प्रेमशङ्कर कुछ ऐसे दब गये कि फिर जबान ही न खोली। अन्तमें सब एक एक करके चले गये।

सूर्यास्त हो रहा था। प्रेमशङ्कर घोर चिन्ताकी दशामें अपने झोपड़ेके सामने टहल रहे थे। उनके सामने अब यह समस्या थी कि ज्ञानशङ्करसे कैसे मेल हो। वह जितना ही विचार करते थे उतना ही अपनेको दोषी पाते थे। यह सब मेरी ही करनी है। जब असामियोंसे उनकी लड़ाई ठनी हुई थी, मुझे उचित न था कि असामियोंका पक्ष ग्रहण करता। माना कि ज्ञानशङ्करका अत्याचार था। ऐसी दशामें मुझे अलग रहना चाहिये था या उन्हें भ्रातृवत् समझना चाहिये था। यह तो मुझसे न हुआ। उल्टे उन्हींसे लड बैठा। माना कि उनके और मेरे सिद्धान्तोंमें घोर अन्तर है। लेकिन सिद्धान्त-विरोध परस्पर भ्रातृप्रेमको क्यों दूषित करे? यह भी माना कि जबसे मैं आया हूं, उन्होंने मेरी अवहेलना ही की है, यहांतक कि मुझे पत्नीप्रेमसे भी वञ्चित कर दिया, पर मैंने भी तो कभी उनसे मिले रहनेकी, उनके कटु-व्यवहारको भूल जानेकी, उनकी अप्रिय बातोंको सह लेनेकी चेष्टा नहीं की। मुझसे एक अङ्गुल खसके तो मैं उनसे हाथभर हट गया। सिद्धान्तप्रियताका यह आशय नहीं है कि आत्मीय जनोंसे विरोध कर लिया जाय। सिद्धान्तोंको मनुष्योंसे अधिक मान्य समझना अक्षम्य है। उनके हृदयको अपनी तरफसे साफ करनेका यह अच्छा अवसर है।

सन्ध्या हो गयी थी। ज्ञानशङ्कर अपने सुरम्य बंगलेके सामने मौलवी ईजाद हुसेनके साथ बैठे बातें कर रहे थे। मौलवी साहबने सरकारी नौकरीमें मनोनीत सफलता न देखकर इस्तीफा दे दिया था और अब कुछ दिनोंसे जातिसेवामें तल्लीन हो गये थे। उन्होंने "अंजुमन इत्तहाद" नामकी एक संस्था खोल ली थी, जिसका उद्देश्य हिन्दू-मुसलमानोंमें परस्पर प्रेम और मैत्री बढ़ाना था। यह संस्था चन्दोंसे चलती थी और इसी हेतुसे सैयद साहब यहां पधारे थे।

ज्ञानशङ्करने कहा, मुझे दिन-दिन तजरबा हो रहा है, कि

जमींदारी करनेके लिये बड़ी सख्तीकी जरूरत है। जमींदार नजर-नजराना, हरी-बेगार, डांड़-बांध, सब कुछ छोड़ सकता है; लेकिन लगान तो नहीं छोड़ सकता। वह भी अब बगैर अदालती कार-वाईके नहीं वसूल होता।

ईजाद हुसेन—जनाब बजा फ़रमाते हैं, लेकिन गुलामने ऐसे रईसोंको भी देखा है जो कभी अदालतके दरवाजेतक न गये। जहां किसी असामीने सरकशी की उसकी मरम्मत कर दी और लुत्फ़ यह कि कभी डंडे या हन्टरसे काम नहीं लिया। गरमीमें झुलसती हुई धूप और जाड़ेमें बर्फ़कासा ठण्डा पानी। बस, इसी लटकेसे उनकी सारी मालगुजारी वसूल हो जाती है। मई और जूनकी धूप जरा देर सिरपर लगी और असामीने कमर ढीली की।

ज्ञानशङ्कर—मालूम नहीं, ऐसे असामी कहां हैं। यहां तो ऐसे बदमाशोंसे पाला पड़ा है, जो बात-बातपर अदालतका रास्ता लेते हैं। मेरे ही मौजेको देखिये, कैसा तूफान उठ गया और महज चरावरको रोक देनेके पीछे।

इतनेमें डाक्टर इर्फान अली बार-एट-लाकी मोटर आ पहुंची। ज्ञानशंकरने उनका स्वागत किया।

डाक्टर—अबकी आपने बड़ा इन्तजार कराया। मैं तो आपसे मिलनेके लिये गोरखपूर आनेवाला था।

ज्ञान—रियासतका काम इतना फैला हुआ है कि कितना ही समेटूं नहीं सिमटता।

डाक्टर—आपको मालूम तो होगा, यहां युनिवर्सिटीमें इक-नोमिक्सकी जगह खाली है। अब तो आप सिण्डिकेटमें आ गये हैं।

ज्ञान—जी हां, सिण्डिकेटमें तो लोगोंने ज़बरदस्ती घर घसीटा, लेकिन यहां रियासतके कामोंसे कहां फुरसत कि इधर तवज्जह करूं। कुछ कागज़ात गये थे लेकिन मुझे उनके देखने-का मौका ही न मिला।

डाक्टर—डाक्टर दासके चले जानेसे यह जगह खाली हो गयी है और मैं इसका उमेदवार हूं।

ज्ञानशंकरने आश्चर्य्यसे कहा, आप!

डाक्टर—जी हां, अब मैंने यही फैसला किया है। मेरी तबीयत रोज बरोज वकालतसे बेजार होती जाती है।

ज्ञानशङ्कर—आखिर क्यों? आपकी वकालत तो ३-४ हजारसे कमकी नहीं। हुक्कामकी खुशामद तो नहीं खलती? या कान्सेंन्स (आत्मा) का खयाल है?

डाक्टर—जी नहीं, सिर्फ इसलिये कि इस पेशेमें इन्सानकी तबीयत बेजा जरपरस्तीकी तरफ मायल हो जाती है। कोई वकील कितना ही हकशिनास क्यों न हो, उसे हमदर्दी और इन्सानियतसे वह खुशी नहीं होती जो एक शरीफ आदमीको होनी चाहिये। इसके खिलाफ आपसकी लड़ाइयों और दग़ाबाज़ियोंसे एक खास दिलचस्पी हो जाती है। वह एक दूसरी ही दुनियामें पहुंच जाता है जो लतीफ जजबातसे खाली है। मैं महीनोंसे इसी कशमकशमें पड़ा हुआ हूं और अब यही इरादा है कि जितनी जल्द मुमकिन हो इस पेशेको सलाम करूं।

यही बातें हो रही थीं कि फैजू और कर्तारसिंहने सामने आकर सलाम किया। ज्ञानशङ्करने पूछा, कहो, सब खैरियत है?

फैजू—हजूर खैरियत क्या कहें! रातको किसीने खां साहबको मार डाला।

ईजाद हुसेन और ईर्फान अली चौंक पड़े, लेकिन ज्ञानशङ्कर लेशमात्र भी विचलित न हुए, मानों उन्हें यह बात पहलेहीसे मालूम थी। बोले, तुम लोग कहां थे? कहीं सैर-सपाटा करने चल दिये थे या अफीमकी पिनकमें पड़े हुए थे?

फैजू—हजूर, थे तो चौपालहीमें, पर किसीको क्या खबर थी कि यह वारदात होगी।

ज्ञान—क्यों, खबर क्यों न थी? जो आदमी सांपको पैरोंसे

कुचल रहा हो उसे यह मालूम होना चाहिये कि सांपके दांत जहरीले होते हैं। जमींदारी करना साँपको नचाना है। वह संपेरा अनाड़ी है जो सांपको काटनेका मौका दे। खैर, कातिलका कुछ पता चला ?

फैजू जी हां, यही मनोहर अहीर है। उसने सवेरे ही थानेमें जाकर एकबाल कर दिया। दोपहरको थानेदार साहब आ गये और तहकीकात कर रहे हैं। खां साहबका तार हजूरको मिल गया था ? जिस दिन खांसाहबने चरावरको रोकनेका हुक्म दिया, उसी दिन गांववालोंमें एका हो गया। खांसाहबने घबराकर हजूरको तार दिया। मैं ३ बजे तारघरसे लौटा तो गांवमें मुकदमा लड़नेके लिये चन्देका गुट्ट हो रहा था। रातको यह वारदात हो गयी।

अकस्मात् प्रेमशंकर लाला प्रभाशंकरके साथ आ गये। ज्ञानशंकरको देखते ही प्रेमशंकर टूटकर उनसे गले-गले मिले और पूछा, कब आये ? सब कुशल है न ?

ज्ञानशंकरने रुखाईसे उत्तर दिया, कुशलका हाल इन आदमियोंसे पूछिये, जो अभी लखनपूरसे आये हैं। गांववालोंने गौसखांका काम तमाम कर दिया।

प्रेमशंकर स्तम्भित हो गये, मुंहसे निकला, अरे ! यह कब ?

ज्ञान—आजही रातको।

प्रेम—क्या बात ?

ज्ञान—गांववालोंकी बदमाशी और सरकशीके सिवा और क्या बात हो सकती है ? मैंने चरावरको रोकनेका हुक्म दिया था। वहां एक बाग लगानेका विचार था। बस, इतना बहाना पाकर सब खून खच्चरपर उद्यत हो गये।

प्रेम—कातिलका कुछ पता चला ?

ज्ञान—अभी तो मनोहरने थानेमें जाकर एकबाल किया है।

प्रेम—मनोहर तो बड़ा सीधा, गम्भीर पुरुष मालूम होता था।

ज्ञान—(व्यङ्गसे) जी हां, देखता था।

ठाकुर साहबने मार्मिक भावसे देखकर कहा, यह किसी एक आदमीका फेल हर्गिज नहीं है।

ज्ञान—यही मेरा भी खयाल है। मनोहरकी इतनी मजाल नहीं है कि वह अकेला यह काम कर सके। निस्सन्देह सारा गांव मिला हुआ है। मनोहरको सबोंने तबेलेका बन्दर बना रक्खा है। देखिये थानेदारको तहकीकातका क्या नतीजा होता है। कुछ भी हो, अब मैं इस मौजेको वीरान करके ही छोड़ूंगा। क्यों फैजू, तुम्हारा क्या खयाल है? मनोहर अकेले यह काम कर सकता है?

फैजू—नहीं हजूर, साठ बरसका बुड्ढा भला क्या खाकर हिम्मत करता। और कोई चाहे उसका मददगार न हो, लेकिन उसका लड़का तो जरूरही साथ रहा होगा।

कर्तार—वह बुड्ढा है तो क्या, बड़े जीवटका आदमी है। उसके सिवाय गांवमें किसीका इतना कलेजा नहीं है।

ज्ञान—तुम गंवार आदमी हो, इन बातोंको क्या समझो। तुम्हें तो भंगका गोला चाहिये। ठाकुर साहब, इस मुआमलेमें मुद्दई तो सरकार होगी, लेकिन आप भी मेरी तरफसे पैरवी कीजियेगा। मैंने फैसला कर लिया है कि गांवके किसी बालिग आदमीको बेदाग न छोड़ूंगा।

प्रेमशंकरने दबी जबानसे कहा, अगर तुम्हें विश्वास हो कि यह एक आदमीका काम है तो सारे गांवको समेटना उचित नहीं। ऐसा न हो कि गेहूंके साथ घुन भी पिस जाय।

ज्ञानशङ्कर क्रुद्ध होकर बोले, बहुत अच्छा हो, अगर आप इस विषयमें अपने सत्य और न्यायके नियमोंका स्वांग न रचें। यह उन्हींकी बर्कत है कि आज इन दुष्टोंको इतना साहस हुआ है। आप मुझे साफ-साफ कहनेपर मजबूर कर रहे हैं। ये सब आपहीके बलपर कूद रहे हैं। आपने प्रत्येक अवसरपर मेरे

विपक्षमें उनकी सहायता की है, उनसे भाईचारा किया है और उनके सिरपर हाथ रखनेके लिये हमेशा तैयार रहते हैं। आपके इसी भ्रातृभावने उनके सिर फिरा दिये। मेरा भय उनके दिलसे जाता रहा। आपके सिद्धांतों और विचारोंका मैं आदर करता हूं, लेकिन आप कड़वी नीमको दूधसे सींच रहे हैं और आशा करते हैं कि मीठे फल लगेंगे। ऐसे कुपात्रोंके साथ इन ऊंचे नियमोंका व्यवहार करना दीवानेके हाथमें मशाल दे देना है।

प्रेमशङ्करने फिर जबान न खोली और न सिर उठाया। लाला प्रभाशङ्करको यह बातें ऐसी बुरी लगीं कि वह तुरन्त उठकर चले गये। लेकिन प्रेमशङ्कर आत्मपरीक्षामें मग्न, मूर्तिवत् बैठे रहे। दीन देहातियोंके साथ साधारण सज्जनताका बर्ताव करनेका परिणाम ऐसा भयङ्कर होगा यह एक बिलकुल नया अनुभव था। केवल एक आदमीकी जान ही नहीं गयी, वरन् और भी कितने ही प्राणोंके बलिदान होनेकी आशङ्का थी। भगवन्, उन गरीबोंपर दया करो। मैंने सच्चे हृदयसे उनकी सेवा नहीं की। द्वेषका भाव मुझे प्रेरित करता रहा। मैं ज्ञानशङ्करको नीचा दिखाना चाहता था। यह समस्या उसी द्वेषभावका दंड है। क्या एक लखनपूर ही अपने जमींदारके अत्याचारोंसे पीड़ित था? ऐसा कौनसा इलाका है जो जमींदारके हाथों रक्तके आंसू न बहा रहा हो। तो लखनपूरवालोंके ही प्रति मेरी सहानुभूति क्यों इतनी प्रचण्ड हो गयी और फिर ऐसे अत्याचार क्या इससे पहले न होते थे? यह तो आये दिन ही होता रहता था, लेकिन कभी असामियोंको चूं करनेकी हिम्मत न पड़ती थी। इस बार वह क्यों मार-काटपर उद्यत हो गये? इन शंकाओंका उन्हें एकही उत्तर मिलता था और यह उस उत्तरदायित्वके भारको और गुरुतर बना देता था। हाय! मैंने प्राणोंको अपनी ईर्षाग्निके कुण्डमें झोंक दिया! अब मेरा कर्तव्य क्या है? क्या यह आग लगाकर दूरसे खड़ा तमाशा देखूं? यह सर्वथा निन्द्य है। अब तो इन अभागोंकी यथायोग्य

सहायता करनी ही पड़ेगी, चाहे ज्ञानशङ्करको कितना ही बुरा लगे। इसके सिवा मेरे लिये दूसरा कोई मार्ग नहीं है।

प्रेमशङ्कर इन्हीं विचारोंमें डूबे हुए थे कि मायाशङ्करने आकर कहा, चचाजी, अम्मां कहती हैं अब तो बहुत देर हो गयी, हाजीपूर कैसे जाइयेगा, यहीं भोजन कर लीजिये और आप यहीं रह जाइये।

प्रेमशङ्कर शोकमय विचारोंकी तरङ्गमें भूल गये थे कि अभी मुझे हाजीगंज लौटना है। मायाको प्यार करके बोले, नहीं बेटा, मैं चला जाऊंगा, अभी ज्यादा रात नहीं गयी है। यहां रह जाऊं तो वहां बड़ा हर्ज होगा।

यह कहकर वह उठ खड़े हुए, ज्ञानशंकरकी ओर करुण नेत्रोंसे देखा और बिना कुछ कहे ही चले गये। ज्ञानशंकरने उनकी तरफ ताका भी नहीं।

उनके जानेके बाद डाक्टर महोदय बोले, मैं तो इनकी बड़ी तारीफ सुना करता था, पर पहली ही मुलाकातमें तबीयत आसूदा हो गयी। कुछ ख़ब्ती से मालूम होते हैं।

ज्ञान—बड़े भाई हैं, उनकी शानमें मैं क्या कहूं! कुछ दिनों अमेरिका क्या रह आये हैं गोया हक़ और इन्साफ़का ठेका ले लिया है, हालांकि अभीतक अमेरिकामें भी यह ख़यालात अमलके मैदानसे कोसों दूर है। दुनियामें इन ख़यालोंके चर्चे हमेशा रहे हैं और हमेशा रहेंगे, देखना सिर्फ यह है कि वह कहांतक अमलमें लाये जा सकते हैं। मैं ख़ुद इन उसूलोंका क़ायल हूं, पर मेरे ख़यालमें अभी बहुत दिनोंतक इस जमीनमें यह बीज सरसब्ज नहीं हो सकता।

इसके बाद कुछ देरतक इस दुर्घटनाके सम्बन्धमें बातचीत होती रही। जब डाक्टर साहब और ईजाद हुसेन चले गये तो ज्ञानशङ्कर घरमें आकर बोले, देखा, भाई साहबने लखनपूरमें क्या गुल खिलाया। अभी खबर आयी है कि गौसखांको लोगोंने मार डाला।

दोनों स्त्रियां हक्कीबक्की होकर एक दूसरीका मुंह ताकने लगीं। ज्ञानशङ्करने फिर कहा, यह बरसोंसे वहां जा-जाकर असामियोंसे न जाने क्या कहते थे, न जाने क्या सिखाते थे, जिसका यह नतीजा निकला है। मैंने जब इनके वहां आने जानेकी खबर पाई तो उसी वक्त मेरे कान खड़े हुए और मैंने इनसे विनय की थी कि आप गंवारोंको बहुत सिर न चढ़ायें। उन्होंने मुझे वचन भी दिया कि उनसे कोई सम्बन्ध न रक्खूंगा। लेकिन अपने आगे किसीको समझते हो नहीं। मुझे भय है कि कहीं इस मामलेमें वह भो न फंस जायं। पुलिसवाले एक ही कट्टर होते हैं। वह किसी न किसी मोटे असामीको जरूर फांसेंगे। गांववालोंपर जहां जरा सख्ती की कि सबके सब खुल पड़ेंगे और सारा अपराध भाई साहबके सिर डाल देंगे।

श्रद्धाने ज्ञानशंकरकी ओर कातर नेत्रोंसे देखा और सिर झुका लिया। अपने मनके भावोंको प्रकट न कर सकी। विद्याने कहा, तुम जरा थानेदारके पास क्यों नहीं चले जाते? जैसे बने उन्हें राजी कर लो।

ज्ञान—हां, कुछ न कुछ तो करना ही पड़ेगा, लेकिन एक छोटे आदमीकी खुशामद करना, उसके नखरे उठाना कितने अपमानकी बात है! भाई साहबको ऐसा न समझता था।

श्रद्धाने सिर झुकाए हुए सरोष स्वरसे कहा, पुलिसवाले उनपर जो अपराध लगावें, वह ऐसे आदमी नहीं हैं कि गांववालोंको बहकाते फिरें, बल्कि अगर गांववालोंकी नीयत उन्हें पहले मालूम हो जाती तो यह नौबत ही न आती। तुम्हें थानेदारकी खुशामद करनेकी कोई जरूरत नहीं। वह अपनी रक्षा आप कर सकते हैं।

विद्या—मैं तुम्हें बराबर समझाती आती थी कि देहातियोंसे राड़ न बढ़ाओ। बिल्ली भी भागनेकी राह नहीं पाती तो शेर हो जाती है। लेकिन तुमने कभी कान ही न दिये।

ज्ञान—कैसी बेसिर पैरकी बातें करती हो ? मैं इन टुकड़गदे किसानोंसे दबता फिरूं ? जमींदार न हुआ कोई चरकटा हुआ ! उनकी मजाल थी कि मेरे मुकाबलेमें खड़े होते ? हां, जब अपने ही घरमें आग लगानेवाले मौजूद हों तो जो कुछ न हो जाय वह थोड़ा है। मैं एक नहीं सौ बार कहूंगा कि अगर भाई साहबने इन्हें सिर न चढ़ाया होता तो आज इनके हौसले इतने न बढ़ते।

विद्या—( दबी जबानसे ) सारा शहर जिसकी पूजा करता है उसे तुम घरमें आग लगानेवाला कहते हो ?

ज्ञान—यही लोकसम्मान तो इन सारे उपद्रवोंका कारण है।

श्रद्धा और ज्यादा न सुन सकी। उठकर अपने कमरेमें चली गयी। तब ज्ञानशंकरने विद्यासे कहा, मुझे तो इनके फंसनेमें जरा भी सन्देह नहीं है।

विद्या—तुम अपनी ओरसे उनके बचानेमें कोई बात उठा न रखना, यह तुम्हारा धर्म है। आगे विधाताने जो लिखा है वह तो होगा ही।

ज्ञान—भाभीकी तबीयतका कुछ और ही रंग दिखायी देता है।

विद्या—तुम उनका स्वभाव जानते नहीं। वह चाहे दादाजीके सायेसे भी भागें, पर उनके नामपर जान देती हैं, हृदयमें उनकी पूजा करती हैं।

ज्ञान—इधर भी चलती हैं उधर भी।

विद्या—इधर लोक-लाजसे चलती हैं, हृदय उधर ही है।

ज्ञान—तो फिर मुझे कोई और ही उपाय सोचना पड़ेगा।

विद्या—ईश्वरके लिये ऐसी बातें मुझसे न किया करो।

२९

श्रद्धाकी बातोंसे पहले तो ज्ञानशंकरको कुछ शङ्का हुई, लेकिन विचार करनेपर यह शङ्का निवृत्त हो गयी; क्योंकि इस मामलेमें प्रेमशङ्करका अभियुक्त हो जाना अवश्यम्भावी था। ऐसी

अवस्थामें श्रद्धाके निर्बल क्रोधसे ज्ञानशङ्करकी कोई हानि न हो सकती थी।

ज्ञानशङ्करने निश्चय किया कि इस विषयमें मुझे हाथ पैर हिलानेकी कोई जरूरत नहीं है। सारी व्यवस्था मेरे इच्छानुकूल है। थानेदार स्वार्थवश इस मामलेको बढ़ायेगा, सारे गांवको फंसानेकी चेष्टा करेगा और उसका सफल हो जाना असंदिग्ध है। गांवमें कितनाहो एका हो, पर कोई न कोई मुखबिर निकल ही आयेगा। थानेदारने लखनपूरके जमींदारी दफ्तरकी जांच पड़-ताल अवश्य ही की होगी। वहां मेरे ऐसे दो चार पत्र अवश्यही निकल आयेंगे जिनसे गांववालोंके साथ भाई साहबकी सहानु-भूति और सदिच्छा सिद्ध हो सके। मैंने अपने कई पत्रोंमें गौस-खांको लिखा है कि भाई साहबका यह व्यवहार मुझे पसन्द नहीं। हां, एक बात हो सकती है। सम्भव है कि गांववाले रिशवत देकर अपना गला छुड़ा लें और थानेदार अकेले मनोहरका चालान करे। लेकिन ऐसे संगीन मामलेमें थानेदारको इतना साहस नहीं हो सकता। वह यथासाध्य इस घटनाको महत्वपूर्ण सिद्ध करेगा। भाई साहबसे अधिकारिवर्ग उनके निर्भय लोक-वादके कारण पहलेहीसे बदगुमान हो रहे हैं। सब-इन्सपेक्टर उन्हें इस षड्यन्त्रका प्रेरक साबित करके अपना रंग जरूर जमा-येगा। अभियोग सफल हो गया तो उसको तरक्की भी होगी, पारितोषिक भी मिलेगा। गांववाले कोई बड़ी रकम देनेकी सामर्थ्य नहीं रखते और थानेदार छोटी रकमके लिये अपनी तरक्कीकी आशाओंको मिट्टीमें न मिलायेगा। बन्धुविरोधका विचार मिथ्या है। संसारमें सब अपने ही लिये जीते और मरते हैं, भावु-कताके फेरमें पड़कर अपने पैरोंमें कुल्हाड़ी मारना हास्यजनक है।

ज्ञानशङ्करका अनुमान अक्षरशः सत्य निकला। लखनपूरके प्रायः सभी बालिग आदमियोंका चालान हुआ। विशेशर साहको टैक्सकी धमकीने भेदिया बना दिया। जमींदारी दफ्तरका भी

निरीक्षण हुआ। एक सप्ताह पीछे हाजीपुरमें प्रेमशङ्करकी खाना-तलाशी हुई और वह हिरासतमें ले लिये गये।

सन्ध्याका समय था। ज्ञानशङ्कर मून्नूको साथ लिये हवा खाने जा रहे थे कि डाक्टर इर्फ़ान अलीने आकर यह समाचार कहा। ज्ञानशङ्करके रोयें खड़े हो गये, और आंखोंमें आंसू भर आये। एक क्षणके लिये बन्धुप्रेमने क्षुद्र भावोंको दबा दिया, लेकिन ज्योंही जमानतका प्रश्न सामने आया, यह आवेग शांत हो गया। घरमें खबर हुई तो कुहराम मच गया। श्रद्धा मूर्च्छित हो गयी, बड़ी बहू तसल्ली देने आयीं। मुन्नू भी भीतर चला गया और मांकी गोदमें सिर रख फूट फूटकर रोने लगा।

प्रेमशङ्कर शहरसे कुछ ऐसे अलग रहते थे कि उनका शहरके बड़े लोगोंसे बहुत कम परिचय था। वह रईसोंसे बहुत कम मिलते जुलते थे। कुछ विद्वज्जनोंने पत्रोंमें उनके कृषि-सम्बन्धी लेख अवश्य देखे थे और उनकी योग्यताके कायल थे, किन्तु उन्हें झक्की समझते थे। उनके सच्चे शुभचिन्तकोंमें अधिकांश कालेजोंके युवक, दफ्तरोंके कर्मचारी या देहातोंके लोग थे। उनके हिरासत-में आनेकी खबर पाते ही हजारों आदमी एकत्र हो गये और प्रेम-शङ्करके पीछे पीछे पुलिस-स्टेशनतक गये, लेकिन उनमें कोई भी ऐसा न था जो जमानत देनेका प्रयत्न कर सकता।

लाला प्रभाशंकरने सुना तो उन्मत्तकी भांति दौड़े हुए ज्ञान-शंकरके पास जाकर बोले, बेटा, तुमने तो सुना ही होगा, कुल-मर्याद मिट्टीमें मिल गया। (रोकर) भैयाकी आत्माको इस समय कितना दुःख हो रहा होगा। जिस मान प्रतिष्ठाके लिये हमने जायदादें बर्बाद कर दीं वह आज नष्ट हो गयी। हाय! भैया जीवनपर्यन्त कभी अदालतके द्वारपर नहीं गये। घरमें चोरियां हुईं, लेकिन कभी थानेमें इत्तला तक न की कि तहकीकात होगी और पुलिस दरवाजेपर आयेगी। आज उन्हींका प्रिय पुत्र······ क्यों बेटा, जमानत न होगी?

ज्ञानशंकर इस कातर अधीरतापर रुष्ट होकर बोले, मालूम नहीं, हाकिमोंकी मर्जीपर है।

प्रभा—तो जाकर हाकिमोंसे मिलते क्यों नहीं? कुछ तुम्हें भी अपनी इज्जतकी फिक्र है या नहीं?

ज्ञान—कहना बहुत आसान है, करना कठिन है।

प्रभा-भैया, कैसी बातें करते हो? यहांके हाकिमोंमें तुम्हारा कितना मान है? बड़े साहबतक तुम्हारी कितनी खातिर करते हैं! यह लोग किस दिन काम आयेंगे? क्या इसके लिये कोई दूसरा अवसर आयेगा?

ज्ञान—अगर आपका यह आशय है कि मैं जाकर हाकिमोंकी खुशामद करूं, उनसे रियायतकी याचना करूं तो यह मुझसे नहीं हो सकता। मैं उनके खोदे हुए गढ़ेमें नहीं गिरना चाहता। मैं किस दावेपर उनकी जमानत कर सकता हूं, जब मैं जानता हूं कि वह अपनी टेक नहीं छोड़ेंगे, और मुझे भी अपने साथ ले डूबेंगे?

प्रभाशंकरने लम्बी सांस लेकर कहा, हा भगवन! यह भाइयोंका हाल है! मुझे न मालूम था कि तुम्हारा हृदय इतना कठोर है! तुम्हारा सगा भाई आफतमें पड़ा हुआ है और तुम्हारा कलेजा जरा भी नहीं पसीजता। खैर, कोई चिन्ता नहीं, अगर मेरे सामर्थ्यसे बाहर नहीं है तो मेरे भाईका प्यारा पुत्र मेरे सामने यों अपमानित न होने पायेगा।

ज्ञानशङ्करको अपने चचाकी दयार्द्रतापर क्रोध आ रहा था। वह समझते थे कि केवल मेरी अवहेला करनेके लिये यह इतने प्रगल्भ हो रहे हैं। इनकी इच्छा है कि मुझे भी अधिकारियोंकी दृष्टिमें गिरा दें। लेकिन प्रभाशङ्कर बनावटी भावोंके मनुष्य न थे। वह कुल-प्रतिष्ठापर अपने प्राणतक समर्पण कर सकते थे। उनमें वह गौरवप्रेम था जो स्वयं उपवास करके आतिथ्य-सत्कार-को अपना सौभाग्य समझता था, और जो अब, हा शोक! इस

देशसे लुप्त हो गया है। धन उनके विचारमें केवल मान-मर्यादाकी रक्षाके लिये था, भोग-विलास और इन्द्रिय सेवाके लिये नहीं। उन्होंने तुरन्त जाकर कपड़े पहने, चुगा पहना, अमामा बांधा और एक पुराने रईसके भेषमें मैजिस्ट्रेटके पास जा पहुंचे। रातके ८ बज चुके थे, इसकी जरा भी परवाह न की। साहबके सामने उन्होंने जितनी दीनता प्रकट की, जितने विनीत शब्दोंमें अपनी संकट-कथा सुनायी, जितनी नीच खुशामद की, जिस भक्तिसे हाथ बांधकर खड़े हो गये, अमामा उतारकर साहबके पैरोंपर रख दिया और रोने लगे, अपने कुल-मर्य्यादाकी जो गाथा गायी और उसकी राज-भक्तिके जो प्रमाण दिये, उसे एक नव-शिक्षित युवक अत्यन्त लज्जाजनक ही नहीं, बल्कि हास्यास्पद समझता। लेकिन साहब पसीज गये, जमानत ले लेनेका वादा किया, पर रात हो जानेके कारण उस वक्त कोई कार्रवाई न हो सकी। प्रभाशङ्कर वहांसे निराश लौटे। उनकी यह इच्छा कि प्रेमशङ्कर हिरासतमें रातको न रहे, न पूरी हो सकी। रातभर चिन्तामें पड़े हुए करवटें बदलते रहे। भैयाकी आत्माको कितना कष्ट हो रहा होगा। कई बार उन्हें ऐसा धोखा हुआ कि भैया द्वारपर खड़े रो रहे हैं। हाय! बेचारे प्रेमशंकरपर क्या बीत रही होगी! एक तङ्ग अंधेरे, दुर्गन्धित पिंजरेमें भूमिपर पड़ा होगा, आंखोंसे आंसू न थमते होंगे। इस वक्त उनसे कुछ न खाया गया होगा। वहांके सिपाही और चौकीदार उसे दिक कर रहे होंगे। मालूम नहीं, पुलिसवाले उसके साथ कैसा बर्ताव कर रहे हैं। न जाने उससे क्या कहलाना चाहते हों। इस विभागमें जाकर आदमी पशु हो जाता है। मेरा दयाशंकर पहले कैसा सुशील लड़का था, जबसे पुलिसमें गया है, मिज़ाज ही और हो गया। अपनी खीतककी बात नहीं पूछता। अगर मुझपर कोई मामला आ पड़े तो मुझसे बिना रिशवत लिये न रहे। प्रेमशंकर पुलिसवालोंकी बातोंमें न आता होगा और वह सब-के-सब उसे



और भी कष्ट दे रहे होंगे। भैया इसपर जान देते थे, कितना प्यार करते थे और आज इसकी यह दशा।

प्रातःकाल लाला प्रभाशंकर फिर मैजिस्ट्रेटके बंगलेपर गये, मालूम हुआ कि साहब शिकार खेलने चले गये हैं। वहांसे पुलिसके सुपरिन्टेन्डेन्टके पास गये। यह महाशय अभी निद्रामें मग्न थे। उनसे १० बजेके पहले भेंट होनेकी संभावना न थी। बेचारे यहांसे भी निराश हुए और तीसरे पहरतक बेदाना, बेपानी, हैरान परेशान, इधर-उधर दौड़ते रहे, कभी इस दफ्तरमें जाते, कभी उस दफ्तरमें। उन्हें आश्चर्य होता था कि दफ्तरोंके छोटे कर्मचारी क्यों इतने बेमुरौवत और निर्दय होते हैं, सीधी बात करनी तो दूर रही, खोटी खरी सुनानेमें भी संकोच नहीं करते। अन्तमें ४ बजे मैजिस्ट्रेटने जमानत मंजूर की, लेकिन न हज़ारकी न दो हजारकी, पूरे १० हजारकी, और वह भी नक्द। प्रभाशंकरका दिल बैठ गया। एक बड़ी सांस लेकर वहांसे उठे और धीरे-धीरे घर चले, मानों शरीर निर्जीव हो गया है। घर आकर वह चारपाईपर गिर पड़े और सोचने लगे १० हजारका प्रबन्ध कैसे करूं। इतने रुपये मुझे विश्वासपर कौन देगा? तो क्या जायदाद रेहन रख दूं? हां, इसके सिवा और कोई उपाय नहीं है। मगर घरवाले किसी तरह राज़ी न होंगे, घरमें लड़ाई ठन जायगी। वह बहुत देरतक इसी हैस बैसमें पड़े रहे, भोजनका समय आ पहुंचा। बड़ी बहू बुलाने आयीं। प्रभाशङ्करने उनकी ओर विनीत भावसे देखकर कहा, मुझे बिलकुल भूख नहीं है।

बड़ी बहू—कैसी भूख है जो लगती ही नहीं? कल रात नहीं खाया, दिनको नहीं खाया, क्या इस चिन्तामें प्राण दे दोगे? जिन्हें चिन्ता होनी चाहिये, जो उनका हिस्सा उड़ाते हैं उनके माथेपर तो बलतक नहीं है और तुम दाना पानी छोड़े बैठे हो। अपने साथ घरके प्राणियोंको भी भूखों मार रहे हो। प्रभाशङ्करने सजल नेत्र होकर कहा, क्या करूं मेरी तो भूख प्यास बन्द सी

हो गयी है ! कैसा सुशील, कितना कोमलप्रकृति, कितना शान्त-चित्त लड़का था। उसकी सूरत मेरी आंखोंके सामने फिर रही है, भोजन कैसे करूं ? विदेशमें था तो भूल गये थे, उसे खो बैठे थे, पर खोये हुए रत्नको पानेके बाद उसे चोरोंके हाथमें देखकर सब्र नहीं होता।

बड़ी बहू—लड़का तो ऐसा है कि भगवान सबको दें। बिलकुल वही लड़कपनका स्वभाव है. वही भोलापन, वही मीठी बातें, वही प्रेम, देखकर छाती फूल उठती है। घमण्ड तो छू नहीं गया। पर दाना पानी छोड़नेसे तो काम न चलेगा, चलो, कुछ थोड़ा सा खा लो।

प्रभाशङ्कर—१० हजार नकद जमानत मांगी गयी है।

बड़ी बहू—ज्ञानूसे कहते क्यों नहीं, कि मीठा-मीठा गप्प, कड़वा-कड़वा थू ? प्रेमूका आधा नफा क्या श्रद्धाके भोजन वस्त्रोंमें ही खर्च हो जाता है ?

प्रभाशंकर—उससे क्या कहूं, सुने भी ? वह पच्छिमी सभ्यताका मारा हुआ है, जो लड़केको बालिग होते ही माता-पितासे अलग कर देती है। उसने वह शिक्षा पायी है जिसका मूल तत्व स्वार्थ है। उसमें अब दया, धर्म, विनय, सौजन्य कुछ भी न रहा। वह अब केवल अपनी इच्छाओंका, इन्द्रियोंका दास है।

बड़ी बहू—तो तुम इतने रुपयोंका क्या बन्दोबस्त करोगे ?

प्रभाशंकर—क्या कहूं, किसीसे ऋण लेना पड़ेगा।

बड़ी बहू—ऐसा जान पड़ता है कि थोड़ासा हिस्सा जो बचा हुआ है उसे भी अपने सामने ही ठिकाने लगा दोगे। यह तो कभी नहीं देखा कि जो रुपये एक बार लिये गये वह फिर दिये गये हों। बस जमीनहीके माथे जाती है।

प्रभाशंकर—जमीन मेरी गुलाम है, मैं जमीनका गुलाम नहीं हूं।

बड़ी बहू—मैं कर्ज न लेने दूंगी, जाने कैसा पड़े कैसा न पड़े,

तो यह सब बोझ हमारे सिर पड़ेगा। लड़कोंको कहीं बैठनेका ठांव भी न रहेगा।

प्रभाशंकरने पत्नीकी ओर कठोर दृष्टिसे देखकर कहा, मैं तुमसे सलाह नहीं लेता हूं और न तुमको इसका अधिकारी समझता हूं, तुम उपकारको भूल जाओ मैं नहीं भूल सकता। मेरा खून सुफेद नहीं है। लड़कोंकी तकदीरमें आराम लिखा होगा, आराम करेंगे, तकलीफ लिखी होगी, तकलीफ भोगेंगे। मैं उनकी तकदीर नहीं हूं। आज दयाशंकरपर कोई बात आ पड़े तो गहने बेच डालनेमें भी किसीको इनकार न होगा। मैं प्रेमूको दयाशंकरसे जौ भर भी कम नहीं समझता।

बड़ी बहूने फिर भोजन करनेके लिये अनुरोध किया और प्रभाशंकर फिर नहीं नहीं करने लगे। अन्तमें उसने कहा, आज कद्दूके कबाब बने हैं। मैं जानती कि तुम न खाओगे तो क्यों बनवाती?

प्रभाशंकरकी उदासीनता लुप्त हो गयी। उत्सुक होकर बोले, किसने बनाये हैं?

बड़ी बहू—बहूने।

प्रभा—अच्छा, तो थाली परसाओ, भूख तो नहीं है, पर दो चार कौर खा ही लूंगा।

भोजनके पश्चात् प्रभाशंकर फिर उसी चिन्तामें मग्न हुए। रुपये कहांसे आयें? बेचारे प्रेमशंकरको आज फिर हिरासतमें रात काटनी पड़ी। बड़ी बहूने स्पष्ट शब्दोंमें कह दिया था कि मैं कर्ज न लेने दूंगी और यहां कर्जके सिवा और कोई तदबीर ही न थी। आज लालाजी फिर सारी रात जागते रहे। उन्होंने निश्चय कर लिया कि घरवाले चाहे जितना विरोध करें, पर मैं कर्तव्य अवश्य पूरा करूंगा। भोर होते ही वह सेठ दीनानाथके पास जा पहुंचे और अपनी विपत्तिकथा कह सुनायी। सेठजीसे उनका पुराना व्यवहार था। उन्हींकी बदौलत सेठजी जमींदार

हो गये थे। मामला करनेपर राजी हो गये। लिखा-पढ़ी हुई और १० बजते-बजते प्रभाशङ्करके हाथोंमें १० हजारकी थैली आ गयी। वह ऐसे प्रसन्न थे मानों कहीं पड़ा हुआ धन मिल गया हो। गद्गद् होकर बोले, सेठजी, किन शब्दोंमें आपको धन्यवाद दूं, आपने मेरे कुलकी मर्य्यादा रख ली। भैयाकी आत्मा स्वर्गमें आपका यश गायेगी।

यहांसे वह सीधे कचहरी गये और जमानतके रुपये दाखिल कर दिये। इस समय उनका हृदय ऐसा प्रफुल्लित था जैसे कोई बालक मेला देखने जा रहा हो। इस कल्पनासे उनका कलेजा उछला पड़ता था कि भैया मेरी भक्तिपर कितने मुग्ध हो रहे होंगे।

११ बजेका समय था। मैजिस्ट्रेटके इजलासपर लखनपूरके अभियुक्त हाथोंमें हथकड़ियां पहने खड़े थे। शहरके सहस्रों मनुष्य इन विचित्र जीवधारियोंको देखनेके लिये एकत्र हो गये थे। सभी मनोहरको एक निगाह देखनेके लिये उत्सुक हो रहे थे। कोई उसे धिक्कारता था, कोई कहता था अच्छा किया अत्याचा-रियोंके साथ ऐसा ही करना चाहिये। सामने एक वृक्षके नीचे बिलासी मन मारे बैठी हुई थी। बलराजके चेहरेपर निर्भयता झलक रही थी, डपटसिंह और दुखरन भगत चिन्तित दीख पड़ते थे। कादिरखां धैर्य्यकी मूर्ति बने हुए थे, लेकिन मनोहर लज्जा और पश्चात्तापसे उद्विग्न हो रहा था। वह अपने साथियोंसे आंखें न मिला सकता था। मेरी ही बदौलत गांवपर यह आफत आयी है, यह खयाल उसके चित्तसे एक क्षणके लिये भी न उतरता था। अभियुक्तोंसे जरा हटकर बिशेशर साह खड़े थे, ग्लानिकी सजीव मूर्ति। पुलिसके कर्मचारी उन्हें इस प्रकार घेरे खड़े थे जैसे किसी मदारीको बालकवृन्द घेरे रहते हैं। सबसे पीछे प्रेमशङ्कर थे, शान्त, गंभीर और अदम्य। मैजिस्ट्रेटने सूचना दी—प्रेमशङ्कर जमानतपर रिहा किये गये।

प्रेमशङ्करने सामने आकर कहा, मैं इस दया-दृष्टिके लिये आपका अनुगृहीत हूं, लेकिन जब मेरे ये निरपराध भाई बेड़ियां पहने खड़े हैं तो मैं उनका साथ छोड़ना उचित नहीं समझता।

अदालतमें हजारों ही आदमी खड़े थे। सब लोग प्रेमशङ्करको विस्मित होकर देखने लगे। प्रभाशंकर करुणासे गद्‌गद् होकर बोले, बेटा, मुझपर दया करो, कुछ मेरी दौड़धूप, कुछ अपने कुल-मर्य्याद और कुछ अपने सम्बन्धियोंके शोक-विलापका ध्यान करो। तुम्हारे इस निश्चयसे मेरा हृदय फटा जाता है।

प्रेमशङ्करने आंखोंमें आंसू भरे हुए कहा, चचाजी, मैं आपके पितृवत् प्रेम और सदिच्छाका हृदयसे अनुगृहीत हूं। मुझे आज ज्ञात हुआ कि मानव-हृदय कितना पवित्र, कितना उदार, कितना वात्सल्यमय हो सकता है। पर मेरा साथ छूटनेसे इन बेचारोंकी हिम्मतें टूट जायंगी, यह सब हताश हो जायगे। इसलिये मेरा इनके साथ रहना परमावश्यक है, मुझे यहां कोई कष्ट नहीं है। मैं परमात्माको धन्यवाद देता हूं कि उनने मुझे इन दीनोंको तसकीन और तसल्ली देनेका अवसर प्रदान किया। मेरी आपसे एक और विनती है। मेरे लिये वकीलकी जरूरत नहीं है। मैं अपनी निर्दोषिता स्वयं सिद्ध कर सकता हूं। हां, यदि हो सके तो आप इन बेजबानोंके लिये कोई वकील ठीक कर लीजियेगा, नहीं तो सम्भव है कि इनके ऊपर अन्याय हो जाय।

लाला प्रभाशंकर हतोत्साह होकर इजलासके कमरेसे बाहर निकल आये।

३०

इस मुकदमेने सारे शहरमें हलचल मचा दी। जहां देखिये, यही चर्चा थी। सभी लोग प्रेमशंकरके आत्मबलिदानकी सराहना कर रहे थे।

यद्यपि प्रेमशंकरने स्पष्ट कह दिया था कि मेरे लिये किसी वकीलकी जरूरत नहीं है, पर लाला प्रभाशंकरका जी न माना।

उन्हें भय था कि वकीलके बिना काम बिगड़ जायगा। नहीं, यह कदापि नहीं हो सकता। कहीं मामला बिगड़ गया तो लोग यही कहेंगे कि लोभके मारे वकील नहीं किया, उसीका फल है। अपने मनमें भी यही पछतावा होगा। अतएव वह सारे शहरके नामी वकीलोंके पास गये। लेकिन कोई भी इस मुकदमेकी पैरवी करने-पर तैयार न हुआ। किसीने कहा, मुझे अवकाश नहीं है, किसी-ने कोई और ही बहाना करके टाल दिया। सबको विश्वास था कि अधिकारिवर्ग प्रेमशंकरसे कुपित हो रहे हैं, उनकी वकालत करना स्वार्थनीतिके विरुद्ध है। प्रभाशंकरका यह प्रयास सफल न हुआ तो उन्होंने अन्य अभियुक्तोंके लिये कोई प्रयत्न न किया। उनकी सहानुभूति अपने परिवार हीतक परिमित थी।

अभियोग तैयार हो गया और मैजिस्ट्रेटके इजलासमें पेशियां होने लगीं। थानेदारका बयान हुआ, फैजूका बयान हुआ, तह-सीलदार, चपरासियों और चौकीदारोंके इजहार लिये गये। आठवें दिन ज्ञानशंकर इजलासके सामने आकर खड़े हुए। प्रभाशंकरको ऐसा दुःख हुआ कि वह कमरेके बाहर चले गये और एक वृक्षके नीचे बैठकर रोने लगे। सगे भाइयोंमें यह वैम-नस्य! पुलिसका पक्ष सिद्ध करनेके लिये एक भाई दूसरे भाईके वरुद्ध साक्षी बने! दर्शकोंको भी कौतूहल हो रहा था कि देखें इनका क्या बयान होता है। सब टकटकी लगाये उनकी ओर ताक रहे थे। पुलिसको विश्वास था कि इनका बयान प्रेमशङ्कर-के लिये ब्रह्मफांस बन जायगा, लेकिन उसको और उससे अधिक दर्शकोंको कितना विस्मय हुआ जब ज्ञानशंकरने लखनपूरवालों-पर अपने दिलका सारा बुखार निकाला, प्रेमशङ्करका नामतक न लिया।

सरकारी वकीलने पूछा, आपको मालूम है कि प्रेमशङ्कर उस गांवमें अक्सर आया जाया करते थे?

ज्ञान—उनका उस गांवमें आधा हिस्सा है।

वकील—आप जानते हैं कि जब इन्सपेक्टर जेनरल पुलिस-का दौरा हुआ था तो प्रेमशङ्करने लखनपूरवालोंकी वेगार बन्द करनेकी कोशिश की थी और तहसीलदारसे लड़नेपर आमादा हो गये थे ?

ज्ञान—मुझे इसकी खबर नहीं।

वकील—आप यह तो जानते ही हैं कि जब आपने वेशी लगानका दावा किया था तो प्रेमशङ्करने गांववालोंको ५००) मुकदमेकी पैरवी करनेके लिये दिये थे ?

ज्ञान—इस विषयमें मुझे कुछ नहीं मालूम है।

ज्ञानशङ्करकी गवाही हो गयी। सरकारी वकीलका मुंह लटक गया। लेकिन दर्शकगण एक स्वरसे कहने लगे, "भाई फिर भी भाई ही है, चाहे एक दूसरेसे खूनका प्यासा ही क्यों न हो।"

इसके बाद मिस्टर ज्वालासिंह इजलासपर आये। उन्होंने कहा, मैं यहां कई सालतक हाकिम परगना रहा। लखनपूर मेरे ही इलाकेमें था। कई बार वहां दौरा करने गया। याद नहीं आता कि वहां गांववालोंसे रसद या वेगारके बारेमें उससे ज्यादा झंझट हुआ हो जितना दूसरे गांवोंमें होता है। मेरे इजलासमें एक बार बाबू ज्ञानशङ्करने इजाफा लगानका दावा किया था, लेकिन मैंने उसे खारिज कर दिया था।

सरकारी वकील—आपको मालूम है कि उस मामलेकी पैरवीके लिये प्रेमशङ्करने लखनपूरवालोंको ५००) दिये थे ?

ज्वालासिंह—मालूम है। लेकिन जहां तक मैं समझता था, उनके यह रुपये किसी दूसरे आदमीने गांववालोंकी मददके लिये दिये थे।

वकील—आपको यह तो मालूम ही होगा कि प्रेमशङ्करकी उस गांवमें बहुत आमदरफ्त रहती थी ?

ज्वाला—हां, वह ताऊन या दूसरी बीमारियोंके अवसरपर अक्सर वहां जाते थे।

यह गवाही भी पूरी हो गयी। सरकारी वकीलके सभी प्रश्न व्यर्थ सिद्ध हुए।

तब बिसेशर साह इजलासपर आये। उनका बयान बहुत विस्तृत, क्रमबद्ध और सारगर्भित था, मानों किसी उपन्यासकारने इस परिस्थितिकी कल्पनामय रचना की हो। सबको आश्चर्य हो रहा था कि इस अपढ़ गंवारमें इतना वाक्य-चातुर्य्य कहांसे आ गया। उसके घटनाप्रकाशमें इतनी वास्तविकताका रंग था कि उसपर विश्वास न करना कठिन था। गौसखांके साथ गांववालोंका शत्रुभाव, बेगारके अवसरोंपर उनसे हुज्जत और तकरार, चरावरको रोक देनेपर गांववालोंका उत्तेजित हो जाना और रातको सब आदमियोंका मिलकर गौसखांका वध करनेकी तदबीरें सोचना, इन सभी बातोंकी अत्यन्त विशद विवेचना की गयी थी, मुख्यतः षड्यन्त्र-रचनाका वर्णन ऐसा मूर्तिमान और मार्मिक था कि उसपर चाणक्य भी मुग्ध हो जाता। रातको नौ बजे मनोहरने आकर कादिरखांसे कहा, बैठे क्या हो, चरावर रोक दी गयी है, इस भांति चुप लगानेसे काम न चलेगा, इसका कुछ उपाय करो। कादिरखां चौकीपर बैठे नमाज पढ़नेके लिये वजू कर रहे थे, बोले, बैठ जाओ, अकेले हम तुम क्या बना लेंगे। जब मुसल्लम गांवकी राय हो तभी कुछ हो सकता है, नहीं तो इसी तरह कारिन्दा हमको दबाता जायगा, एक दिन खेतसे भी बेदखल कर देगा, जाके दुखरन भगतको बुला लाओ। मनोहर दुखरनके घर गये। मैं भी मनोहरके साथ गया। दुखरनने कहा, मेरे पैरमें कांटा लग गया है, मैं चल नहीं सकता। खांसाहबको यहीं बुला लाओ। मैं आकर कादिरखांको बुला लाया। मनोहर डपटसिंह और कल्लूको बुला लाये। कादिरखांने कहा, हम लोग गंवार हैं, अपने मनसे कोई बात करेंगे तो न जाने चित्त पड़े या पट, चलकर बाबु प्रेमशङ्करसे सलाह लो। डपटसिंह बोले, उनके पास जानेकी क्या जरूरत है, मैं जाकर कल उन्हें बुला

लाऊंगा। दूसरे दिन सांझको बाबू प्रेमशङ्कर एक्केपर सवार होकर आये। मैं दूकान बढ़ा रहा था, मनोहरने आकर कहा, चलो बाबू साहब आये हैं, मैं मनोहरके साथ कादिरके घर गया। प्रेम-शङ्करने कहा, ज्ञानबाबू मेरे भाई हैं तो क्या, ऐसे भाईकी गर्दन काट लेनी चाहिये। कादिरने कहा, हमारी उनसे कोई दुश्मनी नहीं है, हमारा वैर तो गौसखांसे है, इस हत्यारेने इस गांवमें हम लोगोंका रहना मुशकिल कर दिया है, अब आप बताइये हम क्या करें। मनोहरने कहा, यह बेइज्जती नहीं सही जाती। प्रेमशंकर बोले, मर्द होकर इतना अपमान क्यों सहते हो? एक हाथमें तो काम तमाम होता है। कादिरखांने कहा, कर तो डालें, पर सारा गांव बंध जायगा।

प्रेमशंकर बोले, ऐसी नादानी क्यों करो? सब मिलकर नाम किसी एक आदमीका ले लो, अकेले आदमीका यह काम भी नहीं है, तीन-तीन प्यादे हैं, गौसखां खुद बलवान आदमी है।

कादिरखां बोले, जो कहीं सारा गांव फंस जाय तो? प्रेम-शंकरने कहा, ऐसा क्या अंधेर है, वकील लोग किस मरजकी दवा हैं? इसी बीचमें मैं खाना खाने घर चला आया। प्रेमशंकर भी रातहीको एक्केपर लौट गये। रातको १२-१ बजे मुझे कुछ खटका हुआ, घरके चारों ओर घूमने लगा कि इतनेमें कई आदमी जाते दिखायी दिये। मैं समझ गया कि हमारे ही साथी हैं। कादिरका नाम लेकर पुकारा। कादिरने कहा, सामनेसे हट जाओ, टोंक मत मारो, चुपकेसे जाकर पड़ रहो। कादिरखांसे अब न रहा गया। बिसेसर साहकी ओर कठोर नेत्रोंसे देखकर कहा, 'बिसेसर' ऊपर अल्लाह है, कुछ उसका भी डर है?

सरकारी वकीलने कहा, चुप रहो, नहीं तो गवाहपर बेजा दबाव डालनेका दूसरा दफा लग जायगा।

सन्ध्या समय यह लोग हिरासतमें बैठे हुए इधर उधरकी बातें कर रहे थे। मनोहर अलग एक कोठरीमें रक्खा गया था।

कादिरने प्रेमशङ्करसे कहा, मालिक आप तो हक नाहक इस आफतमें फंसे, हम लोग ऐसे अभागे हैं कि जो हमारी मदद करता है उसपर भी आंच आ जाती है। इतनी उमिर गुजर गयी, सैकड़ों पढ़े लिखे आदमियोंको देखा, पर आपको छोड़कर और कोई ऐसा न मिला जिसने हमारी गरदनपर छुरी न चलायी हो। विद्याकी सारी दुनिया बड़ाई करती है। हमें तो ऐसा जान पड़ता है कि विद्या पढ़कर आदमी और भी छली कपटी हो जाता है। वह गरीबोंका गला रेतना सिखा देती है। आपको अल्लाहने सच्ची विद्या दी थी। उसके पीछे लोग आपके भी दुश्मन हो गये।

दुखरन—यह सब मनोहरकी करनी है। गांवभरको डुबा दिया।

बलराज—न जाने उनके सिर कौन-सा भूत सवार हो गया? गुस्सा हमें भी आया था; लेकिन उनको तो जैसे नशा चढ़ जाय।

डपट—बराबरकी बिसातही क्या थी, उसके पीछे यह तूफान!

कादिर—यारो! ऐसी बातें न करो, बेचारेने तुम लोगोंके लिये, तुम्हारे हककी रक्षा करनेके लिये यह सब कुछ किया। उसके जीवट और हियावकी तारीफ तो नहीं करते और उसकी बुराई करते हो! हम सबके सब कायर हैं, वही एक मर्द है।

कल्लू—चिरौंशरकी मतिही उल्टी हो गयी।

दुखरन—बयान क्या देता है जैसे कोई तोता पढ़ रहा है।

डपट—क्या जाने किसके लिये इतना डरता है? कोई आगे पीछे भी तो नहीं है।

कल्लू—अगर यहांसे छूटा तो बच्चूके मुंहमें कालिख लगाके गांव भरमें घुमाऊंगा।

डपट—ऐसा कंजूस है कि किसी भिखमंगेको देखता है तो छछून्दरकी तरह घरमें जाकर दबक जाता है।

कल्लू—सहुआइन उसकी भी नानी है, बिसेसर तो चाहे एक कौड़ी फेंक भी दे, वह दूकानपर रहती है तो गालियां छोड़ और कुछ नहीं देती, पैसेका सौदा लेने जाओ, तो धेलेका देती है। ऐसी डांड़ी मारती है कि कोई परख ही नहीं सकती।

बलराज—क्यों कादिर दादा, काले पानी जाकर लोग खेती बारी करते हैं न?

कादिर—सुना है वहां ऊख बहुत होती है।

बलराज—तब तो चांदी है, खूब ऊख बोयेंगे।

कल्लू—लेकिन दादा, तुम चौदह बरस थोड़ेही जिओगे। तुम्हारी कबर कालेपानीहीमें बनेगी।

कादिर—हम तो लौट आना चाहते हैं, जिसमें अपनी हड्डा घरमें दफन हो। वहां तुम लोग न जाने मिट्टीकी क्या गत करो।

दुखरन—भाई मरने जीनेकी बात मत करो। मनाओ कि भगवान सबको जीता जागता फिर अपने बाल बच्चोंमें ले आये।

बलराज—कहते हैं वहां पानी बहुत लगता है।

दुखरन—यह सब तुम्हारे बापकी करनी है। मारा, गांव-भरका सत्यानास कर दिया।

अकस्मात् कमरेका द्वार खुला और जेलके दारोगाने आकर कहा, बाबू प्रेमशङ्कर, आपके ऊपरसे सरकारने मुकदमा उठा लिया, आप बरी हो गये, आपके घरवाले बाहर खड़े हैं।

प्रेमशङ्करको ग्रामीणोंके सरल वार्त्तालापमें बड़ा आनन्द आ रहा था। चौंक पड़े। ज्ञानशङ्कर और ज्वालासिंहके बयान उनके अनुकूल हुए थे, लेकिन यह आशय न थी कि वह इस आधारपर निर्दोष ठहराये जायेंगे। वह तुरत ताड़ गये कि यह चचासाहबकी करामात है, और वास्तवमें था भी यही। प्रभाशङ्करको जब वकीलोंसे कोई आशा न रही तो उन्होंने कौशलसे काम लिया और दो ढाई हजार रुपयोंका बलिदान करके यह वरदान पाया

आलोचना, उनके स्वदेशाभिमान, उसपर उनके शब्दप्रवाह, भावोत्कर्ष और राष्ट्रीय गानने लोगोंको उन्मत्त कर दिया। हृदयोंमें जागृतिकी तरंगें उठने लगीं। कोई सोचता था, न हुए मेरे पास एक लाख रुपये, नहीं तो इसी दम लुटा देता। कोई मनमें कहता था, बाल-बच्चोंकी चिन्ता न होती तो गलेमें झोली लटकाकर जातिके लिये भिक्षा मांगता।

इस तरह जातीय भावोंको उभारकर भूमिको पोली बनाकर, सैयद साहब मतलबपर आये, बीज डालना शुरू किया।

'दोस्तो, अब मजहबपरस्तीका जमाना नहीं रहा, पुरानी बातोंको भूल जाइये। एक जमाना था कि आरियोंने यहांके असली बाशिन्दोंपर सदियोंतक हुकूमत की, आज वही शूद्र आरियोंमें घुले मिले हुए हैं। दुश्मनोंको अपने सलूकसे दोस्त बना लेना आपके बुजुर्गोंका जौहर था। वह जौहर आपमें मौजूद है। आप बारहा हमसे गले मिलनेके लिये बढ़े, लेकिन हम पिदरम सुलतां बूदके जोममें हमेशा आपसे दूर भागते रहे। लेकिन दोस्तो, हमारी बदगुमानीसे नाराज न हो, तुम जिन्दा कौम हो, तुम्हारे दिलोंमें दर्द है, हिम्मत है, फैयाजी है, हमारी संगदिलीको भूल जाइये, उसी बेगाना कौमका एक फर्द, यह फकीर आज आपकी खिदमतमें इत्तहादका पैगाम लेकर हाजिर हुआ है, उसकी अर्ज कबूल कीजिये, यह फकीर इत्तहादका सौदाई है, इत्तहादका दीवाना है, उसका हौसला बढ़ाइये, इत्तहादका यह नन्हासा मुर्झाया हुआ पौदा आपकी तरफ भूखी, प्यासी आंखोंसे ताक रहा है, उसे अपनी दरियादिलीके उबलते हुए चश्मोंसे सेराब कर दीजिये तब आप देखेंगे कि यह पौदा कितनी जल्द तनावर दरख्त हो जाता है और उसके मीठे फलोंसे कितनोंकी जबानें तर होती हैं। हमारे दिलमें बड़े बड़े हौसले हैं, बड़े बड़े मंसूबे हैं। हम इत्तहादकी सदासे इस पाक जमीनके एक एक गोशेको भर देना चाहते हैं। अबतक जो कुछ किया है आपहीने किया है, आइन्दा जो

कुछ करेंगे, आपही करेंगे। चन्देकी फिहरिस्त देखिये, वह आपहीके नामोंसे भरी हुई है और हक पूछिये तो आपही उसके बानी हैं। रानी गायत्री कुंवर साहिबाकी सखावतकी इस वक्त सारी दुनियांमें शोहरत है, भगत ज्ञानशङ्करकी कौमपरस्ती क्या पोशीदा है? वजीर ऐसा, बादशाह ऐसा, ऐसी पाक रुहें जिस कौममें हों वह खुशनसीब है। आज जब मैंने इस शहरकी पाक जमीनपर कदम रखा तो बाशिन्दोंके एखलाक और मुरोवत, मेहमाननेवाज़ी और खातिरदारीने मुझे हैरतमें डाल दिया। तहक़ीक़ करनेसे मालूम हुआ कि यह इसी मजहबी जोशकी बरकत है, यह प्रेमके औतार सिरी किरिश्नकी भगतीका असर है, जिसने लोगोंको इन्सानियतके दरजेसे उठाकर फरिश्तोंका हमसर बना दिया है। हजरात मैं अर्ज नहीं कर सकता कि मेरे दिलमें सिरी किरिश्नजीकी कितनी इज्जत है। इससे चाहे मेरी मुसलमानीपर ताने ही क्यों न दिये जायं, पर मैं बेखौफ कहता हूं कि वह रुहे पाक इलूहियत (ईश्वरत्व) के उस दरजेपर पहुंची हुई थी जहांतक किसी नबी या पैगम्बरको पहुंचना नसीब न हुआ। आज इस सभामें मैं सच्चे दिलसे अंजुमन इत्तहादको उसी रुहपाकके नाम मानून (समर्पित) करता हूं। मुझे उम्मीद ही नहीं, यकीन है कि उनके भगतोंके सामने मेरा सवाल खाली न जायगा। इत्तहादी यतीमखानेके बच्चे और बच्चियां आपहीकी तरफ बेकस निगाहोंसे देख रही हैं। यह कौमी भिखारी आपके दरवाजेपर खड़ा दोआएं दे रहा है। इस लम्बी दाढ़ीपर निगाह डालिये, इन सुफेद बालोंकी लाज रखिये।

फिर हारमोनियम बजा, तबलेपर थाप पड़ी, करतालने झंकार की और ईजाद हुसेनकी करुणारसपूर्ण गजल शुरू हुई। श्रोताओंके कलेजे मसोस उठे। चन्देकी अपील हुई तो रानी गायत्रीकी ओरसे १०००) की सूचना हुई, भक्त ज्ञानशङ्करने यतीमखानेके लिये एक गाय भेंट की, चारों तरफसे लोग चन्दा देनेको लपके। इधर

थो चन्देकी सूची चक्कर लगा रही थी, उधर इर्शाद हुसेनने अंजुमनके पैमफ्लेट तमगे बेचने शुरू किये। तमगे अतीव सुन्दर बने हुए थे। लोगोंने शौकसे हाथोंहाथ लिये। एक क्षणमें हजारों वक्षस्थलोंपर यह तमगे चमकने लगे। हृदयोंपर दोनों तरफसे इत्तहादकी छाप पड़ गयी। कुल चन्देका योग ५०००) हुआ। ईजादहुसेनका चेहरा फूलकी तरह खिल उठा। उन्होंने फिर लोगोंको धन्यवाद देते हुए एक गजल गायी और आजकी कार्य्यवाही समाप्त हुई। रातके दस बजे थे।

जब ईजादहुसेन भोजन करके लेटे और खमीरेका रसपान करने लगे तब उनके सुपुत्रने पूछा, इतनी उम्मेद तो आपको भी न थी।

ईजाद—हरगिज नहीं। मैंने ज्यादासे ज्यादा १०००) का अन्दाज किया था, मगर आज मालूम हुआ कि यह सब कितने अहमक होते हैं। इसी अपीलपर किसी इसलामी जलसेमें मुश्किलसे १००) मिलते, इन बछियाके ताउओंकी खूब तारीफ कीजिये। इनकी मलीहकी हदतक हो तो मुजायका नहीं, फिर इनसे जितना चाहे वसूल कर लीजिये।

इर्शाद—आपकी तकरीर लाजवाब थी।

ईजाद—उसीपर तो जिन्दगीका दारमदार है। न किसीके नौकर न गुलाम। बस, दुनियामें कामयाबीका नुसखा है तो वह शरतञ्जबाजी है। आदमी जरा लस्सान (वाक्य-चतुर) हो, जरा मर्दुम शनास हो और जरा गिरहबाज हो, बस उसकी चांदी है। दौलत उसके घरकी लौंडी है।

इर्शाद—सच फरमाइयेगा अब्बा जान, क्या आपका कभी यह खयाल था कि यह सब दुनियासाजी है।

ईजाद—क्या मुझे मामूली आदमियोंसे भी गया गुजरा समझते हो? यह दगाबाजी है, पर करूं क्या? औलाद और खानदानकी मुहब्बत अपनी नजातकी फिकरसे ज्यादा है।

## ४१

जलसा बड़ी सुन्दरतासे समाप्त हुआ। रानी गायत्रीके व्याख्यानपर समस्त देशमें वाह वाह मच गयी। उसमें सनातन-धर्म-संस्थाका ऐतिहासिक दिग्दर्शन करानेके बाद, उसकी उन्नति और पतन, उसके उद्धार और सुधार, और उसकी विरोधी तथा सहायक शक्तियोंका बड़ी योग्यतासे निरूपण किया गया था। संस्थाकी वर्तमान दशा और भावी लक्ष्यकी बड़ी मार्मिक आलोचना की गई थी। पत्रोंमें उस वक्तृताको पढ़कर लोग चकित हो जाते थे, और जिन्होंने उसे अपने कानोंसे सुना वे उसका स्वर्गीय आनन्द कभी न भूलेंगे। क्या वाक्यशैली थी, कितनी सरल, कितनी मधुर, कितनी प्रतिभाशाली, कितनी भावमय! वक्तृता क्या थी एक मनोहर गान था।

तीन दिन बीत चुके थे। ज्ञानशङ्कर अपने भव्य भवनमें समाचारपत्रोंका एक दफ्तर सामने रखे बैठे हुए थे। आजकल उनका यही काम था कि पत्रोंमें जहां कहीं इस जलसेकी आलोचना हुई तुरत काटकर रख लेते। गायत्री अब ज्ञानशङ्करको देवतुल्य समझती थी। उन्हींकी बदौलत आज समस्त देशमें उसकी सुकीर्तिकी धूम मची हुई थी। उनके इस अतुल उपकारका एक ही उपहार था और वह प्रेममय श्रद्धा थी।

सन्ध्या हो गयी थी कि अकस्मात् ज्ञानशङ्कर पत्रोंकी एक पोट लिये हुए अन्दर गये और गायत्रीसे बोले, देखिये, रायसाहबने यह नया शिगोफा छोड़ा।

गायत्रीने भौंहें चढ़ाकर कहा, मेरे सामने उनका नाम न लीजिये; मैंने उनकी कितनी चिरौरी की थी कि एक दिनके लिये जलसेमें अवश्य आइये, पर उन्होंने जरा भी परवा न की, पत्रका उत्तरतक न दिया। बाप हैं तो क्या, मैं उनके हाथों भी अपना अपमान नहीं सह सकती!

ज्ञान—मैंने तो समझा था यह उनकी लापरवाही है, लेकिन

इस पत्रसे विदित होता है कि आजकल वह एक दूसरी ही धुनमें हैं। शायद इसी कारण अवकाश न मिला हो।

गायत्री—क्या बात है, किसी अँग्रेजसे लड तो नहीं बैठे ?

ज्ञान—नहीं, आजकल एक सङ्गीत सभाकी तैयारी कर रहे हैं।

गायत्री—उनके यहां तो बारहो मास सङ्गीत-सभा होती रहती है!

ज्ञान—नहीं, यह उत्सव बड़ी धूमसे होगा। देशके समस्त गवैयोंके नाम निमन्त्रणपत्र भेजे गये हैं, युरोपसे भी कई जगद्विख्यात गायनाचार्य बुलाये जा रहे हैं। रईसों और अधिकारियोंको दावत दी गयी है। एक सप्ताहतक जलसा होगा। यहांके सङ्गीतशास्त्र और पद्धतिमें सुधार करना उसका उद्देश्य है।

गायत्री—हमारा सङ्गीतशास्त्र ऋषियोंका रचा हुआ है। उसमें कोई क्या सुधार करेगा? इसी भैरव और ध्रुपदके शब्द यशोदानन्दकी वंशीसे निकलते थे। पहले कोई गा तो ले, सुधारना तो छोटे मुंह बड़ी बात है।

ज्ञान—रायसाहबको कोई और चिन्ता तो है नहीं, एक न एक स्वांग रचते रहते हैं। कर्ज बढ़ता जाता है, रियासत बोझसे दबी जाती है, पर वह अपनी धुनमें किसीकी कब सुनते हैं। मेरा अनुमान है कि इस समय उनपर कोई ३॥ लाखका देना है।

गायत्री—इतना धन कृष्ण भगवानकी सेवामें खर्च करते तो परलोक बन जाता। चिट्ठियां तो खोलिये, जरूर उनका कोई पत्र होगा।

ज्ञान—हां, देखिये, यह लिफाफा उन्हींका मालूम होता है हां, उन्हींका है, मुझे बुला रहे हैं और आपको भी बुला रहे हैं।

गायत्री—मैं जा चुकी। जब वह यहां आनेमें अपनी हेठी समझते हैं, तो मुझे क्या पड़ी है कि उनके जलसों तमाशोंमें जाऊं। हां, विद्याको चाहे पहुंचा दीजिये, मगर शर्त यह है कि आप भी दो दिनसे ज्यादा वहां न ठहरें।

ज्ञान—इसके विषयमें सोचकर निश्चय करूंगा। यह दो पत्र बरहल और आमगांवके कारिन्दोंके हैं। दोनों लिखते हैं कि असामी सभाका चन्दा देनेसे इन्कार करते हैं।

गायत्रीकी तिउरियां बदल गयीं। प्रेमकी देवी क्रोधकी मूर्ति बन गयी। बोली, क्या देहातोंमें भी यह हवा फैलने लगी? कारिन्दोंको लिख दीजिये कि इन पाजियोंके घरमें आग लगवा दें और उन्हें कोड़ोंसे पिटवायें। उनका यह दिन कि मेरी आज्ञाका अनादर करें! देवकीनन्दन, तुम इन नरपिशाचोंको क्षमा करो। आप आजही वहां आदमी रवाना करें। मैं यह अवज्ञा नहीं सह सकती। यह सबके सब कृतघ्न हैं। किसी दूसरे राजमें होते तो आटे दालका भाव खुलता। मैं इनके साथ इतनी रिआयत करती हूं, उनकी मददके लिये नित्य तैयार रहती हूं, उनके लिये नुकसान उठाती हूं और उसका यह फल!

ज्ञान—यह मुंशी रामसनेहीका पत्र है, लिखते हैं, ठाकुर-द्वारेका काम तीन दिनसे बन्द है। बेगारोंको कितनी ही ताकीद की जाती है, कामपर नहीं आते।

गायत्री—उन्हे मजूरी तो दी जाती है न?

ज्ञान—जी हां, लेकिन जमींदारीकी दरसे दी जाती है। जमींदारी शरह ≈) है। आम शरह ।≈) है।

गायत्री—आप उचित समझें तो रामसनेहीको लिख दीजिये कि ।) के हिसाबसे मजूरी दी जाय।

ज्ञान—लिख तो दूं, वास्तवमें ≈) में एक पेट भी नहीं भरता, लेकिन इन मूर्ख, उजड्ड गंवारोंपर दया भी की जाय तो वह समझते है कि दब गये। कलको ।≈) मांगने लगेंगे और फिर बात भी न सुनेंगे।

गायत्री—तो फिर लिख दीजिये कि बेगारोंको जबरदस्ती पकड़वा लें। अगर न आयें तो उन्हे गांवसे निकाल दीजिये। हम स्वयं दयाभावसे उनके साथ चाहे जो सलूक करें, मगर यह

कदापि नहीं हो सकता कि कोई असामी मेरे सामने हेकड़ी जताये। अपना रोब और भय बनाये रखना चाहिये।

ज्ञान—यह पत्र अमोलियाके बाजारसे आया है। ठेकेदार लिखता है कि लोग गोलेके भीतर गाडियां नहीं लाते। बाहर ही पेड़ोंके नीचे अपना सौदा बेचते हैं। कहते हैं, हमारा जहां जी चाहेगा बैठेंगे। ऐसी दशामें ठीका रद्द कर दिया जाय, अन्यथा मुझे बड़ी हानि होगी।

गायत्री—बाजारके बाहर भी तो मेरी ही जमीन है। वहां किसीको दूकान रखनेका क्या अधिकार है?

ज्ञान—कुछ नहीं, बदमाशी है। बाजारमें रुपये पीछे एक पैसा बयाई देनी पड़ती है, तौल ठीक ठीक होती है, कुछ धर्मार्थ कटाती देनी पड़ती है, बाहर मनमाना राज है।

गायत्री—यह क्या बात है कि जो काम जनताके सुभीते और आरामके लिये किये जाते हैं, उनका भी लोग विरोध करते हैं?

ज्ञान—कुछ नहीं, यह मानवप्रकृति है। मनुष्यको स्वभावतः दबावसे, रोक थामसे, चाहे वह उसीके उपकारके लिये क्यों न हो, चिढ़ होती है। किसान अपने मूर्ख पुरोहितके पैर धो धो पीयेगा, लेकिन कारिन्दाको, चाहे वह विद्वान ब्राह्मण ही क्यों न हो, सलाम करनेमें भी उसे संकोच होता है। यों चाहे वह दिन-भर धूपमें खड़ा रहे, लेकिन कारिन्दा या चपरासीको देखकर चारपाईसे उठना भी उसे असह्य होता है। वह आठों पहर अपनी दीनता और विवशताके भारसे दबा रहना नहीं चाहता। अपनी खुशीसे नीमकी पत्तियां चबायेगा, लेकिन जबरदस्ती दूध और शर्बत भी न पीयेगा। यह जानते हुए भी हम उनपर सख्ती करनेके लिये बाध्य हैं।

इतनेमें मायाशङ्कर एक पीताम्बर ओढ़े हुए ऊपरसे उतरा। अभी उसकी उम्र १४ वर्षसे अधिक न थी, किन्तु मुखपर एक



विलक्षण गंभीरता और विचारशीलता झलक रही थी, जो इस अवस्थामें बहुत कम देखनेमें आती है। ज्ञानशङ्करने पूछा, कहां चले मुन्नू?

मायाने तीव्र नेत्रोंसे देखते हुए कहा, घाटकी तरफ संध्या करने जाता हूं।

ज्ञान—आज सरदी बहुत है। यहीं बागमें क्यों नहीं कर लेते?

माया—वहां एकान्तमें चित्त खूब एकाग्र हो जाता है।

वह चला गया तो ज्ञानशङ्करने कहा, इस लड़केका स्वभाव विचित्र है। समझहीमें नहीं आता। सवारियां सब तैयार हैं, पर पैदल ही जायगा। किसीको साथ भी नहीं लेता।

गायत्री—महरियां कहती हैं अपना बिछावनतक किसीको नहीं छूने देते। वह बेचारियां इनका मुंह जोहा करती हैं कि कोई काम करनेको कहें, पर इन्हें किसीसे कुछ मतलब ही नहीं।

ज्ञान—इस उम्रमें कभी कभी यह सनक सवार हो जाया करती है। संसारका कुछ ज्ञान तो होता नहीं, पुस्तकोंमें जिन नियमोंकी सराहना की गयी है उनके पालन करनेको प्रस्तुत हो जाता है। लेकिन मुझे तो यह कुछ मंदबुद्धि-सा जान पड़ता है। इतना बड़ा हुआ, पैसेकी कदर ही नहीं जानता। अभी १००) दे दीजिये, तो शामतक पास कौड़ी न रहेगी। न जाने कहां उड़ा देता है, किन्तु इसके साथ ही मांगता कभी नहीं। जबतक खुद न दीजिये, अपनी जबानसे कभी न कहेगा।

गायत्री—मेरी समझमें तो यह पूर्वजन्ममें कोई संन्यासी रहे होंगे।

ज्ञानशङ्करने आजकी गाड़ीसे बनारस जाकर विद्याको साथ लेते हुए लखनऊ जानेका निश्चय किया। गायत्री बहुत कहने-सुननेपर भी राजी न हुई।

## ४२

राय कमलानन्दको देखे हुए हमें लगभग सात वर्ष हो गये,पर इस कालक्षेपका उनपर कोई चिह्न नहीं दिखायी देता। बल-पौरुष, रंग-ढंग सब कुछ वही है। यथापूर्व उनका समय सैर और शिकार, पोलो और टेनिस, राग और रंगमें व्यतीत होता है। योगाभ्यास भी करते जाते हैं। धनपर वह कभी लोलुप नहीं हुए और अब भी उसका आदर नहीं करते। जिस कामकी धुन हुई उसे करके छोड़ते हैं, इसकी जरा भी चिन्ता नहीं करते कि रुपये कहांसे आयंगे। वह अब भी सलाहकारी सभाके मेम्बर हैं। इस बीचमें दो बार चुनाव हुआ और दोनों बार वही बहुमतसे चुने गये। यद्यपि किसानों और मध्य श्रेणीके मनुष्योंको भी वोट देनेका अधिकार मिल गया था, तथापि रायसाहबके मुकाबलेमें कौन जीत सकता था? किसानोंके वोट उनके और उनके अन्य भाइयोंके हाथोंमें थे, और मध्य श्रेणीके लोगोंको जातीय संस्थाओंमें चन्दे देकर वशीभूत कर लेना कठिन न था।

रायसाहब इतने दिनोंतक मेम्बर बने रहे, पर उन्हें इस बातका अभिमान था कि मैंने अपनी ओरसे कौंसिलमें कभी कोई प्रस्ताव नहीं किया। वह कहते, मुझे खुशामदी टट्टू कहनेमें अगर किसीको आनन्द मिलता है तो कहे, मुझे देश और जातिका द्रोही कहनेसे अगर किसीका पेट भरता हो तो भरे, मुझे कोई शिकायत नहीं है; पर मैं अपने स्वभावको नहीं बदल सकता। अगर रस्सी तुड़ाकर मैं जंगलमें स्वाधीन चर सकूं तो मैं आजही खूंटा उखाड़ फेंकूं। लेकिन जब जानता हूं कि रस्सी तुड़ानेपर भी मैं बाड़ेसे बाहर नहीं जा सकता, बल्कि ऊपरसे और डण्डे पड़ेंगे तो फिर खूंटेपर चुपचाप खड़ा क्यों न रहूं? और कुछ नहीं तो मालिककी कृपादृष्टि तो रहेगी? जब राज्यसत्ता अधिकारियोंके हाथोंमें है, हमारे असहयोग या असम्मतिसे उसमें कोई परिवर्तन नहीं हो सकता, तो इसकी क्या जरूरत है कि हम व्यर्थ अधिकारियोंपर टीका

टिप्पणी करने बैठें और उनकी आंखोंमें खटकें। हम काठके पुतले हैं, तमाशे दिखानेके लिये खड़े किये गये हैं, इसलिए हमें डोरोंके इशारेपर नाचना चाहिए। यह हमारी खामखियाली है कि हम अपनेको राष्ट्रका प्रतिनिधि समझते हैं। जाति हम जैसोंको, जिसका अस्तित्व ही उसके रक्तपर अवलम्बित है, कभी अपना प्रतिनिधि न बनायेगी। जिस दिन जातिमें अपनी हानि लाभ समझनेकी शक्ति होगी, हम और आप खेतोंमें फावड़े चलाते नजर आयेंगे। हमारा प्रतिनिधित्व सम्पूर्णतः हमारी स्वार्थपरता और सम्मानलिप्सापर निर्भर है, हम जातिके हितैषी नहीं हैं, हम उसे केवल स्वार्थसिद्धिका यन्त्र बनाये हुए हैं। हम लोग अपने वेतनकी तुलना अङ्गरेजोंसे करते हैं। क्यों? हमें तो यह सोचना चाहिये कि ये रुपये हमारी मुट्ठीमें न आकर यदि जातिकी उन्नति और उपकारमें खर्च हों तो अच्छा है। अंग्रेज लोग अगर दोनों हाथोंसे धन बटोरते हैं तो बटोरने दीजिये। वह इसी उद्देश्यसे इस देशमें आये हैं। उन्हें हमारे जातिप्रेमका दावा नहीं है। हम तो जातिभक्तिकी हांक लगाते हुए भी देशका गला घोंटे देते हैं। हम अपने जातीय व्यवसायके अधःपतनका रोना रोते हैं। मैं कहता हूं, आपके हाथों यह दशा और भी असाध्य हो जायगी। हम अगणित मिलें खोलेंगे, बड़ी संख्यामें कारखाने कायम करेंगे, परिणाम क्या होगा? हमारे देहात वीरान हो जायेंगे, हमारे कृषक कारखानोंके मजूर बन जायेंगे। राष्ट्रका सत्यानाश हो जायगा। आप इसीको जातीय उन्नतिकी चरम सीमा समझते हैं, मेरी समझमें यह जातीयताका घोर अधःपतन है। जातिकी जो कुछ दुर्गति हुई है हमारे हाथों हुई है। हम जमींदार हैं, साहूकार हैं वकील हैं, सौदागर हैं, डाक्टर हैं, राज्यपदाधिकारी हैं। इनमें कौन जातिकी सच्ची वकालत करनेका दावा कर सकता है? आप जातिके साथ बड़ी भलाई करते हैं तो कौंसिलमें अनिवार्य्य शिक्षाका प्रस्ताव पेश कर देते हैं। अगर आप जातिके सच्चे

नेता होते तो यह निरंकुशता कभी न करते। कोई अपनी इच्छाके विरुद्ध स्वर्ग भी नहीं चाहता। हममें तो कितने हो महोदयोंने बड़ी बड़ी उपाधियां प्राप्त की हैं। पर इस उच्च शिक्षाने हममें सिवा विलासलालसा और सम्मानप्रेम, स्वार्थ सिद्धि और अहम्मन्यताके और कौनसा सुधार कर दिया? हम अपने घमंडमें अपनेको जातिका अत्यावश्यक अंग समझते हैं, पर वस्तुतः हम कीट-पतंगसे भी गये बीते हैं। जातिसेवा करनेके लिये दो हजार रुपये मासिक या दैनिक, मोटर, बिजली, पखे, फिटन, नौकर चाकरकी क्या जरूरत है? आप रूखी रोटियां खाकर जातिकी सेवा इससे कहीं उत्तम रीतिसे कर सकते हैं। आप कहेंगे वाह, हमने परिश्रमसे विद्योपार्जन किया है, क्या इसीलिये? तो जब आपने कायिक सुखभोगके लिये इतना अध्यवसाय किया है तब जाति-पर इसका क्या एहसान? आप किस मुंहसे जातिके नेतृत्वका दावा करते हैं? आप मिलें खोलते हैं, तो समझते हैं हमने जाति-की बड़ी सेवा की। पर यथार्थमें अपने दस बीस हजार आद-मियोंको वनवास दे दिया। आपने उनके नैतिक और सामाजिक पतनका सामान पैदा कर दिया। हां, आपने और आपके साझे-दारोंने ४५) प्रति सैकड़ेका लाभ अवश्य उठाया। तो भई, जबतक यह धींगाधींगी चलती है चलने दो, न तुम मुझे बुरा कहो न मैं तुम्हें बुरा कहूं। हम और आप, नरम और गरम दोनोंही जातिके शत्रु हैं। अन्तर यह है कि मैं अपनेको शत्रु समझता हूं और आप अपने अहङ्कारके मदमें अपनेको उनका मित्र समझते हैं।

इन तर्कोंको सुनकर लोग उन्हें बक्की और झक्की कहते थे। अवस्थाके साथ रायसाहबका संगीतप्रेम और भी बढ़ता जाता था। अधिकारियोंसे मुलाकातका उन्हें अब उतना व्यसन नहीं था। जहां कहीं किसी उस्तादकी खबर पाते तुरत बुलाते और यथायोग्य उसका सम्मान करते। संगीतकी वर्तमान अभि-रुचिको देखकर उन्हें भय होता था कि अगर कुछ दिनों यही

दशा और रही तो इसका स्वरूप ही मिट जायेगा, देश और भैरव-की तमीज भी किसीको न होगी। वह संगीतकलाको जातिकी सर्वश्रेष्ठ सम्पत्ति समझते थे। उसकी अवनति उनकी समझमें जातीयपतनका निकृष्टतम स्वरूप था। व्ययका अनुमान चार लाख किया गया था। रायसाहबने किसीसे सहायता मांगना उचित न समझा था, लेकिन कई रईसोंने स्वयं २-२ लाखके वचन दिये थे। तब भी रायसाहबपर २-२॥ लाखका भार पड़ना सिद्ध था। युरोपसे ६ नामी सङ्गीतके ज्ञाता आ गये थे, २ जर्मनीसे, २ इटलीसे, १ फ्रांस और १ इङ्गलिस्तानसे। मैसूर, ग्वालियर, ढाका, जयपुर, काश्मीरके उस्तादोंको निमन्त्रणपत्र भेज दिये गये थे। रायसाहबका प्राइवेट सेक्रेटरी सारे दिन पत्रव्यवहारमें व्यस्त रहता था, तिसपर भी चिट्ठियोंकी इतनी कसरत हो जाती थी कि बहुधा रायसाहबको स्वयं जवाब लिखने पड़ते थे। इसी कामको निवटानेके लिये उन्होंने ज्ञानशङ्करको बुलाया था और वह आज ही विद्याके साथ आ गये थे। रायसाहबने गायत्रीके न आनेपर बहुत खेद प्रकट किया और बोले, वह इसीलिये नहीं आयी है कि मैं सनातनधर्मके उत्सवमें न आ सका था। अब रानी हो गयी हैं, क्या इतना गर्व भी न होगा? यहां तो मरनेकी भी छुट्टी न थी, जाता क्योंकर?

ज्ञानशङ्कर रातभरके जागे थे, भोजन करके लेटे तो तीसरे पहर उठे। रायसाहब दीवानखानेमें बैठे हुए चिट्ठियां पढ़ रहे थे। ज्ञानशङ्करको देखकर बोले, आइए, भगतजी आइए, तुमने तो काया ही बदल दी, बड़े भाग्यवान हो कि इतनी ही अवस्थामें ज्ञान प्राप्त कर लिया। यहां तो मरनेके किनारे आये, पर अभी माया-मोहसे मुक्त न हुआ। यह देखो, पूनासे प्रोफेसर मधोलकरने यह पत्र भेजा है। उन्हें न जाने कैसे यह शंका हो गयी है कि मैं इस देशमें विदेशी संगीतका प्रचार करना चाहता हूं। इसपर आपने मुझे खूब आड़े हाथों लिया है।

ज्ञानशङ्कर मतलबकी बात छेड़नेके लिये अधीर हो रहे थे, अवसर मिल गया। बोले, आपने युरोपसे लोगोंको नाहक बुलाया, इसीसे यहां जनताको ऐसी शंकायें हो रही हैं। उन लोगोंकी कुछ फीस तय हो गयी है?

रायसाहब—हां, यह तो पहली बात थी। दो सज्जनोंको फीस तो रोजाना दो दो हजार है। सफरका खर्च अलग। जर्मनीके दोनों महाशय डढ डेढ़ हजार रोजाना लेंगे। केवल इटलीके दोनों आदमियोंने निस्स्वार्थ भावसे शरीक होना स्वीकार किया है।

ज्ञान—अगर यह चारों महाशय यहां १५ दिन भी रहें तो एक लाख रुपये तो उन्हींको चाहिये?

राय—हां, इससे क्या कम होगा?

ज्ञान—तो कुल खर्च चाहे ५—५॥ लाखतक जा पहुंचे।

राय—तखमीना तो ४ लाखका किया गया था, लेकिन शायद इससे कुछ ज्यादा पड़ जाय।

ज्ञान—यहांके रईसोंने भी कुछ हिम्मत दिखायी?

राय—हां, कई सज्जनोंने वचन दिये हैं। सम्भव है, दो लाख मिल जायं।

ज्ञान—अगर वह अपने वचन पूरे भी कर दें तो आपको २॥—३ लाखकी जेरबारी होगी।

रायसाहबने व्यंगपूर्ण हास्यके साथ कहा, मैं इसे जेरबारी नहीं समझता। धन सुखभोगके लिये है, उसका और कोई उद्देश्य नहीं है। मैं धनको अपनी इच्छाओंका गुलाम समझता हूं, उसका गुलाम नहीं बनना चाहता।

ज्ञान—लेकिन वारिसोंको भी तो सुखभोगका कुछ-न-कुछ अधिकार है?

रायसाहब—संसारमें सब प्राणी अपने कर्मानुसार दुःख सुख भोगते हैं। मैं किसीके भाग्यका विधाता नहीं हूं।

ज्ञान—क्षमा कीजियेगा यह शब्द ऐसे पुरुषके मुंहसे शोभा नहीं देते जो अपने जीवनका अधिकांश बिता चुका हो।

रायसाहबने कठोर स्वरसे कहा, तुमको मुझे उपदेश करनेका कोई अधिकार नहीं है। मैं अपनी सम्पत्तिका स्वामी हूं। उसे अपनी इच्छा और रुचिके अनुसार खर्च करूंगा। यदि इससे तुम्हारे सुख-स्वप्न नष्ट होते हैं तो हों, मैं इसकी परवा नहीं करता। यह मुमकिन नहीं कि सारे संसारमें इस कान्फरेन्सकी सूचना देनेके बाद अब मैं उसे स्थगित कर दूं। अगर मेरी सारी जायदाद बिक जाय तोभी मैंने जो काम उठाया है उसे अन्ततक पहुंचाकर छोड़ूंगा। मेरी समझमें नहीं आता कि तुम कृष्णके ऐसे भक्त, और त्याग और वैरागके ऐसे साधक होकर माया मोहमें इतने लिप्त क्यों हो? जिसने कृष्णका दामन पकड़ा, प्रेमका आश्रय लिया, भक्तिकी शरण गही, उसके लिये सांसारिक विभव क्या चीज है! तुम्हारी बातें सुनकर और तुम्हारे चित्तकी यह वृत्ति देखकर मुझे संशय होता है कि तुमने यह बहुरूप धरा है और प्रेम-भक्तिका स्वाद नहीं पाया। कृष्णका अनुरागी, कभी इतना संकीर्ण-हृदय नहीं हो सकता। मुझे अब शङ्का हो रही है कि तुमने यह जाल कहीं सरलहृदया गायत्रीके लिये न फैलाया हो।

यह कहकर रायसाहबने ज्ञानशङ्करको तीव्र नेत्रोंसे देखा। उनके संदेहका निशाना इतना ठीक बैठा था कि ज्ञानशङ्करका हृदय कांप उठा। इस भ्रमका मूलोच्छेदन करना परमावश्यक था। रायसाहबके मनमें इसका जगह पाना अत्यन्त भयङ्कर था। इतना ही नहीं, इस भ्रमको दूर करनेके लिये निर्भीकताकी आवश्यकता थी। शिष्टाचारका समय न था। बोले, आपके मुखसे स्वांग और बहुरूपकी लाञ्छना सुनकर एक मसल याद आती है। लेकिन आपपर उसे घटित करना नहीं चाहता। जो प्राणी धर्मके नामपर विषयवासना और विषपानको स्तुत्य समझता हो, वह यदि दूसरोंकी धार्मिक वृत्तिको पाखण्ड समझे तो क्षम्य है।

रायसाहबने ज्ञानशङ्करको फिर चुभती हुई दृष्टिसे देखा और कड़ी आवाजसे बोले—तुम्हें सच कहना होगा।

ज्ञानशङ्करको ऐसा अनुभव हुआ, मानों उनके हृदयपरसे कोई परदा-सा उठा जा रहा है। उनपर एक अर्द्ध विस्मृतिकी दशा छा गयी। दीन भावसे बोले—जी हां, सच कहूंगा।

राय—तुमने यह जाल किसके लिये फैलाया है ?

ज्ञान—गायत्रीके लिये।

राय—तुम उससे क्या चाहते हो ?

ज्ञान—उसकी सम्पत्ति और उसका प्रेम।

रायसाहब खिलखिलाकर हंसे। ज्ञानशङ्करको जान पड़ा, मैं कोई स्वप्न देखते-देखते जाग उठा। उनके मुंहसे जो बातें निकली थीं, वह उन्हें याद थीं। उनका कृत्रिम क्रोध शान्त हो गया था। उसकी जगह उस लज्जा और दीनताने ले ली थी जो किसी अपराधीके चेहरेपर नजर आती है। वह समझ गये कि रायसाहबने मुझे अपने आत्मबलसे वशीभूत करके मेरी दुष्कल्पनाओंको स्वीकार करा लिया। इस समय वह उन्हें अत्यन्त भयावह रूपमें देख पड़ते थे। उनके मनमें इस अत्याचारका प्रत्याघात करनेकी घातक चेष्टा लहरें मार रही थी, पर इसके साथ ही उनपर एक विचित्र भय आच्छादित हो गया था। वह इस शैतानके सामने अपनेको सर्वथा निर्बल और अशक्त पाते थे। इन परिस्थितियोंसे वह ऐसे उद्विग्न हो रहे थे कि जी चाहता था आत्महत्या कर लूं। जिस भवनको वह ६-७ वर्षोंसे एक एक ईंट जोड़कर बना रहे थे वह इस समय हिल रहा था और निकट था कि गिर पड़े। उसे सम्भालना उनकी शक्तिसे बाहर था। शोक ! मेरे सारे मंसूबे मिट्टीमें मिले जाते हैं। इधरसे भी गया, उधरसे भी गया। यकायक रायसाहब बोले,—बेटा, तुम व्यर्थ मुझपर इतना कोप कर रहे हो, मैं इतना क्षुद्रहृदय नहीं हूं कि तुम्हें गायत्रीकी दृष्टिमें गिराऊं। उसकी जायदाद तुम्हारे हाथ लग जाय तो मेरे लिये

इससे ज्यादा हर्षकी बात और क्या होगी ? लेकिन तुम्हारी चेष्टा उसकी जायदादहीतक रहती तो मुझे कोई आपत्ति न होती। आखिर वह जायदाद किसी न किसीको मिलेगी ही, और जिन्हें मिलेगी वह मुझे तुमसे ज्यादा प्यारे नहीं हो सकते। किन्तु मैं उसके सतीत्वको उसकी जायदादसे कहीं ज्यादा बहुमूल्य समझता हूं और उसपर किसीकी लोलुप दृष्टिका पड़ना सहन नहीं कर सकता। तुम्हारी सच्चरित्रताकी मैं सराहना किया करता था, तुम्हारी योग्यता और कार्य्यपटुताका मैं कायल था, लेकिन मुझे इसका गुमान भी न था कि तुम इतने स्वार्थभक्त हो। तुम मुझे पाखण्डी और विषयी कहते हो, मुझे इसका जरा भी दुःख नहीं है, अनात्मवादियोंको ऐसी शंका होनी स्वाभाविक है, किन्तु मैं तुम्हें विश्वास दिलाता हूं कि मैंने कभी सौन्दर्य्यको वासनाकी दृष्टिसे नहीं देखा। मैं सौन्दर्यको उपासना करता हूं, उसे अपने आत्म-निग्रहका साधन समझता हूं, उससे आत्मबल संग्रह करता हूं, उसे अपनी कुचेष्टाओंकी सामग्री नहीं बनाता। और मान लो मैं विषयी ही सही, बहुत दिन बीत गये हैं, थोड़े दिन और बाकी हैं, जैसा अबतक रहा वैसा ही आगे भी रहूंगा, अब मेरा सुधार नहीं हो सकता। लेकिन तुम्हारे सामने अभी सारी उम्र पड़ी हुई है, इसलिए मैं तुमसे अनुरोध करता हूं, प्रार्थना करता हूं, कि इच्छाओंके, कुवासनाओंके गुलाम मत बनो। तुम इस भ्रममें पड़े हुए हो कि मनुष्य अपने भाग्यका विधाता है। यह सर्वथा मिथ्या है। हम तकदीरके खिलौने हैं, विधाता नहीं। वह हमें अपने इच्छानुसार नचाया करती है। तुम्हें क्या मालूम है कि जिसके लिये तुम सत्यासत्यमें विवेक नहीं करते, पुण्य और पाप-को समान समझते हो, वह उस शुभ मुहूर्त्ततक सभी विघ्न व्याधियोंसे सुरक्षित रहेगा ? सम्भव है कि ठीक उस समय जब जायदादपर उसका नाम चढ़ाया जा रहा हो एक फुंसी उसका काम तमाम कर दे। यह न समझो कि मैं तुम्हारा बुरा चेत रहा

हूं, तुम्हें आशाओंकी असारताका केवल एक स्वरूप दिखाना चाहता हूं। मैंने तकदीरकी कितनीही लीलायें देखी हैं और स्वयं उसका सताया हुआ हूं। उसे अपनी शुभ कल्पनाओंके सांचेमें ढालना हमारे सामर्थ्यसे बाहर है। मैं नहीं कहता कि तुम अपने और अपनी सन्तानके हितकी चिन्ता मत करो, धनोपार्जन न करो। नहीं, खूब धन कमाओ और खूब समृद्धि प्राप्त करो; किन्तु अपनी आत्मा और ईमानको उसपर बलिदान न करो।—धूर्तता और पाखण्ड, छल और कपटसे बचते रहो। मेरी जायदाद २० लाखसे कमकी मालियत नहीं है। अगर दो चार लाख कर्ज ही हो जायं तो तुम्हें घबराना न चाहिये। क्या इतनी सम्पत्ति मायाशंकरके लिये काफी नहीं है। तुम्हारी पैत्रिक सम्पत्ति भी २ लाखसे कमकी नहीं है। अगर इतना काफी नहीं समझते तो गायत्रीकी जायदादपर भी निगाह रक्खो, इसे मैं बुरा नहीं कहता। अपने सुप्रबन्धसे, कार्य्यकुशलतासे, किफायतसे, हितेच्छासे, उसके कृपापात्र बन जाओ, न कि उसके भोलेपन, उसकी सरलता और मिथ्या भक्तिको अपनी कूटनीतिका लक्ष्य बनाओ और प्रेमका स्वांग भरकर उसके जीवनरत्नपर हाथ बढ़ाओ।

इतनेमें प्राइवेट सेक्रेटरी साहब आये। रायसाहब उनकी ओर आकृष्ट हो गये। ज्ञानशंकर रो रहे थे। भेद खुल जानेका शोक था, चिरसिंचित अभिलाषाओंके विनष्ट हो जानेका दुःख, कुछ ग्लानि, कुछ अपनी दुर्जनताका खेद, कुछ निर्बल क्रोध। तर्कनाशक्ति इतने आघातोंका प्रतिरोध न कर सकती थी।

ज्ञानशंकर उठकर बागमें एक बेंचपर जा बैठे। माघका महीना था और संध्याका समय। लेकिन उन्हें इस समय जरा भी सरदी न लगती थी। समस्त शरीर अन्तरस्थ चिन्तादाहसे खौल रहा था। रायसाहबका उपदेश सम्पूर्णतः विस्मृत हो गया था। केवल यह चिन्ता थी कि गिरती हुई दीवारको क्योंकर

थामें, मरती हुई अभिलाषाओंको क्योंकर संभालें। यह महाशय कहते तो हैं कि मैं गायत्रीसे कुछ न कहूंगा, लेकिन इनका एतबार ही क्या? इन्होंने जहां उसके कान भरे, वह मेरी सूरतसे घृणा करने लगेगी। गौरवशील स्त्री है, उसे अपने सतीत्वपर घमण्ड है। यद्यपि उसे मुझसे प्रेम है; किन्तु अभीतक उसका आधार धर्मपर है, मनोवेगोंपर नहीं। उसकी स्थितिका क्या भरोसा? दुष्ट अपनी जायदादका सर्वनाश तो किये ही डालता है, उधरका द्वार भी बन्द किये देता है कि मुझे कहीं निकलनेका मार्ग ही न मिले। मैं इतनी निराशाओंका भार नहीं सह सकता! इस जीवनमें अब कोई आनन्द नहीं रहा। जब अभिलाषाओंहीका अन्त हुआ जाता है तो जीकर करना ही क्या है? हा! क्या सोचता था और क्या हो रहा है!

रायसाहब तो शामको क्लब चले गये और ज्ञानशंकर उसी निर्जन स्थानपर बैठे हुए जीवन और मृत्युका निर्णय करते रहे। उनकी दशा उस व्यापारीकी सी थी जिसका सब कुछ जलमग्न हो गया हो, या उस विद्यार्थीकीसी जो वर्षोंके कठिन श्रमके बाद परीक्षामें गिर गया हो। जब बागमें खूब ओस पड़ने लगी तो वह उठकर कमरेमें चले गये। फिर उन्हीं चिन्ताओंने आ घेरा। जीवनमें अब निराशा और अपमानके सिवा और कुछ नहीं रहा। ठोकरें खाता रहूंगा। जीवनका अन्त ही अब मेरे डूबते हुए बेड़ेको पार लगा सकता है। रायसाहब इतने नीच नहीं हैं कि मरनेपर भी मुझे बदनाम करें। उन्होंने बहुत सच कहा था कि मनुष्य अपने भाग्यका खिलौना है। मैं इस दशामें हूं कि मृत्यु ही मेरे सारे दुःखोंका एकमात्र उपाय है। सामान्यतः लोग यही समझेंगे कि मैंने संसारसे विरक्त होकर प्राण त्याग दिये, माया-मोहके बन्धनसे मुक्त हो गया। ऐसी मुक्त आत्माके लिये यह अन्धकारमय जगत् अनुकूल न था। विद्याकी निगाहमें मेरा आदर कई गुना बढ़ जायगा और गायत्री तो मुझे कृष्णका

अवतार समझने लगेगी। बहुत संभव है कि मेरी आत्माको प्रसन्न करनेके लिये वह मायाको गोद ले ले। चचा और भाई दोनों मुझपर कुपित हैं। मौत उनको भी नर्म कर देगी। और मुश्किल ही क्या है ? कल गोमती स्नान करने जाऊं। एक सीढ़ी भी और नीचे उतर गया तो काम तमाम है! बीस हजार जो मैं नगद छोड़े जाता हूं विद्याके निर्वाहके लिये काफी है। लखनपूरकी आमदनी अलग।

यह सोचते सोचते ज्ञानशंकर इतने शोकातुर हुए कि जोर जोर सिसकियां लेकर रोने लगे। यही जीवनका फल है! इसी-लिये दुनियाभरके मंसूबे बांधे थे! यह दुष्ट कमलानन्द मेरी गरदनपर छुरी फेर रहा है। यही निर्दयी मेरी जानका गाहक हो रहा है।

इतनेमें विद्यावती आ गयी और बोली, आज दादाजी और तुमसे कुछ तकरार हो गयी क्या ? मुखतार साहब कहते थे कि रायसाहब बड़े क्रोधमें थे। तुम नाहक उनके बीचमें बोला करते हो, वह जो कुछ करें करने दो। अम्मा समझाते-समझाते मर गयीं, इन्होंने कभी रत्तीभर परवा न की! अपने सामने किसीको कुछ समझतेही नहीं।

ज्ञान—मैंने तो केवल इतना कहा था कि आपको व्यर्थ २-३ लाख रुपये फूंक देना उचित नहीं है, बस, इतनी-सी बातपर बिगड़ गये।

विद्या—यह तो इनका स्वभाव ही है। जहां इनकी बात किसीने काटी और यह आग हुए। बुरा मुझे भी लग रहा है, पर मुंह खोलते कांपती हूं।

ज्ञान—मुझे इनकी जायदादकी परवा नहीं है। मैंने वृन्दा-वनविहारीका आश्रय लिया है, अब किसी बातकी अभिलाषा नहीं, लेकिन यह अनर्थ नहीं देखा जाता।

विद्या चली गयी। थोड़ी देरमें महराजने भोजनकी थाली

लाकर रख दी। लेकिन ज्ञानशंकरको कुछ खानेकी इच्छा न हुई, थोड़ा सा दूध पी लिया और फिर विचारोंमें मग्न हुए— स्त्रियोंके विचार कितने संकुचित होते हैं, तभी तो इन्हें संतोष हो जाता है। वह समझती हैं आदमीको चैनसे भोजन वस्त्र मिल जायं, गहने पाते बनते जायं, संतानें होती जायं, बस और क्या चाहिये ; मानों मानव-जीवन भी अन्य जीवधारियोंकी भांति केवल स्वाभाविक आवश्यकतायें पूरी करने हीके लिये है। विद्या-को कितना संतोष है! लोग स्त्रियोंके इस गुणकी बड़ी प्रशंसा करते हैं। मेरा विचार तो यह है कि यह धैर्य्य और संतोष उन-की बुद्धिहीनताका प्रमाण है। उनमें इतना बुद्धि-सामर्थ्य ही नहीं होता कि अवस्था और स्थितिका यथार्थ अनुमान कर सकें। रायसाहबकी फूंक ताप विद्याको भी अखरती है, लेकिन कुछ बोलती नहीं, जरा भी चिन्तित नहीं है। यह नहीं समझती कि यह सरासर अपनी ही हानि, अपना ही सर्वनाश है। दशाने कैसा पलटा खाया है। अगर मेरे मन्सूबे कायल हो जाते तो दो चार वर्षमें मैं ३ लाख रुपये वार्षिकका आदमी होता। १०-१५ वर्षोंमें मैं अतुल सम्पत्तिका स्वामी होता"'लेकिन मनकी मिठाई खानेसे क्या होता है!

ज्ञानशंकर बड़ी गम्भीर प्रकृतिके मनुष्य थे। उनमें शुद्ध संकल्पकी भी कमी न थी। झोंकोंमें उनके पैर न उखड़ते थे, कठिनाइयोंमें उनकी हिम्मत न छूटती थी। गोरखपुरमें उनपर चारों ओरसे दांव पेच होते रहे, लेकिन उन्होंने कभी परवा न की। लेकिन उनकी अविचलता वह न थी जो परिस्थिति-ज्ञान-शून्यताकी हदतक जा पहुंचती है। वह उन जुआरियोंमें न थे जो अपना सब कुछ एक दांवपर हारकर अकड़ते हुए चलते हैं। छोटी-छोटी हारोंका, छोटी-छोटी असफलताओंका असर उनपर न होता था, लेकिन उन मन्तव्योंका नष्ट भ्रष्ट हो जाना, जिनपर जीवन उत्सर्ग कर दिया गया हो, धैर्य्यको भी विचलित, अस्थिर

कर देता है। और फिर यहां केवल नैराश्य और शोक न था। वहां लोकनिन्दा और उपहास्यकी आगमें जलना था। मेरे छल कपटका परदा खुल गया! मेरी भक्ति और धर्मनिष्ठाकी, मेरे वैराग और त्यागकी, मेरे उच्चादर्शोंकी, मेरे पवित्र आचरणकी कलई खुल गयी! संसार अब मुझे यथार्थ रूपमें देखेगा। अबतक मैंने अपनी तर्कनाओंसे, अपनी प्रगल्भतासे, अपनी कलुषताको छिपाया। अब वह बात कहां!

ज्ञानशंकरको नींद न आयी। जरा आंखें झपक जातीं तो भयावह स्वप्न दिखायी देने लगते। कभी देखते, मैं गोमतीमें डूब गया हूं और मेरा शव चितापर जलाया जा रहा है। कभी नजर आता, मेरा विशाल भवन विध्वंस हो गया है और मायाशंकर उसके भग्नावशेषपर बैठा हुआ रो रहा है। एक बार ऐसा जान पड़ा कि गायत्री मेरी ओर कोपदृष्टिसे देखकर कह रही है, तुम मक्कार हो, मेरी आंखोंसे दूर हो जाओ।

प्रातःकाल ज्ञानशंकर उठे तो चित्त बहुत खिन्न था, ऐसे अलसाये हुए थे मानों कोई मंजिल तय करके आये हों। उन्होंने किसीसे कुछ बातचीत न की, धोती उठाई और पैदल गोमतीकी ओर चले। अभी सूर्योदय नहीं हुआ था, लेकिन तमाखूवालोंकी दूकानें खुल गयी थीं। ज्ञानशंकरने सोचा, क्या तमाखूही जीवनकी मुख्य वस्तु है कि सबसे पहले इसीकी दूकान खुलती है? जरा देरमें 'मलाई मक्खन' की ध्वनि कानोंमें आयी। दुष्ट कितना जीभ ऐंठकर बोलता है। समझता होगा कि यह कर्णकटु शब्द रुचिवर्धक होंगे। भला गाता तो एक बात भी थी। अच्छा, "चाय गरम" भी आ पहुंची। गर्म तो अवश्य ही होगी, बिना फूंके पियो तो जीभ जल जाय, मगर स्वाद वही गर्म पानीका। यह कौन महाशय घोड़ा दौड़ाये चले आते हैं, कोई फौजी अफसर हैं। घोड़ा जरा ठोकर ले तो साहब बहादुरकी हड्डियां चूर हो जायं।

वह गोमतीके तटपर पहुंचे तो भक्तजनोंकी भीड़ देखी। श्यामल जलधारापर श्यामल कुहिरघटा छायी हुई थी। सूर्य्यकी सुनहरी किरणें इस श्याम घटामें प्रविष्ट होनेके लिये उत्सुक थीं। दो चार नौकायें पानीमें खड़ी कांप रही थीं।

ज्ञानशंकरने धोती एक चौकीपर रख दी और पानीमें घुसे तो सहसा उनकी आंखें सजल हो गयीं। कमरतक पानीमें गये, और आगे बढ़नेका साहस न हुआ। अपमान और नैराश्यके जिन भावोंने उनकी प्रेरणाओंको उत्तेजित कर रक्खा था वह अकस्मात् शिथिल पड़ गये। कितने रण-मदके मतवाले रणक्षेत्रमें आकर पीठ फेर लेते हैं। मृत्यु दूरसे इतनी विकराल नहीं दीख पड़ती, जितनी सम्मुख आकर। सिंह कितना भयंकर जीव है, इसका अनुमान उसे सामने देखकर ही हो सकता है। पहाड़ोंको दूरसे देखो तो ऊंची मेंड़के सदृश देख पड़ते हैं। उनपर चढ़ना आसान मालूम होता है, किन्तु समीप जाइये तो उनकी गगनस्पर्शी चोटियोंको देखकर चित्त कैसा भयभीत हो जाता है! ज्ञानशंकरने मरनेको जितना सहज समझा था उससे कहीं कठिन ज्ञात हुआ। उन्हें विचार हुआ, मैं कैसा मन्दबुद्धि हूं कि एक ज़रा-सी बातके लिये प्राण देनेपर तत्पर हो रहा हूं। माना मैं रायसाहबकी नज़रोंमें गिर गया, माना गायत्री भी मुझे मुंह न लगायेगी और विद्या भी मुझसे घृणा करने लगेगी; तब भी क्या मैं जीवनमें कुछ काम नहीं कर सकता? अपना जीवन सफल नहीं बना सकता? संसारका कर्मक्षेत्र इतना तङ्ग नहीं है। मैं इस समय आजसे ६-७ वर्ष पूर्वकी अपेक्षा कहीं अच्छी दशामें हूं। मेरे २० हजार रुपये बैंकमें जमा हैं, २००) मासिककी आमदनी गांवसे है, बंगला है, मोटर है, मकान किरायेपर उठा दूं तो ५०-६०) माहवार और मिलने लगें। अगर किसीकी चाकरी न करूं तौभी एक भले आदमीकी भांति जीवन व्यतीत कर सकता हूं। रायसाहब यदि मेरी कलई खोल दें, तो क्या मैं उनकी ख़बर नहीं ले सकता? उन्हें अपने कलमके

जोरसे इतना बिगाड़ सकता हूं कि वह किसीको मुंह दिखाने योग्य न रहेंगे। गायत्री भी मेरे पंजेमें है, मेरी तरफसे जरा भी निगाह मोटी करे तो आनकी आनमें उसे इस उच्चासनसे गिरा सकता हूं। उसे मैंने ही इतना नेकनाम बनाया है, और बदनाम भी कर सकता हूं। मेरी बुद्धि न जाने कहां चली गयी थी! कूट-नीतिकी रंगभूमि क्या इतनी संकीर्ण है? अबतक मुझे जो कुछ सफलता हुई है इसीकी बदौलत हुई है, तो अब मैं उसका दामन क्यों छोड़ूं? उससे निराश क्यों हो जाऊं? अगर इस टूटी हुई नौकापर बैठकर मैंने आधी नदी पार कर ली है तो अब उसपरसे जलमें क्यों कूद पड़ूं?

ज्ञानशंकर स्नान करके जलसे निकल आये। उनका चेहरा विजयज्योतिसे चमक रहा था।

लेकिन जिस प्रकार कोई विजयी सेना शत्रुदलको मैदानसे हटाकर और भी उत्साहित हो जाती है और शत्रुको इतना निर्बल और अपंग बना देती है कि फिर उसके मैदानमें आनेकी संभावना ही न रहे, उसी प्रकार ज्ञानशंकरके हौसले भी बढ़े। सोचा, इसकी नौबत ही क्यों आने दूं कि मुझपर चारों ओरसे आक्षेप होने लगें, और मैं अपनी सफाई देता फिरूं? मैं मरकर नेकनाम बनना चाहता था। क्यों न मारकर वही उद्देश्य पूरा करूं? इस समय यही पुरुषोचित कर्त्तव्य है। मरनेसे मारना कहीं सुगम है। भाग्यविधाता! तुम्हारी लीला कितनी विचित्र है। तुमने मुझे मृत्युके मुंहसे निकाल लिया! बाल बाल बचा! मैं अब भी अपने मन्सूबोंको पूरा कर सकता हूं; विभव, यश, सुकीर्त्ति, सब कुछ मेरे अधीन है, केवल थोड़ी-सी हिम्मत चाहिये। ईश्वरका कोई भय नहीं, वह सर्वज्ञाता है, परदा तो केवल मनुष्योंकी आंखोंपर डालना है। और मैं इस काममें सिद्धहस्त हूं।

ज्ञानशंकर एक किरायेके तांगेपर बैठकर घर आये। रास्ते-

भर वह इन्हीं विचारोंमें लीन रहे। उनकी ऋद्धिप्राप्तिके मार्गमें रायसाहब ही बाधक हो रहे थे। इस बाधाको हटाना आवश्यक था। पहले ज्ञानशंकरने निराश होकर इस मार्गसे लौट जानेका निश्चय किया था। अपने प्राण देकर इस संकटसे निवृत्त होना चाहते थे। अब उन्होंने रायसाहबहीको अपनी आकांक्षाओंकी वेदीपर बलिदान करनेकी ठानी। संसार इसे हिंसा कहेगा, उसकी दृष्टिमें यह घोर पाप है—सर्वथा अक्षम्य, अमानुषीय। लेकिन दार्शनिक दृष्टिसे देखिये तो इसमें पापका सम्पर्कतक नहीं है। रायसाहबके मरनेसे किसीकी क्या हानि होगी? उनके बाल-बच्चे नहीं हैं जो अनाथ हो जायंगे, वह कोई ऐसा महान् कार्य्य नहीं कर रहे हैं जो उनके मर जानेसे अधूरा रह जायगा, उनकी जयदादका भी ह्रास नहीं होता, बल्कि एक ऐसी व्यवस्थाका आरोपण हुआ जाता है जिससे वह सुरक्षित रहेगी। समाज और अर्थशास्त्रके सिद्धान्तोंके अनुसार तो इसे हत्या कह ही नहीं सकते। नैतिक दृष्टिसे भी इसपर कोई आपत्ति नहीं हो सकती। केवल धार्मिक दृष्टिसे इसे पाप कहा जा सकता है। और लौकिक नीतिके अनुसार तो यह काम केवल सराहनीय ही नहीं, परमावश्यक है। यह जीवनसंग्राम है। इस क्षेत्रमें विवेक, धर्म और नीतिका गुजर नहीं। यह कोई धर्मयुद्ध नहीं है। यहां कपट, दगा, फरेब सब कुछ उपयुक्त है, अगर उससे अपना स्वार्थ सिद्ध होता हो। यहां छापा मारना, आड़से शस्त्र चलाना विजय प्राप्तिके साधन हैं। यहां औचित्य अनौचित्यका निर्णय हमारी सफलताके अधीन है। अगर जीत गये तो सारे धोखे और मुगालते सुअवसरके नामसे पुकारे जाते हैं, हमारी कार्यकुशलताकी प्रशंसा होती है। हारे तो उन्हें पाप कहा जाता है। बस, इस पत्थरको मार्गसे हटा दूं और मेरा रास्ता साफ है।

ज्ञानशंकरने नाना प्रकारके तर्कोंसे इन मनोगत विचारोंको

उसी तरह प्रोत्साहित किया जैसे कोई कबूतरबाज बहके हुए कबूतरोंको दाने बिखेर-बिखेरकर अपनी छतरीपर बुलाता है। अन्तमें उनकी हिंसात्मक प्रेरणा दृढ़ हो गयी। जगत हिंसाके नामसे कांपता है, हिंसकपर बिना समझे बूझे चारों ओरसे वार होने लगते हैं, वह दुरात्मा है, दण्डनीय है, उसका मुंह देखना भी पाप है, लेकिन यह अनन्त संसार केवल मूर्खोंकी बस्ती है, इसके विचारोंका, इसके भावोंका सम्मान करना कांटोंपर चलना है। यहां कोई नियम नहीं, कोई सिद्धान्त नहीं, कोई न्याय नहीं। इसकी जबान बन्द करनेका बस एक ही उपाय है। इसकी आंखोंपर परदा डाल दो और वह तुमसे जरा भी एतराज न करेगी; इतना ही नहीं, तुम समाजके सम्मानके अधिकारी हो जाओगे।

घर पहुंचकर ज्ञानशंकर तुरंत रायसाहबके पुस्तकालयमें गये और अंगरेजीका बृहत् रसायनकोष निकालकर विषाक्त पदार्थोंके गुण और प्रभावका अन्वेषण करने लगे।

## ४३

दो दिन हो गये और ज्ञानशंकरने रायसाहबसे साक्षात् न किया। रायसाहब उन निर्दय पुरुषोंमें न थे जो घाव लगाकर उसपर नमक छिड़कते हैं। वह जब किसीपर नाराज होते तो यह मानी हुई बात थी कि उसका नक्षत्र बलवान है, सौभाग्य चन्द्र उसके दाहिने है क्योंकि क्रोध शान्त होते ही वह अपने कटु व्यवहारोंका बड़ी उदारताके साथ प्रायश्चित्त किया करते थे। एक बार एक टहलुवेको इसलिये पीटा था कि उसने फर्शपर पानी गिरा दिया था। दूसरे ही दिन पांच बीघे जमीन उसे मुआफी दे दी। एक कारिन्देसे गबनके मामलेमें बहुत बिगड़े और अपने हाथोंसे हंटर लगाये, किन्तु थोड़े ही दिन पीछे उसका वेतन बढ़ा दिया। हां, यह आवश्यक था कि चुपचाप धैर्यके साथ उनकी बातें सुन ली जायं, उनसे बतबढ़ाव न किया जाय

ज्ञानशङ्करको धिक्कारनेके एक ही क्षण पीछे उन्हें पश्चात्ताप होने लगा, भय हुआ कि कहीं वह रूठ कर चल न दें। संसारमें ऐसा कौन प्राणी है जो स्वार्थके लिये अपनी आत्माका हनन न करता हो। मैं खुद भी तो निःस्पृह नहीं हूं। जब संसारकी यही प्रथा है तो मुझे उनका इतना तिरस्कार करना उचित न था; कमसे कम मुझे उनके आचरणको कलंकित न करना चाहिये था, विचारशील पुरुष हैं, उनके लिये इशारा काफी था। लेकिन मैंने गुस्सेमें आकर खुली खुली गालियां दीं। अतएव आज वह भोजन करने बैठे तो तो महराजसे कहा, बाबूजीको भी यहां बुला लो और उनकी थाली भी यहां लाओ। न आयें तो कहना आप न चलेंगे तो वह भी भोजन न करेंगे। ज्ञानशङ्कर राजी न होते थे, पर विद्याने समझाया, चले क्यों नहीं जाते? जब वह बड़े होकर बुलाते हैं तो न जानेसे उन्हें दुःख होगा। उनकी आदत है कि गुस्सेमें जो कुछ मुंहमें आया, बक जाते हैं; लेकिन पीछेसे लज्जित होते हैं। ज्ञानशङ्कर अब कोई हीला न कर सके। रोनी सूरत बनाये हुए आये और रायसाहबसे जरा हटकर आसन पर बैठ गये। रायसाहबने कहा, इतनी दूर क्यों बैठे हो? मेरे पास आ जाओ। देखो, आज मैंने तुम्हारे लिये कई अंग्रेजी चीजें बनवायी हैं। लाओ महराज, यहीं थाली रक्खो।

ज्ञानशङ्करने दबी जबानसे कहा, मुझे तो इस समय जरा भी इच्छा नहीं है, क्षमा कीजिये।

रायसाहब—इच्छा तो सुगन्धसे हो जायगी, थाली सामने तो आने दो। महराजको मैंने इनाम देनेका वादा किया है। उसने अपनी सारी अक्ल खर्च कर दी होगी।

महराजने थाली लाकर ज्ञानशङ्करके सामने रख दी। ज्ञानशङ्करके चेहरेपर हवाइयां उड़ रही थीं, एक रङ्ग आता था, एक रङ्ग जाता था, छाती बड़े वेगसे धड़क रही थी। भयने आशाको दबा लिया था। वह किसी प्रकार यहांसे भागना चाहते

थे। यह दृश्य उनके लिये असह्य था। उनके शरीरका एक-एक अङ्ग थर थर कांप रहा था, यहांतक कि स्वर भी भंग हो रहा था। उन्हें इस समय अनुभव हो रहा था कि जान लेनी जान देनेसे कहीं दुस्तर है।

रायसाहबने पाच ही चार कौर खाये थे कि सहसा उन्होंने थालीसे हाथ खींच लिया और ज्ञानशङ्करको तीव्र और मर्मभेदी दृष्टिसे देखा। ज्ञानशङ्करके प्राण सूख गये। रायसाहबने यदि गोली चलायी होती तौभी उन्हें इतनी चोट न लगती। संज्ञा-शून्यसे हो गये। ऐसा जान पडता था मानों कोई आकर्षणशक्ति प्राणोंको खींच रही है। अपनी नावको भँवरमें डूबते पाकर भी कोई इतना भयभीत, इतना असावधान न होता होगा। राय-साहबकी तीव्र दृष्टिने सिद्ध कर दिया कि रहस्य खुल गया, मेरे सारे यत्न, सारी आयोजनायें, निष्फल हो गयीं। हा हतभाग! कहींका न रहा! क्या जानता था कि यह महाशय ऐसे आत्म-दर्शी हैं।

इतनेमें रायसाहबने अपमानसूचक भावसे मुस्कुराकर कहा, मैंने एक बार तुमसे कह दिया कि धन-सम्पत्ति तुम्हारे भाग्यमें नहीं है, तुम जो चालें चलोगे वह सब उलटी पड़ेंगी, केवल लज्जा और ग्लानि हाथ रहेगी।

ज्ञानशङ्करने अज्ञान भावसे कहा, मैंने आपका आशय नहीं समझा।

रायसाहब—बिलकुल—झूठ है, तुम मेरा आशय खूब समझ रहे हो, इससे ज्यादा कुछ कहूंगा तो उसका परिणाम अच्छा न होगा। मैं चाहूं तो सारी रामकहानी तुम्हारी जबानसे कहला लूं, लेकिन इसकी जरूरत नहीं, तुम्हें बड़ा भ्रम हुआ। मैं तुम्हें बड़ा चतुर समझता था, लेकिन अब विदित हुआ कि तुम्हारी निगाह बहुत मोटी है। तुम्हारा इतने दिनोंतक मुझसे सम्पर्क रहा, लेकिन अभीतक तुम मुझे पहचान न सके। तुम सिंहका

शिकार बांसकी तीलियोंसे करना चाहते हो, इसलिये अगर उसके दबोचमें आ जाओ तो वह तुम्हारा अपना दोष है। मुझे मनुष्य मत समझो, मैं सिंह हूं। अगर अभी अपने दांत और पंजे दिखा दूं तो तुम कांप उठोगे। यद्यपि यह थाल २०-२५ आदमियोंको सुलानेके लिये काफी है, शायद एक कौर खानेके बाद उन्हें दूसरे कौरकी नौबत न आयेगी, लेकिन मैं पूरा थाल हजम कर सकता हूं और तुम्हें मेरे माथेपर बल भी न दिखायी देगा। मैं शक्तिका उपासक हूं, ऐसी वस्तुयें मेरे लिये दूध और पानी हैं।

यह कहते कहते रायसाहबने थालसे कई कौर उठाकर जल्द जल्द खाये। अकस्मात् ज्ञानशंकर तेजीसे लपके, थाल उठाकर भूमिपर पटक दिया और रायसाहबके पैरोंपर गिरकर बिलख बिलख रोने लगे। रायसाहबकी योगसिद्धिने आज उन्हें परास्त कर दिया, उन्हें आज ज्ञात हुआ कि यह चूहे और सिंहकी लड़ाई है।

रायसाहबने उन्हें उठाकर बिठा दिया और बोले—लाला, मैं इतना कोमलहृदय नहीं हूं कि इन आंसुओंसे पिघल जाऊं। आज मुझे तुम्हारा यथार्थ रूप दिखायी दिया। तुम अंधस्वार्थके पंजेमें दबे हुए हो। यह तुम्हारा दोष नहीं, तुम्हारी धर्मविहीन शिक्षाका दोष है। तुम्हें आदिहीसे भौतिक शिक्षा मिली। हृदयके भाव दब गये। तुम्हारे गुरुजन स्वयं स्वार्थके पुतले थे। उन्होंने कभी सरल संतोषमय जीवनका आदर्श तुम्हारे सामने नहीं रखा। तुम अपने घरमें, स्कूलमें, जगतमें नित्य देखते थे कि बुद्धिबलका कितना मान है, तुमने सदैव इनाम और पदक पाये, कक्षामें तुम्हारी प्रशंसा होती रही, प्रत्येक अवसरपर तुम्हें आदर्श बनाकर दूसरोंको दिखाया जाता था। तुम्हारे आत्मिक विकासकी ओर किसीने ध्यान नहीं दिया, तुम्हारे मनोगत भावोंको, तुम्हारे उद्गारोंको सन्मार्गपर ले आनेकी चेष्टा नहीं की गयी, तुमने धर्म और भक्तिका प्रकाश कभी नहीं देखा, जो मनपर छाये

हुए तिमिरको नष्ट करनेका एक ही साधन है। तुम जो कुछ हो, अपनी शिक्षा-प्रणालीके बनाये हुए हो। पूर्व संस्कारोंने जो अंकुर जमाया था उसे शिक्षाने सघन वृक्ष बना दिया। तुम्हारा कोई दोष नहीं, काल और देशका दोष है। मैं क्षमा करता हूं और ईश्वरसे विनती करता हूं कि वह तुम्हें सद्‌बुद्धि दें।

रायसाहबके ओठ नीले पड़ गये, मुख कान्तिहीन हो गया, और आंखें पथराने लगीं। माथेपर स्वेदबिन्दु चमकने लगे, पसीनेसे सारा शरीर तर हो गया, सांस बड़े वेगसे चलने लगी। ज्ञानशङ्कर उनकी यह दशा देखकर विकल हो गये, कांपते हुए हाथोंसे पङ्खा झलने लगे, लेकिन रायसाहबने इशारा किया कि यहांसे चले जाओ, मुझे अकेला रहने दो और तुरन्त भीतरसे द्वार बन्द कर लिया। ज्ञानशंकर मूर्तिवत् द्वारपर खड़े थे, मानों किसीने उनके पैरोंको गाड़ दिया हो। इस समय उन्हें अपने कुकृत्यपर इतना अनुताप हो रहा था कि जी चाहता था उसी थालका एक कौर खाकर इस जीवनका अन्त कर लूं। पहले रायसाहबकी अभिमानपूर्ण बातें सुनकर उन्हें आशा हो गयी थी कि विषका इनपर कुछ असर न होगा, लेकिन अब इस आशाकी जगह भय हो रहा था कि उन्होंने अपनी योगशक्तिका भ्रमात्मक अनुमान किया था। क्या करूं? किसी डाक्टरको बुलाऊं? उस धन-लिप्साका सत्यानास हो, जिसने मेरे मनमें यह विषम प्रेरणा उत्पन्न की, जिसने मुझसे यह हत्या करायी। हा कुटिल स्वार्थ! तूने मुझे नरपिशाच बना दिया! मैं क्यों इनका शत्रु हो रहा हूं? इसी जायदादके लिये, इसी रियासतके लिये, इसी सम्पत्तिके लिये। क्या वही सम्पत्ति मेरे हाथोंमें आकर दूसरोंको मेरा शत्रु न बना देगी? कौन कह सकता है कि मेरा भी यही अन्त न होगा?

ज्ञानशंकरने द्वारपर कान लगाकर सुना। ऐसा जान पड़ा कि रायसाहब हाथ-पैर पटक रहे हैं। मारे भयके ज्ञानशंकरको रोमाञ्च हो गया। उन्हें अपनी अधम नीचता, अपनी घोरतम पैशा-

त्विक प्रवृत्तियोंपर ऐसा शोकमय पश्चात्ताप कभी न हुआ था। उन्हें इस समय परिणामकी चिन्ता न थी, न यह शंका थी कि मेरा क्या हाल होगा। बस, यही धड़का लगा हुआ था कि राय साहबकी न जाने क्या गति हो रही है। कोई बलात्कार भी करता तो वह वहांसे न हटते। मालूम नहीं, एक क्षणमें क्या हो जाय!

इतनेमें महराज थालीमें कुछ और पदार्थ लाया। उसे देखते ही ज्ञानशंकरका रक्त सूख गया। समझ गये कि अब प्राण न बचेंगे। यह दुष्ट अभी यहांका हाल देखकर शोर मचा देगा, खोज पूछ होने लगेगी, गिरफ्तार हो जाऊंगा। वह इस समय उन्हें काल-स्वरूप देख पड़ता था। उन्होंने उसे समीप न आने दिया, दूरहीसे कहा, हम लोग भोजन कर चुके, अब और कुछ न लाओ।

महराजने बन्द किवाड़ोंको कुतूहलसे देखा और आगे बढ़नेकी चेष्टा की कि अकस्मात् ज्ञानशंकर बाजकी तरह झपटे और उसे जोरसे धक्का देकर कहा, तुमसे कहता हूं कि यहां किसी चीजकी जरूरत नहीं है, बात क्यों नहीं सुनते? महराज हक्का-बक्का होकर ज्ञानशंकरका मुंह ताकने लगा। ज्ञानशंकर इस समय उस सशंक दशामें थे, जब कि मनुष्य पत्तेका खड़का सुनकर लाठी सम्भाल लेता है। उन्हें अब रायसाहबकी चिन्ता न थी, उनके विचारमें वह चिन्ताकी उद्घाटक शक्तिसे बाहर हो गये थे। वह अब अपनी जानकी खैर मना रहे थे। सम्पूर्ण इच्छा-शक्ति इस रहस्यको गुप्त रखनेमें व्यस्त हो रही थी।

यकायक भीतरसे द्वार खुला और रायसाहब बाहर निकले। उनका मुखड़ा रक्तवर्ण हो रहा था। आंखें भी लाल थीं। पसीनेसे तर थे; मानों कोई लोहार भट्ठीके सामने उठकर आया हो। दोनो थाल समेटकर एक जगह रख दिये गये थे। कटोरे भी साफ थे। सब भोजन एक अंगेठीमें जल रहा था। अग्नि उन पदार्थोंका रसास्वादन कर रही थी।

क्षणमात्रमें ज्ञानशंकरके विचारोंने पलटा खाया। अबतक उन्हें

शंका थी कि रायसाहब दम तोड़ रहे हैं तबतक वह उनकी प्राण-रक्षाके लिये ईश्वरसे प्रार्थना कर रहे थे। जब बाहर खड़े-खड़े निश्चय हो गया कि रायसाहबके प्राणान्त हो गये तब वह अपनी जानकी खैर मनाने लगे। अब उन्हें सामने देखकर उन्हें क्रोध आ रहा था कि यह मर क्यों न गये। इतना तिरस्कार, इतना मानसिक कष्ट व्यर्थ सहना पड़ा! उनकी दशा इस समय उस थके मांदे हलवाहेकी-सी हो रही थी जिसके बैल खेतसे द्वारपर आकर बिदक गये हों; दिनभरके कठिन परिश्रमके बाद सारी रात अंधेरेमें बैलोंके पीछे दौड़नेकी संभावना उसकी हिम्मतको तोड़ डालती हो।

रायसाहबने बाहर निकलकर कई बार जोरसे सांस ली, मानों दम घुट रहा हो, तब कांपते हुए स्वरसे बोले, मरा नहीं, लेकिन मरनेसे बदतर हो गया। यद्यपि मैंने विषको योगक्रियाओंसे निकाल दिया लेकिन ऐसा मालूम हो रहा है कि मेरी धमनियोंमें रक्तकी जगह कोई पिघली हुई धात दौड़ रही है। यह दाह मुझे कुछ दिनोंमें भस्म कर देगी। अब मुझे फिर पोलो और टेनिस खेलना नसीब न होगा। मेरे जीवनकी अनन्त शोभाका अन्त हो गया। अब जीवनमें वह आनन्द कहां जो शोक और चिन्ताको तुच्छ समझता था। मैंने वाणीसे तो तुम्हें क्षमा कर दिया है, लेकिन मेरी आत्मा तुम्हें क्षमा न करेगी। तुम मेरे लड़के हो, मैं तुम्हारे पिताके तुल्य हूं, लेकिन हम अब एक दूसरेका मुंह न देखेंगे। मैं जानता हूं कि इसमें तुम्हारा कोई दोष नहीं है। यह हमारे वर्तमान लोकव्यवहारका दोष है, किन्तु यह जानकर भी हृदयको संतोष नहीं होता। यह सारी विडम्बना इसी जायदादका फल है। इसी जायदादके कारण हम और तुम एक दूसरेके खूनके प्यासे हो रहे हैं। संसारमें जिधर देखो, ईर्षा और द्वेष, आघात और प्रत्याघातका साम्राज्य है, भाई भाईका बैरी, बाप बेटेका बैरी, पुरुष स्त्रीका बैरी, इसी जायदादके लिये, इसी धनके लिये। इसके

हाथों जितना अनर्थ हुआ, हो रहा है और होगा उसके देखते कहीं अच्छा था कि अधिकारकी प्रथा ही मिटा दी जाती। यही वह खेत है जहां छल और कपटके पौधे लहराते हैं, जिसके कारण संसार रणक्षेत्र बना हुआ है, इसीने मानवजातिको पशुओंसे भी नीचे गिरा दिया है।

यह कहते कहते रायसाहबकी आंखें बन्द हो गयीं। वह दीवारका सहारा लिये हुए दीवानखानेमें आये और फर्शपर गिर पड़े। ज्ञानशंकर भी पीछे पीछे थे, मगर इतनी हिम्मत न पड़ती थी कि उन्हें सम्भाल लें। नौकरोंने यह हालत देखी तो दौड़े और उन्हें उठाकर कोचपर लेटा दिया। गुलाब और केवड़ेका जल छिड़कने लगे। कोई पंखा झलने लगा, कोई डाक्टरके लिये दौड़ा। सारे घरमें खलबली मच गयी। दीवानखानेमें एक मेलासा लग गया। दस मिनिटके बाद रायसाहबने आंखें खोलीं और सबको हट जानेका इशारा किया। लेकिन जब ज्ञानशङ्कर भी औरोंके साथ जाने लगे तो रायसाहबने उन्हें बैठनेका संकेत किया और बोले, यह जायदाद नहीं है, इसे रियासत कहना भूल है, यह निरी दलाली है। इस भूमिपर मेरा क्या अधिकार है? मैंने इसे बाहुबलसे नहीं लिया। नवाबोंके जमानेमें किसी सूबेदारने इस इलाकेकी आमदनी वसूल करनेके लिये मेरे दादाको नियुक्त किया था। मेरे पितापर भी नवाबोंकी कृपादृष्टि बनी रही। इसके बाद अंगरेजोंका जमाना आया और यह अधिकार पिताजीके हाथसे निकल गया। लेकिन राजविद्रोहके समय पिताजीने तनमनसे अंगरेजोंकी सहायता की। शान्ति स्थापित होनेपर हमें वही पुराना अधिकार फिर मिल गया। यही इस रियासतकी हकीकत है। हम केवल लगान वसूल करनेके लिये रखे गये हैं। इसी दलालीके लिए हम एक दूसरेके खूनसे अपने हाथ रँगते हैं, इसी दीन हत्याको हम रोब कहते हैं, इसी कारिन्दगीपर हम फूले नहीं समाते। सरकार अपना मतलब निकालनेके लिये हमें

इस इलाकेका मालिक कहती है, लेकिन जब सालमें दो बार हम-से मालगुजारी वसूल की जाती है तब हम मालिक कहां रहे? यह सब धोखेकी टट्टी है। तुम कहोगे, यह सब कोरी बकवाद है, रियासत इतनी बुरी चीज है तो उसे छोड़ क्यों नहीं देते? हा! यही तो रोना है कि इस रियासतने हमें विलासी, आलसी और अपाहिज बना दिया। हम अब किसी कामके नहीं रहे। हम पालतू चिड़ियां हैं, हमारे पंख शक्तिहीन हो गये हैं। हममें अब उड़नेका सामर्थ्य नहीं है। हमारी दृष्टि सदैव अपने पिंजरे-के कुल्हिए और प्यालीपर रहती है। हमने अपनी स्वाधीनता-को मीठे टुकड़ोंपर बेच दिया है।

रायसाहबके चेहरेपर एक दुस्सह आन्तरिक वेदनाके चिह्न दिखायी देने लगे। लेटे थे, कराहकर उठ बैठे। मुखाकृति विकृत हो गयी, पीड़ासे विकल होकर हृदयस्थलपर हाथ रक्खे हुए बोले, आह! बेटा, तुमने वह हलाहल खिला दिया कि कलेजेके टुकड़े टुकड़े हुए जाते हैं। अब प्राण न बचेंगे। अगर एक मरणासन्न पुरुषके शापमें कुछ भी शक्ति है तो तुम्हें इस रियासतका सुख भोगना नसीब न होगा। जाओ, आंखोंके सामनेसे हट जाओ, संभव है, मैं इस क्रोधावस्थामें तुम्हें दोनों हाथोंमें दबाकर मसल डालूं। मैं अपने आपेमें नहीं हूं। मेरी दशा मतवाले सर्पकी सी हो रही है। मेरी आंखोंसे दूर हो जाओ और फिर कभी मुंह मत दिखाना। मेरे मर जानेपर तुम्हें आनेका अख्तियार है। और याद रखो कि अगर तुम फिर कभी गोरखपुर गये, या गायत्रीसे कोई सम्बन्ध रक्खा तो तुम्हारे हकमें बुरा होगा। मेरे दूत परछाईंकी भांति तुम्हारे साथ लगे रहेंगे। तुमने इस चेतावनीका जरा भी उल्लंघन किया तो फिर जीते न बचोगे। हाय! शरीर फुंका जाता है, पापी, दुष्ट, अभी गया नहीं, दोस्तों......कोई है?......मेरा पिस्तौल लाओ, (चिल्लाकर) मेरा पिस्तौल लाओ......क्या सब मर गये?

ज्ञानशंकर तुरन्त उठकर वहांसे भागे। अपने कमरेमें आकर द्वार बन्द कर लिया। जल्दीसे कपड़े पहने, मोटर साइकिल निकलवायी और सीधे रेलवे स्टेशनकी ओर चले। विद्यासे मिलनेका भी अवसर न मिला।

## ४४

संध्याका समय था। बनारसके सेशन्स जजके इजलासमें हजारों आदमी जमा थे। लखनपुरके मामलेसे जनताको अब एक विशेष अनुराग हो गया था। मनोहरकी आत्महत्याने उसकी चर्चा सारे शहरमें फैला दी थी। प्रत्येक पेशीके दिन नगरकी जनता अदालतमें आ जाती थी। जनताको अभियुक्तोंकी निर्दोषिताका पूरा विश्वास हो गया था। मनोहरके आत्मघातकी विविध प्रकार-से मीमांसा की जाती थी और सभोंका तत्त्व यही निकलता था कि वही कातिल था, और लोग तो केवल अदावतके कारण फंसा दिये गये हैं। डाक्टर प्रियनाथ और इर्फानअलीकी स्वार्थ-परतापर खुली-खुली चोटें की जाती थीं। प्रेमशंकरकी निष्काम सेवाकी सभी सराहना करते थे। इस मुकदमेने उन्हें बहुजनप्रिय बना दिया था।

आज फैसला सुनाया जानेवाला था, इसलिये जमाव भी और दिनोंसे अधिक था। लखनपुरके लोग तो आये ही थे, आसपास-के देहातोंसे लोग बड़ी संख्यामें आ पहुंचे थे। ठीक ४ बजे जजने तजवीज सुनायी। बिशेशर साह रिहा हो गये, बलराज और कादिरखांको कालापानी हुआ, शेष अभियुक्तोंको ७-७ वर्षका सपरिश्रम कारावास दिया गया। बलराजने बिशेशरको सरोष नेत्रोंसे देखा जो कह रहे थे कि अगर क्षण भरके लिये भी छूट जाऊं तो तुम्हारा खून पी लूं। कादिरखां बहुत दुःखी और उदास थे। यह तजवीज सुनी तो आंसूकी कई बूंदें मोछोंपर गिर पड़ीं। जीवनका अंत ही हो गया, कब्रमें पैर लटकाये बैठे थे, सजा मिली कालेपानीकी। चारों ओर कुहराम मच गया। दर्शकगण अभि-

कि पहले तो मायाशङ्करकी ओर गायत्रीका ध्यान ही न गया और जब गया तो उसे अपना विचार प्रगट करते हुए भय होता था कि कहीं ज्ञानशङ्करके मर्य्यादाशील हृदयको चोट न लगे। हालां कि ज्ञानशङ्करका इशारा साफ था, पर गायत्रीपर इस समय वह नशा था जो शराब और पानीमें भेद नहीं कर सकता। उसने कई बार हिम्मत की कि यह जिक्र छेड़ूं, किन्तु ज्ञानशङ्करके चेहरेसे ऐसा निष्काम भाव झलक रहा था कि उसकी जबान न खुल सकी। मायाशङ्करको विचारशीलता, सच्चरित्रता, बुद्धिमत्ता आदि अनेक गुण उसे याद आने लगे। उससे अच्छे उत्तराधिकारीकी वह कल्पना भी न कर सकती थी। ज्ञानशङ्कर उसको असमञ्जसमें देखकर बोले—आया कोई लड़का ध्यानमें? गायत्री सकुचाती हुई बोली—जी हां, आया तो, पर मालूम नहीं आप भी उसे पसन्द करेंगे या नहीं! मैं इससे अच्छा चुनाव नहीं कर सकती।

ज्ञानशङ्कर—सुनूं, कौन है?

गायत्री—वचन दीजिये कि आप उसे स्वीकार करेंगे।

ज्ञानशङ्करके वक्षमें गुदगुदी होने लगी। बोले—बिना जाने-बूझे मैं यह वचन कैसे दे सकता हूं?

गायत्री—मैं जानती हूं कि आपको उसमें आपत्ति होगी और विद्या तो किसी प्रकार राजी ही न होगी, लेकिन इस बालकके सिवाय मेरी नजर और किसीपर पड़ती ही नहीं।

ज्ञानशंकर अपने मनोल्लासको छिपाते हुए बोले—सुनूं तो किसका भाग्यसूर्य उदय हुआ है?

गायत्री—बता दूं? बुरा न मानियेगा न?

ज्ञान—जरा भी नहीं, कहिये।

गायत्री—मायाशंकर।

ज्ञानशंकर इस तरह चौंक पड़े, मानों कानोंके पास कोई बन्दूक छूट गयी हो। विस्मित नेत्रोंसे देखा और इस भावसे बोले, मानों उसने दिल्लगी की है। मायाशंकर!

गायत्री—हां, आप वचन दे चुके हैं, मानना पड़ेगा।

ज्ञानशंकर—मैंने कहा था कि नाम सुनकर राय दूंगा। अब नाम सुन लिया और विवशतासे कहता हूं कि मैं आपसे सहमत नहीं हो सकता।

गायत्री—मैं यह बात पहलेहीसे जानती थी, पर मुझमें और आपमें जो सम्बन्ध है, उसे देखते हुए आपको आपत्ति न होनी चाहिये।

ज्ञानशंकर—मुझे स्वयं कोई आपत्ति नहीं है। मैं अपना सर्वस्व आपपर समर्पण कर चुका हूं, लड़का भी आपकी भेंट है, लेकिन आपको मेरी कुल-मर्य्यादाका हाल मालूम है। काशीमें इतना सम्मानित और कोई घराना नहीं है। सब तरहसे पतन होने-पर उसका गौरव अभीतक बचा हुआ है। मेरे चचा और अन्य सम्बन्धी इसे कभी मंजूर न करेंगे और विद्या तो सुनकर विष खानेपर उतारू हो जायगी। इसके अतिरिक्त मेरी बदनामी भी है। सम्भव है, लोग यह समझें, कि मैंने आपकी सरलता और उदा-रतासे अनुचित लाभ उठाया है और आपके कुटुम्बके लोग तो मेरी जानके गाहक ही हो जायेंगे।

गायत्री—मेरे कुटुम्बियोंकी ओरसे तो आप निश्चिन्त रहिये। मैं उन्हें आपसमें लड़ाकर मारूंगी, बदनामी और लोकनिन्दा आपको मेरी खातिरसे सहनी पड़ेगी। रही विद्या, उसे मैं मना लूंगी।

ज्ञान—नहीं, उससे यह आशा न रखिये। आप उसे मनाना जितना सुगम समझ रही हैं उससे कहीं कठिन है। आपने उसके तीवर नहीं देखे। वह इस समय सौतियाडाहसे जल रही है। उसे अमृत भी दीजिये, तो विष समझेगी। जबतक लिखापढ़ी न हो जाय और प्रथानुसार सब संस्कार पूरे न हो जायं, उसके कानोंमें इसकी भनक भी न पड़नी चाहिये। मगर यह तो सब होगा, उन लोगोंकी हाय किसपर पड़ेगी जो बरसोंसे रियासतपर

दांत लगाये बैठे हैं? उनके घरोंमें तो कुहराम मच जायगा। सब-के सब मेरे खूनके प्यासे हो जायंगे। यद्यपि मुझे उनसे कोई भय नहीं है, लेकिन शत्रुको कभी तुच्छ न समझना चाहिये। हम जिसकी धन और धरती छीन लें, उससे कभी निश्शंक नहीं रह सकते।

गायत्री—आप इन दुष्टोंका ध्यान ही न कीजिये। ये कुत्ते हैं, एक छीछड़ेपर लड़ मरेंगे।

ज्ञानशंकर कुछ देरतक मौनरूपसे जमीनकी ओर ताकते रहे, जैसे कोई महान् त्याग कर रहे हों। तब सजल नेत्रोंसे बोले, जैसी आपकी मरजी, आपकी आज्ञा सिरपर है। परमात्मासे यही प्रार्थना है कि यह लड़का आपको मुबारक हो, और उससे आप-की जो आशायें हैं, वह पूरी हों। ईश्वर उसे सद्बुद्धि प्रदान करे कि वह आपके आदर्शको चरितार्थ करे। वह आजसे मेरा लड़का नहीं, आपका लड़का है। यद्यपि अपने एकमात्र पुत्रको छातीसे अलग करते हुए दिलपर जो कुछ बीत रही है, वह मैं ही जानता हूं, लेकिन वृन्दावनविहारीने आपके अन्तःकरणमें यह बात डाल-कर मानों हमारे लिये भक्तिपथका द्वार खोल दिया है। वह हमें अपने चरणोंकी ओर बुला रहे हैं। यह हमारा परम सौभाग्य है।

गायत्रीने ज्ञानशंकरका हाथ पकड़कर कहा—कल ही किसी पण्डितसे शुभ मुहूर्त्त पूछ लीजिये।

## ५१

रातके आठ बजे थे। ज्ञानशंकरके दीवानखानेमें शहरके कई प्रतिष्ठित सज्जन जमा थे। बीचमें एक लोहेका हवनकुण्ड रखा हुआ था, उसमें हवन हो रहा था। हवनकुण्डकी एक तरफ गायत्री बैठी थी, दूसरी तरफ ज्ञानशंकर और माया। एक पंडित-जी वेदमंत्रका पाठ कर रहे थे। गायत्रीका चम्पई वर्ण अग्नि-ज्वालासे प्रतिबिम्बित होकर कुन्दन हो रहा था। फीरोजी रंगकी साड़ी उसपर खूब खिल रही थी। सबकी आंखें उसीके मुखदीपक-

की ओर लगी हुई थीं। यह मायाको गोद लेनेका संस्कार था, वह गायत्रीका धर्मपुत्र बन रहा था। कुछ सज्जन आपसमें काना-फूंसी कर रहे थे, कैसा भाग्यवान् लड़का है! लाखोंकी सम्पत्ति-का स्वामी बनाया जाता है, यहां आजतक कभी एक पैसा भी पड़ा हुआ न मिला। कुछ लोग कह रहे थे—ज्ञानशंकर एक ही बना हुआ आदमी है, ऐसा हत्थेपर चढ़ाया कि जायदाद लेहीकर छोड़ी, अब मालूम हुआ कि महाशयने यह स्वांग किस लिये रचा था, यह जटायें इसी दिनके लिये बढ़ायी थीं। कुछ सज्जनोंका मत था कि ज्ञानशंकर इससे भी कहीं मलिन-हृदय है।

लाला प्रभाशङ्करने पहले यह प्रस्ताव सुना तो बहुत बिगड़े, लेकिन जब गायत्रीने बड़ी नम्रतासे सारी परिस्थिति प्रकट की तो वह भी नीमराजीसे हो गये। हवनके पश्चात् दावत शुरू हुई। इसका सारा प्रबन्ध उन्हींके हाथोंमें था। उनकी अर्धस्वीकृतिको पूर्ण बनानेका इससे उत्तम कोई अन्य उपाय न था। उन्हें पूरा अधिकार दे दिया गया था कि वह जितना चाहें खर्च करें, जो पदार्थ चाह पकवायें। अतएव इस अवसरपर उन्होंने अपनी सम्पूर्ण पाककला प्रदर्शित कर दी थी। इस समय खुशीसे उनकी बाछें खुली जाती थीं, लोगोंके मुंहसे भोजनकी सराहना सुन-सुनकर फूले न समाते थे। इनमें कितने ही ऐसे सज्जन थे जिन्हें भोजनसे नितान्त अरुचि रहती थी, कुछ ऐसे थे जो दावतोंमें शरीक होना अपने ऊपर अन्याय समझते थे, ऐसे लोग भी थे जो प्रत्येक वस्तुको गिनकर और तौलकर खाते थे। पर इन स्वादयुक्त पदार्थोंने तीव्र और मन्द अग्निमें कोई भेद न रखा था। रुचिने दुर्बल पाचनशक्तिको भी सबल बना दिया।

दावत समाप्त हो गयी तो गाना शुरू हुआ। अलहदीन एक सात वर्षका बालक था, लेकिन गानशास्त्रका पूरा पण्डित

और संगीत-कलामें अत्यन्त निपुण। यह उसकी ईश्वरदत्त शक्ति थी। जलतरंग, ताऊस, सितार, सरोद, वीणा, पखावज, सारंगी—सभी यंत्रोंपर उसे विलक्षण आधिपत्य था। इतनी अल्पावस्थामें उसकी यह अलौकिक सिद्धि देखकर लोग विस्मित हो जाते थे। जिन गायनाचार्य्योंने एक-एक यन्त्रकी सिद्धिमें अपना जीवन बिता दिया, वह भी उसके हाथोंकी सफाई और कोमलतापर सिर धुनते थे। उसकी बहुज्ञता उनकी विशेषज्ञताको लज्जित कर देती थी। इस समय समस्त भारतमें उसकी ख्याति थी, मानों उसने दिग्विजय कर लिया हो। ज्ञानशङ्करने इस उत्सवपर उसे कलकत्तेसे बुलाया था। वह बहुत दुबल, कुत्सित, कुरूप बालक था, पर उसका गुण उसके रूपको भी चमत्कृत कर देता था। उसके स्वरमें कोयलकी कूककासा माधुर्य्य था। सारी सभा मुग्ध हो गयी।

इधर तो यह राग-रंग था, उधर विद्या अपने कमरेमें बैठी हुई भाग्यको रो रही थी। तबलेकी एक एक थाप उसके हृदयपर हथौड़ेकी चोटके समान लगती थी। वह एक गर्वशीला, धर्मनिष्ठा, सतोष और त्यागके आदर्शका पालन करनेवाली महिला थी। यद्यपि पतिकी स्वार्थभक्तिसे उसे घृणा थी, पर इस भावको वह अपनी पतिसेवामें बाधक न होने देती थी। पर जबसे उसने रायसाहबके मुंहसे ज्ञानशङ्करके नैतिक अधःपतनका वृत्तान्त सुना था तबसे उसकी पतिश्रद्धा क्षीण हो गयी थी। रातका लज्जास्पद दृश्य देखकर बची-खुची श्रद्धा भी जाती रही। जब ज्ञानशङ्करको रोते देखकर गायत्री दीवानखानेके द्वारतक आकर फिर उनके पास चली गयी तो विद्या वहां न ठहर सकी। वह उन्मादकी दशामें तेजीसे ऊपर आयी और अपने कमरेमें फर्शपर गिर पड़ी। यह ईर्षाका भाव न था, जिसमें अहित चिन्ता होती है; यह प्रीतिका भाव न था, जिसमें रक्तकी तृष्णा होती है; यह अपने आपको जलानेवाली आग थी, यह वह विद्या-

तक क्रोध था जो अपना ही ओठ चबाता है, अपना ही चमड़ा नोचता है, अपने ही अंगोंको दांतोंसे काटता है। वह भूमिपर पड़ी सारी रात रोती रही। अब मैं किसकी होकर रहूं ? मेरा पति नहीं, मेरा घर अब मेरा घर नहीं। मैं अब अनाथ हूं, कोई मेरा पूछनेवाला नहीं। ईश्वर! तुमने किस पापका मुझे दण्ड दिया ? मैंने तो अपने जानतेमें किसीका बुरा नहीं चेता, तुमने मेरा सर्वनाश क्यों किया ? मेरा सुहाग क्यों लूट लिया ? यही मेरे पास एक धन था, इसीका मुझे अभिमान था, इसीका मुझे बल था। तुमने मेरा अभिमान तोड़ दिया, मेरा बल हर लिया। जब भाग ही नहीं तो राख किस कामकी ? यह सुहागकी पेटारी है, यह सुहागकी डिबिया है, इन्हें लेकर क्या करूं ? विद्याने सोहागकी पेटारी ताकपरसे उतार ली और उसी आत्मवेदना और नैराश्यकी दशामें उसकी एक एक चीज निकाल कर खिड़कीसे नीचे बागमें फेंक दी। कितना करुणाजनक दृश्य था ? आंखोंसे अश्रु धारा बह रही थी और वह अपनी चूड़ियां तोड़-तोड़ जमीनपर फेंक रही थी। यह उसके निर्बल क्रोधकी चरम सीमा थी। वह एक ऐश्वर्य्यशाली पिताकी पुत्री थी, यहां उसे इतना आराम भी न था, जो उसके मैकेकी महरियोंको था, लेकिन उसके स्वभावमें संतोष और धैर्य्य था। अपनी दशासे संतुष्ट थी। ज्ञानशङ्कर स्वार्थसेवी थे, लोभी थे, निष्ठुर थे, कर्त्तव्यहीन थे, इसका उसे शोक था, मगर अपने थे। उनको समझानेका, उनका तिरस्कार करनेका उसे अधिकार था। उनकी दुष्टता, नीचता और भोगलिप्साका हाल सुनाकर उसके शरीरमें आगसी लग गयी थी। वह लखनऊसे कामिनी बनी हुई आयी। वह ज्ञानशङ्करपर तड़पना और उनकी कुप्रवृत्तियोंको भस्मीभूत कर देना चाहती थी, वह उन्हें व्यंग शरोंसे छेदना और कटु शब्दोंसे उनके हृदयको वेधना चाहती थी। इस वक्ततक उसे अपने सोहाग का अभिमान था। रातके आठ बजेतक वह ज्ञानशङ्करको अपना

समझती थी, अपनेको उन्हें कोसनेकी, उन्हें जलानेकी अधिकारिणी समझती थी, उसे उनको लज्जित, अपमानित करनेका हक था, क्योंकि वह अपने थे। हमसे अपने घरमें आग लगाते नहीं देखा जाता। घर चाहे मिट्टीका ढेर ही क्यों न हो, खंडहर ही क्यों न हो, हम उसे आगमें जलते नहीं देख सकते। लेकिन जब किसी कारणसे वह घर अपना न रहे, तो फिर चाहे अग्नि-शिखा आकाशतक जाय, हमको शोक नहीं होता। रातके निन्द्य, घृणित दृश्यने विद्याके दिलसे इस अपनेपनको, इस ममत्वको मिटा दिया। अब उसे दुःख था तो अपने अभाग्यका, शोक था तो अपनी अवलम्बहीनताका। उसकी दशा उस पतंगकी सी थी, जिसकी डोर टूट गयी हो, अथवा उस वृक्षकी सी, जिसकी जड़ कट गयी हो।

विद्या सारी रात इसी उद्विग्न दशामें पड़ी रही। कभी सोचती, लखनऊ चली जाऊं और वहीं जीवनक्षेप करूं, कभी सोचती, जीकर करना ही क्या है, ऐसे जीनेसे मरना कौन बुरा है? सारी रात आंखोंमें कट गयी। दिन निकल आया, लेकिन उसका उठनेका जी न चाहता था। इतनेमें श्रद्धा आकर खड़ी हो गयी और उसके श्रीहीन मुखकी ओर देखकर बोली—क्या आज सारी रात जागती रही? आंखें लाल हो रही हैं।

विद्याने आंखें नीचे करके कहा,—हां, आज नींद नहीं आयी।

श्रद्धा—गायत्रीदेवीसे कुछ बातचीत नहीं हुई? मुझे तो ढंग ही निराले दीखते हैं। तुम तो इनकी बड़ी प्रशंसा किया करती थीं।

विद्या—क्यों, कोई नयी बात देखी क्या?

श्रद्धा—नित्य ही देखती हूं। लेकिन रात जो दृश्य देखा और जो बातें सुनीं, वह कहते लज्जा आती है। कोई ग्यारह बजे होंगे। मुझे अपने कमरेमें पड़े-पड़े नीचे किसीके बोलचालकी आहट मिली। डरी, कि कहीं चोर न आये हों। धीरेसे उठकर नीचे गयी। दीवानखानेमें लैम्प जल रहा था। मैंने शीशेके अंदर

झांका, तो मनमें कटकर रह गयी। अब तुमसे क्या कहूं, मैं गायत्रीको इतना चंचल न समझती थी, कहां तो कृष्णको उपासना करती है, भक्तिन बनती है, कहां यह छिछोरापन! मैं तो उन्हें देखते ही मनमें खटक गयी थी, पर यह न जानती थी, कि इतने गहरे पानीमें हैं।

शिद्या—मैंने भी कुछ ऐसा ही तमाशा देखा था। तुम मेरे आनेके बहुत देर पीछे गयी थी। मुझे लखनऊहीमें सारी कथा मालूम हो गयी थी। इसी भयंकर परिणामको रोकनेके लिये मैं वहांसे दौड़ी आयी; किन्तु यहांका रंग देखकर हताश हो गयी। यह लोग अब मंझधारमें पहुंच चुके हैं, इन्हें बचाना दुस्तर है। लेकिन मैं फिर कहूंगी, कि इसमें गायत्री बहिनका दोष नहीं, सारी करतूत इन्हीं महाशयकी है, जो जटा बढ़ाये, पीताम्बर पहने भगतजी बने फिरते हैं। गायत्री बेचारी सीधी सादी, सरल स्वभावकी स्त्री है। धर्मकी ओर उसकी विशेष रुचि है; इसीलिये यह महाशय भी भगत बन बैठे और यह भेष धारण करके उसपर अपना मंत्र चलाया। ऐसा पापात्मा संसारमें न होगा! बहिन, तुमसे दिलकी बात कहती हूं, मुझे इनकी सूरतसे घृणा हो गयी। मुझपर ऐसा आघात हुआ है कि मेरा बचना मुश्किल है। इस घोर पापका दण्ड अवश्य मिलेगा। ईश्वर न करे, मुझे इन आंखों से कुलका सर्वनाश देखना पड़े। वह सोनेकी घड़ी होगी, जब संसारसे मेरा नाता टूटेगा।

श्रद्धा - किसीकी बुराई करना अच्छा तो नहीं है और इसीलिये मैं अबतक सब कुछ देखती हुई भी अंधी बनी रही, लेकिन अब बिना बोले नहीं रहा जाता, मेरा वश चले तो ऐसी कुटिलाओंका सिर कटवा लूं। यह भोलापन नहीं है, बेहयाई है। दिखानेके लिये भोली बनी बैठी हुई है। पुरुष हजार रसिया हो, हजार चतुर हो, हजार घातिया हो, हजार डोरे डाले, किन्तु सती स्त्रियोंपर उसका एक मंत्र भी नहीं चल सकता। वह आंख ही

क्या जो एक निगाहमें पुरुषके चाल ढालको ताड़ न ले। जलाना आगका गुण है, पर हरी लकड़ीको भी किसीने जलते देखा है? हया स्त्रियोंकी जान है, इसके बिना वह सूखी लकड़ी है जिन्हें आगकी एक चिनगारी जलाकर राख कर देती है। इसे अपने पतिदेवकी आत्मापर भी दया न आयी। उसे कितना क्लेश हो रहा होगा! इसके आनेसे मेरा घर अपवित्र हो गया। रातको दोनों प्रेमियोंकी वार्ताकी भनक जो मेरे कानमें पड़ी, उससे कुछ ऐसा मालूम होता है कि गायत्री मायाको गोद लेना चाहती है।

विद्याने भयभीत होकर कहा—मायाको?

श्रद्धा—हां, शायद आज उसकी तैयारी है। शहरमें नेवते भेजे जा रहे हैं।

विद्याकी आंखोंमें आंसूकी बड़ी बड़ी बूंदें दिखायी दीं, जैसा मटरकी फलीमें दाने होते हैं। बोली, बहिन, तब तो मेरी नाव डूब गयी। जो कुछ होना था वह हो चुका। अब सारी स्थिति समझमें आ गयी। इस धूर्तने इसीलिये यह जाल फैलाया था, इसीलिये इसने यह भेष रचा है, इसी नीयतसे इसने गायत्रीकी गुलामी की थी। मैं पहले ही डरती थी, कितना समझाया, कितना मना किया, पर इसने मेरी एक न सुनी। अब मालूम हुआ कि उसके मनमें क्या ठनी थी। आज सात सालसे यह इसी धुनमें पड़ा हुआ है। अभीतक मैं यही समझती थी कि इसे गायत्रीके रंग रूप, बनाव चुनाव, बातचीतने मोहित कर लिया है। वह निन्द्य कर्म होनेपर भी घृणाके योग्य नहीं है। जो प्राणी प्रेम कर सकता है, वह धर्म, दया, विनय, आदि सद्गुणोंसे शून्य नहीं हो सकता, प्रेमकी ज्योति उसके हृदयको प्रकाशित करती रहती है। लेकिन जो प्राणी प्रेमका स्वांग भरकर उससे अपना कुटिल अर्थ सिद्ध करता है, जो टट्टीकी आड़से शिकार खेलता है, उससे ज्यादा नीच नराधम कोई हो ही नहीं सकता। वह उस डाकूसे भी गया बीता है जो धनके लिये लोगोंके प्राण हर लेता है। वह



प्रेम जैसे पवित्र वस्तुका अपमान करता है। उसका पाप अक्षम्य है। मैं बेचारी गायत्रीको अब भी निर्दोष समझती हूं। बहिन, अब इस कुलका सर्वनाश होनेमें बिलम्ब नहीं है। जहां इतना अधर्म, इतना पाप, इतना छलकपट हो, वहां कल्याण कैसे हो सकता है? अब मुझे पिताजीकी चेतावनी याद आ रही है। उन्होंने चलते समय मुझसे कहा था—अगर तूने यह आग न बुझायी, तो तेरे वंशका नाम मिट जायगा। हाय! मेरे रोएं खड़े हो रहे हैं। बेचारे मायापर क्या बीतेगी! यह हरामका माल, यह हरामकी जायदाद उसकी जानकी गाहक हो जायगी, सर्प बनकर उसे डँस लेगी। बहिन, मेरा कलेजा फटा जाता है। मैं अपने मायाको इस आगसे क्योंकर बचाऊं? वह मेरी आंखोंकी पुतली है, वही मेरे प्राणोंका आधार है। यह निर्दयी पिशाच, यह वधिक मेरे लालकी गर्दन-पर छुरी चला रहा है। कैसे उसे गोदमें छिपा लूं? कैसे उसे हृदयमें बिठा लूं! बाप होकर उसको विष दे रहा है! पाप-का अग्निकुण्ड जलाकर मेरे लालको उसमें झोंक देता है। अपनी आंखोंसे यह सर्वनाश नहीं देख सकती। बहिन, तुमसे आज कहती हूं, मुन्नाके जन्मके बाद इस पापीने मुझे न जाने क्या खिलाकर मेरी कोख हर ली, न जाने कौनसा अनुष्ठान करा दिया। वही विष इसने पहले ही खिला दिया होता, वही अनु-ष्ठान पहले ही करा दिया होता तो आज यह दिन क्यों आता? बांझ रहना इससे कहीं अच्छा है कि संतान गोदसे छिन जाय। हाय, मेरे लालको कौन बचायेगा? मैं अब उसे नहीं बचा सकती। आगकी लहरें उसकी ओर दौड़ी चली आती हैं। बहिन, तुम आकर इस निर्दयीको समझाओ। अगर अब भी हो सके, तो मेरे मायाको बचा लो। नहीं, अब तुम्हारे बसकी बात नहीं है, यह पिशाच अब किसीके समझानेसे न मानेगा। इसने मनमें ठान लिया है तो आज ही सब कुछ कर डालेगा।

यह कहते कहते वह उठी और खिड़कीसे नीचे झांकी।

दीवानखानेके सामनेवाले सहनकी सफाई हो रही थी, दरियां झाड़ी जा रही थीं। उसकी आंखें मायाको खोज रही थीं, वह मायाको अपने हृदयसे चिमटाना चाहती थी। माया न दिखायी दिया। एक क्षणमें मोटर सहनमें आयी, गायत्री और ज्ञान-शङ्कर उसपर बैठे, माया भी एक मिनटमें दीवानखानेसे निकला और मोटरपर आ बैठा। विद्याने आतुरतासे पुकारा—माया, माया, यहां आओ, लेकिन या तो मायाने सुना ही नहीं, या सुनकर ध्यान ही नहीं दिया। वह खड़ी पुकारती ही रही और मोटर हवा हो गयी। विद्याको ऐसा जान पड़ा, मानों पानीमें पैर फिसल गये। वह तुरन्त पछाड़ खाकर गिर पड़ी। लेकिन श्रद्धाने संभाल लिया, चोट नहीं आयी।

थोड़ी देरतक विद्या मूर्च्छित दशामें पड़ी रही। श्रद्धा उस-का सिर गोदमें लिये बैठे रोती रही। मैं अपनेहीको अभागिनी समझती थी। इस दुखियाकी विपत्ति और भी दुस्सह है। किसी रीतिसे उन्हें (प्रेमशङ्करको) यह खबरें होतीं, तो वह अवश्य गायत्रीको समझाते। गायत्री उनका आदर करती है। शायद मान जाती। लेकिन इन महापुरुषके सामने उनकी भेंट भी तो गायत्रीसे नहीं हो सकती। इसी भयसे तो घरके बाहर निकल गये हैं, कि काममें कोई विघ्नबाधा न पड़े। कुछ नहीं, यह सब इसीकी भूल है। ज्योंही मैंने इससे गोद लेनेकी बात कही, इसे उसी क्षण बाहर जाकर दोनोंको फटकारना और माया-का हाथ पकड़कर खींच लाना चाहिये था। मजाल थी कि मेरे पुत्रको कोई मुझसे छीन ले जाता! सहसा विद्याने आंखें खोल दीं और क्षीण स्वरसे बोली—बहिन, अब क्या होगा?

श्रद्धा—होनेको अब भी कुछ हो सकता है। करनेवाला चाहिये।

विद्या—अब कुछ नहीं हो सकता। सब तैयारियां हो रही हैं। चाचाजी न जाने कैसे राजी हो गये।

श्रद्धा—मैं जरा जाकर कहारोंसे पूछती हूं कि कबतक आने-को कह गये हैं।

विद्या—शाम होनेके पहले यह लोग कभी न लौटेंगे। माया-को हटा देनेके लिये ही यह चाल चली गयी है। इन लोगोंने जो बात मनमें ठान ली है, वह होकर रहेगी। पिताजीका शाप मेरी आंखोंके सामने है। यह अनर्थ होना है और होगा।

श्रद्धा—जब तुम्हारी यही दशा है तो जो कुछ न हो जाय, वह थोड़ा है

विद्याने कुतूहलसे देखकर कहा—भला मेरी बसकी कौन-सी बात है?

श्रद्धा—बसकी बात क्यों नहीं है? अभी शामको जब यह लोग लौटें तो नीचे चली आओ और मायाका हाथ पकड़ कर खींच लाओ। वह न आवे तो सारी बातें खोलकर उससे कह दो। समझदार लड़का है, तुरन्त उधरसे उसका मन फिर जायगा।

विद्या—( सोचकर ) और यदि समझानेसे भी न आवे? इन लोगोंने उसे खूब सिखा पढ़ा रखा होगा।

श्रद्धा—तो रातको जब शहरके लोग जमा हों, जाकर भरी सभामें कह दो, यह सब मेरी इच्छाके विरुद्ध है। मैं अपने पुत्रको गोद नहीं देना चाहती। लोगोंकी सब चालें पट पड़ जायें। तुम्हारी जगह मैं होती तो वह महनामथ मचते कि इनके दांत खट्टे हो जाते। क्या करूं मेरा कुछ अधिकार नहीं है, नहीं तो मैं इन्हें तमाशा दिखा देती!

विद्याने नैराश्यभावसे कहा—बहिन, मुझसे यह न होगा। मुझमें न इतना सामर्थ्य है न साहस। अगर और कुछ न हो, माया ही मेरी बातोंको टुलका दे तो उसी क्षण मेरा कलेजा फट जायगा। भरी सभामें जाना तो मेरे लिये असंभव है। उधर पैर ही न उठेंगे या उठ भी तो वहां जाकर जबान बन्द हो जायगी।

श्रद्धा—पता नहीं यह लोग किधर गये हैं। गायत्री एक क्षण-के लिये एकान्तमें मिल जाती तो एक बार मैं भी समझा देखती।

*  *  *  *  *

दीवानखानेमें आनन्दोत्सव हो रहा था। मास्टर अलहदीन-का अलौकिक चमत्कार लोगोंको मुग्ध कर रहा था। द्वारोंपर दर्शकोंकी भीड लगी हुई थी। सहनमें ठट-के-ठट कँगले जमा थे। मायाशङ्करको दिनभरके बाद मांकी याद आयी। वह आज आनन्दसे फूला न समाता था। जमीनपर पांव न पड़ते थे। दौड़कर काम कर रहा था। ज्ञानशङ्कर बार-बार कहते, तुम आरामसे बैठो, इतने आदमी तो हैं ही, तुम्हारे हाथ लगानेको क्या जरूरत है? पर उससे निठल्ले नहीं बैठा जाता था। कभी लैम्प साफ करने लगता, कभी खासदान उठा लेता। आज सारे दिन मोटरपर सैर करता रहा, लौटते ही पद्मशंकर और तेजशंकरसे सैरका वृत्तान्त सुनाने लगा, यहां गये, वहां गये, यह देखा, वह देखा। उसे अतिशयोक्तिमें बड़ा मजा आ रहा था। यहांसे छुट्टी मिली तो हवनपर जा बैठा, इसके बाद भोजमें सम्मिलित हो गया। जब गाना आरम्भ हुआ तो उसका चञ्चल चित्त स्थिर हुआ। सब लोग गाना सुननेमें तल्लीन हो रहे थे, उसकी बातें सुनने-वाला कोई न था। अब उसे याद आयी, अम्माको प्रणाम करने तो गया ही नहीं। ओहो! अम्मा मुझे देखते ही दौड़कर छातीसे लगा लेंगी, आशीर्वाद देंगी। मेरे इन रेशमी कपड़ोंकी खूब तारीफ करेंगी। यह ख्याली पोलाव पकाता, मुस्कुराता हुआ विद्याके कमरेमें गया। वहां सन्नाटा छाया हुआ था। एक धुंधली सी दीवालगीर जल रही थी। विद्या पलंगपर पड़ी हुई थी। मह-रियां नीचे गाना सुनने चली गयी थीं। लाला प्रभाशङ्करके घरकी स्त्रियोंको न बुलावा दिया गया था और न वे आयी थीं। श्रद्धा अपने कमरेमें बैठी हुई कुछ पढ़ रही थी। मायाने मांके समीप जाकर देखा—उसके बाल बिखरे हुए थे, आंखोंसे आंसू बह रहा

था, ओठ नीले पड़ गये थे, मुख निस्तेज हो रहा था। उसने घबराकर कहा—अम्मां, अम्मां! विद्याने आंखें खोलीं और एक मिनिटतक उसकी ओर टकटकी बांधकर देखती रही, मानों अपनी आंखोंपर विश्वास नहीं है। तब वह उठ बैठी, मायाको छातीसे लगाकर उसका सिर अञ्चलसे ढक लिया, मानों उसे किसी आघातसे बचा रही है, और उखड़े हुए स्वरमें बोली, आओ मेरे प्यारे लाल, तुम्हें आंखभर देख लूं। तुम्हारे ऊपर बहुत देरसे जी लगा हुआ था। तुम्हें लोग अग्निकुण्डकी ओर ढकेले लिये जाते थे। मेरी छाती धड़ धड़ करती थी। बार-बार पुकारती थी, लेकिन तुम सुनते ही न थे। भगवानने तुम्हें बचा लिया। वही दीनोंके रक्षक हैं। अब मैं तुम्हें न जाने दूंगी। यहीं मेरी आंखोंके सामने बैठो, मैं तुम्हें देखती रहूंगी—देखो, देखो, वह तुम्हें पकड़नेके लिये दौड़ा आता है, मैं किवाड़ बन्द किये देती हूं। तुम्हारा, बाप है, लेकिन उसे तुम्हारे ऊपर जरा भी दया नहीं आती। मैं किवाड़ बन्द कर देती हूं। तुम बैठे रहो।

यह कहते हुए वह द्वारकी ओर चली, मगर पैर लड़खड़ाये और अचेत होकर फर्शपर गिर पड़ी। माया उसकी दशा देखकर और उसकी बहकी बहकी बातें सुनकर थर्रा गया। मारे भयके वहां एक क्षण भी न ठहर सका। तीरके समान कमरेसे निकला और दीवानखानेमें आकर दम लिया। ज्ञानशङ्कर मेहमानोंके आदर सत्कारमें व्यस्त थे, उनसे कुछ कहनेका अवसर न था। गायत्री चिककी आड़में बैठी हुई सोच रही थी, इस अलहदीनको कीर्त्तनके लिये नौकर रख लूं तो अच्छा हो। मेरे मन्दिरकी सारे देशमें धूम मच जाय। मायाने आकर कहा—मौसीजी, आप चलकर जरा अम्मांको देखिये, न जाने कैसी हुई जाती हैं। उन्हें डेलिरियम सा हो गया है।

गायत्रीका कलेजा सन्नसे हो गया। वह विद्याके स्वभावसे परिचित थी। यह खबर सुनकर उससे कहीं ज्यादा शङ्का हुई,

जितनी सामान्य दशामें होनी चाहिये थी। वह कलसे विद्याके बदले हुए तीवर देख रही थी। रातकी घटना भी उसे याद आयी। वह जीनेकी ओर चली। माया भी पीछे पीछे चला। लेकिन इस कमरेमें इस समय कितनी ही चीजें इधर उधर बिखरी पड़ी थीं। गायत्रीने कहा—तुम यहीं बैठो, नहीं तो इनमेंसे एक चीजका भी पता न चलेगा। मैं अभी आती हूं। घबरानेकी कोई बात नहीं है, शायद उसे बुखार आ गया है।

गायत्री विद्याके कमरेमें पहुंची। उसका हृदय बांसों उछल रहा था। उसे वास्तविक अवस्थाका कुछ गुप्तज्ञानसा हो रहा था। उसने बहुत धीरेसे कमरेमें पैर रक्खा। धुन्धली दीवालगीर अब भी जल रही थी और विद्या द्वारके पास फर्शपर बेखबर पड़ी हुई थी। चेहरेपर मुर्दनी छायी हुई थी, आंखें बन्द थीं और जोर जोर-से सांस चल रही थी। यद्यपि खूब सर्दी पड़ रही थी, पर उसकी देह पसीनेसे तर थी। माथेपर स्वेद-बिन्दु झलक रहे थे, जैसे मुर्झाये हुए फूलपर ओसकी बूंद झलकती है। गायत्रीने लैम्प तेज करके विद्याको गौरसे देखा। ओठ नीले पड़ गये थे और हाथ पैर धीरे धीरे कांप रहे थे। उसने उसका सिर अपनी गोदमें रख लिया, अपना सुगन्धमें डूबा हुआ रूमाल निकाल लिया और उसके मुंहपर झलने लगी। प्रेममय शोकवेदनासे उसका हृदय विकल हो उठा। गला भर आया। बोली—विद्या, कैसा जी है?

विद्याने आंखें खोल दीं और गायत्रीको देखकर बोली—बहिन! इसके सिवा वह और कुछ न कह सकी। बोलनेकी बार बार चेष्टा करती थी, पर मुंहसे आवाज न निकलती थी। उसके मुखपर एक अतीव करूणाजनक दीनता छा गयी। उसने विवश दृष्टिसे फिर गायत्रीको देखा। आंखें लाल थीं, लेकिन उनमें उन्मत्तता या उग्रता न थी। उनमें आत्मज्योति झलक रही थी। वह विनय, क्षमा और शान्तिसे परिपूर्ण थीं। हमारी अन्तिम चितवनें

हमारे जीवनका सार होती हैं, निर्मल और स्वच्छ ईर्षा, और द्वेष जैसी मलिनताओंसे रहित। विद्याकी जबान बन्द थी, लेकिन आंखें कह रही थीं—मेरा अपराध क्षमा करना मैं थोड़ी देरकी मेहमान हूं, मेरी ओरसे तुम्हारे मनमें जो मलाल हो वह निकाल डालना। मुझे तुमसे कोई शिकायत नहीं है। मेरे भाग्यमें जो कुछ बदा था वह हुआ, तुम्हारे भाग्यमें जो कुछ बदा है, वह होगा। मैं तुम्हें अपना सर्वस्व सौंप जाती हूं, उसकी रक्षा करना।

गायत्रीने रोते हुए कहा--विद्या, तुम कुछ बोलती क्यों नहीं? कैसा जी है, डाक्टर बुलाऊं?

विद्याने नैराश्यदृष्टिसे देखा और दोनों हाथ जोड़ लिये। आंखें फिर बन्द हो गयीं। गायत्री व्याकुल होकर नीचे दीवानखानेमें गयी और मायासे बोली—बाबूजीको ऊपर ले आओ। मैं जाती हूं, विद्याकी दशा अच्छी नहीं है।

एक क्षणमें ज्ञानशङ्कर और माया दोनों ऊपर आये। श्रद्धा भी हलचल सुनकर दौड़ी हुई आयी। ज्ञानशङ्करने विद्याको दो तीन बार पुकारा, पर उसने आंखें न खोलीं। तब उन्होंने अलमारीसे गुलाबका बोतल निकाला और उसके मुंहपर कई छींटे दिये। विद्याकी आंखें खुल गयीं, किन्तु पतिको देखते ही उसने ज़ोरसे चीख मारी। यद्यपि हाथ पांव अकड़े हुए थे, पर ऐसा ज्ञान पड़ा कि उनमें कोई विद्युतशक्ति दौड़ गयी। वह तुरन्त उठकर खड़ी हो गयी और दोनों हाथोंसे आंखें बन्द किये द्वारकी ओर चली। गायत्रीने उसे सम्भाला और पूछा—विद्या, पहचानती नहीं, बाबू ज्ञानशङ्कर हैं।

विद्याने सशङ्क और भयभीत नेत्रोंसे ज्ञानशङ्करको देखा और पीछे हटती हुई बोली—अरे! यह फिर आ गया! ईश्वरके लिये मुझे इससे बचाओ।

गायत्री—विद्या, तबीयतको जरा सम्भालो, तुमने कुछ खा तो नहीं लिया है? डाक्टरको बुलाऊं?

विद्या—मुझे इससे बचाओ, ईश्वरके लिये मुझे इससे बचाओ !

गायत्री—पहचानती नहीं हो, बाबूजी हैं।

विद्या—नहीं, नहीं, यह पिशाच है, इसके लम्बे लम्बे बाल हैं। वह देखो, दांत निकाले मेरी ओर दौड़ा आता है। हाय, हाय, इसे भगाओ, मुझे खा जायगा। देखो देखो, मुझे पकड़े लेता है, इसके सींग हैं, बड़े बड़े दांत हैं, बड़े बड़े नख हैं। नहीं, मैं न जाऊंगी। छोड़ दे दुष्ट, मेरा हाथ छोड़ दे। हाय! मुझे अग्निकुण्डमें झोंके देता है। अरे देखो, इसने मायाको पकड़ लिया। कहता है बलिदान दूंगा। दुष्ट, तेरे हृदयमें जरा भी दया नहीं है। उसे छोड़ दे, मैं चलती हूं, मुझे कुण्डमें झोंक दे, पर ईश्वरके लिये उसे छोड दे। यह कहते कहते विद्या फिर मूच्छित होकर गिर पड़ी। ज्ञानशङ्करने लज्जायुक्त चिन्तासे कहा—जहर खा लिया! मैं अभी डाक्टर प्रियनाथके यहां जाता हूं, शायद उनके यत्नसे अब भी इसके प्राण बच जायं। मुझे क्या मालूम था कि मायाको तुम्हारी गोदमें देनेका इसे इतना दुःख होगा। मैंने इसे आजतक न समझा। यह पवित्र आत्मा थी, देवी थी, मुझ जैसे लोभी, स्वार्थी मनुष्यके योग्य न थी।

यह कहकर वह आंखोंमें आंसू भरे चले गये। श्रद्धाने विद्याको उठाकर गोदमें ले लिया। गायत्री पंखा झलने लगी। माया खड़ा रो रहा था। कमरेमें सन्नाटा छाया हुआ था, वह सन्नाटा जो मृत्युस्थानके सिवाय और कहीं नहीं होता। सबकी सब विद्याको होशमें लानेका प्रयास कर रही थीं, पर मुंहसे कोई कुछ न कहता था। सबके दिलोंपर मृत्यु-भय छाया हुआ था।

आध घण्टेके बाद विद्याकी आंखें खुलीं। उसने चारों ओर सहमे हुए नेत्रोंसे देखकर इशारेसे पानी मांगा।

श्रद्धाने गुलाबजल और पानी मिलाकर कटोरा उसके मुंहसे लगाया। उसने पानी पीनेको मुंह खोला, लेकिन ओठ खुले रह

गये, अङ्गोंपर इच्छाका अधिकार न रहा था। एक क्षणमें आंखोंकी पुतलियां फिर गयीं।

श्रद्धा समझ गयी कि यह अन्तिम क्षण है। बोली—बहिन, किसीसे कुछ कहना चाहती हो, माया तुम्हारे सामने खड़ा है।

विद्याकी झुकी हुई आंखें श्रद्धाकी ओर फिरीं, आंसूकी चन्द बूंदें गिरी, शरीरमें कम्पन हुआ और दीपक बुझ गया।

एक सप्ताह पीछे मुन्नी भी हुडक हुड़ककर बीमार पड़ गयी। रात दिन अम्मां अम्मांकी रट लगाया करती। न कुछ खाती न पीती, यहांतक कि दवायें पिलानेके समय मुंह ऐसा बन्द कर लेती कि किसी तरह न खोलती। श्रद्धा गोदमें लिये पुचकारती, फुसलाती, पर सफल न होती। बेचारा माया गोदमें लिये उसके मुरझाये हुए मुंहकी ओर देखता और रोता। ज्ञानशङ्करको तो अवकाश न मिलता था, पर लाला प्रभाशंकर दिनमें कई कई बार डाक्टरके पास जाते, दवायें लाते, लड़कीका मन बहलानेके लिये तरह तरहके खिलौने लाते, पर मुन्नी उनकी ओर आंख उठाकर भी न देखती। गायत्रीसे उसे न जाने क्या चिढ़ थी! उसकी सूरत देखते ही रोने लगती। एक बार गायत्रीने गोदमें उठा लिया तो उसे दांतोंसे काट लिया। चौथे दिन उसे ज्वर हो आया और तीन दिन बीमार रहकर मातृप्रेमकी भूखी बालिका चल बसी।

विद्याके मरनेके पीछे विदित हुआ कि वह कितनी बहुप्रिय और सुशीला थी। मुहल्लेकी स्त्रियां श्रद्धाके पास आ आकर चार आंसू बहा जातीं। दिनभर उनका तांता लगा रहता। बड़ी बहू और उनकी बहू भी सच्चे दिलसे उसका मातम कर रही थी। उस देवीने अपने जीवनमें किसीको "रे" या "तू" नहीं कहा, महरियोंसे भी हँस हँस बातें करती, नसीबा चाहे खोटा था, पर हृदयमें दया थी, किसीका दुःख न देख सकती थी, दानशीला ऐसी थी कि किसी भूखे, भिखारी दुखियारेको द्वारसे फिरने न देती, धेलेकी

जगह पैसा और आधपावकी जगह पाव देनेकी नीयत रखती थी। गायत्री इन स्त्रियोंसे आंखें चुराया करती। अगर वह कभी आ पड़ती तो सबकी सब चुप हो जातीं और उसकी अवहेलना करतीं। गायत्री उनकी श्रद्धापात्री बननेके लिये उनके बालकोंको मिठाइयां और खिलौने देती, विद्याकी रो-रोकर चर्चा करती, पर उसका मनोरथ न पूरा होता था। यद्यपि कोई स्त्री मुंहसे कुछ न कहती थी, लेकिन उनके कटाक्ष व्यंगसे भी अधिक मर्मभेदी होते थे। एक दिन बड़ी बहूने गायत्रीके मुंहपर कहा—न जाने ऐसा कौन-सा कांटा था, जिसने उसके हृदयमें चुभकर जान ली, दूध-पूत सब कुछ भगवानने दिया था, पर इस कांटेकी पीड़ा न सही गयी। यह कांटा कौन था? इस विषयमें महिलाओंकी आंखें उनकी वाणीसे कहीं सशब्द थीं। गायत्री मनमें कटकर रह गयी।

वास्तवमें कुटुम्ब या मुहल्लेकी स्त्रियोंको विद्याके मरनेका जितना शोक था उससे कहीं ज्यादा गायत्रीको था। डाक्टर प्रियनाथने स्पष्ट कह दिया था कि इसने विष खाया है। लक्षणों से भी यही बात सिद्ध होती थी। गायत्री इस खूनसे अपना हाथ रंगा हुआ पाती थी। उसकी सगर्व आत्मा इस कल्पनाहीसे कांप उठती थी। वह अपनी निजकी महरियोंसे भी विद्याकी चर्चा करते झिझकती थी। मौतकी रातका दृश्य उसे कभी न भूलता था। विद्याकी वह क्षमाप्रार्थी चितवनें सदैव उसकी आंखोंमें फिरा करतीं। हां, यदि मुझे पहले मालूम होता कि उसके मनमें मेरी ओरसे इतना मिथ्या भ्रम हो गया है तो यह नौबत न आती। लेकिन फिर जब वह उसके पहलेवाली रातको घटनाओंपर विचार करती तो उसका मन स्वयं कहता था कि विद्याका सन्देह करना स्वाभाविक था। नहीं, अब उसे कितनी ही छोटी-छोटी बातें ऐसी भी याद आती थीं जो उसने विद्याका मनोमालिन्य देखकर केवल उसे जलाने और सुलगानेके लिये की

थीं। यद्यपि उस समय उसने वे बातें अपने पवित्र प्रेमकी तरङ्गमें की थीं, और विद्याहीके सामने नहीं, सारी दुनियाके सामने करनेपर तैयार थी, पर इन खूनके छीटोंसे वह नशा उतर गया था। उसका मन स्वयं स्वीकार करता था कि वह विशुद्ध प्रेम न था, अज्ञात रीतिसे उसमें वासनाका लेश आ गया था। विद्या मुझे देखकर सदय हो गयी थी, लेकिन ज्ञानशङ्करकी सूरत देखते ही उसका झिझकना, चीखना, चिल्लाना साफ कह रहा था कि उसने हमारे ही ऊपर जान दी। यह उसकी परम उदारता थी कि उसने मुझे निर्दोष समझा। इतने भयंकर उत्तरदायित्वका भार उसकी आत्माको कुचले देता था। शनैः शनैः इस भावका उसपर इतना प्राबल्य हुआ कि भक्ति और प्रेमसे उसे अरुचि होने लगी। उसके विचारमें यह दुर्घटना इस बातका प्रमाण थी कि हम भक्तिके ऊंचे आदर्शसे गिर गये, प्रेमके निर्मल जलमें तैरते हुए हम भोगके सेवारोंमें उलझ गये, मानों यह हमारी आत्माको सजग करनेके लिये देवप्रणीत चेतावनी थी। अब ज्ञानशङ्कर उसके पास आते तो उनसे खुलकर न मिलती। ज्ञानशङ्करने विद्याकी दाहक्रिया आप न की थी, यहांतक कि चितामें आग भी न दी थी। एक ब्राह्मणसे सब संस्कार कराये थे। गायत्रीको यह असज्जनता और हृदयशून्यता नागवार मालूम होती थी। उसकी इच्छा थी कि विद्याकी अन्त्येष्टि प्रथानुसार और यथोचित सम्मानके साथ की जाय. उसकी आत्माकी शांतिका अब यही एक उपाय था। उसने ज्ञानशङ्करसे इसका इशारा भी किया, पर यह टाल गये। अतएव वह उन्हें देखते ही मुंह फेर लेती थी, उन्हें अपनी वाणीका मन्त्र मारनेका अवसर न देती थी। उसे भय होता था कि उनकी यह उच्छृङ्खलता मुझे और भी बदनाम कर देगी। वह कमसे कम संसारकी दृष्टिमें इस हत्याके अपराध मुक्त रहना चाहती थी।

गायत्रीपर अब ज्ञानशङ्करके चरित्रके जौहर भी खुलने लगे।

उन्होंने उससे अपने सहकुटुम्बियोंकी इतनी बुराइयां की थीं कि वह उन्हें धैर्य और सहनशीलताकी मूर्ति समझती थी। पर यहां कुछ और ही बात दिखायी देती थी। उन्होंने प्रेमशङ्करको शोक सूचनातक न दी। लेकिन उन्होंने ज्योंही खबर पायी, तुरन्त दौड़े हुए आये और सोलह दिनोंतक नित्य प्रति आकर यथायोग्य संस्कारमें भाग लेते रहे। लाला प्रभाशङ्कर संस्कारोंकी व्यवस्था-में, ब्रह्मभोजमें, बिरादरीकी दावतमें ऐसे व्यस्त थे, मानों आपसमें कोई द्वेष ही नहीं। बड़ी बहूके व्यवहारसे भी सच्चो समवेदना प्रकट होती थी। लेकिन ज्ञानशङ्करके रंग ढंगसे साफ जाहिर होता था कि इन लोगोंका शरीक होना उन्हें नागवार है। वह उनसे दूर दूर रहते थे, उनसे बात करते तो रुखाईसे, मानों सभी उनके शत्रु हैं और इसी बहाने उनका अहित करना चाहते हैं। उस भोजके दिन उनकी लाला प्रभाशङ्करसे खासी झपट हो गयी। प्रभाशङ्कर आग्रह कर रहे थे कि मिठाइयां घर ही बनवायी जायं। ज्ञानशङ्कर कहते थे कि यह अनुपयुक्त है। संभव है, घरकी मिठाइयां अच्छी बनें, पर खर्च बहुत पड़ेगा। बाजारसे मामूली मिठाइयां मंगवायी जायं। प्रभाशङ्करने कहा, खिलाते हो तो ऐसे पदार्थ खिलाओ कि खानेवाले भी समझें कि कहीं दावत खायी थी। ज्ञानशङ्करने बिगड़कर कहा—मैं ऐसा अहमक नहीं हूं कि इस वाह-वाहके लिये अपना घर लुटा दूं। नतीजा यह हुआ कि बाजारसे सस्ते मेलकी मिठाइयां आयीं। ब्राह्मणोंने डरकर खाया तो, लेकिन सारे शहरमें निन्दा की।

गायत्रीको जो बात सबसे अप्रिय लगती थी, वह अपनी नज-रबन्दी थी। ज्ञानशङ्कर उसकी चिट्ठियां खोलकर पढ़ लेते, इस भयसे कि कहीं रायसाहबका कोई पत्र न हो। अगर वह प्रेमशङ्कर या लाला प्रभाशङ्करसे कुछ बातें करने लगती तो वह तुरन्त आकर बैठ जाते और ऐसी असंगत बातें करने लगते कि साधारण बात-चीत भी विवादका रूप धारण कर लेती थी। उनके व्यवहारसे

स्पष्ट विदित होता था कि गायत्रीके पास किसी अन्य मनुष्यका उठना बैठना उन्हें असह्य है। इतना ही नहीं, वह यथासाध्य गायत्रीको स्त्रियोंसे मिलने जुलनेका भी अवसर न देते। आत्माभिमान धार्मिक विषयोंमें लोकमतको जितना तुच्छ समझता है, लौकिक विषयोंमें लोकमतका उतना ही आदर करता है। गायत्रीको विद्याके हत्यापराधसे मुक्त होनेके लिये घर और मुहल्लेकी स्त्रियोंकी सहानुभूति आवश्यक जान पड़ती थी। वह अपने बर्तावसे, विद्याकी सुकीर्तिके बखानसे, यहांतक कि ज्ञानशङ्करकी निन्दासे भी यह उद्देश्य पूरा करना चाहती थी। षोड़शी और ब्रह्मभोजके बाद एक दिन उसने नगरकी कई कन्यापाठशालाओंका निरीक्षण किया और प्रत्येकको विद्याके नामपर पारितोषिक देनेके लिये रुपये दे आयी और यह केवल दिखावा ही नहीं था, विद्यासे उसे बहुत मुहब्बत थी, उसकी मृत्युका उसे सच्चा शोक था। विद्याको याद करके वह बहुधा एकान्तमें रो पड़ती, उसकी सूरत उसकी आंखोंसे कभी न उतरती थी। जब श्रद्धा और बड़ी बहू आदि विद्याकी चर्चा करने लगतीं तो वह अदबदाकर उनकी बात सुननेके लिये जा बैठती। उनके कटाक्ष और संकेतोंकी ओर उसका ध्यान नहीं जाता। ऐसे अवसरोंपर जब ज्ञानशङ्कर उसे रियासतके किसी कामके बहानेसे बुलाते तो उसे बहुत नागवार मालूम होता। वह कभी कभी झुंझलाकर कहती, जाकर कह दो, मुझे फुरसत नहीं है। जरा जरा सी बातोंमें मुझसे सलाह लेनेकी क्या जरूरत है? क्या इतनी बुद्धि भी ईश्वरने नहीं दी? रियासत! रियासत! उन्हें किसीके मरने जीनेकी परवा न हो, लेकिन सबके हृदय तो एकसे नहीं हो सकते। कभी कभी वह केवल ज्ञानशङ्करको चिढ़ानेके लिये श्रद्धाके पास घण्टों बैठी रहती। वह अब उनकी कठपुतली बनकर न रहना चाहती थी। उसकी गौरवशील प्रकृति स्वच्छन्द होनेके लिये तड़पती थी। वह इस बन्धनसे निकल भागना चाहती थी। एक दिन वह ज्ञानशङ्करसे कुछ कहे

बिना ही प्रेमशङ्करकी कृषिशालामें आ पहुंची और सारे दिन वहीं रही। एक दिन उसने लाला प्रभाशङ्कर और प्रेमशंकरकी दावत की और सारा जेवनार अपने हाथोंसे पकाया। लालाजीको भी उसके पाकनैपुण्यको स्वीकार करना पड़ा।

दो महीने गुजर गये। धीरे धीरे महिलाओंको गायत्रीपर विश्वास होने लगा। द्वेष और मालिन्यके परदे हटने लगे, उसके सम्मुख ऐसी ऐसी बातें होने लगीं, जिनकी भनक भी पहले उनके कानमें न पड़ने पाती थी। यहांतक कि वह इस समाजका एक प्रधान अंग बन गयी। यहां प्रायः नित्य ही ज्ञानशंकरकी चरित्र-चर्चा होती और फलतः उनका आदर गायत्रीके हृदयसे उठता जाता था। बड़ी बहू और उनकी बहू दोनों ज्ञानशंकरकी द्वेष-कथा कहने लगतीं तो उसका अन्त ही न होता था। श्रद्धा यद्यपि इतनी प्रगल्भा न थी, पर यह अनुमान करनेके लिये बहुत सूक्ष्मदर्शिताकी जरूरत न थी कि उसे भी ज्ञानशंकरसे विशेष स्नेह न था। ज्ञानशंकरकी संकीर्णता और स्वार्थपरता दिनों-दिन गायत्रीको विदित होने लगी। अब उसे ज्ञात होने लगा कि पिताजीने मुझे ज्ञानशंकरसे बचते रहनेकी जो ताकीद की थी उसमें भी कुछ न कुछ रहस्य अवश्य था। ज्ञानशंकरके प्रेम और भक्तिपरसे भी उसका विश्वास उठने लगा, उसे सन्देह होने लगा कि उन्होंने केवल अपना स्वार्थ सिद्ध करनेके लिये तो यह स्वांग नहीं रचा! अब उसे कितनी ही ऐसी बातें याद आने लगीं जो इस सन्देहको पुष्ट करती थीं। ज्यों ज्यों यह सन्देह बढ़ता था, ज्ञानशंकरकी ओरसे उसका चित्त फिरता जाता था। ज्ञानशङ्कर गायत्रीके चित्तकी यह वृत्ति देखकर बड़े असमंजसमें रहते थे। उनके विचारमें इस मनोमालिन्यके शान्त करनेका सर्वोत्तम उपाय यही था कि गायत्रीको किसी प्रकार गोरखपुर खींच ले चलूं। लेकिन उससे यह प्रस्ताव करते हुए वह डरते थे, अपनी गोटी लाल करनेके लिये वह गायत्रीका एकान्त सेवन परमावश्यक

समझते थे। मायाशङ्करको गोद लेनेहीसे कोई विशेष लाभ न था। गायत्रीकी आयु ३५ वर्षसे अधिक न थी, और कोई कारण न था कि वह अभी ४५ वर्ष और जीवित रहे। यह लम्बा इन्तजार ज्ञानशङ्कर जैसे अधीर पुरुषके लिये असह्य था। इसलिये वे श्रद्धा और भक्तिका वही वशीकरण मन्त्र मारकर गायत्रीको अपनी मुट्ठीमें करना चाहते थे।

एक दिन वे एक पत्र लिये हुए गायत्रीके पास आकर बोले, गोरखपुरसे यह बहुत ज़रूरी ख़त आया है। मुख़तार साहबने लिखा है कि यह फ़सलके दिन हैं। आप लोगोंका आना ज़रूरी है, नहीं तो सीरकी उपज हाथ न लगेगी, नौकर चाकर सब खा जायेंगे।

गायत्रीने रुष्ट होकर कहा—इसका उत्तर तो मैं पीछे दूंगी, पहले यह बताइये, कि आप मेरी चिट्ठियां क्यों खोल लिया करते हैं?

ज्ञानशङ्कर सन्नाटेमें आ गये; समझ गये कि मैं इसकी आंखोंमें उससे कहीं ज्यादा गिर गया हूं, जितना मैं समझता हूं। बगलें झांकते हुए बोले—मेरा अनुमान था कि इतनी आत्मिक घनिष्ठताके बाद इस शिष्टाचारकी ज़रूरत नहीं रही। लेकिन आपको नागवार लगता है तो आगे ऐसी भूल न होगी।

गायत्रीने लज्जित होकर कहा—मेरा आशय यह नहीं था। मैं केवल यह चाहती हूं कि मेरी निजकी चिट्ठियां न खोली जाया करें।

ज्ञानशङ्कर—इस धृष्ठताका कारण यह था कि मैं अपनी आत्माको आपकी आत्मामें संयुक्त समझता था, लेकिन ऐसा ज्ञान पड़ता है कि इस घरके द्वेषपोषक जलवायुने हमारे बीचमें भी अन्तर डाल दिया। भविष्यमें ऐसा दुस्साहस न होगा। मालूम होता है कि मेरे कुदिन आये हैं, देखें क्या-क्या झेलना पड़ता है।

गायत्रीने बातका पहलू बदलकर कहा—मुखतार साहबको लिख दीजिये कि अभी हम लोग न आ सकेंगे, तहसील वसूल शुरू कर दें।

ज्ञान—मेरे विचारमें हम लोगोंका वहां रहना ज़रूरी है।

गायत्री—तो आप चले जायं। मेरे जानेकी क्या ज़रूरत है? मैं अभी यहां कुछ दिन और रहना चाहती हूं।

ज्ञानशङ्करने हताश होकर कहा—जैसी आपकी इच्छा। लेकिन आपके बिना वहां एक एक क्षण मुझे एक एक साल मालूम होगा। कृष्णमन्दिर तैयार ही है, वहां भजनकीर्तनमें जो आनन्द आयेगा वह यहां दुर्लभ है। मेरी इच्छा थी कि अबकी बरसात वृन्दावनमें कटती। इस आशापर पानी फिर गया। आप मेरे जीवन-पथके दीपक हैं, आप ही मेरे प्रेम और भक्तिके केन्द्र-स्थल हैं। आपके बिना मुझे अपने चारों ओर अन्धेरा दिखायी देगा। सम्भव है, कि पागल हो जाऊं।

दो महीने पहले ऐसी प्रेमरसपूर्ण बातें सुनकर गायत्रीका हृदय गद्गद् हो जाता, लेकिन इतने दिनों यहां रहकर उसे उनके चरित्रका पूरा परिचय मिल चुका था। वह साज जो बेसुरे अलापको भी रसमय बना देता था अब बन्द था। वह मन्त्रका प्रतिहार करना सीख गयी थी। बोली—यहां मेरी दशा उससे भी दुस्सह होगी, खोई खोई सी फिरूंगी, लेकिन करूं क्या? यहां लोगोंके हृदयको अपनी ओरसे साफ करना आवश्यक है। यह वियोगदुःख इसलिये उठा रही हूं, नहीं तो आप जानते हैं, यहां मनबहलावको क्या सामग्री है। देहपर अपना वश है, उसे यहां रक्खूगी, रहा मन, वह एक क्षणके लिये भी अपने कृष्णका दामन न छोड़ेगा। प्रेमस्थलमें हजारों कोसकी दूरी भी कोई चीज़ नहीं है, वियोगमें भी मिलापका आनन्द मिलता रहता है। हां, पत्र नित्यप्रति लिखते रहियेगा, नहीं तो मेरी जानपर बन आयेगी।

ज्ञानशङ्करने गायत्रीको भेदकी दृष्टिसे देखा। यह वह भोली भाली, सरला गायत्री न थी। वह अब त्रियाचरित्रमें निपुण हो गयी थी, दग़ाका जवाब दग़ासे देना सीख गयी थी। समझ गये कि अब यहां मेरी दाल न गलेगी। इस बाज़ारमें अब खोटे सिक्के न चलेंगे। यह बाज़ी जीतनेके लिये कोई नयी चाल चलनी पड़ेगी, नये क़िले बांधने पड़ेंगे। गायत्रीको यहां छोड़कर जाना शिकारको हाथसे खोना था। किसी दूसरे अवसरपर यह ज़िक्र छेड़नेका निश्चय करके वह उठे। सहसा गायत्रीने पूछा, तो कब-तक जानेका विचार है? मेरे विचारमें आपका प्रातःकालकी गाड़ीसे चला जाना अच्छा होगा।

ज्ञानशङ्करने दीनभावसे भूमिकी ओर ताकते हुए कहा—अच्छी बात है।

गायत्री—हां, जब जाना ही है तब देर क्यों कीजिये? जब-तक इस मायाजालमें फँसे हुए हैं तबतक तो यहांके राग अलापने ही पड़ेंगे।

ज्ञानशङ्कर—जैसी आज्ञा।

यह कहकर वह मर्माहत भावसे उठकर चले गये। उनके जानेके बाद गायत्रीको वही खेद हुआ जो किसी मित्रको व्यर्थ कष्ट देनेपर हमको होता है, पर उसने उन्हें रोका नहीं।

## ५३

श्रद्धा और गायत्रीमें दिन दिन मेलजोल बढ़ने लगा। गायत्रीको अब ज्ञात हुआ कि श्रद्धामें कितना त्याग, विनय, दया और सतीत्व है। मेलजोलसे उनमें आत्मीयताका विकास हुआ, एक दूसरीसे अपने हृदयकी बातें कहने लगी, आपसमें कोई परदा न रहा। दोनों आधी आधी राततक बैठी अपनी बीती सुनाया करतीं। श्रद्धाकी बीती प्रेम और वियोगकी करुण कथा थी, जिसमें आदिसे अन्ततक कुछ छिपानेकी जरूरत न थी। वह रो रोकर अपनी विरहव्यथाका वर्णन करती,

प्रेमशङ्करको निर्दयता और सिद्धान्तप्रेमका रोना रोती, अपनी टेकपर भी पछताती, कभी प्रेमशङ्करके सद्गुणोंको अभिमानके साथ चर्चा करती, अपनी कथा कहनेमें, अपने हृदयके भावोंको प्रकट करनेमें, उसे शान्तिमय आनन्द मिलता था। इसके विपरीत गायत्रीकी कथा प्रेमसे शुरू होकर आत्मग्लानिपर समाप्त होती थी। विश्वासके उद्गारमें भी उसे सावधान रहना पड़ता था, वह कुछ न कुछ छिपाने और दबानेपर मजबूर हो जाती थी। उसके हृदयमें कुछ ऐसे काले धब्बे थे जिन्हें दिखानेका उसे साहस न होता था, विशेषतः श्रद्धाको, जिसका मन और वचन एक था। वह उसके सामने प्रेम और भक्तिका जिक्र करते हुए शरमाती थी। वह जब ज्ञानशङ्करके उस दुस्साहसको याद करती जो उन्होंने रातको थियेटरसे लौटते समय किया था तब उसे मालूम होता था कि उस समय तक मेरा मन शुद्ध और उज्ज्वल था, यद्यपि वासनायें अङ्कुरित हो चली थीं। उसके बाद जो कुछ हुआ वह सब ज्ञानशङ्करको कामतृष्णा और मेरी आत्म-दुर्बलताका नतीजा था; जिसे मैं भक्ति कहती थी। ज्ञानशङ्करने केवल अपनी दुष्कामना पूरी करनेके लिये मेरे सामने भक्तिका यह रंगीन जाल फैलाया। मेरे विषयमें उनका वह लेख लिखना, धार्मिक और सामाजिक क्षेत्रमें मुझे आगे बढ़ाना, उनकी वह अविरल स्वामिभक्ति, वह तत्परता, वह आत्मसमर्पण, यह सब उनकी अभीष्टसिद्धिके यंत्र थे। मुझे मेरे अहंकारने डुबाया, मैं अपने ख्यातिप्रेमके हाथों मारी गयी। मेरा वह धर्मानुराग, मेरी वह विवेकहीन मिथ्या भक्ति, मेरे वह आमोद-प्रमोद, मेरी वह आवेशमयी कृतज्ञता, जिसपर मुझे अपने संयम और व्रतको बलिदान करनेमें लेशमात्र भी संकोच न होता था, केवल मेरे अहंकारकी क्रीड़ायें थीं। इस व्याधने मेरी प्रकृतिके सबसे मेद्य स्थानपर निशाना मारा। उसने मेरे व्रत और नियमको धूलमें मिला दिया, केवल अपने ऐश्वर्य्यप्रेमके हेतु मेरा

सर्वनाश कर दिया। स्त्री अपनी कुवृत्तिका दोष सदैव पुरुषके सिरपर रखती है, अपनेको वह दलित और आहत समझती है। गायत्रीके हृदयमें इस समय ज्ञानशङ्करका प्रेमालाप, वह मृदुल व्यवहार, वह सतृष्ण चितवनें तीरकी तरह लग रही थीं। वह कभी कभी शोक और क्रोधसे इतनी उत्तेजित हो जाती कि उसका जी चाहता कि उसने जैसे मेरे जीवनको भ्रष्ट किया है वैसे ही मैं भी उसका सर्वनाश कर दूं।

एक दिन वह इन्हीं उद्दण्ड विचारोंमें डूबी बैठी हुई थी कि श्रद्धा आकर बैठ गयी और उसके मुखकी ओर देखकर बोली—मुंह क्यों लाल हो रहा है? आंखोंमें आंसू क्यों भरे हैं?

गायत्री—कुछ नहीं, मन ही तो है।

श्रद्धा—मुझसे कहने योग्य नहीं है?

गायत्री—तुमसे छिपा ही क्या है, जो तुम पूछती हो। मैंने अपनी तरफसे छिपाया है, लेकिन तुम सब कुछ जानती हो। यहां कौन नहीं जानता है। उन बातोंको जब याद करती हूं तो ऐसी इच्छा होती है कि एक ही कटारसे अपनी और उसकी गर्दन काट डालूं। खून खौलने लगता है। मुझे जरा भी भ्रम न था कि इतना बड़ा धूर्त और पाजी है। बहिन, अब चाहे जो कुछ हो, मैं उससे अपनी आत्महत्याका बदला अवश्य लूंगी। मर्यादा तो यही कहती है कि विद्याकी भांति विष खाकर मर जाऊं, लेकिन यह तो उसकी मनकी बात होगी, वह अपने भाग्यको सराहेगा और दिल खोलकर विभवका भोग करेगा। नहीं, मैं यह मूर्खता न करूंगी! मैं उसे घुला घुलाकर और रटा रटाकर मारूंगी। मैं उसका सिर उस तरह कुचलूंगी, जैसे सांपका सिर कुचला जाता है। हा! मुझ जैसी अभागिनी संसारमें न होगी!

यह कहते-कहते गायत्री फूट-फूटकर रोने लगी। जरा दम लेकर फिर उसी प्रवाहमें बोली—श्रद्धा, तुम्हें विश्वास न आयगा, यह

मनुष्य पक्का जादूगर है। इसने मुझपर ऐसा मंत्र मारा कि मैं अपने को बिलकुल भूल गयी। मैं तुमसे अपनी सफाई नहीं कर रही हूं। वायुमण्डलमें नाना प्रकारके रोगाणु उड़ा करते हैं। उनका विष उन्हीं प्राणियोंपर असर करता है जिनमें उसके ग्रहण करनेका विकार पहलेहीसे मौजूद रहता है। मच्छरके डङ्कसे सबको ताप और जूड़ी नहीं आती। यह बाह्य उत्तेजना केवल भीतरके विकार को उभाड़ देती है। ऐसा न होता तो आज समस्त संसारमें एक भी स्वस्थ प्राणी न दिखायी देता। मुझमें यह विकृत पदार्थ था। मुझे अपने आत्मबलपर घमंड था, मैं ऐन्द्रिक भोगको तुच्छ समझती थी। इस दुरात्माने उसी दीपकसे, जिससे मेरे अन्धेरे घरमें उजाला था, घरमें आग लगा दी, जो तलवार मेरी रक्षा करती थी वही तलवार मेरी गर्दनपर चला दी। अब मैं वही तलवार उसकी गर्दनपर चलाऊंगी। वह समझता होगा कि मैं अबला हूं, निर्बल हूं, उसका कुछ बिगाड़ नहीं सकती। लेकिन मैं दिखा दूंगी कि अबला पानीकी भांति द्रव होकर भी पहाड़ोंको छिन्न भिन्न कर सकती है। मेरे पूज्य पिता आत्मदर्शी हैं। उन्हें उसकी बुरी नीयत मालूम हो गयी थी, इसी कारण उन्होंने मुझे उससे दूर रहनेकी ताकीद की थी। उन्होंने अवश्य विद्यासे यह बात कही होगी। इसीलिये विद्या यहां मुझे सचेत करने आयी थी। लेकिन शोक! मैं नशेमें ऐसी चूर थी कि पिताजीकी चेतावनीकी भी कुछ परवा न की। इस धूर्तने मुझे उनकी नजरोंमें भी गिरा दिया। अब वह मेरा मुंह देखना भी न चाहेंगे।

गायत्री यह कहकर फिर शोकमग्न हो गयी। श्रद्धाकी समझमें न आता था कि इसे कैसे सान्त्वना दूं। अकस्मात् गायत्री उठ खड़ी हुई, सन्दूकचेसे कलम, दावात, कागज निकाल लायी और बोली, बहिन अब जो कुछ होना था हो चुका; इसके लिये जीवनपर्य्यन्त रोना है। विद्या देवी थी, उसने अपमानसे मर जाना अच्छा समझा। मैं पिशाचिनी हूं, मौतसे डरती हूं। लेकिन

अबसे यह जीवन त्याग और पश्चात्तापपर समर्पण होगा। मैं अपनी रियासतसे इस्तीफा दे देती हूं, मेरा उसपर कोई अधिकार नहीं है। तीन सालसे उसपर मेरा कोई हक नहीं है। मैं इतने दिनोंतक बिना अधिकार ही उसका उपभोग करती रही। यह रियासत मेरे पातिव्रत्य-पालनका उपहार थी। यह ऐश्वर्य और सम्पत्ति मुझे इसलिये मिली थी कि कुल-मर्य्यादाकी रक्षा करती रहूं, मेरी पतिभक्ति अचल रहे। वह मर्य्यादा कितने महत्त्वकी वस्तु होगी, जिसकी रक्षाके लिये मुझे करोड़ोंकी सम्पत्ति प्रदान की गयी। लेकिन मैंने उस मर्य्यादाको भङ्ग कर दिया, उस अमूल्य रत्नको अपनी विलासिताकी भेंट कर दिया। अब मेरा उस रियासतपर कोई हक नहीं है, उस घरमें पांव रखनेका भी मुझे स्वत्त्व नहीं, वहांका एक एक दाना मेरे लिये त्याज्य है, मैं इतने दिनों हरामके मालपर ऐश करती रही।

यह कहकर गायत्री कुछ लिखने लगी, लेकिन श्रद्धाने कागज उठा लिया और बोली—खूब सोच समझ लो, इतना उतावलापन अच्छा नहीं।

गायत्री—खूब सोच लिया है। मैं इसी क्षण यह मंगनीके वस्त्र उतार फेंकूंगी और किसी ऐसे स्थानपर जा बैठूंगी जहां कोई मेरी सूरत न देखे।

श्रद्धा—भला सोचो तो दुनिया क्या कहेगी, लोग भांति-भांतिकी मनमानी कल्पनायें करेंगे। मान लिया, तुमने इस्तीफा ही दे दिया, तो यह क्या मालूम है कि जिनके हाथोंमें रियासत जायगी वह उसका सदुपयोग करेंगे। अब तो तुम्हारे लोक और परलोककी भलाई इसीमें है कि शेष जीवन भगवतभजनमें काटो, तीर्थयात्रा करो, साधु-संतोंकी सेवा करो। सम्भव है कोई ऐसे महात्मा मिल जायें, जिनके उपदेशसे तुम्हारे चित्तको शान्ति हो। भगवानने तुम्हें धन दिया है। उससे अच्छे अच्छे काम करो, अनाथों और विधवाओंको पालो, धर्मशालाएं बनवाओ, तालाब

और कुएं खुदवाओ, भक्तिको छोड़कर ज्ञानपर चलो। भक्तिका मार्ग सीधा है, लेकिन कांटोंसे भरा हुआ है। ज्ञानका मार्ग टेढ़ा है, लेकिन साफ है।

श्रद्धाका ज्ञानोपदेश अभी समाप्त न होने पाया था कि एक महरीने आकर कहा—बहूजी, वह डिपटियाइन आई हैं जो पहले आया करती थीं। यहीं लिवा लाऊं?

श्रद्धा—शीलमणि तो नहीं हैं?

महरी—हां हां, वही हैं, सांवली। पहले तो गहनोंसे लदी रहती थीं, आज तो एक मुन्दरी भी नहीं है। बड़े आदमियोंका मन गहनेसे भी फिर जाता है।

श्रद्धा—हां, यहीं लिवा लाओ।

एक क्षणमें शीलमणि आकर खड़ी हो गयीं। केवल एक उजली साड़ी पहने हुई थीं। गहनोंका तो कहना ही क्या, अधरों-पर पानकी लाली भी न थी। श्रद्धा उठकर उनसे गले मिली और पूछा—सीतापुरसे कब आयीं?

शीलमणि—आज ही आयी हूं, और इसीलिये आयी हूं कि लाला ज्ञानशङ्करसे दो दो बातें करूं। जबसे बेचारी विद्याके विष खाकर जान देनेका हाल सुना है, कलेजेमें एक आग-सी सुलग रही है। यह सब उसकी उसी बहिनकी करामात है जो रानी बनी फिरती हैं। उसीने विष दिया होगा।

शीलमणिने गायत्रीकी ओर देखा न था और देखा भी हो तो पहचानती न थी। श्रद्धाने दांतों तले जीभ दबायी और छातीपर हाथ रखकर आंखोंसे गायत्रीको इशारा किया। शीलमणिने चौंककर बायीं तरफ देखा तो एक स्त्री सिर झुकाये बैठी हुई थी। उसकी प्रतिभा, सौन्दर्य्य और वस्त्राभूषण देखकर समझ गयी कि गायत्री यही है। उसकी छाती धकसे हो गयी। लेकिन उसके मुखसे ऐसी बातें निकल गयी थीं, जिनको फेरना या सम्भालना मुश्किल था। वह जलता हुआ ग्रास मुंहमें रख चुकी

थी और उसे निगलनेके सिवाय दूसरा उपाय न था। यद्यपि उसका क्रोध न्यायसंगत था, पर शायद गायत्रीके मुंहपर वह ऐसे कटु शब्द मुंहसे न निकाल सकती। लेकिन अब तीर कमानसे निकल चुका था, उसके क्रोधने हेकड़ीका रूप धारण किया, लज्जित होनेके बदले और उद्दण्ड हो गयी। गायत्रीकी ओर मुंह करके बोली—अच्छा, रानी साहेबा तो यहीं विराजमान हैं। मैंने आपके विषयमें जो कुछ कहा है वह आपको अवश्य अप्रिय लगा होगा, लेकिन उसके लिये मैं आपसे क्षमा नहीं मांग सकती। यही बातें मैं आपके मुंहपर कह सकती थी, और एक मैं क्या, संसार यही कह रहा है। मुंहसे चाहे कोई न कहे, किन्तु सबके मनमें यही बात है। लाला ज्ञानशङ्करसे जिसे एक बार भी पाला पड़ चुका है, वह इसे अग्राह्य नहीं समझ सकता। मेरे बाबूजी इनके साथके पढ़े हुए हैं, और इन्हें खूब समझते हैं। जब वह यहां मैजिस्ट्रेट थे तो इन्होंने अपने असामियोंपर इजाफा लगानेका दावा दायर किया था। महीनों मेरी खुशामद करते रहे कि मैं बाबूजीसे इनकी डिगरी करवा दूं। मैं क्या जानूं, इनके चकमेमें आ गयी। बाबूजी पहले तो बहुत आनाकानी करते रहे, लेकिन जब मैंने ज़िद की तो राजी हो गये। कुशल यह हुई कि इसी बीचमें मुझे इनके अत्याचारका हाल मालूम हो गया और डिगरी न होने पायी, नहीं तो कितने दीन असामियोंकी जानपर बन आती। दावा डिसमिस हो गया। इसपर यह इतने रुष्ट हुए कि समाचारपत्रोंमें लिख-लिखकर बाबूजीको बदनाम किया। हम जब पत्रोंमें इनके धर्मोत्साहकी खबरें पढ़ते थे तो कहते थे, यह महाशय जरूर कोई-न-कोई स्वांग रच रहे हैं। गोरखपुरमें सनातनधर्मके उत्सवपर जो धूमधाम हुई और बनारसमें कृष्णलीलाका जो नाटक खेला गया उनका वृत्तान्त पढ़कर बाबूजीने खेद करके कहा था, यह महाशय रानी साहेबको सब्ज बाग दिखा रहे हैं; इसमें

अवश्य कोई न कोई रहस्य है। लालाजी मुझे यहां मिल जाते तो ऐसा आड़े हाथों लेती कि वह भी याद करते।

गायत्री खिड़कीकी ओर ताक रही थी, यहांतक कि उसकी दृष्टिसे खिड़की भी लुप्त हो गयी। उसके अन्तःकरणसे पश्चात्ताप और ग्लानिकी लहरें उठ-उठकर कंठतक आती थीं और उसके नेत्ररूपी नौकाको झकोरे देकर लौट जाती थीं। वह संज्ञाहीन हो गई थी। सारी चैतन्य शक्तियां शिथिल हो गई थीं। श्रद्धाने उसके मुखकी ओर देखा, तो आंसू न रोक सकी। इस अभागिनी दुखियापर उसे कभी इतनी दया न आयी थी। वहां बैठनातक अन्याय था। वह और कुछ न कर सकी, शीलमणिको अपने साथ लेकर दूसरे कमरेमें चली गयी। वहां दोनोंमें देरतक बातचीत होती रही। श्रद्धा इस हत्याका सारा भार ज्ञानशङ्करके सिर रखती थी। शीलमणि गायत्रीको भी दोषका भागी समझती थी। दोनोंने अपने-अपने पक्षको स्थिर किया। अन्तमें श्रद्धाका पल्ला भारी रहा। इसके बाद शीलमणिने अपना वृत्तान्त सुनाया। संतानोत्पत्तिके निमित्त कौन कौनसे यत्न किये, किन-किन दाइयोंको दिखाया, किन-किन डाक्टरोंसे दवा करायी। यहांतक कि वह श्रद्धाको अपने गर्भवती हो जानेका विश्वास दिलानेमें सफल हो गयी। किन्तु महाशोक! सातवें महीने गर्भपात हो गया, सारी आशायें धूलमें मिल गयीं। श्रद्धाने सच्चे हृदयसे समवेदना प्रगट की। फिर कुछ देरतक इधर-उधरकी बातें होती रहीं। श्रद्धाने पूछा—अब डिप्टी साहबका क्या इरादा है?

शीलमणि—अब तो इस्तीफा देकर आये हैं और बाबू प्रेमशङ्करके साथ रहना चाहते हैं। उन्हें इनपर असीम भक्ति है। पहले जब इस्तीफा देनेकी चर्चा करते तो मैं समझती थी कामसे जी चुराते हैं। राजी न होती थी। लेकिन इन तीन वर्षोंमें मुझे अनुभव हो गया कि इस नौकरीके साथ आत्मरक्षा नहीं हो सकती। जातिके नेतागण प्रजाके उपकारके लिये जो उपाय करते

हैं, सरकार उसीमें विघ्न डालती है। उसे दवाना चाहती है, उसे भय होता है कि कहीं यहांके लोग इतने उन्नत न हो जायें कि उसका रोब न मानें। इसीलिये वह प्रजाके भावोंको दबानेके लिये, उनका मुंह बन्द करनेको नये-नये कानून बनाती रहती है। नेताओंने देशको दरिद्रताके चंगुलसे छुड़ानेके लिये चरखों और करघोंकी व्यवस्था की। सरकार उसमें बाधा डाल रही है। स्वदेशी कपड़ेका प्रचार करनेके लिये दूकानदारों और ग्राहकोंको समझाना अपराध ठहरा दिया गया है। नशेकी चीजोंका प्रचार कम करनेके लिये नशेवाज़ों और ठेकेदारोंसे कुछ कहना-सुनना भी अपराध है। अभी पिछले सालों जब यूरपमें लड़ाई हुई थी तो सरकारने प्रजासे कर्ज़ लिया। कहनेको तो कर्ज़ था, पर असलमें जबरी टैक्स था। अधिकारियोंने दीन दरिद्र प्रजापर नाना प्रकारके अत्याचार किये, तरह-तरहके दबाव डाले, यहांतक कि उन्हें अपने हल बैल बेचकर सरकारको क़र्ज़ देनेपर मजबूर किया। जिसने इन्कार किया, उसे या तो पिटवाया या कोई झूठा इलजाम लगाकर फंसा दिया। बाबूजीने अपने इलाकेमें किसीके साथ सख्ती नहीं की। कह दिया जिसका जी चाहे क़र्ज़ दे, जिसका न जी चाहे न दे। नतीजा यह हुआ कि और इलाकोंसे तो लाखों रुपये वसूल हुए, इनके इलाकेसे बहुत कम मिला। इसपर जिलेके हाकिमने नाराज होकर इनकी शिकायत कर दी। इनसे यह ओहदा छीन लिया गया। दर्जा घटा दिया गया। जब मैंने यह हाल देखा तो आपही जिद करके इस्तीफा दिलवा दिया। जब प्रजाकी कमाई खाते हैं तो प्रजाके फायदेहीका काम भी करना चाहिये। यह क्या कि जिसकी कमाई खायें उसीका गला दबायें। यह तो नमकहरामी है, घोर नीचता। यह तो वह करे जिसकी आत्मा मर गयी हो, जिसे पेट पालनेके सिवाय लोक-परलोककी कुछ भी चिन्ता न हो। जिसके हृदयमें जातिप्रेमका लेशमात्र है, वह ऐसे अन्याय नहीं कर सकता। भला तो होता

वह बरातियोंके आदर-सत्कारकी तैयारियोंमें व्यस्त हो गये। ऐसे शुभ कार्य्योंमें वह किफायतको दूषित ही नहीं, अक्षम्य समझते थे। उनके इरादे तो बहुत बड़े थे, लेकिन कुशल यह थी कि आजकल प्रेमशङ्कर प्रायः नित्य उनकी मदद करनेके लिये आ जाते। प्रभाशंकर दिलसे उनका आदर करते थे, इसलिये उनकी सलाहें सर्वथा निरर्थक न होती। विवाहकी तिथि अगहनमें पड़ती थी। यह डेढ़ दो महीने तैयारियोंहीमें कटे। प्रेमशंकर अक्सर संध्याको यहीं भोजन भी करते और कुछ देर गपशप करके हाजीपुर चले जाते। आश्चर्य यह था कि अब महाशय ज्ञानशंकर भी चचासे प्रसन्न मालूम होते थे। उन्होंने गोरखपूर से कई बोरे चावल, शक्कर और कई कुप्पे घी भेजे। विवाहके एक दिन पहले वह स्वयं आये और बड़े ठाटबाटसे आये। कई सशस्त्र सिपाही साथ थे; फर्श, कालीनें, दरियां तो इतनी लाये थे कि उनसे कई बरातें सज जाती। दोनों वरोंको सोनेकी एक-एक घड़ी और एक-एक मोहनमाला दी। बरातियोंको भोजन करते समय एक-एक अशर्फी भेंट की। दोनों भतीजियोंके लिये सोनेके हार बनवा लाये थे, और दोनों समधियोंको एक-एक सजी हुई पालकी भेंट की। बरातके नौकरों, कहारों और नाइयोंको पांच-पांच रुपये विदाई दी। उनकी इस असाधारण उदारतापर सारा घर चकित हो रहा था, और प्रभाशंकर तो उनके ऐसे भक्त हो गये मानो वह कोई देवता थे। सारे शहरमें वाहवाह होने लगी। लोग कहते थे—मरा हाथी तोभी नौ लाखका, बिगड़ गये, लेकिन फिर भी हौसला और शान वही है, यह पुराने रईसोंहीका गुर्दा है, दूसरे क्या खाकर इनकी बराबरी करेंगे। घरमें लाखों भरे हों, कौन देखता है? यही हौसला अमीरीकी पहचान है। लेकिन यह किसे मालूम था कि लाला साहबने किन दामों यह नामवरी खरीदी है।

विवाहके बाद कुछ दिन तो बचीखुची सामग्रियोंसे लाला

प्रभाशंकरकी रसना तृप्त होती रही, लेकिन शनैः शनैः यह द्वार भी बन्द हुआ और रूखे फीके भोजनपर कटने लगी। उस वर्षके बाद यह सूखा बहुत अखरता था। स्वादिष्ट पदार्थोंके बिना उन्हें तृप्ति न होती थी। रूखा भोजन कंठसे नीचे उतरता ही न था। बहुधा चौकेपरसे मुंह जूठा करके उठ आते, पर सारे दिन जी ललचाया करता, अपनी किताब खोलकर उसके पन्ने उलटते कि कौनसी चीज आसानीसे बन सकती है, पर वहां ऐसी कोई चीज न मिलती। बेचारे निराश होकर किताब बन्द कर देते और मनको बहलानेके लिये बरामदेमें टहलने लगते। बार-बार घरमें जाते, अलमारियों और ताखोंकी ओर उत्कण्ठित नेत्रोंसे देखते कि शायद कोई चीज निकल आये। अभीतक थोड़ी-सी नवरत्न चटनी बची हुई थी। कुछ और न मिलता तो सबकी नजर बचा उसमेंसे एक चम्मच निकालकर चाट जाते। विडम्बना यह थी कि इस दुःखमें कोई उनका साथी, कोई हमदर्द न था। बड़ी बहूसे अगर कभी डरते-डरते कोई अच्छी चीज बनानेको कहते तो वह या तो टाल जातीं या झुंझलाकर कह बैठतीं—तुम्हारी जीभ भी लड़कोंकी तरह चटोरी है, जब देखो खानेहीकी फिक्र, सारी जायदाद हलुवे और पुलावके भेंट कर दी और अभीतक तस्कीन नहीं हुई। अब क्या रखा है! बेचारे लाला साहब यह झिड़कियां सुनकर लज्जित हो जाते। प्रमियों-को प्रमिकाकी चर्चासे शान्ति प्राप्त होती है, किन्तु खेद यह था कि यहां कोई यह चर्चा सुननेवाला भी न था।

अन्तको यहांतक नौबत पहुंची कि वह खोंचेवालोंको बुलाते और उनसे चाटके दोने लेकर घरके किसी कोनेमें जा बैठते और चुपचाप मजे ले लेकर खाते। पहले चाटकी ओर वह आंख उठाकर ताकते भी न थे, पर अब वह शान न थी। डेढ़ दो महीने-तक उनका यही ढंग रहा, पर टुटपुंजिये खोंचेवाले बादोंपर कब-तक रहते! उनके तकाजे होने लगे। लालाजी जो उनकी विचित्र

पुकारपर कान लगाये रहते थे, अब उनकी आवाज सुनते ही छिपनेके लिये बिल ढूंढने लगते। उनके वादे अब सुनिश्चित न होते थे, उनमें विनय और अविश्वासको मात्रा अधिक होती थी। मालूम नहीं, इन तकाजोंसे उन्हें कबतक मुंह छिपाना पड़ता, लेकिन संयोगसे उनके पूरे करनेकी एक विधि उपस्थित हो गयी। श्रद्धाने एक दिन उन्हें बाजारसे दो जोड़े साड़ियाँ लानेके लिये दाम दिया। वह साड़ियाँ उधार लाये और रुपये खोंचे-वालोंको देकर गला छुड़ाया। बज़ाज़की ओरसे ऐसे दुराग्रहपूर्ण और निन्दास्पद तकाजोंकी आशङ्का न थी। उसे बरसों वादों पर टाला जा सकता था, मगर उस दिनसे चाटवालोंने उनके द्वारपर आना ही छोड़ दिया।

लेकिन चाट बुरी लत है। अच्छे दिनोंमें वह गलेकी जंजीर है, किन्तु बुरे दिनोंमें तो वह पैनी छुरी हो जाती है, जो आत्म-सम्मान और लज्जाका तसमा भी नहीं छोड़ती। माघका महीना, सर्दीका यह हाल था कि नाड़ियोंमें रक्ततक जमा जाता था। लाला प्रभाशङ्कर नित्य वायुसेवनके बहाने प्रेमशङ्करके पास जा पहुंचते और देश कालके समाचार सुनते। मौका पाते ही किसी न किसी स्वादिष्ट पदार्थकी चर्चा छेड़ देते, उस समयकी कथा कहने लगते, जब वह चीज खायी थी, मित्रोंने उसपर क्या क्या टिप्पणियां की थीं। प्रेमशङ्कर उनका इशारा समझ जाते और शीलमणिसे वह पदार्थ बनवाकर लाते। लेकिन प्रभाशङ्करकी स्वादलिप्सा कितनी दारुण थी, इसका उन्हें ज्ञान न था। अतएव कभी-कभी लालाजीका मनोरथ वहां भी पूरा न होता। तब घर आते समय वह सीधी राहसे न आते, स्वादतृष्णा उन्हें नानबा-इयोंके मुहल्लेमें ले जाती। प्याज और मसालोंकी सुगन्धसे उनकी लोलुप आत्मा तृप्त होती थी। कितना करुणाजनक दृश्य था! सत्तर सालका बूढ़ा, उच्च कुल-मर्य्यादापर जान देने-वाला पुरुष, गन्धसे रसका आनन्द उठानेके लिये घण्टों नान-

वाइयोंकी गलीमें चक्कर लगाया करता, लज्जासे मुंह छिपाये हुए कि कोई देख न ले। ताजे कबाबकी सुगन्धसे उनके मुंहमें पानी भर आता, यहांतक कि खाद्याखाद्यका विचार भी न रहता। उस समय केवल एक अव्यक्त शङ्का, एक मिथ्या संकोच उनके फिसलते हुए पैरोंको संभाल लिया करता था।

एक दिन लालाजी प्रेमशङ्करके पास गये तो उन्होंने अपीलका फैसला सुनाया। प्रभाशंकर प्रसन्न होकर बोले—यह बहुत अच्छा हुआ। ईश्वरने तुम्हारा उद्योग सफल किया। बेचारे निरपराध किसान जेलमें पड़े सड़ रहे थे। ईश्वर बड़ा दयालु है। इस आनन्दोत्सवमें एक दावत होनी चाहिये।

माया बोली—जी हां, यही तो अभी मैं भी कह रहा था। मैं तो अपने स्कूलके सब लड़कोंको नेवता दूंगा।

प्रेमशङ्कर—पहले बेचारे आ तो जायं। अभी तो उनके आनेमें महीनोंकी देर है, कोई किसी जेलमें है, कोई किसीमें। जज्जने तो पुलिसका पक्ष करना चाहा था, पर डाक्टर इर्फान अलीने उसकी एक न चलने दी।

प्रभा—इन जजोंका यही हाल है, उनका अभीष्ट सरकारका रोब जमाना होता है, न्याय करना नहीं। इसी मुकदमेमें तुमने इतनी दौड़धूप न की होती तो उन बेचारोंकी कौन सुनता? ऐसे कितने निरपराधी केवल पुलिसके कौशल और वकीलोंकी दुर्जनताके कारण दण्ड भोगा करते हैं। मैं तो जब वकीलोंको बहस करते हुए देखता हूं तो ऐसा मालूम होता है मानो भाट कवित्त पढ़ रहे हों। न्यायपर किसी पक्षकी दृष्टि नहीं होती। दोनों मौखिक बलसे एक-दूसरेको परास्त करना चाहते हैं। जो वाक्यचतुर है उसीको जीत होती है। आदमियोंके जीवन-मरणका निर्णय सत्य और न्यायके बलपर नहीं, न्यायको धोखा देनेके बलपर होता है।

प्रेम—जबतक मुद्दई और मुद्दालेह अपने-अपने वकील अदा-

लतमें लायेंगे तबतक इस दशामें सुधार नहीं हो सकता, क्योंकि वकील तो अपने मुवक्किलका मुखपात्र होता है। उसे सत्यासत्य निर्णयसे कोई प्रयोजन नहीं, उसका कर्त्तव्य केवल अपने मुवक्किलके दावेको सिद्ध करना है। सच्चे न्यायकी आशा तो तभी हो सकती है, जब वकीलोंको अदालत स्वयं नियुक्त करे और अदालत भी राजनैतिक भावों और अन्य दुस्संस्कारोंसे मुक्त हो। मेरे विचारमें गवर्नमेण्टको पुलिसमें सुयोग्य और सच्चरित्र आदमी छांट-छांटकर रखने चाहिये। अभीतक इस विभागमें सच्चरित्रतापर जरा भी ध्यान नहीं दिया गया। वही लोग भरती किये जाते हैं जो जनताको दबा सकें, उनपर रोब जमा सकें, न्यायका विचार नहीं किया जाता।

प्रभा—जरा फैसला तो सुनाओ, देखूं क्या लिखा है।

प्रेम—हां सुनिये, मैं अनुवाद करता जाता हूं। देखिये, पुलिसकी कैसी तीव्र आलोचना की है। यह अभियोग पुलिसके कार्य्यक्रमका एक उज्ज्वल उदाहरण है। किसी विषयका सत्यासत्य निर्णय करनेके लिये आवश्यक है कि साक्षियोंपर निष्पक्ष भावसे विचार किया जाय और उनके आधारपर कोई धारणा स्थिर की जाय, लेकिन पुलिसके अधिकारिवर्ग ठीक उल्टे चलते हैं। वह पहले एक धारणा स्थिर कर लेते हैं और तब उसको सिद्ध करनेके लिये साक्षियों और प्रमाणोंकी तलाश करते हैं। स्पष्ट है कि ऐसी दशामें वह कार्य्यसे कारणकी ओर चलते हैं और अपनी मनोनीत धारणामें कोई संशोधन करनेके बदले, प्रमाणोंहीको तोड़-मरोड़कर अपनी कल्पनाओंके सांचेमें ढाल देते हैं। यह उल्टी चाल क्यों चली जाती है, इसका अनुमान करना कठिन हो, पर प्रस्तुत अभियोगमें कठिन नहीं। एक समूह जितना भार संभाल सकता है उतना एक व्यक्तिके लिये असाध्य है।

प्रभाशङ्करने चिन्ताभावसे कहा—यह तो खुला हुआ आक्षेप है। पुलिससे जवाब तो न तलब होगा?

प्रेम—इन आक्षेपोंको कौन पूछता है? इनपर कुछ ध्यान दिया जाता तो पुलिस कबकी सुधर गयी होती।

इतनेमें ज्वालासिंह आते हुए दिखायी दिये। प्रेमशङ्करने कहा—चचा साहब कहते हैं कि इस विजयका उत्सव करना चाहिये।

ज्वाला—मेरी भी यही इच्छा है।

५९

बाल्यावस्थाके पश्चात् ऐसा समय आता है, जब उद्दण्डता-की धुन सिरपर सवार हो जाती है। इसमें युवाकालकी सुनिश्चित इच्छा नहीं होती, उसकी जगह एक विशाल आशावादिता है, जो दुर्लभको सरल और असाध्यको मुंहका कौर समझती है। भांति-भांतिकी मृदु कल्पनायें चित्तको आन्दोलित करती रहती हैं। सैलानीपनका भूतसा चढ़ा रहता है। कभी जीमें आता है कि रेलगाड़ीपर बैठकर देखें कि कहांतक जाती है। अर्थीको देखकर उसके साथ श्मशानतक जाते हैं कि वहां क्या होता है। मदारीका खेल देखकर जीमें उत्कण्ठा होती है कि हम भी गलेमें झोली लटकाये, देश-विदेश घूमते और ऐसे ही तमाशे दिखाते। अपनी क्षमतापर ऐसा विश्वास होता है कि बाधायें ध्यानमें भी नहीं आतीं, ऐसी सरलता जो अलाउद्दीनके चिरागको ढूंढ़ निकालना चाहती है। इस कालमें अपनी योग्यताकी सीमायें अपरिमित होती हैं। विद्याक्षेत्रमें हम तिलकको पीछे हटा देते हैं, रणक्षेत्रमें नेपोलियनसे आगे बढ़ जाते हैं। कभी जटाधारी योगी बनते हैं, कभी तातासे भी धनवान् हो जाते हैं। हमें इस अवस्थामें फकीरों और साधुओंपर ऐसी श्रद्धा होती है जो उनकी विभूतिको कामधेनु समझती है। तेजशंकर और पद्मशंकर दोनों ही सैलानी थे। घरपर कोई उनको देख-भाल करनेवाला न था, जो उन्हें उत्तेजनाओंसे दूर रखता, उनकी सजीविताको, उनकी अबाध्य कल्पनाओंको,

सुविचारकी ओर कर सकता। लाला प्रभाशंकर उन्हें पाठशाला-में भरती कराके ज्यादा देखभाल अनावश्यक समझते थे। दोनों लड़के घरसे स्कूलको चलते, लेकिन रास्तेमें नदीके तटपर घूमने, बैंड सुनने या सेनाकी कवायद देखनेकी इच्छा उन्हें रोक लिया करती। किताबोंसे दोनोंको अरुचि थी और दोनों एक ही श्रेणी-में कई कई साल फेल हो जानेके कारण हताश हो गये थे। उन्हें ऐसा मालूम होता था कि हमें विद्या आ ही नहीं सकती। एक बार लालाजीकी अलमारीमें इन्द्रजालकी एक पुस्तक मिल गयी थी। दोनोंने उसे बड़े चावसे पढ़ा और उसके मंत्रोंको जगाने-की चेष्टा करने लगे। दोनों अक्सर नदीकी ओर चले जाते और साधुसन्तोंकी बातें सुनते। सिद्धियोंकी नयी-नयी कथायें सुनकर उनके मनमें भी कोई सिद्धि प्राप्त करनेकी प्रबल इच्छा होती। इस कल्पनासे उन्हें एक गर्वयुक्त आनन्द मिलता था कि इन सिद्धियोंके बलसे हम सब कुछ कर सकते हैं, गड़ा हुआ धन निकाल सकते हैं शत्रुओंपर विजय पा सकते हैं, पिशाचोंको वशमें कर सकते हैं। उन्होंने दो एक लटकोंका अभ्यास भी किया था, और यद्यपि अभीतक उनकी परीक्षा करनेका अवसर न मिला था, पर अपनी कृतकार्य्यतापर उन्हें अटल विश्वास था।

लेकिन जबसे गायत्रीने मायाशंकरको गोद लिया था, ईर्षा और स्वार्थसे दोनों जल रहे थे। यह दाह एक क्षणके लिये भी न शान्त होती। जो लड़का अभी कलतक उनके साथका खिलाड़ी था, वह सहसा इतने ऊंचे पदपर पहुंच जाय! दोनों यही सोचा करते कि कोई ऐसी सिद्धि प्राप्त करनी चाहिये जिसके सामने धन और वैभवकी कोई हस्ती न रहे, जिसके प्रभावसे वह मायाशंकर को नीचा दिखा सकें। अंतमें बहुत सोच विचारके पश्चात् उन्होंने भैरवमंत्र जगानेका निश्चय किया। एक तंत्र ग्रंथ ढूंढ़ निकाला, जिसमें इस क्रियाकी विधियां विस्तारसे लिखी हुई थीं। दोनोंने कई दिनतक मंत्रको कंठ किया। उसके मुखाग्र हो जानेपर वह

सलाह होने लगी कि इसे जगानेका आरम्भ कबसे किया जाय? तेजशङ्करने कहा—चलो, आजहीसे श्रीगणेश कर दें।

पद्म—अब कहो तब। बस, असली बातकी ओर चलें।

तेज—चालीसा किसी तरह पूरा हो जाय, फिर तो हम अमर हो जायंगे। बन्दूक, तलवार, तोपका हमपर कुछ असर ही न होगा।

पद्म—यार, बड़ा मजा आयेगा। सैकड़ों बरसतक जीते रहेंगे।

तेज—सैकड़ों! अजी, हजारों क्यों नहीं कहते? हिमालयकी गुफाओंमें ऐसे ऐसे साधु पड़े हुए हैं जिनकी अवस्थाएं चार चार सौ सालसे अधिक है। उन्होंने भी यही मंत्र जगाया होगा। मौतका उनपर कोई वश नहीं चलता।

पद्म—बाबा बड़ी शेखी मारा करते हैं, बच्चा एक दिन मर जायेंगे, सब कुछ रखा रह जायगा। यहां कौन चिन्ता है? तोपसे भी न डरेंगे।

तेज—लेकिन मंत्र जगाना सहज नहीं है, डरे और काम तमाम हुआ, जरा चौंके और वहीं ढेर हो गये। तुमने तो किताबमें पढ़ा ही है, कैसी कैसी भयंकर सूरतें दिखायी देती हैं। कैसी कैसी डरावनी आवाजें सुनाई देती हैं। भूत, प्रेत, पिशाच नंगी तलवारें लिये मारने दौड़ते हैं। उस वक्त जरा भी शंका न करनी चाहिये।

पद्म—मैं जरा भी न डरूंगा, वह कोई सचमुचके भूत-प्रेत थोड़े ही होंगे। देवता लोग परीक्षा लेनेके लिये डराते होंगे।

तेज—हां और क्या? सब भ्रम है। अपना कलेजा मजबूत किये रहना।

पद्म—और जो कहीं तुम डर जाओ?

तेजशङ्करने गर्वसे हंसकर कहा—मैंने डरको भून कर खा लिया है। वह मेरे पास नहीं फटक सकता। मैं तो सचमुचके प्रेतोंसे न डरूं, शंकाओंकी कौन चलाये।

पद्म—तो हमलोग अमर हो जायेंगे?

तेज—अवश्य। इसमें भी कुछ सन्देह है?

दोनोंने इस भांति निश्चय करके मंत्र जगाना शुरू किया। जब घरके सब लोग सो जाते तो दोनों चुपकेसे निकल जाते और मस्सीघाटपर गंगाके किनारे बैठकर मंत्रका जाप करते। इस प्रकार उन्तालीस दिनोंतक दोनोंने अभ्यास किया। इस विकट परीक्षामें वह कैसे पूरे उतरे, इसकी व्याख्या करनेके लिये एक पोथी अलग चाहिये। उन्हें वह सभी विकराल सूरतें दिखाई दीं, वह सभी रोमांचकारी शब्द सुनाई दिये, जिनका उस पुस्तकमें जिक्र था। कभी मालूम होता कि आकाश फटा पड़ता है, कभी आगकी एक लहर सामने आती हुई नजर आती, कहीं कोई भयंकर राक्षस मुंहसे अग्निकी ज्वाला निकालता हुआ उन्हें निगलने को लपकता, लेकिन भयकी पराकाष्ठाका नाम साहस है। दोनों लड़के आंखें बन्द किये, नीरव, निश्चल निस्तब्ध, मूर्त्तिके समान बैठे रहते। आपका तो केवल नाम था, सारी मानसिक शक्तियां इन शंकाओंको दूर रखनेहीमें केन्द्रीभूत हो जाती थीं। यह भय कि जरा भी चौंके, झिझके या विचलित हुए तो तत्क्षण प्राणान्त हो जायगा, उन्हें अपनी जगहपर बांधे रहता था। मेरा भाई समीप ही बैठा हुआ है, यह विश्वास उनकी दृढ़ताका एक मुख्य कारण था, हालांकि इस विश्वाससे तेजशङ्करको उतना ढाढ़स न होता था जितना पद्मशङ्करको। उसे पद्मपर वह भरोसा न था जो पद्मको उसपर था। अतएव तेजशङ्करके लिये यह परीक्षा ज्यादा दुस्साध्य थी, पर यह भय कि मैं जरा भी हिला तो पद्मकी जान पर बन जायगी उस अविश्वासकी थोड़ीसी कसर पूरी कर देता था। इन दिनों दोनों बहुत दुर्बल हो गये थे; मुख पीले, आंखें चञ्चल, होंठ सूखे हुए। दोनों सारे दिन संज्ञाहीनसे पड़े रहते, खेल कूद, सैर सपाटे, आमोद विनोदसे उन्हें जरा भी रुचि न थी, आठों पहर मन उचटा रहता था, यहांतक कि भोजन भी अच्छा न लगता। इस तरह उन्तालीस दिन बीत गये और चालीसवां दिन आ पहुंचा। आज भोरहीसे उनके चित्त उद्विग्न होने लगे,

शङ्काओंने उग्र रूप धारण किया। आशायें भी प्रबल हुईं। दोनों आशा और भयकी दशामें बैठे हुए कभी अमरत्वकी कल्पनासे प्रफुल्लित हो जाते, कभी आजकी कठिनतम परीक्षाओंके भयसे कांपते। पर आशायें भयके ऊपर थीं। सारे शहरमें हलचल मच जायगी, हमलोग जलती हुई आगमें कूद पड़ेंगे और बेदाग निकल जायेंगे, आंच तक न आयेगी। उस मुंडेरपरसे निश्शङ्क नीचे कूद पड़ेंगे, जरा भी चोट न लगेगी। लोग देखकर दङ्ग हो जायंगे। दिनभर दोनोंने कुछ नहीं खाया, कभी नीचे जाते, कभी ऊपर आते, कभी हंसते, कभी रोते, कभी नाचते, कोई दूसरा आदमी उनकी यह दशा देखकर समझता कि पागल हो गये हैं।

जब अन्धेरा हुआ तो तेजशङ्कर घरमेंसे एक तलवार निकाल लाया, जिसे लालाजीने हालहीमें जयपुरसे मंगवाया था। दोनोंने कमरेका द्वार बन्द करके उसे मिट्टीके तेलसे खूब साफ किया, तब उसे पत्थरपर रगड़ा, यहांतक कि उसमेंसे चिनगारियां निकलने लगीं। तब उसे बिछावनके नीचे छिपाकर दोनों बाजारकी सैर करने निकल गये, लौटे तो ९ बज गये थे। बड़ी बहूके बहुत अनुरोध करनेपर दोनोंने कुछ सूक्ष्म भोजन किया और तब अपने कमरेमें लोगोंके निद्रामग्न हो जानेका इन्तजार करने लगे। ज्यों-ज्यों समय निकट आता था उनका आशादीपक भय-तिमिरमें विलुप्त होता जाता था। इस समय उनकी दशा कुछ उस अपराधीकी सी थी, जिसकी फांसीका समय प्रतिक्षण निकट आता जाता हो। भांति-भांतिकी शंकाएं और दुष्कल्पनायें उठ रही थीं, किन्तु इस आंधी और तूफानमें भी एक नौकाका स्पष्ट चिह्न दूरसे दिखायी देता था, जिससे उनकी हिम्मत बंध जाती थी। तेजशङ्कर चिन्तित और गम्भीर था, और पद्मशङ्करकी सरल, आशामय बातोंका जवाबतक न देता था।

निश्चित समय आ पहुंचा, तो दोनों घरसे निकले। माघका महीना, तुषारवेष्ठित वायु हड्डियोंमें चुभती थी। हाथ पांव अकड़े

जाते थे। तेजशङ्करने तलवारको अपनी चादरके नीचे छिपा लिया और दोनों चले, जैसे कोई मन्दबुद्धि बालक परीक्षा-भवनकी ओर चले! पग पगपर वह शङ्का-विह्वल होकर ठिठक जाते, फिर कलेजा मजबूत करके आगे बढ़ते। यहांतक कि कई बार उन्होंने लौटने-का इरादा किया, लेकिन ३९ दिनकी तपस्याके बाद वरदान मिल-नेके दिन हिम्मत हार जाना अक्षम्य दुर्बलता और भीरुता थी। अब तो चाहे जो हो, यह अन्तिम परीक्षा अनिवार्य्य थी। इस तरह डरते, हिचकते, दोनों घाटपर पहुंच गये। रास्तेमें किसीके मुंहसे एक शब्द भी न निकला।

अमावसकी रात थी। आंखोंका होना न होना बराबर था। तारागण भी बादलोंमें मुंह छिपाये हुए थे, अन्धकारने जल और बालू, पृथ्वी और अकाशको समान कर दिया था। केवल जल-की मधुर ध्वनि गङ्गाका पता देती थी। ऐसा सन्नाटा छाया हुआ था कि जलनाद भी उसमें निमग्न हो जाता था। ऐसा ज्ञान पड़ता था कि पृथ्वी अभी शून्यके गर्भमें पड़ी हुई है। अनन्त जीवनके दोनों आराधक, पग-पगपर ठोकरें खाते, शङ्कारचित बाधाओंसे पग-पगपर चौंकते, नदीके किनारे पहुंचे और नग्न होकर जलमें उतरे। पानी बर्फ हो रहा था। उनके सारे अङ्ग शिथिल हो गये! स्नान करके दोनों रेतपर बैठ गये और मन्त्रका जाप करने लगे। लेकिन आश्चर्य्य यह था कि आज उन्हें कोई ऐसा दृश्य न दिखायी दिया जिसे वह देख न चुके हों, न कोई ऐसी आवाजें सुनायी दीं, जो वह सुन न चुके हों। कोई असाधा-रण घटना न हुई। सरदीने शंकाओंको भी शान्त कर दिया था। विषम कल्पनायें भी निर्जीव हो गयी थीं। दोनों डर रहे थे कि आज न जाने कैसी कैसी विकराल मूर्त्तियां दिखायी देंगी, प्रेतगण न जाने किन मन्त्रोंसे आघात करेंगे। न जाने प्राण बचेंगे या जायंगे। लेकिन आज और दिनोंसे भी सस्ते छूट गये।

जब रात समाप्त हो गयी और दोनों साधकोंने आंखें खोलीं

तब आकाशपर उषालालिमा दिखायी दी। पृथ्वी शनैः शनैः तिमिर पटसे निकलने लगी, उसपारके वृक्ष और रेत व्यक्त हो गये जैसे किसी मूर्छित रोगीके मुखपर चैतन्यका विकाश हो रहा हो। श्यामल जल वेगसे बह रहा था, मानों अन्धकारको अपने साथ बहाये लिये जाता हो। उस पारके वृक्ष इस तरह सिर झुकाये खड़े थे मानों शोकसमाज किसीकी दाह क्रिया करके शोकसे सिर झुकाये चला आता हो।

सहसा तेजशंकर उठ खड़ा हुआ और बोला—जय भैरवकी!

पद्मशंकरने भी कड़ककर कहा—जय भैरवकी!

दोनोंके नेत्रोंमें एक अलौकिक प्रकाश था, दोनोंके मुखोंपर एक अद्भुत प्रतिभा झलक रही थी।

तेजशंकर—तलवार हाथमें लो, मैं सिर झुकाये हुए हूं।

पद्म—नहीं, पहले तुम चलाओ, मैं सिर झुकाता हूं।

तेज—क्या अब भी डरते हो? हमने मौतको कुचल दिया, कालको जीत लिया, अब हम अमर हैं।

पद्म—नहीं, पहले तुम्हीं श्रीगणेश करो, ऐसा हाथ-चलाना कि एक ही वारमें गर्दन अलग जा गिरे। मगर यह तो बताओ दर्द तो न होगा?

तेज—कैसा दर्द! ऐसा जान पड़ेगा जैसे किसीने फूलसे मारा हो। इसीसे तो कहता हूं कि पहले तुम शुरू करो।

पद्म—नहीं, पहले मैं सिर झुकाता हूं।

तेजशंकरने तलवार हाथमें ली, उसे तौला, दो तीन बार पैंतरे बदले और तब "जय भैरवकी" कहकर पद्मशंकरकी गर्दनपर तलवार चलायी। हाथ भरपूर पड़ा, तलवार तेज थी, सिर धड़से अलग जा गिरा, रक्तका फौवारा छूटने लगा। तेजशंकर खड़ा मुस्करा रहा था, मानों कोई फूलझड़ी छूट रही हो। उसके चेहरे-पर तेजोमय शांति छायी हुई थी। कोई शिकारी भी पक्षीको भूमिपर तड़पते देखकर इतना अविचलित न रहता होगा। कोई

अभ्यस्त बधिक भी पशुकी गर्दनपर तलवार चलाकर इतना स्थिरचित्त न रह सकता होगा। वह ऐसे सुदृढ़ विश्वासके भावसे खड़ा था जैसे कोई कबूतरबाज अपने कबूतरको उड़ाकर उसके लौट आनेकी राह देख रहा हो।

लाश कुछ देरतक तड़पती रही। इसके बाद शिथिल हो गयी। खूनके छींटे बन्द हो गये, केवल एक एक बूंद टपक रही थी, जैसे पानी बरसनेके बाद ओरी टपकती है। किन्तु पुनरुज्जीवनके संचारका कोई लक्षण न दिखाई दिया। एक मिनिट और गुजरा। तेजशङ्करको कुछ भ्रम हुआ, पर विश्वासने उसे शान्त कर दिया। उसने गङ्गाजल चुल्लूमें लेकर भैरवमंत्र पढ़ा और उसपर एक फूंक मारकर उसे लाशपर छिड़क दिया, किन्तु यह क्रिया भी असफल हुई, उस कटे हुए सिरमें कोई गति न हुई, उस मृतदेहमें स्फूर्तिका कोई चिह्न न दिखायी दिया। मंत्रकी जीवन-संचारिणी शक्तिका कुछ असर न हुआ।

अब तेजशङ्करको शंका होने लगी, विश्वासकी नींव हिलने लगी। उस पुस्तकमें स्पष्ट लिखा था कि सिर गर्दनसे अलग होते ही तुरत उसमें चिमट जाता है, और यदि इस क्रियामें कुछ विलम्ब हो तो भैरवमंत्रसे फूंके हुए पानीका एक चुल्लू काफी है। यहां इतनी देर हो गयी और अभीतक कुछ भी असर न हुआ। यह बात क्या है? मगर यह असंभव है कि मन्त्र निष्फल हो। कितने लोगोंने इस मंत्रको सिद्ध किया है। नहीं, घबरानेकी कोई बात नहीं, अभी जान आयी आती है।

उसने ३-४ मिनिट तक और इन्तजार किया, पर लाश ज्योंकी त्यों शांत शिथिल पड़ी हुई थी। तब उसने फिर गंगाजल छिड़का। फिर मंत्र पढ़ा, किन्तु लाश न उठी। उसने चिल्लाकर कहा—हा ईश्वर! अब क्या करूं! विश्वासका दीपक बुझ गया। उसने नैराश्यभावसे नदीकी ओर देखा। लहरें दाढ़ें मार मारकर रोती हुई जान पड़ीं। वृक्ष शोकसे सिर धुनते हुए मालूम

हुए। उसके कंठसे बलात् क्रन्दनध्वनि निकल आयी, वह चीख मारकर रोने लगा। अब उसे ज्ञान हुआ कि मैंने कैसा घोर अनर्थ किया, अनन्त जीवनकी सिद्धि कितनी उद्भ्रान्त, कितनी मिथ्या थी। हा! मैं कितना अन्धा, कितना हतबुद्धि, कितना उद्दण्ड हूं। हा! प्राणोंसे प्यारे पद्म, मैंने मिथ्या भक्तिकी धुनमें अपने ही हाथोंसे, इन्हीं निर्दय हाथोंसे, तुम्हारी गर्दनपर तलवार चलायी। हा! मैंने तुम्हारे प्राण लिये! मुझ-सा पापी और अभागा कौन होगा? अब कौनसा मुंह लेकर घर जाऊं? कौनसा मुंह दुनियाको दिखाऊं? अब जीवन वृथा है। तुम मुझे प्राणोंसे भी प्यारे थे। अब तुम्हें कैसे देखूंगा, तुम्हें कैसे पाऊंगा!

तेजशङ्कर कई मिनिटतक इन्हीं शोकमय विचारोंसे विह्वल होकर खड़ा रोता रहा। अभी एक क्षण पहले उसके दिलमें क्या-क्या इरादे थे? कैसी कैसी अभिलाषायें थीं? वह सब इरादे मिट्टीमें मिल गये? आह! जिस धूर्त पापीने यह किताब लिखी है? उसे पाता तो इसी तलवारसे उसकी गर्दन काट लेता। उसके भ्रम-जालमें पड़कर मैंने अपना सर्वनाश किया।

हाय! अभीतक लाशमें जान नहीं आयी। उसे उसकी ओर ताकते हुए अब भय होता था।

नैराश्यव्यथा, शोकाघात, परिणाममय, प्रेमोद्गार, ग्लानि—इन सभी भावोंने उसके हृदयको कुचल दिया।

तिसपर भी अभीतक उसकी आशाओंका प्राणान्त न हुआ था। उसने एक बार डरते डरते कनखियोंसे लाशको देखा, पर अब भी उसमें प्राणप्रवेशका चिह्न न दिखायी दिया तो आशाओं-का अन्तिम सूत्र भी टूट गया, धैर्यने साथ छोड़ दिया।

उसने एक बार निराश होकर आकाशकी ओर देखा। भाईकी लाशपर अन्तिम दृष्टि डाली, तब संभलकर बैठ गया और वही तलवार अपने गलेपर फेर दी। रक्तकी फुवारें उठीं, शरीर तड़पने लगा, पुतलियां फैल गयीं। बलिदान पूरा हो गया। मिथ्या

विश्वासने दो लहलहाते हुए जीव-पुष्पोंको पैरोंसे मसल डाला।

सूर्यदेव अपने आरक्त नेत्रोंसे यह विषम मायालीला देख रहे थे। उनकी नीरव, पात किरणें उन दोनों मंत्राहत बालकोंपर इस भाँति पड़ रही थीं, मानों कोई शोकविह्वल प्राणी उनके गलेसे लिपटकर रो रहा हो!

## ६०

इस शोकाघातने लाला प्रभाशङ्करको संज्ञाहीनसा कर दिया। दो सप्ताह बीत चुके थे, पर अभीतक वह घरसे बाहर न निकले थे। दिनके दिन चारपाईपर पड़े छतकी ओर देखा करते, रातें करवटें बदलनेमें कट जातीं। उन्हें अपना जीवन अब शून्यसा ज्ञान पड़ता था। आदमियोंकी सूरतसे अरुचि थी, अगर कोई सांत्वना देनेके लिये भी आता तो मुंह फेर लेते। केवल प्रेमशंकर ही एक ऐसे प्राणी थे जिसका आना उन्हें नागवार न मालूम होता था, इसलिये कि वह समवेदनाका एक शब्द भी मुंहसे न निकालते। सच्ची समवेदना मौन हुआ करती है।

एक दिन प्रेमशंकर आकर बैठे तो लालाजीको कपड़े पहनते देखा, द्वारपर एका भी खड़ा था, जैसे कहीं जानेकी तैयारी हो, पूछा, कहीं जानेका इरादा है क्या?

प्रभाशंकरने दीवारकी ओर मुंह फेरकर कहा—हां, जाता हूं, उसी निर्दयी दयाशंकरके पास, उसीको चिरौरी विनती करके घर लाऊंगा। कोई यहां रहनेवाला भी तो चाहिये। मुझसे गृहस्थीका बोझ नहीं संभाला जाता। कमर टूट गयी, बलहीन हो गया। प्रतिज्ञा तो की थी कि जीते जी उसका मुंह न देखूंगा, लेकिन परमात्माको मेरी प्रतिज्ञा निबाहनी मंजूर न थी, उनके पैरोंपर गिरना पड़ा। वंशका अन्त हुआ जाता है, कोई नामलेवा तो रहे, मरनेके बाद चुल्लूभर पानीको तो न रोना पड़े, मेरे बाद दीपक तो न बुझ जाय। अब दयाशंकरके सिवाय और दूसरा

कौन है, उसीसे अनुनय विनय करूंगा, मनाऊंगा, आकर घर आबाद करे, लड़कोंके बिना घर भूतोंका डेरा हो रहा है। दोनों लड़कियां ससुराल ही चली गयीं, दोनों लड़के भैरवकी भेंट हुए, अब किसका मुंह देखकर जीको समझाऊं। और मैं तो चाहे कलेजेपर पत्थरकी सिल रखकर बैठ भी रहता, पर तुम्हारी चाची-को कैसे समझाऊं। आज दो हफ्तेसे ऊपर हुए, उन्होंने दानेकी ओर ताका तक नहीं। रात दिन रोया करती हैं। बेटा, सच पूछो तो मैं ही दोनों लड़कोंका घातक हूं। वे जैसे चाहते थे रहते थे, जहां चाहते थे जाते थे, मैंने कभी उन्हें अच्छे रास्तेपर लगानेकी चेष्टा न की। सन्तानका पालन कैसे करना चाहिये, इसकी मैंने कभी चिन्ता न की।

प्रेमशंकरने करुणार्द्र होकर कहा, एकेका सफर है, आपको कष्ट होगा, कहिये तो मैं चला जाऊं, कल तक आ जाऊंगा।

प्रभा—वह यों न आयेगा, उसे खींचकर लाना होगा। वह कठोर नहीं, केवल लज्जाके मारे नहीं आता। वहां पड़ा रोता होगा, भाइयोंको बहुत प्यार करता था।

प्रेम—मैं उन्हें जबरदस्ती खींच लाऊंगा।

प्रभाशङ्कर राजी हो गये। प्रेमशंकर उसी दम चल खड़े हुए। थाना यहांसे १२ मीलपर था। ६ बजते बजते पहुंच गये। थाने-में सन्नाटा था। केवल एक मुंशीजी फर्शपर बैठे कुछ लिख रहे थे। प्रेमशङ्करने उनसे कहा—आपको तकलीफ तो होगी, पर जरा दारोगाजीको इत्तला कर दीजिये कि एक आदमी उनसे मिलने आया है। मुंशीजीने प्रेमशङ्करको सिरसे पांवतक देखा, तब लपककर उठे, उनके लिये एक कुरसी निकालकर रख दी और पूछा, जनाबका नाम बाबू प्रेमशंकर तो नहीं है ?

प्रेमशंकर—जी हां, मेरा नाम है।

मुंशी—आप खूब आये। दारोगाजी अभी आपहीका जिक्र कर रहे थे। आपका अक्सर जिक्र किया करते हैं। चलिये, मैं

आपके साथ चलता हूं। कानिस्टेबल सब उन्हींको हाजिर हैं। कई दिनसे बहुत बीमार हैं।

प्रेम—बीमार हैं ? क्या शिकायत है ?

मुंशी—जाहिरमें तो बुखार है, पर अन्दरका हाल कौन जाने ? हालत बहुत बदतर हो रही है। जिस दिनसे दोनों छोटे भाइयों-की नाबक्त मौतकी खबर सुनी, उसी दिन बुखार आया। उस दिनसे फिर थानेमें नहीं आये। घरसे बाहर निकलनेकी नौबत न आयी। पहले भी थानेमें बहुत कम आते थे, नशेमें डूबे पड़े रहते थे, ज्यादा नहीं तो तीन चार बोतल रोजाना जरूर पी जाते होंगे। लेकिन इन पन्द्रह दिनोंमें एक घूंट भी नहीं पी। खानेकी तरफ ताकते ही नहीं। या तो बुखारमें बेहोश पड़े रहते हैं, या तबीयत जरा हल्की हुई तो रोया करते हैं। ऐसा मालूम होता है कि फालिज गिर गयी है। करवटतक नहीं बदल सकते। डाक्टरोंका तांता लगा हुआ है, मगर कोई फायदा नहीं होता। सुना आप भी कुछ हिकमत करते हैं, देखिये, शायद आपहीकी दवा कार-गर हो जाय। बड़ा अनमोल आदमी था। हमलोगोंको तो ऐसा सदमा हो रहा है जैसा कोई अपना अजीज उठा जाता हो। पैसे-की मुहब्बत छू नहीं गयी थी। हजारों रुपये माहवार लाते थे और सबका सब असलोंके हाथोंमें रख देते थे। रोजाना शराब मिलती जाय, बस, और कोई हवस न थी। किसी मातहतसे गलती हो जाय, पर कभी शिकायत न करते थे, बल्कि सारा इलजाम अपने सिर ले लेते थे। क्या मजाल कि कोई हाकिम उनके मातहतोंको तिर्छी निगाहसे भी देख सके, सीनासिपर हो जाते थे। मातहतों-की शादी और गममें इस तरह शरीक होते थे जैसे कोई अपना अजीज हो। कई कानिस्टेबलोंकी लड़कियोंको शादियां अपने खर्चेसे करा दीं, उनके लड़कोंकी तालीमकी फीस अपने पास-से देते थे। अपनी सख्तीके लिये सारे इलाकेमें बदनाम थे। सारा इलाका उनका दुश्मन था, मगर थानेवाले चैन करते थे।

हम गरीबोंको ऐसा गरीबपरवर और हमदर्द अफसर न मिलेगा।

मुंशीजीने ऐसे अनुरक्त भावसे यह यश गान किया कि प्रेमशंकर गद्गद् हो गये। वह दयाशंकरको लोभी, कुटिल, स्वार्थी समझते थे, जिसके अत्याचारोंसे इलाकेमें हाहाकार मचा हुआ था। जो कुलका द्रोही, कुपुत्र और व्यभिचारी था। जिसने अपनी विलासिता और विषयवासनाकी धुनमें माता-पिता, भाई बहिन, यहांतक कि अपनी पत्नीतकसे मुंह फेर लिया था। उनकी दृष्टिमें वह एक बेशर्म, पतित, हृदयशून्य आदमी था। यह गुणानुवाद सुनकर उन्हें अपनी संकीर्णतापर बहुत खेद हुआ। वह मनमें अपना तिरस्कार करने लगे। उन्हें फिर आत्मिक मंत्रणा मिली— हा! मुझमें कितना अहंकार है! मैं कितनी जल्द भूल जाता हूं कि यह विराट् जगत अनन्त ज्योतिसे प्रकाशमय हो रहा है, इसका एक एक परमाणु, उसी ज्योतिसे आलोकित है। यहां किसी मनुष्यको नीच या पतित समझना ऐसा पाप है जिसका प्रायश्चित्त नहीं। मुंशीसे पूछा—डाक्टरोंने कुछ तशखीस नहीं की?

मुंशीजीने उपेक्षाभावसे कहा—डाक्टरोंकी कुछ न पूछिये, कोई कुछ बताता है कोई कुछ, या तो उन्हें खुद ही इल्म नहीं, या गौरसे देखते ही नहीं। उन्हें तो अपनी फीससे काम है। आइये, अन्दर चले आइये, यही मकान है।

प्रेमशंकर अन्दर गये तो कानिस्टेबलोंकी भीड़ लगी हुई थी। कोई रो रहा था, कोई उदास, कोई मलिनमुख खड़ा था, कोई पङ्खा झलता था। कमरेमें सन्नाटा था। प्रेमशंकरको देखते ही सभाने उन्हें सलाम किया और कातर नेत्रोंसे उनकी ओर देखने लगे। दयाशंकर चारपाईपर पड़े हुए थे। चेहरा पीला हो गया था और शरीर सूखकर कांटा हो गया था, मानों किसी हरे भरे खेतको टिड्डियोंने चर लिया हो। आंखें बन्द थीं, माथेपर पसीनेकी

बूदें पड़ी हुई थीं और श्वासक्रियामें एक चिन्ताजनक शिथिलता थी। प्रेमशंकर यह शोकमय दृश्य देखकर तड़प उठे, चारपाईके निकट जाकर दयाशंकरके माथेपर हाथ रखा और बोले—भैया ?

दयाशंकरने आखें खोलीं और प्रेमशंकरको गौरसे देखा, मानों किसी भूली हुई सूरतको याद करनेकी चेष्टा कर रहे हैं। तब बड़े शान्तभावसे बोले— तुम हो प्रेमशंकर ? खूब आये, तुम्हें देखनेकी बड़ी इच्छा थी। कई बार तुमसे मिलनेका इरादा किया, पर शर्मके मारे हिम्मत न पड़ी। लालाजी तो नहीं आये ? उनसे भी एक बार भेंट हो जाती तो अच्छा होता, न जाने फिर दर्शन हो या न हो।

प्रेम—वह आनेको तैयार थे, पर मैंने ही उन्हें रोक दिया। मुझे तुम्हारी हालत मालूम थी।

दया—अच्छा किया, इतनी दूर पक्के पर आनेमें उन्हें कष्ट होता। वह मेरा मुंह न देखें, यही अच्छा है। मुझे देखकर कौन उनकी छाती हुलसेगी ?

यह कहकर वह चुप हो गये, ज्यादा बोलनेकी शक्ति न थी, दम लेकर बोले - क्यों प्रेम ? संसारमें मुझसा अभागा और भी कोई होगा, यह सब मेरे ही कर्मोंका फल है। मैं ही वशका द्रोही हूं। मैं क्या जानता था कि पापीके पापोंका दण्ड इतना कड़ा होता है। मुझे अगर किसीकी कुछ मुहब्बत थी तो दोनों लड़कोंकी। मेरे पापोंने भैरव बनकर उन.........

उनकी आंखोंसे आंसू बहने लगे। मूर्च्छा-सी आ गयी। आध घण्टेतक इसी अचेत दशामें पड़े रहे। सांस प्रति क्षण धीमी होती जाती थी। प्रेमशङ्कर पछता रहे थे, यह हाल मुझे पहले न मालूम हुआ, नहीं तो डाक्टर प्रियनाथको साथ लेता आता। यहां तारघर तो है, क्यों जी, उन्हें तार दे दूं ? वह इसे मेरा काम समझकर फीस न लेंगे, यही अड़चन है। यही सही, पर उनको बुलाना जरूर चाहिये।

यह सोचकर उन्होंने तार लिखना शुरू किया कि सहसा डाक्टर प्रियनाथने कमरेमें कदम रखा। प्रेमशंकरने चकित होकर एक बार उनकी ओर देखा और तब उनके गलेसे लिपट गये और कुण्ठित स्वरसे बोले—आइये भाई साहब, अब मुझे पूरा विश्वास हो गया कि ईश्वर दीनोंकी विनय सुनता है। आपके पास यह तार भेज रहा था। इनकी जान बचाइये।

प्रियनाथने आश्वासन देते हुए कहा—आप घबरायें नहीं, मैं अभी देखता हूं। क्या करूं, मुझे पहले किसीने खबर नहीं दी। इस इलाकेमें बुखारका जोर है, मैं कई गावोंका चक्कर लगाता हुआ थानेके सामनेसे गुजरा तो मुंशीजीने मुझे यह हाल बतलाया।

यह कहकर डाक्टर साहबने अपने हैंडबेगसे एक यंत्र निकाल-कर दयाशंकरकी छातीमें लगाया और खूब ध्यानसे निरीक्षण करके बोले—फेफड़ोंपर बलगम आ गया है, लेकिन चिन्ताकी कोई बात नहीं, मैं दवा देता हूं, ईश्वरने चाहा तो शामतक जरूर असर होगा।

डाक्टर साहबने दवा पिलायी और वहीं कुरसीपर बैठ गये। प्रेमशंकरने कहा, मैं शामतक आपको न छोड़ूंगा।

प्रियनाथने मुस्कराकर कहा—आप मुझे भगायें भी तो न जाऊंगा। यह मेरे पुराने दोस्त हैं, इनकी बदौलत मैंने हजारों रुपये उड़ाये हैं।

एक वृद्ध चौकीदारने कहा—हजूर, इनका अच्छा कर देव तो और तो नहीं, मुदा हम सब जने आपन एक एक तलब आपके नजर कर दे हैं।

प्रियनाथ हंसकर बोले—मैं तुम लोगोंको इतने सस्ते न छोड़ूंगा। तुम्हें वचन देना पड़ेगा कि अब किसी गरीबको न सतायेंगे, किसी जबरदस्ती बेगार न लेंगे और जिसका सौदा लेंगे उसको उचित दाम देंगे।

चौकीदार—भला सरकार, हमारा गुजर बसर कैसे होगा ? हमारे भी तो बाल बच्चे हैं, दस पन्द्रह रुपयोंमें क्या होता है ?

प्रिय—तो अपने हाकिमोंसे तरक्की करनेके लिये क्यों नहीं कहते ? सब लोग मिलकर जाओ और अरज-मारूज करो। तुम लोग प्रजाकी रक्षाके लिये नौकर हो, उन्हें सतानेके लिये नहीं। अवकाशके समय कोई दूसरा काम किया करो जिससे आमदनी बढ़े। रोज २-३ घण्टे कोई काम कर लिया करो तो १०, १२ रुपयेकी मजदूरी हो सकती है।

चौकीदार—भला ऐसा कौन काम है हजूर ?

प्रिय—काम बहुत हैं, हां शर्म छोड़नी पड़ेगी। इस भावको दिलसे निकाल देना पड़ेगा कि हम कानिस्टेबल हैं तो अपने हाथोंसे मिहनत कैसे करें। सच्ची मिहनतकी कमाईमें अन्याय और जुल्मकी कमाईसे कहीं ज्यादा बरकत होती है।

मुंशीजी बोले—हजूर, इस बारेमें सरकारी कायदे बड़े सख्त हैं। पुलिसके मुलाजिमका कोई दूसरा काम करनेका मजाज नहीं है। अगर हमलोग कोई दूसरा काम करने लगें तो निकाल दिये जायें।

प्रिय—यह आपकी गलती है, आपको फुर्सतके वक्त कपड़े बुनने, या सूत कातने या कपड़े सीनेसे कोई नहीं रोक सकता। हां, सरकारी काममें हर्ज न होना चाहिये। आप लोगोंको अपनी हालत हाकिमोंसे कहनी चाहिये।

मुंशी हजूर, कोई सुननेवाला भी तो हो ! हमारा रिआयाको लूटना हुक्कामकी निगाहमें इतना बड़ा जुर्म नहीं है, जितना कुछ अर्ज मारूज करना। फौरन साजिश और गरोहबन्दीका इल्जाम लग जाय।

प्रिय—इससे तो यह कहीं अच्छा होता कि आप लोग कोई हुनर सीखकर आजादीसे रोजी कमाते। मामूली कारीगर भी आप लोगोंसे ज्यादा कमा लेते हैं।

मुंशी—हजूर, यह तकदीरका मुआमला है। जिसके मुकद्दरमें गुलामी लिखी हो वह आजाद कैसे हो सकता है?

दोपहर हो गया था, प्रियनाथने दूसरी खुराक दवा दी। इतनेमें महराजने आकर कहा—सरकार, रसोई तैयार है, भोजन कर लीजिये। प्रेमशंकर वहांसे उठना न चाहते थे, लेकिन प्रियनाथने उन्हें इत्मीनान दिलाकर कहा—चाहे अभी जाहिर न हो, पर पहली खुराकका कुछ न कुछ असर हुआ है, आप देख लीजियेगा, शामतक यह होश-हवासकी बातें करने लगेंगे।

दोनों आदमी भोजन करने गये। महराजने खूब मसालेदार भोजन बनाया था। दयाशंकर चटपटे भोजनके आदी थे। सभी चीजें इतनी कड़वी थीं कि प्रेमशंकर दो चार कौरसे अधिक न खा सके। आंख और नाकसे पानी बहने लगा। प्रियनाथने हंसकर कहा—आपकी तो खूब दावत हो गयी। महराजने तो मद्रासियोंको भी मात कर दिया। यह उत्तेजक मसाले पाचनशक्तिको निर्बल कर देते हैं, देखो महराज, जबतक दारोगाजी अच्छे न हो जायँ ऐसी चीजें उन्हें न खिलाना, मसाले बिल्कुल न डालना।

महराज—हजूर, मैंने तो आज बहुत कम मसाले दिये हैं। दारोगाजीके सामने यह भोजन जाता तो कहते यह क्या फीकी पीच पकायी है।

प्रेमशंकरने रूखे चावल खाये, मगर प्रियनाथने मिरचोंकी परवा नहीं की, दोनों आदमी भोजन करके फिर दयाशंकरके पास आ बैठे। तीन बजे प्रियनाथने अपने हाथोंसे उनकी छातीमें एक अर्ककी मालिश की और शामतक दो चार और दवा दी। दयाशंकर अभीतक चुपचाप पड़े हुए थे, पर यह मूर्च्छा नहीं, नींद थी। उनकी श्वास-क्रिया स्वाभाविक होती जाती थी और मुखकी विवर्णता मिटती जाती थी। जब अन्धेरा हुआ तो प्रियनाथने कहा, अब मुझे आज्ञा दीजिये, ईश्वरने चाहा तो रातभरमें इनकी

दशा बहुत अच्छी हो जायगी। अब भयकी कोई बात नहीं है। मैं कल ८ बजेतक फिर आऊंगा। सहसा दयाशंकर जागे, उनकी आंखोंमें अब वह चञ्चलता न थी। प्रियनाथने पूछा, अब कैसी तबीयत है।

दया—ऐसा जान पड़ता है, कि किसीने जलती हुई रेतसे उठा कर वृक्षकी छांहमें लिटा दिया हो।

प्रिय—कुछ भूख मालूम होती है?

दया—जी नहीं, प्यास लगी है।

प्रिय—तो आप थोड़ासा गर्म दूध पी लें। मैं इस वक्त जाता हूं। कल ८ बजेतक आ जाऊंगा।

दयाशंकरने मुंशीजीकी तरफ देखकर कहा—मेरा सन्दूक खोलिये और उसमें जो कुछ हो लाकर डाक्टर साहबके पैरोंपर रख दीजिये। बाबूजी, यह रकम कुछ नहीं है, पर आप इसे कबूल करें।

प्रिय—अभी आप चंगे तो हो जायँ, मेरा हिसाब फिर हो जायगा।

दया—मैं चङ्गा हो गया, मौतके मुंहसे निकल आया, कलतक मरनेहीका जी चाहता था, लेकिन अब जीनेकी इच्छा है। यह फीस नहीं है। मैं आपको फीस देने लायक नहीं हूं। दैहिक रोगनिवृत्तिकी फीस हो सकती है, लेकिन मुझे ज्ञात हो रहा है कि आपने आत्मिक उद्धार कर दिया है। इसकी फीस वह एह-सान है जो जीवनपर्यन्त मेरे सिरपर रहेगा और ईश्वरने चाहा तो आपको इस पापी जीवनको मौतके पंजेसे बचा लेनेका दुःख न होगा।

प्रियनाथने फीस न ली, चले गये। प्रेमशंकर थोड़ी देर बैठे रहे। जब दयाशंकर दूध पीकर फिर सो गये तब वह बाहर निकल कर टहलने लगे। अकस्मात् उन्हें लाला प्रभाशंकर एक्केपर आते हुए दिखायी दिये। निकट आते ही वह एक्केसे उतरे और

कम्पित स्वरसे बोले—बेटा, बताओ दयाशंकरकी क्या हालत है ? तुम्हारे चले आनेके बाद वहांसे एक चौकीदार मेरे पास पहुंचा। उसने कुछ ऐसी बुरी खबर सुनायी कि होश उड़ गये, उसी वक्त चल खड़ा हुआ। घरमें हाहाकार मचा हुआ है। सच सच बताओ बेटा, क्या हाल है।

प्रेम—अब तो तबीयत बहुत कुछ संभल गयी है, कोई चिन्ताकी बात नहीं है, पर जब मैं आया हूं तो वास्तवमें हालत खराब थी। खैरियत यह हो गयी कि डाक्टर प्रियनाथ आ गये। उनकी दवाने जादूकासा असर किया। अब सो रहे हैं।

प्रभा—बेटा, चलो, जरा देख लूं, चित्त बहुत व्याकुल है।

प्रेम—आपको देखकर शायद वह रोने लगें।

प्रभाशंकरने बड़ी नम्रतासे कहा—बेटा, मैं जरा भी न बोलूंगा, बस एक आंख देखकर चला आऊंगा। जी बहुत घबराया हुआ है।

प्रेम—आइये, मगर चित्तको शान्त रखियेगा। अगर उन्हें जरा भी आहट मिल गयी तो दिनभरकी मेहनत निष्फल हो जायगी।

प्रभा—भैया, कसम खाता हूं, जरा भी न बोलूंगा। बस, दूरसे एक आंख देखकर चला आऊंगा।

प्रेमशङ्कर मजबूर हो गये। लालाजीको लिये हुए दयाशङ्करके कमरेमें गये। प्रभाशङ्करने चौखटसे ही इस तरह डरते डरते भीतर झांका जैसे कोई बालक घटाकी ओर देखता है कि कहीं बिजली न चमक जाय। पर दयाशङ्करकी दशा देखते ही प्रेमोद्गारसे विवश होकर वह जोरसे चिल्ला उठे और हाय बेटा! कहकर उनकी छातीसे चिमट गये।

प्रेमशंकरने तुरन्त उपेक्षाभावसे उनका हाथ पकड़ा और खींचकर कमरेके बाहर लाये।

दयाशंकरने चौंककर पूछा, कौन था। दादाजी आये हैं क्या

प्रेमशङ्कर—आप आरामसे लेटें, इस वक्त बातचीत करनेसे बेचैनी बढ़ जायगी।

दया—नहीं, मुझे एक क्षणके लिये उठाकर बिठा दो। मैं उनके चरणोंपर सिर रखना चाहता हूं।

प्रेम—इस वक्त नहीं। कल इत्मीनानसे मिलियेगा।

यह कहकर प्रेमशंकर बाहर चले आये। प्रभाशंकर बरामदेमें खड़े रो रहे थे। बोले—बेटा नाराज न हो, मैंने बहुत रोका, पर दिल काबूमें न रहा। इस समय मेरी दशा उस टूटी नावपर बैठे हुए मुसाफिरकी सी है जिसके लिये हवाका एक झोंका भी मौतके थप्पड़के समान है। सच सच बताओ, डाक्टर साहब क्या कहते थे।

प्रेम—उनके विचारमें अब कोई चिन्ताकी बात नहीं है। लक्षणोंसे भी यही प्रकट होता है।

प्रभा—ईश्वर इनका कल्याण करें, पर मुझे तो तब ही इत्मीनान होगा जब यह उठ बैठेंगे। यह इनके ग्रहका साल है।

दोनों आदमी बाहर आकर सायबानमें बैठे। दोनों अपने विचारोंमें मग्न थे। थोड़ी देरके बाद प्रभाशंकर बोले, हमारा यह कितना बड़ा अन्याय है कि अपनी सन्तानमें उन्हीं कुसंस्कारोंको देखकर जो हममें स्वयं मौजूद हैं उनके दुश्मन हो जाते हैं। दयाशंकरसे मेरा केवल इसी बातपर मनमुटाव था कि वह घरकी खबर क्यों नहीं लेता? दुर्व्यसनोंमें क्यों अपनी कमाई उड़ा देता है? मेरी मदद क्यों नहीं करता? किन्तु मुझसे पूछो कि तुमने अपनी जिन्दगीमें क्या किया। मेरी इतनी उम्र भोगविलासहीमें गुजरी है। इसने अगर लुटायी तो अपनी कमाई लुटायी, बरबाद की तो अपनी कमाई बरबाद की। मैंने तो पुरुषाओंकी जायदादका सफाया कर दिया। मुझे इससे बिगड़नेका कोई अधिकार न था।

थानेके कई अमले और चौकीदार आकर बैठ गये और दया-

शंकरकी सहृदयता और सज्जनताकी सराहना करने लगे। प्रभा-शंकर उनकी बातें सुनकर गर्वसे फूले जाते थे।

८ बजे प्रेमशंकरने जाकर फिर दवा पिलायी और वहीं रातभर एक आराम-कुर्सीपर लेटे रहे। पलकको झपकने भी न दिया।

सवेरे प्रियनाथ आये और दयाशंकरको देखा तो प्रसन्न होकर बोले—अब जरा भी चिन्ता नहीं है। इनकी हालत बहुत अच्छी है। एक सप्ताहमें यह अपना काम करने लगेंगे। दवा-से ज्यादा बाबू प्रेमशंकरकी शुश्रूषाका असर है। शायद आप रातको बिल्कुल नहीं सोये ?

प्रेमशंकर—सोया क्यों नहीं ? हां, घोड़े बेचकर नहीं सोया।

प्रभाशंकर—डाक्टर साहब, मैं गवाही देता हूं कि रातभर इनकी आंखें नहीं झपकीं। मैं कई बार झांकने आया तो या तो इन्हें बैठे या कुछ पढ़ते पाया।

दयाशंकरने श्रद्धामय भावसे कहा—जीता बचा तो बाकी उम्र इनकी खिदमतमें काटूंगा। इनके साथ रहकर मेरा जीवन सुधर जायगा।

इस भांति एक हफ्ता गुजर गया। डाक्टर प्रियनाथ रोज आते और घण्टेभर ठहरकर देहातोंकी ओर चले जाते। प्रभा-शंकर तो दूसरे ही दिन घर चले गये, लेकिन प्रेमशंकर एक दिन-के लिये भी न हिले। आठवें दिन दयाशंकर पालकीमें बैठकर घर जानेके योग्य हो गये। उनकी छुट्टी मंजूर हो गयी थी।

प्रातःकाल था। दयाशंकर थानेसे चले। यद्यपि वह केवल तीन महीनेकी छुट्टीपर जा रहे थे, पर थानेके कर्मचारियोंको ऐसा मालूम होता था कि अब इनसे सदाके लिये साथ छूट रहा है। सारा थाना मीलभरतक पालकीके साथ दौड़ता हुआ उनके साथ आया। लोग किसी तरह लौटते ही न थे। अन्तमें प्रेम-

शंकरके बहुत दिलासा देनेपर लोग विदा हुए। सबके सब फूट-फूटकर रो रहे थे।

प्रेमशंकर मनमें पछता रहे थे कि ऐसे सर्वप्रिय श्रद्धेय मनुष्यसे मैं इतने दिनोंतक घृणा करता रहा। दुनियांमें ऐसे कितने सज्जन, ऐसे दयालु, ऐसे विनयशील पुरुष हैं, जिनकी मुट्ठीमें इतने आदमियोंके हृदय हों, जिनके वियोगसे लोगोंको इतना दुःख हो।

## ८१

होलीका दिन था। शहरमें चारो तरफ अबीर और गुलाल उड़ रही थी, फाग और चौतालकी धूम थी। लेकिन लाला प्रभाशंकरके घरपर मातम छाया हुआ था। श्रद्धा अपने कमरेमें बैठी हुई गायत्री देवीके गहने और कपड़े सहेज रही थी कि अब-की ज्ञानशंकर आयें तो यह अमानत उन्हें सौंप दूं। विद्याके देहान्त और गायत्रीके चले जानेके बादसे उसकी तबीयत अकेले बहुत घबराया करती थी। अक्सर दिनके दिन बड़ी बहूके पास बैठी रहती, पर जबसे दोनों लड़कोंकी मृत्यु हुई उसका जी और भी उचटा रहता था। हां, कभी कभी शीलमणिके आ जानेसे जरा देरके लिये जी बहल जाता था। गायत्रीके मरनेकी खबर यहां कल ही आयी थी। श्रद्धा उसे याद करके सारी रात रोती रही। इस वक्त भी गायत्री उसकी आंखोंमें फिर रही थी, उसकी मृदु, सरल, निष्कपट बातें याद आ रही थीं, कितनी उदार, कितनी नम्र, कितनी प्रेममयी रमणी थी, जरा भी अभिमान नहीं, पर हा शोक! कितना भीषण अन्त हुआ। इसी शोकावस्थामें दोनों लड़कोंकी ओर ध्यान जा पहुंचा। हा! दोनों कैसे हंसमुख, कैसे होनहार, कैसे सुन्दर बालक थे। जिन्दगीका कोई भरोसा नहीं, आदमी कैसे कैसे इरादे करता है, कैसे कैसे मंसूबे बांधता है, किन्तु यमराजके आगे किसीकी नहीं चलती। वह आनकी आनमें सारे मंसूबोंको

धूलमें मिला देता है। तीन महीनोंके अन्दर पांच प्राणी चल दिये, इसी तरह एक दिन मैं भी चल बसूंगी और मनकी मनहीमें रह जायगी। आठ सालसे हम दोनों अपनी अपनी टेकपर अड़े हैं, न वह झुकते हैं, न मैं दबती हूं। जब इतने दिनोंतक उन्होंने प्रायश्चित्त नहीं किया तब अब कदापि न करेंगे। उनकी आत्मा अपने पुण्य कार्योंसे संतुष्ट है, न इसकी जरूरत समझती है, न महत्व। अब मुझीको दबना पड़ेगा, अब मैं ही किसी विद्वान पण्डितसे पूछूं कि मेरे किसी अनुष्ठानसे उनका प्रायश्चित्त हो सकता है या नहीं ? क्या मेरी इतने दिनकी तपस्या, गङ्गास्नान, पूजापाठ, व्रत और नियम सब अकारथ हो जायंगे ? माना, उन्होंने विदेशमें कितने ही काम अपने धर्मके विरुद्ध किये, लेकिन जबसे यहां आये हैं तबसे तो बराबर सत्कार्य ही कर रहे हैं, दीनोंकी सेवा और पतितोंके उद्धारमें दत्तचित्त रहते हैं, अपनी जानकी भी परवा नहीं करते। कोई बड़ेसे बड़ा धर्मात्मा भी परोपकारमें इतना रत न रहता होगा, उन्होंने अपनेको बिल्कुल मिटा दिया है। धर्मके जितने लक्षण ग्रन्थोंमें लिखे हुए हैं, वह सभी उनमें मौजूद हैं। जिस पुरुषने अपने मनको, अपनी इन्द्रियोंको, अपनी वासनाओंको ज्ञानबलसे जीत लिया हो, क्या उसके लिये भी प्रायश्चित्तकी जरूरत है ? क्या कर्मयोगका मूल्य प्रायश्चित्तके बराबर भी नहीं ? कोई ऐसी पुस्तक नहीं मिलती, जिसमें इस समस्याकी साफ साफ व्यवस्था की गयी हो, कोई ऐसा विद्वान् नहीं दिखायी देता जो मेरी शंकाओंका समाधान करे। भगवन्, मैं क्या करूं ? इन्हीं दुविधाओंमें पड़ी एक दिन मर जाऊंगी और उनकी सेवा करनेकी अभिलाषा मनमें ही रह जायगी। उनके साथ रहकर मेरा जीवन भी सार्थक हो जाता, नहीं तो इस चहारदीवारीमें पड़े जीवन वृथा गंवा रही हूं।

श्रद्धा इन्हीं विचारोंमें मग्न थी कि अचानक उसे द्वारपर हल-

चल सी सुनायी दी। खिड़कीसे झांका तो नीचे सैकड़ों आद-मियोंकी भीड़ दिखायी दी। इतनेमें महरीने आकर कहा—बहूजी, लखनपूरके जितने आदमी कैद हुए थे वह सब छूट आये हैं और द्वारपर खड़े बाबूजीको आशीर्वाद दे रहे हैं। जरा सुनो, वह बुड्ढा दाढ़ीवाला कह रहा है, या अल्लाह! बाबू प्रेमशङ्करको कयामततक सलामत रख। इनके साथ एक बूढ़ा साधू भी है। सुखदास नाम है, वह बाजारसे यहांतक रुपये पैसे लुटाता आया है। जान पड़ता है कोई बड़ा धनी आदमी है।

इतनेमें मायाशंकर लपका हुआ आया और बोला—बड़ी अम्मां, लखनपूरके सब आदमी छूट आये हैं। बाजारमें उनका जलूस निकला था। डाक्टर इर्फान अली, बाबू ज्वालासिंह, डाक्टर प्रियनाथ, चाचा साहब, चाचा दयाशङ्कर और शहरके और सैकड़ों छोटे बड़े आदमी जलूसके साथ थे। लाओ, दीवान-खानेकी कुंजी दे दो, कमरा खोलकर सबको बैठाऊं।

श्रद्धाने कुंजी निकालकर दे दी और सोचने लगी, इन लोगों-का क्या सत्कार करूं, कि इतनेमें जय जयकारका गगनव्यापी नाद सुनायी दिया—बाबू प्रेमशङ्करकी जय! लाला दयाशङ्करकी जय! लाला प्रभाशङ्करकी जय!

मायाशंकर फिर दौड़ा हुआ आया और बोला—बड़ी अम्मां, जरा ढोल मजीरा निकलवा दो, बाबा सुखदास भजन गायेंगे। वह देखो, वह दाढ़ीवाला बुड्ढा, वही कादिर खां है, वह जो लम्बा तगड़ा आदमी है, वही बलराज है, इसीके बापने गौसखां-को मारा था।

श्रद्धाका चेहरा आत्मोल्लाससे चमक रहा था। हृदय ऐसा पुलकित हो रहा था, मानों द्वारपर बरात आयी हो। मनमें भांति भांतिकी उमंगें उठ रही थीं। इन लोगोंको आज यहीं ठहरा लूं, सबकी दावत करूं, खूब धूमधामसे सत्यनारायणकी कथा हो। प्रेमशङ्करके प्रति श्रद्धाका ऐसा प्रबल आवेग हो रहा

था कि इसी दम जाकर उनके चरणोंसे लिपट जाऊं। तुरंत ढोल और मजीरे निकालकर मायाशङ्करको दिये।

सुखदासने ढोल गलेमें डाला, औरोंने मजीरे लिये, मंडल बांधकर खड़े हो गये और यह भजन गाने लगे।

*"सद्‌गुरुने मोरी गह लई बाह, नहीं रे मैं तो जात बही।"*

माया खुशीके मारे फूला न समाता था। आकर बोला—कादिरमियां खूब गाते हैं।

श्रद्धा—इन लोगोंकी कुछ आव-भगत करनी चाहिये।

माया—मेरा तो जी चाहता है सबकी दावत हो। तुम अपनी तरफसे कहला दो। जो सामान चाहिये वह मुझे लिखवा दो। जाकर आदमियोंको लानेके लिये भेज दूं। यह सब बेचारे इतने सीधे, गरीब हैं कि मुझे तो विश्वास नहीं आता कि इन्होंने गौस खांको मारा होगा। बलराज है तो पूरा पहलवान, लेकिन वह भी बहुत ही सीधा मालूम होता है।

श्रद्धा—दावतमें बड़ी देर लगेगी। बाजारसे चीजें आयेंगी, बनाते बनाते तीसरा पहर हो जायगा। इस वक्त एक २०) की मिठाई मंगवाकर जलपान करा दो। रुपये हैं या दूं?

माया—रुपये बहुत हैं। क्या कहूं, मुझे पहले यह बात न सूझी।

दोपहरतक भजन होते रहे। शहरके हजारों आदमी इस आनन्दोत्सवमें शरीक थे। प्रेमशंकरने सबको आदरसे बिठाया, इतनेमें बाजारसे मिठाइयां आ गयीं, लोगोंने नाश्ता किया और प्रेमशंकरका यश गान करते हुए विदा हुए, लेकिन लखनपूरवालों-को छुट्टी न मिली। श्रद्धाने कहला भेजा कि खा पीकर शामको जाना। यद्यपि सबके सब घर पहुंचनेके लिये उत्सुक हो रहे थे, पर यह निमन्त्रण कैसे अस्वीकार करते! लाला प्रभाशंकर भोजन बनवाने लगे। अबतक उन्होंने केवल बड़े आदमियोंहीको अपनी व्यंजनकलासे मुग्ध किया था। आज देहातियोंको भी यह

सौभाग्य प्राप्त हुआ। लालाजी ऐसा स्वादयुक्त भोजन देना चाहते थे, जो उन्हें तृप्त कर दे, जिसको वह सदैव याद करते रहें। भांति भांतिके पकवान बनाने लगे। बहुत जल्दी की गयी, फिर भी खाते पीते ८ बज गये। प्रियनाथ और इर्फान अलीने अपनी सवारियां भेज दी थीं। उसपर बैठकर लोग लखनपूर चले। सभोंने मुक्तकण्ठसे आशीर्वाद दिये। अभी घरवाले बाकी थे, उनके खानेमें १० बज गये। प्रेमशङ्कर हाजीपुर जानेको प्रस्तुत हुए तो महरीने आकर धीरेसे कहा, बहूजी कहती हैं कि आज यहीं सो रहिये। रात बहुत हो गयी है। इस असाधारण कृपा-दृष्टिने प्रेमशङ्करको चकित कर दिया। वह इसका मर्म न समझ सके।

ज्वालासिंहने महरीसे हंसी की—हम लोग भी रहें या चले जायं?

महरी सतर्क थी। बोली—नहीं सरकार, आप भी रहें, माया भैया भी रहें, यहां किस चीजकी कमी है?

ज्वाला—चल, बातें बनाती है!

महरी चली गयी तो वह प्रेमशङ्करसे बोले—आज मालूम होता है आपके नक्षत्र बलवान हैं। अभी और विजय प्राप्त होनेवाली है।

प्रेमशङ्करने विरक्त भावसे कहा—कोई नया उपदेश सुनना पड़ेगा, और क्या?

ज्वाला—जी नहीं, मेरा मन कहता है कि आज देवी आपको वरदान देगी। आपकी तपस्या पूरी हो गयी।

प्रेम—मेरी देवी इतनी भक्तवत्सल नहीं है।

ज्वाला—अच्छा, कल आप ही ज्ञात हो जायगा। हमें आज्ञा दीजिये।

प्रेम—क्यों, यहीं क्यों न सो रहिये?

ज्वाला—मेरी देवी और भी जल्द रूठती है।

यह कहकर वह मायाशंकरके साथ चले गये।

महरीने प्रेमशंकरके लिये पलंग बिछा दिया था। वह लेटे तो अनिवार्यतः मनमें जिज्ञासा होने लगी कि श्रद्धा आज क्यों मुझपर इतनी सदय हुई है। कहीं यह महरीका कौशल तो नहीं है? नहीं, महरी ऐसी हंसोड़ तो नहीं जान पड़ती। कहीं वास्तवमें उसने दिल्लगी की हो तो व्यर्थ लज्जित होना पड़े। श्रद्धा न जाने अपने मनमें क्या सोचे? अन्तमें इन शंकाओंको शान्त करनेके लिये उन्होंने ज्ञानशंकरकी आलमारीमेंसे एक पुस्तक निकाल ली और उसे पढ़ने लगे।

ज्वालासिंहकी भविष्यवाणी सत्य निकली। आज वास्तवमें उनकी तपस्या पूरी हो गयी थी, उनकी सुकीर्त्तिने श्रद्धाको वशीभूत कर लिया था। आज जबसे उसने सैकड़ों ही आदमियोंको द्वारपर खड़े प्रेमशंकरको जय जयकार करते देखा था तभीसे उसके मनमें यह समस्या उठ रही थी, क्या इतने अन्तःकरणोंसे निकली हुई शुभेच्छाओंका महत्व प्रायश्चित्तसे कम है? कदापि नहीं। परोपकारकी महिमा प्रायश्चित्तसे किसी तरह कम नहीं हो सकती। बल्कि सच्चा प्रायश्चित्त तो परोपकार ही है। इतनी आशीषें किसी महान् पापीका भी उद्धार कर सकती हैं। कोरे प्रायश्चित्तका इनके सामने क्या महत्त्व हो सकता है? और इन आशीषोंका आज ही थोड़े ही अन्त हो गया? जब यह सब घर पहुंचेंगे तो इनके घरवाले और भी आशीष देंगे। जबतक दममें दम रहेगा उनके हृदयसे नित्य यह सदिच्छायें निकलती रहेंगी। ऐसे यशस्वी, ऐसे श्रद्धेय पुरुषको प्रायश्चित्तकी कोई जरूरत नहीं। इस सुधावृष्टिने उसे पवित्र कर दिया है।

ग्यारह बजे थे। श्रद्धा ऊपरसे उतरी और सकुचाती हुई आकर दीवानखानेके द्वारपर खड़ी हो गयी। लैम्प जल रहा था, प्रेमशंकर किताब देख रहे थे। श्रद्धाको उनके मुखमण्डलपर आत्मगौरवकी एक दिव्य ज्योति झलकती हुई दिखायी दी। उनका हृदय बांसों

छल रहा था और आंखें आनन्दके अश्रुविन्दुओंसे भरी हुई थीं। आज चौदह वर्षके बाद उसे अपने प्राणपतिकी सेवाका सौभाग्य प्राप्त हुआ था। अब वह विरागिणी श्रद्धा न थी, जिसकी सारी आकांक्षायें मिट चुकी हों। इस समय उसका हृदय अभिलाषाओं-से आन्दोलित हो रहा था। किन्तु उसके नेत्रोंमें तृष्णा न थी, उसके अधरोंपर मृदु मुसुकान न थी। वह इस तरह नहीं आयी थी जैसे कोई नववधू अपने पतिके पास आती है। वह इस तरह आयी थी जैसे कोई उपासिका अपने इष्टदेवके सामने आती है, श्रद्धा और अनुरागमें डूबी हुई।

वह क्षणभर द्वारपर खड़ी रही। तब जाकर प्रेमशंकरके चरणों-पर गिर पड़ी।

## ६२

मानवचरित्र न बिलकुल श्यामल होता है, न बिलकुल श्वेत। उसमें दोनों ही रंगोंका विचित्र सम्मिश्रण होता है; किन्तु स्थिति अनुकूल हुई तो वह ऋषितुल्य हो जाता है, प्रतिकूल हुई तो नराधम। वह अपनी परिस्थितियोंका खिलौनामात्र है। बाबू ज्ञानशङ्कर अगर अबतक स्वार्थी, लोभी और संकीर्ण हृदय थे तो यह परिस्थितियोंका फल था। भूखा आदमी उस समयतक कुत्तेको कौर नहीं देता जबतक वह स्वयं संतुष्ट न हो जाय। असम्पन्नताने उनकी श्यामलताको और भी उज्ज्वल कर दिया था। उन्होंने ऐसे घरमें जन्म लिया था जिसने कुलमर्यादाकी रक्षामें अपनी श्रीका अन्त कर दिया था। ऐसी अवस्थामें उन्हें संतोष-हीसे शान्ति मिल सकती थी, पर उनकी उच्च शिक्षाने उन्हें जीवन-को एक वृहत् संग्राम-क्षेत्र समझना सिखाया था। उनके सामने जिन महान् पुरुषोंके आदर्श रखे गये थे, उन्होंने भी संघर्षनीतिका आश्रय लेकर सफलता प्राप्त की थी। इसमें सन्देह नहीं कि इस शिक्षाने उन्हें लेख और वाणीमें प्रवीण, तर्कमें कुशल, व्यवहारोंमें चतुर बना दिया था, पर इसके साथ ही उन्हें स्वार्थ और स्वहित-

का दास बना दिया था। यह वह शिक्षा न थी जो अपने झोंपड़े का द्वारा खुला रखनेका अनुरोध करती है, जो दूसरोंको खिला-कर आप खानेकी नीति सिखाती है। ज्ञानशंकर किसीको आश्रय देनेकी कल्पना भी न कर सकते थे, जबतक अपना प्रासाद न बना लें। वह किसीको मुट्ठीभर अन्न भी न दे सकते थे, जबतक अपनी धान्यशालाको भर न लें।

सौभाग्यसे उनका प्रासाद निर्मित हो चुका था। अब वह दूस-रोंको आश्रय देनेपर तैयार थे, उनकी धान्यशाला परिपूर्ण हो चुकी थी, अब उन्हें भिक्षुकोंसे घृणा न थी। सम्पत्तिशाली होकर वह उदार, दयालु, दीनवत्सल और कर्त्तव्यपरायण हो गये थे। लाला प्रभाशङ्करकी पुत्रियोंके विवाहमें उन्होंने खासी मदद की थी और पुत्रोंके मातममें शरीक होनेके लिये भी गोरख-पूरसे आये थे। प्रेमशङ्करके प्रति भी उनका भ्रातृप्रेम जागृत हो गया था, यहांतक कि लखनपूरवालोंके मुक्त हो जानेपर उन्हें बधाई दी थी। गायत्रीकी मृत्युका शोक समाचार मिला तो उन्हों-ने उसका संस्कार बड़ी धूमसे किया, और कई हज़ार रुपये खर्च किये। उसकी यादगारमें एक पक्का तालाब खुदवा दिया। जबतक वह फूसके झोपड़ोंमें रहते थे, आगकी चिनगारियोंसे डरते थे। अब उनका पक्का महल था, फुलझड़ियोंका तमाशा सावधानीसे देख सकते थे।

ज्ञानशङ्कर अब ख्याति और सुकीर्त्तिके लिये लालायित रहते थे। लखनऊके मान्यगण उन्हें अनधिकारी समझकर उनसे कुछ खिंचे रहते थे और यद्यपि गोरखपूरमें पहले ही उन्होंने सम्मानपद प्राप्त कर लिया था, पर इस नयी हैसियतमें देखकर अक्सर लोग उनसे जलते थे। ज्ञानशङ्करने दोनों शहरोंके रईसोंसे मेलजोल बढ़ाना शुरू किया। पहले वह राय साहबके अव्यवस्थित व्ययको घटाना परमावश्यक समझते थे, कई घोड़े, एक मोटर, कई सवारी गाड़ियां निकाल देना चाहते थे। लेकिन अब उन्हें अपनी

सम्मानरक्षाके लिये उस ठाट-बाटको निबाहना ही नहीं, उसे और बढ़ाना जरूरी मालूम होता था, जिसमें लोग उनकी हंसी न उड़ायें। वह उन लोगोंकी बार बार दावतें करते, छोटे बड़े सभीसे नम्रता और विनयका व्यवहार करते और सत्कार्य्योंके लिये दिल खोलकर चन्दे देते। पत्र-सम्पादकोंसे उनका परिचय पहलेहीसे था। अब और भी घनिष्ठ हो गया। अखबारोंमें उनकी उदारता और सज्जनताकी प्रशंसा होने लगी। यहांतक कि साल भी न बीतने पाया था कि वह लखनऊके ताल्लुकेदार-सभाके मन्त्री चुन लिये गये। राज्याधिकारियोंमें भी उनका सम्मान होने लगा। वह वाणीमें कुशल थे ही, प्रायः जातीय सम्मेलनोंमें ओजस्विनी वक्तृता देते। पत्रोंमें वाह वाह होने लगती। अतएव वह इधर तो जातिके नेताओंमें गिने जाने लगे, उधर अधिकारियों-में भी मान-प्रतिष्ठा होने लगी।

किन्तु अपनी मूक, दीन प्रजाके साथ उनका बर्ताव इतना सदय न था। उन वृक्षोंमें कांटे न थे, इसलिये उनके फल तोड़ने-में कोई बाधा न थी। असामियोंपर अखराज बकाया और इजाफे की नालिशें धूमसे हो रही थी, उनके पट्टे बदले जा रहे थे और नजराने बड़ी कठोरतासे वसूल किये जा रहे थे। राय-साहबने रियासतपर पांच लाखका ऋण छोड़ा था। उसपर लगभग २५ हजार वार्षिक ब्याज होता था। ज्ञानशङ्करने इन प्रयत्नोंसे सूदकी पूर्त्ति कर ली। इतने अत्याचारपर भी प्रजा उन-से असन्तुष्ट न थी। वह कड़वी दवायें मीठी करके पिलाते थे। गायत्रीकी बरसीमें उन्होंने असामियोंको एक हजार कम्बल बांटे और ब्राह्मणोंको भोज दिया। इसी तरह रायसाहबके इलाकेमें भी होलीके दिन जलसे कराये, और भोले भाले असा-मियोंको भरपेट भंग पिलाकर मुग्ध कर दिया। कई जगह मंडियां लगवा दीं, जिससे कृषकोंको अपनी जिन्सें बेचनेमें बड़ी सुविधा हो गयी और रियासतको भी अच्छा लाभ होने लगा।

